संचयन, सम्पादक एवं संयोजन
शोभाकान्त मिश्र

वाणी प्रकाशन
४६९७/५, २१-ए, दरियागंज, नई दिल्ली-२
द्वारा प्रकाशित

मूल्य : 200.00
सम्पूर्ण सैट 600.00 रुपए

आवरण : गोविन्द प्रसाद
मुद्रक
तामल ऑफसेट प्रिन्टर्स
मौजपुर, दिल्ली- ११००५३

NAGARJUN : CHUNI HUYE
RACHNAYEN-1
(Selected works of Nagarjuna)

जिनकी उम्र छै महीनोंसे
ज्यादाकी नहीं हुई, मुझे
उन नव-जातकोंकी बोलियोंके
व्याकरण सीखने थे...
मेरी पुतलियां चमकने लगीं,
तूने कहा—"मैं सिखला
दूंगी वो सब..."
कणिका डियर, तू हमारे
परिवारकी कनिष्ठ मेम्बर है।
अब छठा महीना पूरे करेगी...
[redacted] किलकारियोंका
'शार्ट कोर्स' तू रोज़ ही
मेरे सामने खोलती है...
आगेकी कई सदियोंका
आभास पा रहा हूं इनमें...

कणिका, माई डियर !

कहाँ पैदा हुई थी तेरी मम्मी !
कहाँ पैदा हुए थे तेरे पापा !
और, कहाँ आकर तू पैदा हुई ?
सोचता हूँ, भविष्य का मानव
'इन्टर कान्टिनेन्टल' होगा ... भविष्यकी
मानवी 'युनिवर्सल' होगा ... और,
तब आजके साहित्यकी
प्रासंगिकता टिक पाएगी क्या ?

तू लेकिन अपनी किलकारियोंमें
ही शायद इन शंकाओंका
समाधान कर रही है !
कणिका, माई डियर ...

— नागार्जुन
जुलाई '85.

हिन्दी में आए दिन अखण्ड और समग्र ग्रन्थावली का चलन व्यापक रूप से देखा जा रहा है। हमने अभी अपने को उस परिपाटी से अलग रखा है। आसानी से आठ जिल्दों की ग्रन्थावली का संयोजन किया जा सकता था। परन्तु स्वयं नागार्जुन जी को वैसा कोई प्रस्ताव बिल्कुल मान्य नहीं होगा—हमें इस तथ्य का पता था। बड़ी मुश्किल से, तीन जिल्दों वाले प्रस्तुत संयोजन के लिए हम उनकी स्वीकृति हासिल कर सके हैं।

नागार्जुन के कुल तेरह उपन्यास हैं। ग्यारह हिन्दी में और दो मैथिली में। औपन्यासिक कृति के रूप में मैथिली उपन्यास 'पारो' पहली रचना है, जो १९४६ में प्रकाशित हुआ था।

'रतिनाथ की चाची' पहला हिन्दी उपन्यास है जो १९४८ में हिन्दी पाठकों के सामने आता है। कई वर्षों के बाद इसका एक संस्करण दिल्ली में भी दिखाई पड़ा।

'बलचनमा' पुस्तक रूप में प्रकाशित हुआ था १९५२ में, लेकिन 'उदयन' (१९४८ में पटना की एक अल्पजीवी पत्रिका) में इसके कतिपय अंश देखने को मिले हैं। इससे लगता है कि १९४७-४८ में बलचनमा का ढाँचा गढ़ लिया गया होगा।

'वरुण के बेटे' १९५४ में लिखा गया। 'संकेत' (इलाहाबाद) वृहत साहित्यिक संकलन में १९५५ में पहली बार 'वरुण के बेटे' का मुद्रित रूप दिखाई पड़ता है। 'वरुण के बेटे' का पुस्तकाकार रूप १९५६ में सामने आया है।

'कुम्भीपाक' का पुस्तकाकार रूप १९६० में देखने को मिला।

ये चारों उपन्यास हिन्दी में ख्याति प्राप्त कर चुके हैं।

—शोभाकान्त

# भूमिका

आजादी के बाद हिन्दी साहित्य में एक जमाना ऐसा गुजरा है जब प्रगतिशील रचनाकारों का नाम लेना समकालीन फैशन के विरुद्ध मान लिया गया था। प्रयोग और नवीनता के नाम पर नए-नए नारे हवा में थे, अजीबोगरीब आन्दोलनों की बहार थी, आक्रोश और विद्रोह की आश्चर्यजनक मुद्राएँ थीं। ऐसे में प्रगतिशील रचनाकारों को विचार के केन्द्र में लाना कोई मामूली जोखिम नहीं था। नए आन्दोलनों में शामिल साहित्य समीक्षकों की बात तो जाने दीजिए, कल के प्रगतिशील समीक्षक भी वैसा करके अपनी साहित्यिक प्रतिष्ठा दाँव पर लगाने के लिए तैयार नहीं थे। क्योंकि प्रगतिशील रचना की मान्य प्रवृत्तियाँ नागार्जुन की रचनाओं में सबसे मुखर थीं, इसलिए इस माहौल की मार भी सबसे ज्यादा उन्हीं को झेलनी पड़ी। जहाँ तक रचनात्मकता का सवाल है और उसमें भी उनके उपन्यासों पर ही बातें करें तो यह संयोग ही है कि उनका रचनाकाल आजादी के बाद के यही २०-२५ वर्ष रहे हैं। इन वर्षों में उन्होंने लगभग एक दर्जन उपन्यास हिन्दी को दिए जो रचनाकर्म के किसी भी पैमाने से एक उल्लेखनीय योगदान है। लेकिन फिर भी न तो उनके उपन्यासों ने हिन्दी आलोचकों और पाठकों में वैसी रुचि ही जगाई और न उन पर इस बीच कोई महत्त्वपूर्ण बातचीत ही हुई तो उसके कारणों को आज समझना मुश्किल नहीं है।

इधर साहित्य और जीवन के सम्बन्धो की नए सिरे से हुई इस पड़ताल में जो प्रश्न सबसे प्रमुख बनकर सामने आए उनके जवाब खोजने के क्रम में नागार्जुन का साहित्य एक अद्‌भुत उदाहरण बन गया। साहित्य और जीवन के रिश्तों से लगाकर सम्प्रेषणीयता के सवालों का वैसा सटीक जवाब अन्यत्र दुर्लभ था। और इस तरह नागार्जुन नए रचनाकारों के लिए हमारे युग के सबसे बड़े लेखक और उनका साहित्य नई रचनाशीलता का प्रेरणास्रोत बन गया।

इस बदले माहौल में उनके प्रति पैदा हुआ भावोद्रेक देखते ही बनता है। कोई उन्हें हिन्दी साहित्य का दूसरा कबीर कह रहा है तो कोई कबीर की परम्परा में सबसे बड़ा क्रान्तिकारी लेखक। किसी के लिए वे प्रेमचन्द की परम्परा का विकास करने वाले अन्यतम लेखक हैं तो अन्य उन्हें किसान-मजदूर का अनन्य पक्षधर मान रहे हैं। जनता का जीवन जनता की भाषा में कैसे बयान किया जाए इसमें तो

उनका कोई सानी नहीं। कुल मिलाकर भूतो न भविष्यतो की यह भावना आज हावी है। कहना न होगा कि किसी रचनाकार के वस्तुगत मूल्यांकन में ये दोनों ही मन:स्थितियां बाधक हैं। एक में जहाँ बिना जाँच के किसी रचनाकार को पहले ही अपराधी मान कठघरे में खड़ा कर दिया जाता है वहाँ दूसरी में उसकी मूर्ति बनाकर पूजाभाव से आरती उतारी जाती है। रचनाकार व्यक्ति के पक्ष से हो सकता है पहली से बाद की मन.स्थिति कुछ हितकारी हो लेकिन रचना के लिए तो दोनों समान रूप से घातक हैं। इसी के चलते आज नागार्जुन के साहित्य पर हो रही चर्चा विचित्र और हास्यास्पद अन्तर्विरोधों में फँसी नजर आती है। जैसे गैर-वामपन्थी समीक्षक उनकी रचनाओं के कुछ उदाहरणों से उन्हें दलगत राजनीति के विरुद्ध साहित्य की स्वायत्त सत्ता के पैरोकार सिद्ध कर सकता है वैसे ही वामपन्थी राजनीति के विभिन्न खेमों से जुड़े लोगों में इस बात को लेकर होड़ मची है कि कुछ रचनाओं को सामने रखकर यह सिद्ध कर दें कि वे हमारे दल की रणनीति और कार्यनीति के ही समर्थक हैं। इससे भी विचित्र नजारा तो तब उपस्थित होता है जब किसी खेमे के सभा सम्मेलन में उनका जाना मात्र उनमें आए राजनीतिक परिवर्तन का लक्षण मान लिया जाता है और उसके बाद उनके रचनाकर्म के प्रति उनका पूरा रवैया ही सदय हो उठता है। ऐसे सुधी जनों की भी कमी नहीं है जो सन्तुलित वस्तुगत मूल्यांकन के नाम पर एक ओर उनके वैचारिक स्खलन की आलोचना करते हैं और फिर साथ ही उनके साहित्य को महान सिद्ध करने के श्रमसाध्य रचनाकर्म में जुट जाते हैं।

नागार्जुन के साहित्य के प्रति मूल्यांकन का यह रणनीतिगत रवैया समाप्त होना चाहिए।

कथा साहित्य की जो समीक्षा हिन्दी में अभी तक हुई है उसे देखते हुए यह सहज ही कहा जा सकता है कि हमारे यहाँ अभी कथा-साहित्य की समीक्षा का कोई सन्तोषजनक आधार विकसित नहीं हो पाया है। यही कारण है कि कथा साहित्य की स्वतन्त्र और समृद्ध परम्परा होने के बाद भी उसकी समीक्षा काफी निचले स्तर की ही रही। शायद इसीलिए नागार्जुन के महत्त्वों में उनका उपन्यास-साहित्य वैसा महत्त्व नहीं पा सका। खानापूरी के रूप में उन पर जो चर्चा हुई है उसमें उपन्यास समीक्षा की बँधी-बँधाई लीक पर से ही सवाल उठाए गए हैं।

नागार्जुन ने अपने साहित्य में तमाम मिथों और रहस्यों को भेदकर समस्या को सीधे और सच्चे रूप में रखने की कोशिश की है। साहित्य को जो लोग कृत्रिम और जटिल सवालों की तुंग प्रतिमाएँ खड़ी करने का माध्यम मानकर चलते हैं उन्हें नागार्जुन के उपन्यासों से निराशा ही हाथ लगती है। यह भी कैसे उपन्यास जिनमें मानव मन की गुह्यतम गुत्थियों को दार्शनिक ऊँचाइयों तक नहीं उठाया गया ? ये भी क्या चरित्र जिनमें शेखर जैसी भव्यता और विद्रोहीपन न हो ? ऐसा भी क्या घटना-विन्यास जिसमें चक्करदार और सर्पिल ताना-बाना न हो ? नागार्जुन के उपन्यासों में यह सब नहीं है और इस सबके लिए वे कभी चिन्तित भी

नहीं रहे।

कहते हैं उपन्यास विधा आधुनिक युग में महाकाव्य के पर्याय के रूप में विकसित हुई। हमारे जमाने की महानतम प्रतिभाओं का सहारा उसे मिला। विश्व स्तर पर उपन्यास की समृद्ध परम्परा की बात तो जाने दीजिए स्वयं हिन्दी में प्रेमचन्द जैसे व्यक्तित्व ने उसे चरम ऊँचाइयों तक पहुँचाया। नागार्जुन ने इस विधा पर हाथ आजमाने से पहले इस सबको जरूर जाँचा-परखा होगा। लेकिन उनकी चिन्ता महाकाव्य को भरने की उतनी नहीं जितनी अपनी बात को कविता से इतर विधा में ढालकर कहने की रही। महाकाव्य या उपन्यास साहित्य के उत्तराधिकार को निबाहना उनके लिए उतना महत्त्वपूर्ण नहीं जितना यह कि इस विधा को समकालीन रुचियों और दबावों की रोशनी में एक नए रूप में ढाला जाए। इसीलिए उन्होंने उसके क़लेवर को सिकोड़ा और गागर-में-सागर भरने का प्रयत्न किया। किसके पास इतना समय है कि वह दृश्यों के विस्तारित वर्णनों में घूमता रहे, चरित्रों के परत-दर-परत रहस्यों के उद्‌घाटन की धैर्य से प्रतीक्षा करे। इसलिए उनके उपन्यासों में जहाँ 'टू द पाइंटिडनैस' है वहीं वे लम्बे-लम्बे 'गैप्स' भी छोड़ देते हैं कि पाठक अपने मन से उन्हें भर लेंगे। इस तरह उन्होंने उपन्यासों को एक निजी कलेवर प्रदान किया है।

जैसा कि पहले उल्लेख कर आए हैं नागार्जुन के अधिकांश उपन्यास उस काल में ही छपकर सामने आए जब साहित्यिक हलकों में प्रयोगवाद और नई कविता का जोर बढ़ रहा था। नई कहानी के नाम से शुरू हुए आन्दोलन में भी मध्यवर्गीय मानसिकता वाले रचनाकार नए गुल खिलाने के चक्कर में थे। इन नए आन्दोलनों के बीच रचनाकारों का एक बड़ा तबका ऐसा भी था जो शीतयुद्ध की राजनीति से प्रेरित था और साहित्य के बुनियादी सवालों से ध्यान हटाने के लिए अनेकानेक नए नारे दे रहा था। कथा साहित्य में भी प्रेमचन्द के बाद ऐसे कई मशहूर नाम उभरे जो उसकी परिधि को व्यक्तिवाद की सीमाओं में कैद कर रहे थे। ऐसे में नागार्जुन ने अपने उपन्यासों को शोषित-पीड़ित वर्गों की धुरी पर टिकाने का साहस दिखाया। और इसीलिए इस बीच चले तमाम साहित्यान्दोलनों से अलग-थलग रहते हुए उन्होंने यह अलख जगाए रखी।

यह अलख जगाए रखने वाले वे अकेले ही क्यों थे? और भी तो कई प्रगतिशील उपन्यासकार इस दौर में सक्रिय थे। इस बात को प्रगतिशील आन्दोलन से जोड़कर समझने से पूरी बात स्पष्ट नहीं हो सकती। इसके लिए शायद नागार्जुन के व्यक्तिगत जीवन प्रसंगों में जाने की जरूरत होगी। वे जिस परिवार में पले-बढ़े, जिस तरह का घरेलू वातावरण उन्हें अवदान में मिला, जिन विकट सांसारिक परिस्थितियों का उन्हें सामना करना पड़ा उनमें यह सब निश्चित था कि समाज के किन लोगों और वर्गों के बीच उनकी परिचिति और गति है। उस अंचल की, उसके सदियों से सुख-दुख भोगते आए शोषित-पीड़ित लोगों की, उनके रीति-रिवाजों, क्रिया-कलापों, रहन-सहन की जो गहरी जानकारी उन्हें इस सहभागिता

से उपलब्ध हुई वह किसी भी रचनाकार के लिए एक बेजोड़ थाती है। जीवन की यही मजबूरियाँ रचनाकार नागार्जुन के लिए वरदान सिद्ध हुईं। उनके घुमन्तु स्वभाव ने जीवन अनुभवों की इस बड़ी पूँजी में बेहद इजाफा किया। अँग्रेजी साम्राज्य और सामन्तशाही के जुए से मुक्त होने के लिए उठती किसान जनता के संघर्षों और उसी के समानान्तर विकसित हुए प्रगतिशील आन्दोलन में भागीदारी से प्राप्त नई समझदारी ने धार पर सान चढ़ाने का काम किया। यही कारण है कि नागार्जुन को यथार्थ की खोज में वैसे नहीं भटकना पड़ा जैसे उस जमाने के कई अन्य प्रगतिशील कथाकारों को। और क्योंकि आजादी के बाद के इस पूरे काल में हमारे समाज का मुख्य अन्तर्विरोध सामन्तशाही और किसानों के बीच रहा और आज भी है इसलिए लाख कोशिशों के बावजूद उनके उपन्यासों की उपेक्षा नहीं की जा सकती थी। उन्होंने प्रेमचन्द के जमाने से चली आ रही समस्याओं को उसी शिद्दत से उठाया और ग्रामीण समाज में उनके बाद आए परिवर्तनों को अपने उपन्यासों में रेखांकित किया। किसान की पूरी पीड़ा प्रेमचन्द ने भी उभारी, उनकी हताशा और अन्दर-अन्दर सुलगती आग उनके यहाँ भी है, रूढ़ियों की जकड़ और उनसे टकराहट वहाँ सहज ही देखी जा सकती है। नागार्जुन के उपन्यासों में यह सब तो है ही, उसके आगे की हकीकत भी है। यहाँ घुट-घुट-कर मरना ही नहीं मर-मर कर जीने का संकल्प भी है, जमीन से बेदखल होता किसान ही नहीं खोई जमीन को फिर से दखल करने के इरादे भी हैं, अलग-अलग सुलगती आत्माएँ ही नहीं संगठित होकर लड़ने का आह्वान भी है, रूढ़ियों की जकड़न से मुक्त होने की छटपटाहट ही नहीं उन्हें एकबारगी तोड़कर बाहर आ गई नई पीढ़ी भी है।

और इसी अर्थ में नागार्जुन प्रेमचन्द के बाद के किसान जीवन की गाथा के गायक हैं। जिन लोगों ने आजादी के बाद तेजी से उभरे मध्यवर्ग की आत्मलीन आकांक्षाओं से अपने उपन्यासों के भविष्य को बाँध दिया, नागार्जुन के उपन्यास उनसे मूलतः भिन्न हैं। उनके उपन्यासों में भी मध्यवर्गीय पात्र हैं लेकिन वहाँ उनकी भूमिका दूसरी है। उन्होंने मध्यवर्गीय पात्रों को इसलिए नहीं चुना कि उनके माध्यम से आत्मप्रेम, आत्मदया, आत्मगौरव, अहंकार की गुत्थियों का सृजन करें बल्कि उनके यहाँ ऐसे पात्र प्रायः नई शिक्षा, नए ज्ञान, नई रोशनी और नए रास्ते से लैस हैं। उनकी गति अपनी ही जिन्दगियों में घूमती कोल्हू के बैल की गति नहीं बल्कि उनकी नियति समाज से जुड़कर बनी है। वह चाहे बलचनमा के राधा बाबू हों या वरुण के बेटे के मोहन माझी या उग्रतारा का कामेश्वर या फिर कुम्भीपाक का मोहम ही—नागार्जुन ने पूरी सहानुभूति से इन पात्रों को रचा है। लेकिन कितना भिन्न है इनका चरित्र उन तथाकथित मध्यवर्गीय पात्रों से जिनकी सृष्टि प्रयोगवाद और नई कहानी के दिग्गजों ने की। कई शेखरों का विद्रोह भी इन पात्रों की जीवट की बराबरी नहीं कर सकता। यह इसलिए कि नागार्जुन ने आजाद भारत में मध्यवर्ग को उसकी सही भूमिका में देखा और दिखाया। आज

विद्रोही शेखर के युवा उत्तराधिकारी जहाँ समाज-विरोधी तत्वों के रूप में नागपुर के काण्डों में शामिल नजर आएँगे वहीं नागार्जुन के पात्रों के वंशज आज भी किसान सभाओं, मजदूर संगठनों, युवा मोर्चों में डटे मिल जाएँगे ।

मुझे नहीं मालूम कि उपन्यास के सन्दर्भ में आंचलिकता के सवाल का अध्यापकीय कुंजियों और परीक्षा में पूछे जानेवाले प्रश्नपत्रों के अलावा कहीं कोई अर्थ भी होता है । लेकिन लोग हैं कि इससे जूझकर ही सारी सार्थकता सिद्ध करना चाहते है । यदि इसका मतलब किसी अंचल विशेष से जुड़ाव ही होता है तो मैं कहूँगा कि हिन्दी का कोई भी अच्छा उपन्यास वैसा होगा । यदि उपन्यास की रचना का आधार जीवन यथार्थ न होकर विचारजगत या मनोजगत है तो वैसी स्थिति में सम्भव है उसका देशकाल से कोई सम्बन्ध न हो । ऐसी रचनाएँ 'शाश्वत' होती हैं । ऐसी शाश्वतता इस मृत्युलोक का धर्म नहीं वह अलौकिक है । कोई अनुभव हवा में नहीं होता और कोई रचना देशकालातीत नही होती । जितनी ही वह ठोस और आत्मीय सन्दर्भों से जुड़ी होगी उसके कालजयी होने की सम्भावनाएँ उतनी ही अधिक होंगी । रचनाकार के पास सतह के पार देखने वाली नजर है तो वह खण्ड में ब्रह्माण्ड का दर्शन कर सकता है । यह अकारण ही नहीं है कि देश की विभिन्न भाषाओं मे एक-दूसरे से बहुत हद तक बेखबर रचनाकार अपने-अपने अंचलों की जनता के जीवन की उपन्यास में पुनर्रचना करते हुए भी सम्पूर्ण देश की जनता की नियति को तराश रहे हैं । आँखन देखी यह सच्चाई हमेशा कागद के लेखे से बड़ी है । इस रूप में अंचल विशेष पर केन्द्रित होते हुए भी नागार्जुन के उपन्यास किसी संकीर्ण अर्थ में आंचलिक नहीं, वे इस सम्पूर्ण देश की जनता की सच्चाई को ठोस रूप में सामने लाते हैं ।

हमारी जड़ीभूत रुचियों को अक्सर खटकती है यह बात कि नागार्जुन के कई उपन्यास चरित्रों को केन्द्र में रखकर चलने के बावजूद उन्हें 'हीरो' की ऊँचाइयों तक नहीं उठा पाते । मसलन बलचनमा या रतिनाथ की चाची शीर्षक से लगता है कि इनके केन्द्र में ये चरित्र हैं लेकिन पूरे कथा विन्यास में ये चरित्र इस तरह घुल-मिल जाते हैं कि उनकी कोई विशाल मूर्ति खड़ी नहीं हो पाती । दरअसल हम गाँवों को भी फिल्मी रूप में देखने के आदी हो गए हैं । वैसी तड़क-भड़क के बिना हमारी सम्वेदना गुदगुदाती नहीं । अनजाने ही हम शेखर के प्रतिमानों से इन चरित्रों को तौल रहे होते हैं । नागार्जुन अपने पात्रों के इर्द-गिर्द ऐसा कोई इन्द्रजाल रचने के कतई कायल नहीं । जीवन में जब ऐसे हीरो नहीं मिलते तो उपन्यास में वे क्यों आएँ ? उनके ये पात्र यथार्थ हैं, जीवित हैं, साधारण होकर ही असाधारण हैं । उन्हें लेकर वे बिलकुल मोहाच्छन्न नहीं । इसी के चलते आज वे यह कहने का साहस रखते हैं कि हो सकता है बलचनमा आज किसी गाँव का सरपंच बना बैठा हो, रतिनाथ बड़ा बाबू हो । अपने चरित्रों के प्रति ऐसी आत्मीयता और ऐसी निस्संगता, उनकी नियति की ऐसी चिन्ता और साथ ही ऐसा निर्मोह आश्चर्यजनक संयम का परिणाम है ।

लेकिन यह बात फिर भी कही जा सकती है कि नारी पात्रों की सृष्टि और विकास को लेकर नागार्जुन अतिरिक्त सजग हैं। स्पष्ट कहूँ कि उनके प्रति उनके मन में खास मोह है, अब इसके कारण जो हों। उनसे ज्यादा कौन इस बात को देख पाया होगा कि भारतीय समाज में नारी दोहरे शोषण की शिकार है। एक तो उन्होंने कुटिल नारियों की सृष्टि की ही नहीं और अगर करनी भी पड़ी तो उनके विकास में जबरदस्त उलट-फेर उन्होंने कर दिखाया है। मसलन कुम्भीपाक में लड़कियों के व्यापार में शामिल जिस बुआ के चरित्र को उन्होंने उठाया अन्त तक जाते-जाते वही बुआ एक परिवर्तित नारी के रूप में सामने आती है जो स्त्रियों की दुर्दशा के प्रति पूर्ण सजग ही नहीं उनकी बेहतरी के लिए अपना जीवन अर्पित करना चाहती है। यह नारी रतिनाथ की चाची हो या उसकी माँ, वरुण के बेटे की मधुरी हो या उसकी माँ, कुम्भीपाक की उम्मी को माँ हो या निर्मला और रंजना—सभी मानवीय गुणों से भरपूर हैं। ऐसा नहीं है कि नागार्जुन अफराए वर्गों की इतराती-इठलाती स्त्रियों से परिचित नहीं या उन पर फब्तियाँ नहीं कसते। लेकिन विशाल जनता के जिस जीवन को उन्होने अपनी रचना केन्द्र में रखा है वहाँ उनका साक्षात्कार ऐसी ही स्त्रियों से हुआ है जो अपनी प्रकृति से ही मनुष्यता के सर्वोच्च गुणों से विभूषित है और दिलेर धनिया की परम्परा को आगे बढ़ा रही हैं। उनके अधिकांश उपन्यासों में नारी के इसी रूप से हमारा साक्षात्कार होता है।

फिर भी यह आश्चर्य की बात है कि नागार्जुन अपने इन उपन्यासों में प्रेम और रोमांस की कोई बेल नहीं बढ़ाते। थोड़ी बहुत चर्चा चली अवश्य है कहीं-कहीं। जैसे रतिनाथ की चाची में रत्ती और बागो का प्रेम और वरुण के बेटे में मगल और मधुरी का प्रेम। पर इतना ही कि कहीं आते-जाते आँख लड़ गई, एकान्त में पेड़ तले कुछ मान-मनुहार हो गई। इससे ज्यादा कुछ नहीं। गाँव से परिचित कोई भी व्यक्ति इस बात को जानता है कि एक ही गाँव के लड़के-लड़की का प्रेम किस सीमा तक जा सकता है। यहाँ शहरी मध्यवर्ग के प्रेम और रोमांस की अनन्त सम्भावनाएँ नहीं। यहाँ प्रेम के दूसरे परम्परित रूप ही अधिक महत्त्वपूर्ण हैं। वह प्रेम जो माँ और बच्चो में होता है, पति और पत्नी में होता है, भाई और बहिन में होता है। नागार्जुन ने इन सम्बन्धो को जतन से रचा है। ऐसे प्रसंगों की सृष्टि नागार्जुन पूरी मार्मिकता से करते हैं। उन्होने प्रेम की मर्यादाओं को निभाते हुए उसे 'टूंडलजेम' में नहीं बदलने दिया है।

मतलब यह कि एक साधारण पाठक या महान प्रतिमानों में पगा आलोचक उपन्यास से जो चाहता है वह इन उपन्यासों में नहीं मिलेगा। फिर भी खूब अच्छी तरह जानते हैं नागार्जुन कि कहाँ किस बात को किस तरह रखना है और कितना तूल देना है। जैसे उनके हर उपन्यास की कहानी बहुत ही साधारण तरीके से शुरू हो जाती है। बलचनमा आया और अपनी कहानी कहनी शुरू कर दी। न कोई ताम-झाम, न नौटंकी, न दिल हिला देने वाला ट्रेलर। लेकिन यह सहजता बड़े जतन से पैदा की गई है। बाप मरा दो आम तोड़ लाने की सजा के जुर्म में। जिसने

मारा उसी से ले-देकर फिर किरिया-करम हुआ और फिर उन्हीं ने बलचनमा को भैंस चराने का काम देकर धन्य किया। सहजता की आड़ में नागार्जुन कैसी चोट कर रहे हैं इसे जानने के लिए अर्थ की मार को पकड़ना होगा। जीवन के किन पक्षों को कितना गहरा रंग देना है इसे जानने के लिए बलचनमा में धान की रोपाई का वर्णन देखिए, कुम्भीपाक में महाजाल से मछली पकड़ने का सामूहिक कर्म देखिए, भोला द्वारा मगरमच्छ का मारना देखिए, काका द्वारा भैंसों की देख-भाल का विज्ञान सुनिए। ऐसे कितने ही प्रसंग हैं इन उपन्यासों में जिनका वर्णन इतनी खूबसूरती से नागार्जुन करते हैं कि वह जीवन अपनी सम्पूर्ण जीवन्तता में आँखों के सामने आ जाता है। इन्ही के माध्यम से सामने आता है इस जीवन का वास्तविक सौन्दर्य, उसमें संघर्षरत लोगों की शौर्य गाथाएँ। इस जीवन से यह गहरा परिचय इन वर्णनों में ही नही परस्पर सम्बन्धों के उन मार्मिक पक्षों में भी सामने आता है जो उपन्यासों में कदम-कदम पर मिलते हैं।

इन प्रसंगों पर नागार्जुन की नजर ठहर-ठहर जाती है।

रचना में रचनाकार की राजनीति और विचारधारा की चर्चा इधर काफी जोरों पर है। उसके कुछ विधि-विधान भी सुझाए जा रहे हैं कि वह इतनी होनी चाहिए, इस तरह होनी चाहिए। नागार्जुन ऐसे किसी विधि-निषेध में विश्वास नहीं करते। उनकी अपनी राजनीतिक समझ है तो उनके पात्रों की भी एक राजनीतिक समझ उपन्यास में विकसित होती है। उनकी संघर्ष और भविष्य में आस्था है तो वैसे आस्थावान चरित्रों का विकास वे अपने उपन्यासों में भी करते हैं। जीवन और समाज को लेकर उनका अपना एक सपना है तो ऐसे पात्र भी हैं जो उस सपने को साकार करते हैं। यह सब कुछ उसी जिन्दगी का हिस्सा है जो नागार्जुन के उपन्यासों के केन्द्र में है। इसे डंके की चोट उपन्यास में कह दिखाने में उन्हें कुछ नागवार नहीं लगता। अब इसके लिए क्या वे भद्रजनों और सुरुचिसम्पन्न महाशयों के पास जाएँ यह पूछने कि "अजी अगर थोड़ा-सा पर बघार लगा दूँ तो बहुत बुरा तो न लगेगा आपको, जी!" ऐसी भी-ऱ्याँमिमियों की उन्होंने कभी कोई परवाह नहीं की। बल्कि इसके उलट वे तो इन पर निर्मम आघात करना चाहते हैं। अपनी एक कविता में उन्होंने कहा भी है "प्रतिहिंसा ही स्थायीभाव है अपने कवि का।" इसलिए इन सबको लेकर उनके मन में कोई दुविधा कभी नहीं रही।

नागार्जुन की रचना के अधैर्य को लेकर, भाषा में आंचलिक शब्दों की बहुतायत को लेकर, कथा में टूटे लम्बे गैप को लेकर काफी चर्चा सुधी जनों के बीच हुई है। इनके बारे में आदर्श नियमों की सृष्टि करना विद्वानों का कार्य है। इनसे रचना सम्भव नही। और हाँ, आज तक किसी बड़े रचनाकार ने ऐसी आदर्श परि-निष्ठित भाषा नहीं लिखी, जिसे आदर्श माना जा सके। ऐसी भाषा जीवन्त नहीं जड़ होगी, जिसका निर्माण जीवन से नहीं प्रयोगशाला में ही सम्भव है। नागार्जुन ने अपनी भाषा पाठ्य-पुस्तकों से नहीं जनता के विश्वविद्यालयों से सीखी है।

—कर्णसिंह चौहान

## क्रम

# एक

चैत का महीना था और शाम का वक्त। बीच आँगन मे टोला-पड़ोस की औरतें जमा थीं। सभी किसी-न-किसी बातचीत में मशगूल थीं। दो-एक की गोद में बच्चा भी था। दो-एक जनेऊ का धागा तैयार करने के लिए तकली लिए आई थीं। उनकी तकलियाँ किर्र-किर्र करके काँसे के कटोरों में नाच रही थीं और पूनी से खिचकर सर्र-सर्र निकलता जा रहा था सूत।

एक ही थी जो बेकार और चुप बैठी थी। चेहरे पर विषाद की काली छाया मंडरा रही थी। वह न तकली ही कात रही थी, न गोद में उसके कोई बच्चा ही था। बाकी औरतें रह-रहकर उसकी ओर अजीब निगाहों से देख रही थीं।

इस बीच थोड़ी देर बाद दम्मो फूफी आ पहुँची। अदालत में मुजरिम हाजिर हो, वकील-मुख्तार, गवाह सभी मौजूद हों, फिर भी अगर जज ने किसी कारण से देर कर दी तो क्या होता है? दम्मो फूफी के बिना यही हाल था इस महिला-परिषद् का।

फूफी को आग्रहपूर्वक आसन पर बैठाया गया। गोरा और छरहरा बदन, गोल-मटोल चेहरा। नन्हे-नन्हे से पतले होंठ। गंगा-जमनी बाल। कानों में सोने के छोटे-छोटे मगर लटक रहे थे। शांतीपुरी धोती पहने हुए थीं। गले में बारीक रुद्राक्षों की माला शिवभक्ति की सबूत थी या शोक की, कहा नहीं जा सकता। अंटी में से चाँदी की सुन्दर डिबिया निकालती हुई वे बोलीं—आज गर्मी मालूम देती है, कहीं तूफान आया तो आम की फसल चौपट हो जायेगी। नस निकालकर चुटकी से नाक के पूड़ों में उसे भरते हुए फूफी ने फिर कहा—गुज्जी बिटिया, हमारे यहाँ से ज़रा पंखा तो लेती आ।

गुंजेसरी ने पंखा ला दिया।

इतने में रूपरानी का बच्चा रो पड़ा, न जाने किधर से सबकी नजर बचाकर एक लाल चीटा आया और बच्चे को काट लिया। बाएँ पैर का अँगूठा धरती

से छू रहा था। बच्चे की चीख बढ़ती ही गई। दम्मो फूफी ने कहा—जाओ रूपरानी, लोहा छुआ दो। जलन जाती रहेगी।

अपने बच्चे को लेकर रूपरानी जब चली गई तो फूफी ने एक बार और सुघनी सुड़की।

सभी की दृष्टि, सभी का ध्यान फूफी पर केन्द्रित था। एक ही थी जो विषाद और जड़ता की प्रतिमा बनी बैठी थी। अब दम्मो फूफी ने अच्छी तरह आँख फाड़कर उस पाषाणी की ओर देखा। उसके बाद सभी को अपनी निगाह के दायरे में समेटती हुई बोलीं—उमानाथ की माँ, कब तक चुप रहोगी? कुछ-न-कुछ तो इसे कहना ही पड़ेगा। समूचे गाँव में इसी बात की चर्चा है। आखिर जो होना था, वह होकर ही रहा। विधना के विधान को भला हम-तुम टाल सकते हैं? यह बेचारी—

इतना कहकर अपने सुन्दर और कोमल हाथ से फूफी ने उस विषादमयी प्रतिमा की ओर संकेत किया। सुननेवाली औरतों ने साँस खींचकर अपने कानों को मानो और भी साफ कर लिया। फूफी बोलती गयीं—बैद्यनाथ के मरने के बाद कितनी कठिनाई से उमानाथ को पाल-पोसकर इतना बड़ा कर पायी है, यह तुममें से बहुतों को मालूम नहीं होगा। भगवान करें, उमानाथ अपने बाप का नाम रखे।

सहानुभूति के ये शब्द सुनकर उमानाथ की माँ की आँखें छलछला आईं और ऐसा लगा कि पाषाणी प्रतिमा में फिर से प्राणों की प्रतिष्ठा हो गई है। उसने कृतज्ञ आँखों से दमयन्ती (दम्मो फूफी) को देखा और सिर नीचा कर लिया। शिकार को गिरफ्त में करके बाघिन को जितना संतोष होता है, इस समय फूफी के भी संतोष की वही मात्रा थी। बेचारी उमानाथ की माँ को क्या पता कि इस सहानुभूति के पीछे एक डायन का निठुर अट्टहास छिपा पड़ा है! बेचारी को जयनाथ याद आया, जो आज चार महीनों से लापता है।

फूफी ने सुंघनी सुड़कते हुए कहा---कोई चिन्ता नहीं, सारा इन्तजाम हमने कर लिया है। परसों इस समय तक यह बोझ तुम्हारे सिर से उतर जाएगा। उमानाथ की माँ, रत्ती भर भी फिकर मत करो।

कृतज्ञता के मारे उमानाथ की माँ का जी करता था कि दमयन्ती के पैरों पर अपना सिर रख दे और सुबुक-सुबुककर कुछ देर रो ले। वह चतुर बुढ़िया उस बेचारी को ममता का अवतार प्रतीत हो रही थी। वह विधवा है, अकिंचन है। उसे गर्भ रह गया है। कहीं वह मुँह दिखाने के काबिल नहीं रहीं। पेड़-पौधे, पशु-पक्षी सभी गुप-चुप उमानाथ की माँ के इस महान् कलंक का मानो कीर्तन कर रहे हैं। ऐसी स्थिति में यदि दम्मो फूफी जैसी संभ्रांत वृद्धा उसे सान्त्वना देने आई है तो इससे बढ़कर व्यावहारिक मानवता भला और क्या होगी? मगर वहाँ तो बीसियों बैठी थीं, दम्मो फूफी अकेले रहती तब न! उमानाथ की माँ को साहस नहीं हुआ कि फूफी के पैरों पड़ जाए। लज्जा भी निगोड़ी कैसी होती है कि उस...

आँचल घोर से घोर पापी के लिए सुलभ है !

स्वर को अधिक से अधिक कोमल करके फूफी ने कहा—अच्छा, कौन था वह कलमुँहा उमानाथ की माँ, जिसने तुम्हें आग में यों झोंक दिया ?

इस असम्भावित प्रश्न से बेचारी के रोम-रोम काँप उठे, समूचे शरीर का लहू पानी-पानी हो गया। विकराल मुँह वाली राक्षसी याद आई, जिसकी कहानियाँ वह बचपन में अपने नाना से सुना करती थी। दमयन्ती का वह सौम्य रूप उमानाथ की माँ के लिए अब मिटता जा रहा था। उसकी जगह कहानी की विकरालवदना वही राक्षसी नजर आने लगी। अभागिनी का हृदय केले के पत्ते की तरह काँपने लगा।

तो क्या, जयनाथ का नाम वह बता देगी ? नहीं, कभी नहीं। उसने कहा—पता नहीं, मैं कैसे बताऊँ ?

हूँ !—दमयन्ती ने गौर से उमानाथ की माँ की ओर देखा और पंखे की बेंट से पीठ खुजलाते हुए मुस्कुराना शुरू किया। फूफी की इस लम्बी मुस्कान का और स्त्रियों ने हँसकर समर्थन किया। परन्तु इस मुस्कान और इस हँसी के पीछे उमानाथ की माँ को उछलता-कूदता काला पहाड़ स्पष्ट दिखाई पड़ा जो कि आहिस्ते-आहिस्ते उसी की ओर बढ़ा आ रहा था। ये लोग मानेंगे नहीं, कुछ-न-कुछ कहना ही पड़ेगा। क्या कहा जाय, क्या नहीं—वह बेचारी देर तक इसी गुन-धुन में पड़ी रही।

फूफी ने बदले हुए स्वर में पूछा—तो तुम इस बारे में कुछ नहीं जानती ?

उमानाथ की माँ नाखून से नाखून खोट रही थी। आँगन के एक कोने में रतिनाथ बैठा था। महज ग्यारह वर्ष की उम्र होने के कारण ही वह स्त्रियों के इस गुप्त अधिवेशन में शामिल हो सका था। इस सवाल से उस लड़के का दिल धड़क रहा था कि कहीं उसी के बाप का नाम न चाची के मुँह से निकल आवे ! चार मास से रत्ती का बाप—जयनाथ लापता है।

इस मातृहीन बालक का अपनी चाची के प्रति बहुत ही गहरा स्नेह था। चाची भी रत्ती को खूब मानती थी। पिछले चार मास में यह स्नेह और भी गाढ़ा हो उठा था। चारों ओर से लांछित, चारों ओर से तिरस्कृत होकर उमानाथ की माँ जब भूखे पेट ही सो जाना चाहती तो रतिनाथ सत्याग्रह कर देता—"ऐसी क्या बात है चाची कि तुमने खाना-पीना छोड़ रखा है ? अच्छा, नहीं खाना है न खाओ, मगर कल मैं भी नहीं खाऊँगा, नहीं खाऊँगा, नहीं खाऊँगा।" इतना कहकर वह चाची की पीठ से सटकर बैठ जाता और उसके रूखे बालों में अपनी नन्हीं-नन्हीं उँगलियाँ उलझाने लगता। चाची की देह सिहर उठती। वह उठ बैठती और दो-चार कौर भात खा लेती। एक दिन पड़ोस की एक लड़की ने रतिनाथ से कहा था—तेरी चाची को, रत्ती, बच्चा होने वाला है। उसने कसकर छोकरी को एक तमाचा लगा दिया···बेचारे को कुछ पता नहीं कि आखिर बात क्या है। एक दिन दूर की किसी भाभी ने खुलासा कहा—लाला, तुम्हारी चाची

की अगर दूसरी शादी हो गई होती तो ठीक था। इस पर रतिनाथ ने उस भाभी को फटकारते हुए बतलाया था कि पंडित की लड़की होकर तुम ऐसी बातें करती हो। दूसरी-तीसरी शादी क्या कभी किसी विधवा या सधवा ब्राह्मणी ने की है ?

अच्छा भई—फूफी ने उठते हुए कहा—अंधेरा हो गया, मुझे तो शिवजी के दर्शन करने नित्य इस समय भी मन्दिर जाना होता है। तुम्हारी मर्जी ! लेकिन पाँच साल की बच्ची भी इतना बता देती है कि आँखमिचौनी के वक्त उसकी पीठ थपथपाने वाला आखिर कौन रहा होगा, और एक हो तुम ! ओह, कितनी भोली···अबके फूफी खिलखिलाकर हँस पड़ीं, औरों ने भी साथ दिया। यह उन्मुक्त हास उमानाथ की माँ को असह्य हो उठा। मन में आया कि वह भी कस-कर चिकोटियाँ काटे। दमयन्ती के बालवैधव्य की रँगीलियों का उसे सारा हाल मालूम था। मगर नहीं, रत्ती की चाची ने अपने को सम्भाला और उठकर कहा —मैं और कुछ नहीं जानती। वह भादों का महीना था। अमावस की रात थी। एक घनी और अँधेरी छाया मेरे बिस्तरे की तरफ बढ़ आई। उसके बाद क्या हुआ, इस बात का होश अपने को नहीं रहा···

फूफी ने इस पर कुछ नहीं कहा। परन्तु, रामपुरवाली चाची ने आँगन से निकलते समय हल्की आवाज में कहा था—होश कैसे होता ? मौज मारने की घड़ियों में किसी को भला कैसे होश रहेगा ? बला से, अब पेट कोहड़ा हो गया है तो होने दो !

## दो

उस रात चूल्हा नहीं जला।

चाची जाकर बिस्तरे पर लेट गई। बिस्तरा क्या था, खजूर के पत्तों की चटाई थी। बीच घर में वही बिछाकर लेट गई, न तकिया लिया न सुजनी। दाईं बाँह पर सिर रखकर वह पड़ी रही और आँखों की रोशनी को घने अन्ध-कार में भटकने के लिए छोड़ दिया, जैसे थका और भूखा चरवाहा लापरवाह होकर अपनी गायों को जंगल में छोड़ देता है। वे लौट भी आना चाहती हैं तो मार डंडा से, मार डंडा से वह उन्हें फिर-फिर जंगल की ओर खदेड़ देता है। बस्ती नजदीक नहीं होने से किसी पेड़ के नीचे वह भी बाँह का तकिया बनाकर करवट लेट जाता है···

रतिनाथ भी जाकर संदूक पर सो रहा। विपत्ति के अथाह समुद्र में गोते खा रही इस चाची के लिए बेचारे ने उस रात कितने आँसू बहाए, यह रहस्य भग-वान ही जानते हैं। दिन का भात हाँडी में था, पत्थर के बड़े कटोरे में दाल थी।

एक दूसरी पथरौटी में जरा-सा बैंगन का चोखा रखा हुआ था। पर किसी ने हाथ तक नहीं लगाया। रत्ती भूखा जरूर था, लेकिन उसकी भूख-प्यास हवा हो गई, जबकि टोल-पड़ोस की महिलाओं का दल मुस्कराता और आँखें मटकाता हुआ शाम को रत्ती के आँगन से चला गया। चाची बुत बनी वहीं खड़ी रही, उसकी आँखों से आँसू के चार बड़े-बड़े बूंद ढुलक पड़े थे। समाज व्यक्ति के प्रति इतना निठुर, इतना नृशंस हो सकता है, उस अबोध बालक को अपनी छोटी-सी आयु में आज यह सत्य पहली बार भासित हुआ था।

परन्तु दो पहर रात को किसी ने रत्ती के मुँह में दस-पाँच कौर अवश्य डाल दिए थे। और कौन होगा ! चाची ही होगी।

हाँ, चाची ही थी। उसी ने नींद में विभोर रतिनाथ को उठाकर दाल-भात और बैंगन का चोखा खिला दिया। रत्ती बराबर आँखें मूंदे ही रहा। खिला-पिलाकर कुल्ली कराकर चाची ने उसे अपने पास सुला लिया। खुद उसने कुछ नहीं खाया। बचा भात बाहर डाल दिया था।

उस रात चाची को नींद नहीं आई। जिसके माथे पर विपत्ति का इतना बड़ा पहाड़ हो, वह भला कैसे सोए? भादो, आसिन, कातिक, अगहन, पूस, माघ, फागुन और यह चैत—आठवाँ महीना चल रहा था। पेट में बच्चा ऊधम मचाने लगा था। चाची को ख्याल आया जयनाथ का चेहरा और फिर उसने सोये हुए रत्ती का मुँह चूम लिया। उमानाथ की माँ जानती थी कि जयनाथ देवघर में था और आजकल काशी में है। बेचारी ने कई बार चिट्ठी लिखवानी चाही, मगर किससे लिखवाती? जयनाथ वादा कर गये थे कि दस दिन में ही मैं बाबा (बैद्यनाथ) को जल ढालकर आ रहा हूँ। पूस चढ़ते गए और यह चैत भी बारह दिन बीत गया। चाची को सारी पुरुषजाति से घृणा हो गई…इस मुसीबत का सामना जिसे करना चाहिए, वह कहीं यों बाबा बैद्यनाथ और काशी विश्वनाथ के इर्द-गिर्द गाल बजाता फिरे? छि: ! ऐसा था तो मुझे भी साथ ले लिया होता। हे भगवान ! पानी में डूब मरने के अतिरिक्त क्या कोई और उपाय नहीं है? सुनती हूँ, लहेरिया सराय के सरकारी अस्पताल की डाक्टरनी गर्भ गिराने में बहुत कुशल है…मगर वहाँ तक मैं पहुँचूंगी कैसे?

मुसीबत की उस घड़ी में एकाएक चाची को अपनी माँ याद आई। उसने तय किया कि आज तो नहीं, कल रातोरात वह तरकुलवा चली जाएगी। वहाँ गाँव में ही, कई चमाइनें हैं। डाँट-फटकार, गंजन-फजीहत के बावजूद भी माँ आखिर माँ ही होगी। लड़की का कवच बनकर तमाम मुसीबतों को वह अपने ऊपर ले लेगी, इसमें भी क्या कुछ शक है?

इस निश्चय से चाची को राहत मिली और रात्रिशेष में बेचारी की बोझिल पलकें जरा झपक गईं।

रतिनाथ की आँख सबेरे ही खुली। चाची को दूसरे दिन की भाँति आज उसने नहीं जगाया। आँख मलते-मलते वह चाची के घर के पिछवाड़े गया।

पेशाब करते वक्त उसकी निगाह घिवही पर पड़ी। आम के इस बड़े पेड़ को वह बहुत प्यार करता था। इसके आम गोल-गोल होते थे। पकने पर मुँह पीला और बदन लाल हो जाता था। स्वाद घी जैसा। रस गाढ़ा और गुठली छोटी होती थी। इस आम का यह नाम दीदी का रखा हुआ था। पेड़ फलता भी खूब था। बीस-बीस, पच्चीस-पच्चीस हजार तो सिर्फ पकने पर निकलते। आँधी और तूफान में हजारों कच्ची अंबियाँ गिरती सो अलग। वह भी बेकार नहीं जाती, अचार और सूखी खटाई लोग साल-भर खाते। पकने पर घिवही का पेड़ कल्पवृक्ष-सा मनोहर लगता। गाँव मे ऐसा कौन होगा, जिसने घिवही के दस-पाँच आम न खाए हों। उनका अमावट ये लोग साल-दो साल तक खाते। इस बार भी घिवही मे फल खूब आए थे। रतिनाथ ने देखा, पचासों टिकोरे गिरे पड़े हैं। उसका रोम-रोम पुलकित हो उठा, चटनी के लिए यह काफी है।

वह टिकोरे इकट्ठे करने लगा। चुनने को कुछ रह गए थे कि चाची ने आवाज दी— रत्ती, ओ रत्ती! कहाँ गया?

यह रहा चाची, टिकोरे चुन रहा हूँ—रतिनाथ ने जोर से जवाब दिया। तब तक चाची भी वहाँ पहुँच गई। नजदीक आकर रत्ती की ठुड्डी पर हाथ फेरती हुई बोली—तुझे क्या है पागल? तू क्यों इतना दुबला हो गया है?

लड़के ने नजर नीची कर ली। जरा देर बाद कहा—चाची, आज मैं पाठशाला अवश्य जाऊँगा। रसोई तो भला तुम जल्दी कर लो, चटनी मैं खुद ही कर लूँगा।

चुने हुए टिकोरे लेकर चाची आँगन मे चली आई। चौका-बर्तन करने के बाद उसने चूल्हा जलाया। खानदानी खवास की बुढ़िया औरत आज पानी भरने नहीं आई, घड़े रीते पड़े थे। रतिनाथ ने छोटी बाल्टी मे पोखर का पानी ला-लाकर उन्हें भर दिया। चाची समझ गई कि दमयन्ती का अनुशासन उसके खिलाफ शुरू हो गया आज से। अब इस आँगन मे न धोबिन आएगी, न नाइन, न डोमिन, न चमाइन। ब्राह्मणी की तो भला बात ही कौन कहे। पुरानी दियासलाई मे अभी चार-छ: तीलियाँ थी, एक तीली घिसकर चाची ने चूल्हा जला लिया था। नहीं तो गाँव-गवई मे आग एक घर मे माँगकर दूसरा घरवाला ले जाता है, दूसरे मे तीसरा। यों दियासलाई का काम ही नहीं पड़ता। फिर भी लोग सलाई की दस-पाँच तीलियाँ बचाकर रखते अवश्य हैं। यह नहीं कि रतिनाथ किसी के यहाँ से आग ला नहीं सकता था। ला सकता था, अगर किसी ने चाची के सम्बन्ध में कुछ अनाप-शनाप उसे सुना दिया तो लड़के के दिल को कितनी चोट लगेगी! यही सब सोचकर चाची ने रत्ती को कहीं आग लाने नहीं जाने दिया।

रत्ती को चाची का यह रुख पसन्द नहीं आया। वह सोचता, जो एक ब्राह्मणी हमें आग नहीं दे सकती, उसे हम ... दिखा देंगे। जो आग नहीं देगी उसके चूल्हे पर पेशाब कर दूँगा।



खैर, थोड़ा पानी से भी काम चल गया। चाची ने सिर्फ चार-छः लोटा पानी नहाने में खर्च किया, बाकी रसोई में। पीने के लिए एक बाल्टी रत्ती कुएँ से स्वयं ले आया भरकर। भात तैयार हो गया। तब जाकर पोखर में नहा आया।

सौ साल पहले पंडित नीलमणि ने यह पोखर खुदवाया था। वह रत्ती के दादा के दादा थे। अपने दालान के बिल्कुल करीब एक छोटा-सा पोखर खुदवा गए। इस पोखर के तीन भिंडों पर अब उपाध्याय घराने की बढ़ती आबादी छा गई थी। केवल पूरब वाला भिंडा बच रहा था। पास-पड़ोस के मर्द आकर उसी ओर के घाट पर नहाते।

आज शालिग्राम की पूजा में रतिनाथ का मन लगा नहीं। सराइयाँ तीन थीं, देवता दो ही थे—शालिग्राम और नर्मदेश्वर। ताँबे की सराई शालिग्राम के लिए, पीतल वाली नर्मदेश्वर के लिए। तीसरी भी पीतल की ही थी। वह पंच देवता के उद्देश्य से थी। चन्दन रगड़कर उसने अच्छत भिगोये। "ॐ सहस्रशीर्षा···" आदि मन्त्र पढ़कर शंख से शालिग्राम पर जल ढारा, फिर नर्मदेश्वर पर। फिर अनमने भाव से चन्दन, अच्छत, फूल वगैरह चढ़ाकर रत्ती ने पूजा खतम की। उधर थाली में भात-दाल परोसा जा चुका था।

थोड़ा-सा उसने खाया होगा कि तब तक चाची ने चटनी भी पीस ली। भुना हुआ जीरा भी दिया था उसमें। रतिनाथ ने चटनी का स्वाद ले-लेकर खूब खाया। खाते-खाते उसे चाची ने कहा—बेटा, पाँच-छः रोज तुझे अकेला ही रहना पड़ेगा।

और तुम कहाँ रहोगी?—उठते हुए कौर को रोककर रतिनाथ ने आँखों से ही सवाल किया।

तरकुलवा जाऊँगी, किसी से कहना मत!—चाची बोली।

उसने फिर कहा—रात को पड़ोस के आँगन में सो जाना। चावल, दाल, लकड़ी, धनियाँ, हल्दी, नमक, तेल—सामान सब मौजूद है। खुद पकाकर खा लेना। पाँच ही छः रोज की बात है, उसके बाद तो मैं आ ही जाऊँगी।

रत्ती खाना खतम करते-करते बोला—मैं भी न साथ चलूँ?

नहीं—चाची ने कहा—बात ऐसी आ पड़ी है कि अकेली ही जाऊँगी, यही अच्छा रहेगा।

रतिनाथ ने चुप रहकर चाची की बात का औचित्य मंजूर कर लिया। अब वह खाना खा चुका था। हाथ-मुँह धो आया। खाकर मुख-शुद्धि के तौर पर सुपारी का एक छोटा-सा टुकड़ा चबाना उसके अभ्यास में शामिल हो गया था। सुपारी का टुकड़ा थमाते हुए चाची ने आले की ओर इशारा किया और कहा—यहाँ आठ-दस सुपारी रख जाऊँगी, सरौता भी रहेगा।

तब तक दिन काफी उठ आया था। रत्ती पाठशाला जा चुका था। चाची अपनी चिन्ता की धारा को समकूल रखने के लिए तकली लेकर बैठी। खाना वह देर से खाएगी।

बीच घर में बैठकर वह तकली कातने लगी किर्र-किर्र-किर्र। मिथिला की कुलीन ब्राह्मणियों के जीवन में इस तकली का बहुत बड़ा स्थान रहा है। कुटीर-शिल्प का यह मधुर प्रतीक अब तो उठता ही जा रहा है, फिर भी जनेऊ के लिए तकली से निकले इन बारीक सूतों की आवश्यकता अनिवार्य समझी जाती है। फुर्सत का वक्त स्त्रियाँ तकली के सहारे बहुत आसानी से काट लेती हैं। आठ-दस वर्ष की उम्र से लेकर जीवन-पर्यन्त तकली का और उनका साथ रहता है। कहते हैं ईस्ट इण्डिया कम्पनी के शासन से पहले घर-घर तकली चलती थी। तकली के ये सुन्दर और महीन सूत मलमल बुनने के काम आते। परन्तु अब तो यह वस्तु ब्राह्मणों के ही घरों में रह गई है और इन सूक्ष्म और मनोहर सूतों का का उपयोग सिर्फ जनेऊ तक सीमित रह गया है। हाँ, तो तकली की मृदु मधुर ध्वनि में एकरस होकर चाची सोचने लगी--इस समय अगर जयनाथ होते··· अगर जयनाथ होते तो उन्हें कुछ न कुछ प्रतिकार अवश्य करना पड़ता। यह गरीबी और इतनी असहाय अवस्था। विपदाओं का यह महाजाल। कौन मुझे उबारेगा? कुछ भी हो, मर्द फिर मर्द ही है।

चाची को एक-एक कर पुरानी बातें याद आने लगीं—सुखी माँ-बाप, भरा-पूरा बचपन। कुलीन परन्तु दरिद्र से विवाह। रोगी पति। घुन लगा हुआ दाम्पत्य। लड़का उमानाथ, लड़की प्रतिभामा। वैधव्य। सुदूर दक्षिण (भागल-पुर) में लडकी का बेचा जाना। ऋण से छुटकारा···ओह! उमानाथ जब सुनेगा कि उसकी विधवा माँ गर्भवती हो गई है तो···

उमानाथ की उम्र पन्द्रह साल की थी। वह जिद्दी, गुस्सैल और पढने में मन्द था। प्रतिभामा सत्रह साल की थी, उसे ससुराल गए तीन-चार साल होने को आ रहे थे। कुलीनता की दृष्टि से बहुत ही नीच, मूर्ख और चालीस साल के एक अधेड़ ब्राह्मण ने सात सौ नकद गिनकर उससे शादी की। वह छः महीने के बाद ही गौना करा ले गया और तब से प्रतिभामा फिर शुभंकरपुर की इस धरती पर पैर नहीं रख पाई।

इतने में किसी के पैर की आहट पाकर चाची का ध्यान भग हुआ। उसकी बोटी-बोटी काँपने लगी—हे भगवान्! यह कौन आ रहा है···कल किसी ने कहा था कि थाने में भी इस बात की खबर हो गई है।

उसका दिल धड़कने लगा। मुसीबत के इन दिनों में किधर से भी वज्रपात हो सकता है। कैसी भी अनहोनी हो सकती है। चाची को टोला-पड़ोस की एक-एक औरत दमयंती मालूम दे रही थी। हवा से उड़ा हुआ एक-एक तिनका खतरे से भरा नजर आ रहा था।

आहट बिल्कुल करीब आ गई। चाची ने अपने को और कड़ा कर लिया—कोई भी हो, घबडाना नहीं चाहिए। बदनामी तो फैल ही गई। अब और इससे अधिक क्या होगा? दारोगा फाँसी तो देगा नहीं, हाँ पहरा जरूर बैठा दे सकता है। सरकार के कानून में गर्भ गिराना नाजायज है; तो क्या सोचकर अंग्रेज

बहादुर ने यह कानून बनाया होगा, कि कोई भी विधवा भ्रूणहत्या नहीं कर सकती ···चाची अब भी उसी रफ्तार से तकली कात रही थी। पूनी पर पूनी खतम होती गईं, मगर सोचने का धागा अपने छोर पर नहीं पहुँचा।

चाची के सामने जयनाथ खड़े थे। दाढ़ी बढ़ी हुई, चेहरा खिला हुआ। चाची की उँगली रुक गई, तकली का तकुआ ठिठक गया। कता हुआ सूत तकली में जल्दी-जल्दी लपेटकर उसने पूनियाँ और तकली डाली में रख ली।

जयनाथ ने कहा—रहने दो उमानाथ की माँ! तुम क्यों उठती हो? पैर धोने के लिए लोटा-भर पानी घड़े से क्या खुद नहीं ले सकता मैं?

पर चाची तब तक पानी ला चुकी थी। वह अपने हाथों से ही जयनाथ के पैर धोने लगी, परन्तु जयनाथ नहीं माना। खुद पैर धोने लगा।

दातून भी नही की होगी,—चाची ने कहा—ठहरो ला देती हूँ। दक्खिन तरफ जो घर था, उसमें से वह साहड़ की दातून ले आई और जयनाथ को थमा दी। बोली—कल सुबह यह दातून रत्ती कहीं से लाया था। देखो न, अभी तक हरी है···कपार पर आई एक रूखी लट को बायें हाथ से ठीक करती हुई चाची फिर बोली—चार अच्छर लिखना तुम्हारे लिए पहाड़ हो गया! कोई खत नहीं, खबर नहीं! बड़े अजीब आदमी हो!

जयनाथ ने कोई सफाई नहीं दी, मुस्करा भर दिया। गठरी में से उसने अपनी धोती निकाल ली और दातून करते-करते स्नान करने चला गया।

## तीन

एक छोटा-सा स्टेशन। राजनगर। 11 बजे रात के ट्रेन से चाची और जयनाथ उतरे। स्टेशन से बाहर आकर उन्होंने कोई बैलगाड़ी किराए पर कर लेनी चाही। पाँच कोस पैदल चलना चाची के बूते से बाहर था।

शुभंकरपुर से तारसराय स्टेशन महज कोस-भर पड़ता है। उतने में ही चाची को चार जगह बैठना पड़ा था। और यह पाँच कोस का लम्बा रास्ता बेचारी कैसे तय करेगी!

जयनाथ ने तय कर लिया था कि पाँच रुपया भी लेगा तो क्या, बैलगाड़ी बिना किये तरकुलवा नही जाएँगे। स्टेशन से बाहर, सड़क की ओर दस-बारह गाड़ियाँ थी जरूर, लेकिन उनमें से एक भी तरकुलवा की नहीं थी। आसपास की थीं, पर उनके आरोही सुबह की ट्रेन से आने वाले थे।

चाची का मन था कि किसी तरह किरण फूटने से पहले मैके पहुँच जाती। जयनाथ का भी यही विचार था, और ठीक ही था। चाची जिस काम के लिए

अपनी माँ के यहाँ जा रही थी, उसमे सराहना, खुशी और स्वागत की कल्पना ही नही की जा सकती। उसके मुँह पर तो कालिख पुती हुई थी। माँ न जीती होती तो तरकुलवा जाने की अपेक्षा वह यही कमला की धार मे डूब मरना अधिक पसन्द करती। उसे अपनी माँ के सरल, शीतल, दयालु स्वभाव पर बहुत भरोसा था, इसीलिए तो जा रही थी।

जयनाथ ने अपनी भाभी को वही सडक पर एक ओर बैठा दिया और खुद निकले सवारी की तलाश मे। उन्हे मालूम था कि दस-बारह इक्के भी राजनगर के स्टेशन पर मौजूद रहते हैं। लेकिन, आज उनका भी पता नही था। कमला का पुल पारकर जब वे आगे बढे तो पाकड के नीचे एक इक्का दिखाई पडा। मचान पर जो आदमी सो रहा था, वह जयनाथ के पैर की आहट पाकर जग गया है, उसने यह बात अपनी खाँसी से जाहिर कर दी। पूछने पर मालूम हुआ कि वह तरकुलवा पहुँचा देने को तैयार है, मगर छ रुपया से धेला भी कम न लेगा।

आखिर साढे पाँच पर सौदा पट गया। इक्के वाले ने कहा, आप स्टेशन चलिए। मैं घोडी को जोतकर अभी लाया।

उन लोगो के पास सामान के नाम पर कुछ नही था। था क्या, सिर्फ आठ महीने का गर्भ। सही सलामत तरकुलवा तक पहुँचने की ही उन्हे चिन्ता थी। इक्का आया तो उस पर इक्केवान से कहकर ओहार (परदा) टलवा दिया गया। इस काम के लिए जयनाथ ने अपनी ही धोती निकालकर दी थी।

चाची सवार हुई और जयनाथ चले पैदल। बाजार के बाद सडक पर रोडियाँ नही थी। बिल्कुल कच्ची और देहाती सडक हो और उस पर धूल और बालू न रहे तो इक्का मजे मे चल निकलता है।

जरा-सी रात बाकी थी कि वे तरकुलवा पहुँच गए। जयनाथ को चुम्मन झा (चाची के पिता) का घर मालूम था। इक्के को लिवाए सीधे वही पहुँचे।

इक्के से उतरकर चाची अपने बाप के आँगन मे आ गई। उधर जयनाथ ने इक्के वाले को किराया देकर फौरन रवाना किया। इसके बाद वे खुद भी अन्दर गए।

स्त्रियाँ अपने दामाद से हल्का-सा परदा करती है और जयनाथ ठहरे यहाँ दामाद के छोटे भाई साहब। खैर। अन्दर जाकर जयनाथ ने देखा कि पच्छिम वाले घर के ओसारे मे माँ-बेटी दोनो एक-दूसरे से गले लगकर सिसक-सिसककर रो रही हैं।

जयनाथ के अन्दर आ जाने पर रोने की इस धीमी आवाज मे और भी अधिक धीमापन आ गया।

पैर छूकर प्रणाम करने पर वृद्धा ने आशीर्वाद दिया।

जयनाथ ने सोचा—खुल करके सारी बातें भाभो ने अपनी माँ से न कही होगी, और बिना कहे बनेगा नहीं। यह कठिन कर्त्तव्य मुझे ही करना पडेगा।

वृद्धा को अलग ले जाकर जयनाथ ने शान्ति और सकोच के साथ सारी बात

समझा दी और कहा—यहां मेरे रहने की कोई जरूरत नहीं। स्नान और भोजन के उपरान्त मैं चला जाऊं, यही अच्छा है। और—जयनाथ ने अपने बटुवे में से दस रुपये के नोट निकाले और यह रकम वृद्धा के हाथ में थमाते हुए बोले—इसकी चिन्ता नहीं कीजिए। बाबा विश्वनाथ की कृपा से अभी इतना और निकाल सकता हूँ।

वृद्धा ने आग्रहपूर्वक रुपये लेने से इन्कार कर दिया। बोली—गौरी (चाची) का कर्म ही फूट गया है तो इसमें किसी को क्यों दोष दूं! रही खर्चे की बात, सो कमला मैया की कृपा से सब ठीक हो जाएगा। आप जरा भी चिन्ता न करें। हां, किसी के साथ रतिनाथ को यहां भेज दें तो अच्छा होगा। मैं उसका मुंह देखना चाहती हूँ।

स्नान और भोजन के बाद जयनाथ तरकुलवा से चल पड़े। चैत की दुपहर। धूप कड़ी अवश्य थी, परन्तु वहां रहना जयनाथ ने बेकार समझा। इसके अलावा उन्हें इस बात की भी चिन्ता थी कि रत्ती घर पर अकेले कैसे रहेगा।

उन दिनों रेलवे-लाइन इस ओर जयनगर तक ही थी। उसके आगे नेपाल का इलाका पड़ता है और अब तो नेपाल सरकार ने जयनगर से जनकपुर तक अपनी रेल खोल ली है। उस दिन जयनाथ को शाम की ट्रेन मिल गई, पांच मिनट की देर हुई होती तो गाड़ी खुल जाती।

राजनगर से मधुबनी, पंडौल, सकरी और तारसराय—चारों स्टेशन वह खड़े ही आए। नेपाली औरत-मर्द सिमरिया घाट जा रहे थे, गंगा नहाने। गाड़ी का वह डिब्बा उन्हीं से ठमाठस भरा हुआ था।

पहर रात बीतते-न-बीतते जयनाथ अपने घर पहुँचे। रतिनाथ अपने साथी नरेश के साथ उसीके घर में सो रहा था। जयनाथ ने उसे उठाया नहीं। सामान मौजूद था, खिचड़ी पका ली और खाकर सो गए।

सुबह उठते ही वह कुटी पर चले गए। यह कुटी गाँव से बाहर पूरब ओर वलुआहा पोखरे के भिंड पर थी। वहाँ पन्द्रह साल से एक महात्मा रहते थे, जिनका असल नाम कोई नहीं जानता था। सभी उन्हें तारा बाबा कहा करते क्योंकि रोज सुबह-शाम आप "माई तारा, माई तारा" बीस-पच्चीस बार इतने जोर से चिल्लाते कि आस-पास के चारों-पाँचों गाँव उस सिंहनाद से परिव्याप्त हो जाते। उनकी धोती लाल-सुर्ख रहती थी। गले में हाथीदांत के खरादे हुए दानों की माला थी। दाईं बाँह पर दो बड़े-बड़े रुद्राक्ष और एक बड़ा-सा मूँगा पहनते थे। दाढ़ी-मूंछ, बाल और नाखून कभी कटाते नहीं थे।

जयनाथ को तारा बाबा के प्रति बड़ी श्रद्धा थी। वे नित्य एक बार बाबा का दर्शन कर आते। मन की आकुलता ही सुबह-सुबह आज इस ब्राह्मण को वहां ले गई।

बिना किसी संकोच के जयनाथ ने तारा बाबा को उमानाथ की माँ के सम्बन्ध में आज सब कुछ बता दिया। सुनकर बाबा की आँखें चमकीं। वे बोल उठे—

नाहक ही उस बेचारी को तुम तरकुलवा में छोड़ आए हो! मुझसे क्यों नहीं कहा? सब ठीक हो जाता। खैर। फिर भी मैं एक यंत्र बनाकर दूंगा, भिजवा देना।

अपने पिता के बारे में रतिनाथ को सोकर उठते ही मालूम हो गया कि लौट आए हैं। वह जल्दी से निबटकर रसोई करने लगा। चाची सब चीजें रख तो गई थीं। जब भात भी हो गया, दाल भी हो गई, बेंगन और सहजन की तरकारी चढ़ी थी तब आए जयनाथ। ये उधर से नहाते ही आए थे।

पूजा भगवान की जयनाथ आज स्वयं करने बैठे। वे अधिक पढ़े-लिखे नहीं थे, फिर भी एक कुलीन ब्राह्मण के साधारण दैनिक जीवन में जितनी उपासना और कर्मकांड की आवश्यकता होती है, उतना तो जानते ही थे। प्रातःस्मरण, संध्या-तर्पण, पंचदेवता पूजन (शिव, विष्णु और दुर्गा का विशेष रूप से) चंडी (सप्तशती) पाठ···इतना बिना किए उन्हें चैन नहीं पड़ता। इसके अतिरिक्त, विद्यापति की महेशवानी भी जयनाथ बड़ी तन्मयता से गाया करते। सिद्धान्त-कौमुदी और तर्कसंग्रह वे पूरी-पूरी नहीं पढ़ पाए। अपनी अल्पज्ञता पर उन्हें जीवन-भर पश्चात्ताप होता रहा।

करीब आधा घंटा पूजा में जयनाथ लगाते थे। यह गोल-मटोल मनोहर शालिग्राम नकली नहीं था जिसे बनारस या जयपुर के कारीगर काले पत्थर से तराशकर बनाते हैं। यह भगवान् पांच पुश्त से इस कुल में श्रद्धा और भक्ति के पात्र बने हुए थे। पलिवाड़ महावंश की यह शाखा 'झा' उपाधि वाली थी। जयनाथ के वृद्ध प्रपितामह नीलमाधव उपाध्याय बहुत बड़े नैयायिक थे। उनकी विद्वत्ता से प्रभावित होकर मुर्शिदाबाद के नवाब ने पूर्णियां जिले में सौ बीघा जमीन लाखिराज ब्रह्मोत्तर के तौर पर उन्हें दी थी। जयनाथ के पितामह-भ्राता जगदानन्द झा अच्छे ज्योतिषी थे, उनके दो भाई और थे। गृहकलह हुआ तो यह ब्रह्मोत्तर उन लोगों ने बेच डाला। उन्हीं नैयायिक नीलमाधव उपाध्याय को मुक्तिनाथ का दर्शन करके लौटने वाले एक महात्मा ने यह शालिग्राम दिया था! नारायणी नदी (गंडक) का जहां उद्गम-स्थान है, वहीं यह दिव्य प्रस्तर उस महात्मा को मिला था। बेतिया के तत्कालीन महाराज के यहां एक बार नैयायिक जी गए थे, महात्मा ने उन्हें यह शालिग्राम दे दिया। महाराज ने इनकी महिमा सुनकर सोने का छोटा-सा सिंहासन बनवा दिया था। आज से चालीस साल पहले नैयायिक जी के प्रपौत्र इन्द्रमणि झा ने गया से लौटते समय पटना में भगवान का वह सिंहासन बेच डाला। इन्द्रमणि की पुत्र का मुंह देखने की लालसा कभी पूरी न हुई। हां, लड़कियां चार अवश्य हुईं। उन्हें अपने से भी उच्च कुल में कन्याएं दान करने की सनक थी। और, मिथिला का ब्राह्मण जो जितना ही कुलीन होता है, उसकी दरिद्रता भी उतनी ही बड़ी हुआ करती है। इन्द्रमणि को भी अपनी तीन कन्याओं का भरण-पोषण आजन्म करना पड़ा, क्योंकि चार में से तीन दामाद परम अभिजात और महादरिद्र थे। मरते वक्त, जो कुछ था, लड़कियों के नाम

चढ़ा गए। इन्द्रमणि जब मृत्युशय्या पर थे तभी जयनाथ ने यह भगवान (शालि-ग्राम) उनसे माँग लिया था। आज पन्द्रह साल से जयनाथ उनकी पूजा करते आ रहे हैं।

पूजा समाप्त करके वे खाने गए।

अपने पुत्र की सहनशीलता और कार्यक्षमता देखकर प्रसन्न होने का अवसर आज जयनाथ को पहली ही बार मिला हो, ऐसी बात नहीं है। अब तो रतिनाथ ग्यारह साल का हो गया है। पाठशाला में सबसे अधिक तीव्र बुद्धि वाला समझा जाता है। बहुत कम बोलता है, फुर्ती गजब की है उसमें। गरीबी के मारे बाप उसे हिन्दी-अंग्रेजी स्कूल में नही रख सका। और रसोई-बसोई तो जब रत्ती सात साल का था तभी से करना जानता है। सातवें (गर्भ-स्थिति के अनुसार आठवें) साल की उम्र में उपनयन (यज्ञोपवीत संस्कार) हुआ था। हाँ, मछली और मांस बनाना अभी उसमें नही सपरता। पिता और पितियाइन (चाची) घरेलू कामों में रत्ती को कम उलझाते।

सो, खाना दो थालियों में परोस लिया गया और दोनों बाप-पूत खाने बैठ गये।

## चार

माँ-बाप ने चाची का नाम रखा था गौरी।

वह बहुत सुन्दर थी। चेहरे में लम्बाई-गोलाई की अपेक्षा फैलाव ही अधिक था। आँखें बड़ी-बड़ी। नाक नुकीली। कपार छोटा। बाल खूब काले और एड़ी तक लम्बे। गोरी तो थी ही। गले की आवाज नरम और सुरीली थी। हाथ-पैर छोटे-छोटे, लाल और भरे हुए, मानो आम के पल्लव हों।

गौरी के इस सौन्दर्य का रहस्य उसके माँ-बाप की भरी-पूरी गृहस्थी तथा निर्विघ्न जीवन में निहित था। चुम्मन झा के पच्चीस बीघा जमीन थी, उपजाऊ। चार सौ मन धान साल-साल होता था। एक बड़ा-सा कलमबाग था जिसमें कलमी आम के पचासों पेड़ थे। मालदह, कृष्णभोग, बंबइया, फजली, शाहपसंद, राढ़ी, भदई, दुर्गीलाल का केरवा, सुकुल, सिपिया, जर्दा—सब थे। किसी साल नागा नहीं जाता, सब साल फलता वह कलमबाग। चुम्मन झा पाँच पेड़ छोड़कर बाकी खटिकों के हाथ बेच लिया करते। चार सौ, पाँच सौ और कभी छः सौ तक मिल जाता। इस तरह आम भी इनके लिए एक अच्छी फसल थी।

संतान कुल चार हुईं—दो लड़के और दो लड़कियाँ। एक लड़का और एक लड़की बची थी। लड़का जयकिशोर किसी जिला स्कूल में हेड पंडित था और बाल-बच्चे और पत्नी समेत बाहर ही रहा करता। उन दिनों शायद डाल्टनगंज

में था। गृहपति को मरे सात साल हो चुके थे। अब गृहस्थी का सारा भार बूढ़ी के कंधे पर था। जयकिशोर का मामा कभी-कभी इसमें अपनी बहन की मदद करता और अक्सर उसका रहना तरकुलवा ही होता।

तीन साल पहले छोटे भतीजे का मुण्डन-छेदन हुआ था। पिछले दफे तभी गौरी यहाँ आई थी।

परिस्थिति की भयानकता का अन्दाज लगाकर गौरी की माँ गुमसुम थी। जयनाथ जब चले गए तब उससे नही रहा गया। गौरी की ठुड्डी छूकर कर्कश स्वर में उसने पूछा—यह क्या कर आई है तू?

साहस नही हुआ कि गौरी माँ की आँख से आँख मिलाती। माँ बोलती गई—इस खानदान में जो किसी ने नहीं किया, इस अभागिन ने वही कर डाला! हे दुर्गा! हे बाबा कपिलेश्वर! अब मैं इसका क्या इलाज करूँगी? कब तक इस बात को मैं छिपा सकूँगी?

नाखून से नाखून खोटती रही गौरी।

अभी तक किसी को मालूम नही हुआ था कि गौरी आई हुई है। लोगों ने जयनाथ को सिर्फ गाँव से जाते ही देखा। आये तब तो कुछ रात बाकी थी।

भैंस की बीमारी के बहाने गौरी की माँ ने बुधना चमार की औरत को बुलवा भेजा। यह चमाइन इन कामों में उस्ताद थी। गाय, भैंस, औरत, घोड़ी, बकरी वह सबके काम आती। आस-पास के दस-बारह गाँवों में उसकी शोहरत थी। गौरी की माँ के दो भैंसें थी जरूर, मगर उन्हें कहाँ कभी-कुछ हुआ? फिर भी बुधना चमार की औरत फौरन आई।

गौरी की माँ ने सारी बात समझा-बुझाकर चमाइन के हाथ पर पाँच-पाँच रुपये के दो नोट धर दिए, लेकिन वह सिर हिलाने लगी—नही मलिकाइन, इतने में काम नही चलेगा। यह तो दवा का दाम भी नही होगा। मेरी मजदूरी आप क्या देंगी, बस इतना ही?

दो तो तुम्हारा बँधा हुआ है ही—गौरी की माँ ने कहा—और मैं तो इतना-सा दे रही हूँ।

मुस्कराकर सिर हिलाते हुए चमाइन ने कहा—यही बबुई तुम्हारी और भी तो दो बार यहाँ से बच्चे पैदा कर गई है। तब कहाँ मैंने तुमसे कुछ कहा मलि-काइन? मगर आज तो मामला ही कुछ और है···

इतना कहकर वह गम्भीर हो गई। जरा देर बाद बोली—अगर थाने में किसी ने जाकर चुगली कर दी तो मुझे जेहल-दामुल होगा। तुम लोग तो धन-वाली हो, हाकिम भी तुम्हारी तरफदारी कर लेगा। कितने जोखिम का काम है पेट गिराना! पता चल जाए तो सरकार मेरा सत्यानास कर देगी···

गौरी की माँ पाँच रुपये का एक नोट और निकाल लाई, फिर भी वह राजी नही हुई। उसने कहा—दस और देने होंगे। जब काम कर दूँगी तो अपनी खुशी से आप कुछ न कुछ और दे दीजिएगा।

चमाइन की बात पर गौरी की माँ ने गौर किया। वह काफी प्रतिभाशील स्त्री थी। समझ गई कि पचीस तो यह लेकर रहेगी। जरूरत ऐसी आ पड़ी है कि पचास पर भी अड़ जाए तो देना ही पड़ेगा। खैर, दस रुपये का एक नोट वह और निकाल लाई। देते हुए कहा—देखो, मेरी लड़की को इस मुसीबत से पार कर दो। पाँच-सात दिन के अन्दर ही यह सब हो जाना चाहिए और गुपचुप।

जीभ निकालकर चमाइन बोली—भला यह भी क्या कहने की बात है, मलिकाइन ? आपकी बदनामी क्या हमारी बदनामी नहीं है ? पर एक बात कहती हूँ, माफ करना, बड़ी जात वालों की तुम्हारी यह बिरादरी बड़ी मलिच्छ, बड़ी निठुर होती है मलिकाइन ! हमारी भी बहू-बेटियाँ राँड़ हो जाती हैं, पर हमारी बिरादरी में किसी के पेट से आठ-आठ नौ-नौ महीने का बच्चा निकालकर जंगल में फेंक आने का रिवाज नहीं है। ओह, कैसा कलेजा होता है तुम लोगों का ! मइया री मइया !

गौरी की माँ साँस खींचकर भी कुछ बोली नहीं। अपनी लड़की के बढ़े हुए पेट पर उनका ध्यान गया और ऐसा लगा कि उसके अन्दर एक सुन्दर और स्वस्थ शिशु पड़ा हुआ है। आँखें मुँदी हुईं, परन्तु पलकें लगातार फड़क रही हैं—ओ अभागे, तुम्हारा क्या कसूर ? यही चमाइन तुम्हें गाँव के बाहर झुरमुट के अन्दर डाल आएगी ! फिर कुत्ते और सियार नोच-नोचकर तुम्हें खाएँगे ! जैसे और बच्चे अपनी माँ के पेट से समय पर बाहर आते हैं, तुम उस तरह समय पर गर्भ से बाहर नहीं निकल सकते। तुम्हारे जन्म से प्रसन्न हो सोहर गाए, ऐसी एक भी औरत नहीं होगी मेरा बस चलता तो—

अच्छा मलिकाइन, अभी मैं चली। कल शाम को आऊँगी।—इतना कहकर चमाइन आँगन से बाहर हो गई, लेकिन फिर लौट आई। कहा—जरा देख तो लूँ बबुई को।

माँ ने कहा—पूरब वाले घर में है, आओ।

गौरी को झपकी आ गई थी। आहट पाते ही उसने आँखें खोल दीं। चमाइन ने करीब जाकर देखा। बोली—आठवाँ महीना है। बबुई, नाहक तुमने वखत बर्बाद किया। पेट तीन-चार महीने तक काबू में रहता है। अब देखना, तन्दुरुस्ती पर कितना बुरा असर पड़ता है।

माँ को अँदेसा हुआ। उसने आँखें फाड़कर पूछा—क्यों री, गौरी की देह को फिर तैयार होने में बहुत दिन लग जाएँगे ?

हाँ मलिकाइन !—चमाइन घर से बाहर निकलती हुई बोली—हुमंची मालिश करवाती रहें तो पचीस दिन लगेंगे। हाँ, आज और कल बबुई को कुछ खाने नहीं देना।

आज अभी तो खा चुकी—माँ ने कहा—हाँ, रात और कल नहीं खाने दूँगी। तो तू कल रात आएगी न ?

जरूर माईजी, आती तो मैं आज शाम को भी, मगर डीहटोल में सल्हेस

आँखों वाली। उसे ऐसे समय बुला लिया जाता। वह बिचवई काम करती। चूहे के बिल की मिट्टी, पुराने बिनौले, तोड़े हुए कुश के तिनके, चार बूंद गंगाजल, पीपल के सूखे पत्ते···इतनी चीज मिलाकर दामो ठाकुर भूत झाड़ना शुरू करते।

फिर-फिर नंगी न हो जाय। इसलिए मलिकाइन लौंडी की साड़ी में कमर के पास गाँठ बाँध देतीं। दो हलवाहे—कल्लर और छीतन उसे बीच आँगन से पकड़कर तान्त्रिक जी के नजदीक बैठा जाते। वह ऊपर बताई चीजों से झाड़ना शुरू करते—ओम् काली काली महाकाली इन्द्र की बेटी ब्रह्मा की साली फू··· इतना कहकर कुछ देर तक होंठ पटपटाते और फिर खवासिन की छाती पर फूंक मारते। फिर सिर पर, कन्धों पर, कमर में। आँखों का इशारा पाकर दूसरे लोग घर से निकल जाते, किवाड़ भिड़का दिया जाता। अन्दर से हुँ हुँ की आवाज आने लगती।

थोड़ी देर बाद किवाड़ा खुलता। लेकिन किसी को अन्दर जाने का साहस नहीं होता। थोड़ी देर बीतने पर पसीने से लथपथ दामो ठाकुर बाहर निकलते और यह कहते हुए आँगन मे निकल जाते कि नौकरानी का मिजाज ठीक कर दिया है, बड़ा जबरदस्त भूत था, मुश्किल से काबू में आया···अभी थोड़ी देर, जयमंगला उसे अकेली छोड़ दो।

बरसाती नदी में बाढ़ आती है। कैसी विकराल हो जाती है वह! न कूल न किनारा! भूत लगने पर सुखिया का यही हाल होता। भूत उतर जाने पर वह कुँआर-कातिक की नदी की तरह हो जाती। भूत या जिन्न अक्सर बाँझ औरत को ही पकड़ता है। हमारी मलिकाइन के यहाँ उस लौंडी पर साल में दो-एक बार इस तरह का दौरा आया करता और तब दामो ठाकुर की गुहार होती। उसके न रहने पर डेढ़-दो दिन तक वह उछलती-कूदती, रोती-हँसती। खुले बाल, नंगी पकड़कर उसे मलिकाइन उतरवरिया घर में डाल देती, किवाड़ा बन्द कर जंजीर चढ़ा देतीं।

एक बार उसने अन्दर से खूब जोर लगाकर किवाड़ों को पीटना शुरू किया। मलिकाइन ने अनन्त बाबू को बुलाया। वह खूब हट्टे-कट्टे थे। आठों पहर उनका खेती-गृहस्थी में बीतता। बदमाश से बदमाश घोड़े को सही रास्ते पर लाने में, बिगड़े बैल की सींग पकड़कर काबू करने में उनकी बराबरी दूसरा कोई नहीं कर सकता था। उस दिन मलिकाइन ने उन्हें नौकरानी के भूत से भिड़ा दिया। लगी कुश्तम-कुश्ता होने। वह भी मरदों की तरह पैंतरे बाँधती थी···लेकिन वह तमाशा मैं देख नहीं सका, न दूसरे देख सके। क्योंकि बाहर से किवाड़ लगा दिये गये। मलिकाइन का कहना था—तमाशगीरों के सामने भूत-पिशाच की ताकत चार गुनी बढ़ जाती है, यह अकेले ही पस्त होते हैं···मुझे तो भूत-पिशाच के बल का भेद कभी समझ में नहीं आया।

भैंस चराते तीन साल जब हो गये तब दादी बीमार पड़ी। ऐसी पड़ी की फिर उठने का नाम नहीं लिया। अन्दर से पेचिस बाहर से दमा। पुराना ढाँचा

उसका चूर-चूर था ही और अधिक दिन चलना असम्भव था। वहाँ गाँव में किसी को कुछ होता तो मधुबनी के सरकारी अस्पताल से दवा लाता। बाबू-भैया लोग थे कि छोटी बीमारी में भी उनके यहाँ डाक्टर बुलाये जाते। अढ़ाई रुपया उनकी फीस थी, एक रुपैया एक्के का भाड़ा। दवा का दाम अपना ऊपर से दो। बाप रे! गरीबों के पास पथ-पानी के लिए भी धेला-पैसा नहीं रहता, डाक्टर की फीस और दवा के दाम का क्या ठिकाना?

गाँव में ही एक बूढ़े थे जो वैद्य का काम करते थे। लेकिन छोटी जाति वालों के यहाँ जाकर भला बीमार की नाड़ी वह क्यों देखने लगे? अपनी दादी के लिए दवा मैं उन्हीं से लाया था। बरसात का अन्त था। भादों की धूप कितनी कड़ी होती है। एक रोज दोपहरिया में डेढ़ पहर तक पंडितजी ने मुझसे काम लिया। काम क्या था? यही कि भदई धान की दँवरी करवानी थी। काम खतम होने पर उन्होंने मुझे दवा की तीन पुड़ियाँ थमाईं। डर था कि मुझे भी बुखार आ घेरेगा मगर हम तो कठ जीव ठहरे। मामूली बुखार भला हमारे पास क्यों फटकेगा? मेरी जगह किसी मालिक-बालिक का लड़का होता और उसी तरह भादों की तपती दुपहरिया में दँवरी करता तो बिना बिछावन पकड़े न रहता।

दादी को रोटी हजम नहीं होती थी, चावल जरूरी था। लाख छटपटा आया, बड़ी, मझली या छोटी किसी मलिकाइन ने मुट्ठी-भर चावल नहीं दिया। माँ ने जाकर मझले मालिक से कहा तो उनकी आँखें घूम गईं। बोले -- बखत पड़ता है तो घिघियाकर हमारे यहाँ दौड़ती है नहीं तो···

गाली दी थी मालिक ने, वह मैं तुमसे नहीं कहूँगा भैया! मेरी माँ रोकर कहने लगी---सेर-भर चावल चाहिए नहीं तो बुढ़िया की जान नहीं बचेगी। सरकार कागज पर चढ़ा लीजिए। ड्योढ़ा कि दुगुना जैसा कहेंगे पूस में दे दूँगी।

हूँ: बड़ी देने वाली हुई है! दो रुपया पहले का बाकी है सो खटाई में सीझ रहा है और चावल यह लेगी, पाँच महीने बाद जस की तस लौटा देगी। नहीं-नहीं तुम लोगों पर रत्ती-भर का विश्वास मुझे नहीं रह गया है···फिर मालिक ने छोटी मलिकाइन के घर की ओर इशारा करते हुए कहा---जाती है न वहाँ, तुम्हारी अन्नपूर्णा वहीं तो हैं।

छोटी मलिकाइन से हम सेर-भर चावल पहले ही ले गये थे।

रात को सोते समय मझले मालिक मुझसे मुक्कियाँ लगवाते थे। पहर-भर मुक्कियाँ लगा-लगाकर मैं थक जाता। दिन-भर की थकान। अपने को भी ऊँघ आती और मुक्कियों की रफ्तार धीमी पड़ती तो गिरहथ सोते ही सोते टोक देते---ऊँह, और इस तरह मेरी ऊँघ को तोड़कर आप वह करवट बदल लेते। चूतड़ पर हाथ मारकर इशारा करते---इधर मुक्कियाँ लगा···

इस तरह बड़ी देर तक मुक्कियाँ लगाने के बाद उन्हें नींद आती और तब मैं फुरसत पाता। उन्होंने कह रक्खा था---जिस चीज की जरूरत पड़े, दिन में कहकर ले लेना और इसी भरोसे पर मैं उनसे चावल माँगने गया था। मन में

खटका तो था ही, माँ को इसीलिए साथ ले गया था। लेकिन बेकार! बहुत घिघियाने पर पाव-डेढ़ पाव चावल मिला वहाँ से। उसमें से छटाँक-छटाँक करके कई दिनों तक दादी को भात खिलाया गया। कभी-कभी मैं अपनी मलिकाइन का जूठन लुका-छिपाकर घर दे आता था। चौमासे में मेहमान भी नहीं आते थे। असाढ़, सावन, भादों और आसिन इन चार महीनों में रास्ता कीचड़, कादों और पानी से भरा रहता था। और तुम जानते ही हो कि देहात में सब जगह सड़कें नहीं होतीं। सूखे दिनों में लोग खेत-ही-खेत होकर चलते हैं। बहुत हुआ तो घूम गये, मेड़ पकड़ ली। धान के खेतों में अक्सर पानी भरा रहता है या फिर जमीन बहुत गीली रहती है। कमर और छाती तक ऊपर उठकर लहलहाते धान के पौधे अपने बीच से चलने में बड़ी रुकावट डालते हैं। रबी के खेतों में से होकर चलना आसान है, मगर धनहर खेतों को पार करने के लिए तुमको मेड़ का ही सहारा लेना होगा। इसीलिए बरसात के चार महीने, देहातों में घूम-फिरकर पहुनाई करने वालों के लिए ठीक नहीं। लगातार इतने दिनों तक मेहमान न आने पर हम घाटे में रहते थे। जूठन का भात हमारे दैनिक जीवन का बहुत बड़ा सहारा होता था।

सावन-भादों में आकर सभी अनाज महँगे हो जाते थे। जिन घरों में कमाने लायक मजबूत काठी के आदमी थे, मैं उनकी बात नहीं कहता। उनके यहाँ तो धान रोपने की मजदूरी में थोड़ा-बहुत धान आ जाता था। पर मेरे यहाँ कौन था? ले-देकर समूचा मैं था। मां मुझे छोटी मलिकाइन और उनकी दुलरुआ लौंडी रात-दिन हुक्मों में नाथें रहतीं।

दादी के लिए दवा लाने की छुट्टी नहीं मिलती। मेरा मन अन्दर-ही-अन्दर रोता कि काम छोड़कर दादी के पास बैठा रहूँ। असल में उसे माँ से बढ़कर प्यार करता था। जब से होश सँभाला तब से अपने को दादी की ही गोद में पाया। चरवाहे का काम करने के पहले तक दादी के ही बिस्तरे पर उसी की बाँह को तकिया बनाये सोया करता था। वह कहीं से कोई अच्छी चीज लाती तो मेरे लिये उसमें से थोड़ा अलग रख देती।

मरने से दो दिन पहले उसे इच्छा हुई कि पोठी मछली का भुरता खाय। मगर पोठी चढ़ती बरसात में जितनी आसानी से मिलती है उतनी आसानी से और समय नहीं। फिर भी मछली तो कहीं से लाना ही था। भादों खतम हो रहा था। अपने भजार से मैं बनसी ले आया। दोपहर के बखत बुढ़िया पोखर के दच्छिन तरफ वाले भिन्डे पर पहुँचा। उधर कुछ जंगल-सा था। बाँस, जमुन, साहुड़ और गूलर के पेड़ थे। गूलर का एक बौना पेड़ पोखर के बिलकुल किनारे था। तीन जगह से टेढ़ी और मोटी डाल पोखर की कछार में दूर तक फैल आई थी। बरसात के दिनों में पोखर भरा रहता। पानी कभी-कभी भिन्डे के उपरली को छुए रहता। तब उस गूलर की झुकी डाल पानी में डूब जाती। भादों के बाद पानी घटने लगता, वह डाल बाहर निकलती जाती। छिपकर काँटे से मछली

फँसाने वाले गूलर की इसी डाल पर झुरमुट की आड़ में बैठ जाते। चाली, गूथा आटा या सत्तू का बोरा देकर काँटे को पानी में डाल देते और निगाह को एकटक उस ओर गडाये रहते। पहर-दो पहर की कडी तपस्या के बाद कभी टेंगरा, कभी भुनचट्टी, कभी गरई, कभी सिंगी हाथ आती।

मालिकों को पता लगता तो वे मछलियाँ भी छीन लेते और काँटे वाली डोरी और बाँस या लग्गा भी, फिर जूतों से पीठ की पूजा करते।

आखिर गोसैंया का नाम लेकर मैंने काँटा डाल दिया, गूलर की डाल पर बैठकर इन्तजार करने लगा। थोडी ही देर हुई कि काँटे की डोरी में कुछ हरकत मालूम हुई, लग्गी को छपाक से खींच लिया मैंने। देखा, टेंगरा है। काँटा मय मछली के, भीड के कगार में सटी गूलर की टहनी में उलझ गया। सोचा चलो दादी के लायक मछली तो गई। काँटा, डोरी समेटकर लग्गी को बगल दबाये मैं घर की ओर चला। नाक-मुँह के रास्ते लम्बी घास की नत्थ डालकर टेंगरे को मैंने उँगली से लटका रक्खा था। डेढ पहर दिन बाकी रहा होगा। दूर का चक्कर लगाकर घर पहुँचा था, सीधा रास्ता छोडकर। माँ ने मछली को आग में डाल दिया। पकते समय उसकी गंध बहुत दूर न सही, कुछ दूर तो पहुँच ही रही थी।

कि इतने में हन-हन, पट-पट करती हुई नौकरानी आ धमकी। मुँह बनाकर और हाथ चमकाकर उसने पहले तो मेरी ओर देखा, फिर कहा—जाओ न आज, मलिकाइन गाँड का गूदा निकाल लेंगी ··इसके बाद उसने नथने विचका लिए। भौंह और मुँह को पूरी तरह सिकोडकर उसने फिर कहा- मछली फँसाने का शौक चर्राया है ! कितना मार लाये हो ? महक तो खूब आ रही है। खाओ, बाबू खाओ, गाँड फटेगी तो मालूम होगा···चल बदमसवा, मलिकाइन के पास···

दादी अन्दर लेटी पडी थी। पलक उठाकर उसने देखा तो मुझे मालूम पडा कि बिल के अँधेरे से खरगोश की आँख चमक रही है। दोनों हाथ जोडकर सुखिया को मैंने इशारा किया···चुप रहो। अलग ले जाकर माँ को समझा दिया—यह यों ही बकती है, जाता हूँ। तू दादी को टेंगरे का भुरता और भात खिला देना। माँ क्या कहती है इसकी पर्वाह किये बिना ही घर से मैं निकल गया। हाथ पकडकर नौकरानी को भी खींचता आया।

रास्ते में बडे मालिक की हवेली के पिछवाडे सुखिया ने दोनों बाहों में मुझे कस लिया। चूमती हुई बोली—अगर तू मेरी बातों में 'ना' कभी न करे तो···।

धत् चुडैल की !—छिटककर मैंने अपने को उसकी बाहों से छुडा लिया। ऐसा लगता था कि उसकी भूखी आँखें मुझे निगल जायेंगी। उसने मुस्कराकर कहा कुत्ता से भी बदतर है तू जो चुमकारने-पुचकारने पर अगली दोनों टाँगों के सहारे खड़ा होकर अपने सिनही के सीने से सटने को बेताब हो जाता है।

सिर से पैर तक सुखिया को मैंने एक बार देखा और छन-भर में मेरा रोआँ-रोआँ सिहर उठा। मुँह बनाकर मैंने कहा—'कल्लर से ब्याह क्यों नहीं कर लेती है ?'

'और तू ?'

'मैं तो अभी छोटा हूँ।'

'मगर है तो बतिया खीरा अभी से···'

उछलकर मैंने अपनी हथेली से उसका मुंह बन्द कर दिया। दूसरी ओर होकर मैंने थूका और बोला—'वेहया कहीं की ! लाज-शरम सब धो-धाकर पी गई !'

'पी न जाती तो निर्वाह कैसे होता ?'

वह मुझे गन्दगी की पिटारी जैसी लगी। तय था कि काँटे से मछली निकालने की बात कहकर मलिकाइन के हाथों वह मुझे पिटवायेगी। लेकिन पिटवाना अपने को मंजूर था, उसके पाँच सेर भारी मुंह से अपने को चटाना मंजूर नहीं था।

उस दिन हुआ यही था कि मालकिन ने आम की आधी जली चैली से पीठ दाग दी थी मेरी।

मलिकान में कोई ऐसा नहीं था जो बिना गाली दिए मुझे सम्बोधित न करता हो। बात-बात में साला। बात-बात में ससुर, पाजी और नमकहराम का तो कहना ही क्या। दोपहर, रात को सोए रहने पर कभी-कभी ऐसा होता कि मालिक पेशाब करने बाहर आते। खड़ाऊँ की खटर-खटर, खट्ट-खट्ट से भी जब आँख न खुलती तो नजदीक आकर बेदर्दी से वह मेरा कान खींचने लगते। खींचते-खींचते कहते—ललचनमा का बाप, उठ साला ! भैंस को मच्छरों ने परेशान कर रक्खा है, जा वहीं। फिर से आग जला दे; धुंआ लगने से मच्छर भाग जायंगे···।

रोता-रोता मैं उठता और जाकर देखता कि अलाव में अभी काफी आग है और धीरे-धीरे धुंआ भी उठ रहा है। लेकिन इससे क्या ? सो जो रहा था मैं ! वह भला मालिक से कैसे देखा जा सकता ?

इस तरह गालियाँ, पिटाई, तिरस्कार, अपमान, दुतकार और फटकार यही वह रास्ता था जिस पर से मेरा जीवन आगे की ओर खिसक रहा था। अब मेरी आयु सत्रह साल की थी। मेरी ही उमर का था रामखेलौना जो बड़े मालिक के छोटे लड़के के साथ पटना रहता था। छुट्टियों में अपने मालिक के साथ वह भी आता। छँटे हुए बाल, आधी बाँह की कमीज, धारीदार नेकर·· रामखेलौना का यह रूप मुझे बिल्कुल अनोखा लगता। इच्छा होती कि मैं भी किन्हीं मालिक बाबू के साथ कुछ दिन किसी शहर में जाकर रह आता। अपनी मौजूदा जिन्दगी से मैं ऊब चुका था। दुनियाँ की बातों को समझने के लिये जिस पक्की उमर की जरूरत है वह यहाँ नहीं थी। फिर भी छोटी-छोटी दो आँखें तो थीं ! दो

काम तो थे? घर जाने पर माँ को जब कठौती में मड़ुआ का आटा गूँथते देखता तो अपनी गरीबी हल्की नोंक बनकर कलेजे को फाड़ने लगती।

## दो

मलिकाइन के भतीजा बाबू पटना में पढ़ते थे। उन्हें अपने साथ रखने के लिये किसी नौकर की जरूरत थी। काम था बर्तन-बासन माँज देना, कमरे में झाड़ू-बहारू देना, बाहर दूकान से पान-सिगरेट लाना और सामान की रखवाली करना। इस काम के लिये किसी सयाने आदमी की जरूरत नहीं थी और वैसा आदमी दो-चार महीने से ज्यादा टिकता भी नहीं।

उमर के लिहाज से छोटा मैं जरूर था, मगर ठिगना या नाटा नहीं। मेरे बाप-दादे लम्बे-तगड़े, खासी अच्छी डील के आदमी थे, माँ मेरी साँवली जरूर रही, लेकिन कद्दावर थी।

मलिकाइन के भतीजा बाबू दुर्गा पूजा की पिछली छुट्टी में आये थे और पाँच-सात दिन रहे भी। नाटा-कद, गोल-गोल चेहरा, बड़ी-बड़ी आँखें, मझोली नाक, पतले होंठ, कपार चौड़ा था। देखने में खूबसूरत थे। स्वभाव के मधुर, बात के तनिक कड़े।

डेढ़ पहर दिन उठे जब मैं घास छीलकर लौटता तो वह हवेली के अन्दर मुझे बुलवा लेते। इधर-उधर की बातें कर लेने के बाद मेरी ओर अपना हाथ बढ़ा देते। उनकी वह मुलायम हथेली अपने कंधों पर डालकर मैं उसे चाँपने लगता। वह आँख मींचकर कुछ-कुछ बतियाते रहते और मैं अपने हाथ को उनकी कुहनी तक ले जाकर वापस ले आता। दरअसल नसें दुहवाना उन्हें बहुत पसन्द था। दो अँगुलियों के सहारे उनकी मोटी बाहों को मानों मैं घंटों गूँथा करता। इसके अलावा चूतड़ों पर मुक्कियाँ लगवाना भी उन्हें खूब अच्छा लगता था। कहा करते—मेरे खवास का लड़का मनोरथा हैजे में मर गया, तब से क्या बताऊँ बलचनमा, इस देह की कैसी दुर्गत हो रही है···बाबू करवट बदलकर उस ओर तकिया में मुँह को गोंत लेते और कुछ देर तक ङ ु ड ड ु ड करते रहते। सारी देह थिर, मगर एड़ियाँ दोनों डोलती रहतीं। यह किसी भारी सोच में पड़ जाने का उनका लच्छन था।

एक रोज ऐसे ही लच्छन के बाद बिजली की फुर्ती से मुँह उठाकर मेरी ओर वह बकर-बकर ताकने लगे। थोड़ी देर ताकते रहे। फिर पूछा—बलचनमा रहेगा मेरे साथ? चलेगा पटना?

न हाँ, न हूँ—मुझसे कुछ कहते नहीं बना। उन्होंने कई बार पूछा। आखिर मुँह मुझे खोलना ही पड़ा। निगाह नीचे की ओर, गर्दन भारी। अपनी फटी

बनियाइन के लटकते पल्ले को छूते-छूते मैं बोला—मलिकाइन जाने देंगी ?

'अरे मलिकाइन की बात छोड़। तेरी माँ अगर मान जाय तो सब मामला ठीक हो जायगा।'

इस पर मैं कुछ नहीं बोला था। जाने कैसे माँ को उन्होंने मना लिया था और मलिकाइन का क्या पूछना ! वह तो पचास बार मौका-बेमौका मुझे सुनाकर बोल चुकी थीं : एक जायगा एगारह आएगा। चरवाहे की क्या कमी है।

मलिकाइन अपने भतीजे को 'फूल बाबू' कहकर बुलाती थीं। बाकी लोग भी उन्हें इसी नाम से जानते थे। मैं भी उन्हें फूल बाबू-फूल बाबू कहा करता। रहे भी खूब खुश-मिजाज। मिसरी-सी बोली थी। छोटे-छोटे खुदिया दाँतों वाले। उनके मुँह से बातें निकलती तो लगता किसी सुन्दर फुलडाली से झर-झर हरसिंगार के फूल गिर रहे हैं।

फूल बाबू बचपन से ही अपनी पीसी के यहाँ आते रहे। माँ उनका शील-सुभाव जानती थी। बल्कि वह कई बार उनके घर हो आई थी। उनकी माँ, उनके बाप, उनका खानदान, सबका हाल मेरी माँ को मालूम था और इसीलिये इतनी आसानी से मेरा उनके साथ जाना माँ को मंजूर हुआ। दुर्गापूजा की छुट्टी बिहार-बङ्गाल में बड़ी लम्बी होती है, जानते ही हो। शुरू क्वाँर से लेकर दिवाली—छठ-भाईदूज तक स्कूल-कालेज बन्द रहते हैं। लड़कों और मास्टरों और परफेसरों के लिये मौज है भैया ! फूल बाबू दसहरा-भर मलिकाइन के यहाँ रहे। उड़ता हुआ नीलकंठ देखकर अपने गाँव गये। इधर मलिकाइन को चिन्ता हुई नये चरवाहे की—एक जायगा एगारह आयगा—कहने में क्या रक्खा है ! बाकी, आदमी आदमी है ! हाथ-गोड़। आँख-नाक-कान-कपार। सब जानवर के हैं, मगर दिल और दिमाग इंसान के ही बच्चे के पास मिलेगा। भैंस चराओ चाहे गाय, बकरी चराओ चाहे भेंड़। थोड़ी बहुत अकिल तो चाहिए ही। लेकिन अकिल कहाँ मिले ? भिंडी और बैंगन के खेत मे आदमी फूस का पुतला खड़ा करता है। तो क्या वह पुतला गाय-भैंस की चरवाही कर सकता है ? नहीं, भैया नहीं, इन्सान का बच्चा ढेला नहीं है कि जहाँ पाया उठा लिया।

बड़ी खोज के बाद मलिकाइन को एक आदमी मिला। निपट बहरा। हाथ-पैर दुरुस्त थे, मगर था बूढ़ा। हमारे रहते ही वह आ गया था। चारज (चार्ज) हम अपना उसे दे चुके थे। पर भीतर-ही-भीतर अफसोस हुआ कि भैंस को इस बूढ़े के चलते भारी मुसीबत उठानी पड़ेगी। ठीक है, गर्जू का यही हाल होता है। मलिकाइन उतावली में थीं, तभी तो कल्यानपट्टी के इस बहरे और बूढ़े दुसाध को चरवाहा रख लिया। वह सबूरी मंडल तो था नही कि चरवाही में रस लेता।

दिवाली से दो रोज पहले ही मैं फूल बाबू के घर पहुँचा। अकेला नहीं, मलिकाइन ने एक खेत मजूर को साथ कर दिया। जिस दिन मैं घर छोड़ने वाला था, उस दिन माँ की आँखें जाने कितनी बार भर आईं। वह मेरे सामने तो

खुल कर रो न सकी, मगर पीछे जरूर रोई होगी। माँ का दिल ठहरा न। और भैया मैं ही कौन सयाना था। सात-आठ कोस के उस रास्ते ही में पाँच-छः दफे कलेजा फटा। काहे न फटता। बाप तो मेरे लिये कभी था ही नहीं। जब तक जिया, कभी कलकत्ता तो कभी ढाका, कभी जलपाईगुड़ी तो कभी फारबिसगंज। भारी-भरकम डील-डौल का आदमी, बड़ा कपार और बड़ी-बड़ी मूँछें!— बस यही तसवीर है जो बाप के नाम पर मेरे सामने आती है। सरम-लाज इतनी थी कि कभी गोद लिया ही नहीं मुझे उसने, चुम्बा-चाटी भी नहीं याद आती है उसकी। बात यह थी कि दादी मुझे अपना कलेजा समझती थी। बुढ़िया का लाड़-प्यार इतना था कि उसके सामने इन्द्रासन भी फीका। मेरा ही नहीं और बच्चों का भी यही हाल होता है। माँ का दूध छूटा कि दादी, नानी, फूआ, मौसी, चाची, मामी, जो पीठ थपकावे, बोलारी दे, खेलावे, वही बच्चे का सब कुछ हो जाता है। माँ चाहे बाप। और मेरी माँ कहती भी थी—रेबनी मेरी है, बलचनमा बूढ़ी का।

फूल बाबू के घर पर छः दिन रहा, फिर पीछे हम पटना गये। उनकी एक ही बहन थी। सीतामढ़ी के पास कही ब्याही थी। भाईदूज के दिन वह अपनी बहन से न्यौता लेने गये। लौटकर फिर घर आए और तब जाकर हम दोनों पटना के लिए बिदा हो सके।

फूल बाबू हमारी मलिकाइन के सगा भतीजा थोड़े थे? नहीं, मलिकाइन के बाप की तीन शादी। पहली निपूर्ती निकली। दूसरी से फूल बाबू के बाप जनमे। तीसरी से हमारी मलिकाइन गुनमन्ती देवी का अवतार हुआ। जमीन-जजात सारी फूल बाबू के बाप की हुई। मलिकाइन को कुल पचीस बीघा बाप दे गये। अरे, जहाँ हजार बीघा की बात हो वहाँ बीस-पचीस बीघा भला क्या चीज है? लेकिन हमारे यहाँ बड़ी जात वालों में माँ-बाप के दिल लड़कों के लिए और होते हैं और लड़कियों के लिए और। घर-गिरस्ती, जमीन-जजात, माल-जाल, रुपया पैसा, कँचा-कौड़ी, लत्ता-कपड़ा—दौलत का चाहे अंबार लगा हो, मगर धी-बेटी के लिए उस ओर निगाह उठाना भी गुनाह समझा जाता है। पढ़ाई-लिखाई, इलिम-विद्या, सब कुछ लड़कों के भाग में। लड़की जब तक बिन ब्याही रही, खाएगी-पियेगी, थोड़ा-बहुत शौक-सिंगार करेगी बस। और यही बात हमारी छोटी जात वालों ने भी जस-की-तस अपने में उतार ली है।

बाप की सारी संपदा बेटे के हाथ लगी। बेटी के नाम गौरी-गणेश की तरह चार अच्छत अलग से डाल दिये गये। फिर भी मलिकाइन का अपने सौतेले से सिनेह-भाव था ही। भाई-दूज के रोज साल-साल फूल बाबू के बाप मेरे गाँव जाया करते। फूल बाबू की माँ का सुभाव बिल्कुल देवता का सुभाव था। अपनी ननद के लिए उनके हिरदय में इतना नेह-छोह था कि क्या कहूँ। परब-त्योहार, छठे-जमाहे, सौगात भेजा करतीं।

तो ऐसी माँ के बेटा थे हमारे फूल बाबू। तमोड़िया टीसन चढ़कर हम

हड़ाही उतरे। सामान बहुत ज्यास्ती नहीं था। लोहे का एक बकसा, चमड़े का एक सूटकेस। टाड़ा-भर घी। ओढ़ना-बिछौना का मोटा। यह सब था ही, एक टोकरी महीन धान का चिउड़ा था, उसी पर कुछ पकवान, खजूर और टिकिया बनाकर डाल दिए गये थे। केले के पत्ते में और कागज में लपेटकर अचार पड़े थे। ऊपर एक डाली सावे की रस्सी से कसकर बाँध दी गई थी, मगर कैसा भी बाँधें, कितना भी बाँधें, खाने-पीने की चीज भला किसका ध्यान नहीं खींचेगी? सच कहता हूं, भैया बड़ी खुशबू आ रही थी।

थे तो हम दो जने मगर फूल बाबू ने हड़ाही में गाड़ी रुकते ही कुली-कुली कहके पुकारा, एक आदमी दौड़ा आया। काला कुर्ता पहिने हुए था। आधी बाँहों वाला। दाईं बाँह पर भूरे रंग की एक चिप्पी उस कुर्ते में सिली हुई थी, जिस पर कुछ लिखा हुआ था। वही कुली था। फाटक खोलकर इधर से लोग उतर रहे थे, उधर से बेसबूर कुली उन्हें धकियाकर भीतर घुस आया। फुर्ती से हमारा सामान उठाने लगा।

मालिक ने मुझे कहा—उतर, यहाँ दूसरी गाड़ी पर चढ़ेंगे।

मैं उतरा और अलग जाकर खड़ा हुआ कि मालिक ने चिचियाकर कहा—ले, सूटकेस सँभाल।

सूटकेस लेकर मैंने नीचे रख दिया। उसके बाद घी का बर्तन भी उन्होंने थमाया और मैं बड़ी होशियारी से उसे ले जाकर सूटकेस के पास रख आया। कुली ने बकसा, कम्बल वाला मोटा और चिउड़ावाली टोकरी एक-एक कर तीन दफे उतारा।

सूटकेस के करीब खड़ा-खड़ा मैं चारों ओर देख रहा था, चकुआ-चकुआ कर। सत्रह साल की उमर थी। गाँव-घर छोड़कर कभी नहीं निकला था। एक ही जगह इतनी अधिक रेललाइन, इतनी अधिक गाड़ियाँ, इतने जास्ती ऍंजन, रंग-बिरंग के, मुलुक-भर के लोग—देखकर मैं दंग रह गया। अपने आपको जाने कहाँ मैंने खो दिया। लगता था, जाने किस दुनिया में फूल बाबू मुझे ले आये हैं।

इसटीसन का आँगन ऐसा साफ इतना चिकना था कि वाह। मन ने कहा—अपने यहाँ गाँव-घर में गरीब-गुरबा क्या मालिक-मलिकाइन के भी ऐसा आँगन नहीं होता। अभी तक मैंने सरकार बहादुर और अँगरेज बहादुर का नाम-भर सुना था। मगर उस बार पहले-पहिल अपनी जिनगी में हड़ाही जंकसन का लाटफारम देखा तो अकिल हैरान हो गई।

बहुत बड़ा लाटफारम। इधर भी लाटफारम, उधर भी लाटफारम। बीच में रेलवी लैन। उधर उस ओर भी लैन बिछी थी। दरभंगा टीसन का नाम हड़ाही करें है। अरे भाई, आसपास के लोग जो कहकर पुकारें, वही न नाम? अँगरेजी में या संसकिरित में लिख देने से क्या होगा। मैं बहुत दिनों तक धोखे में पड़ा रहा कि हड़ाही जकसन एक है और दरभंगा टीसन कोई और होगा। लेकिन अभी कुछ

दिन पहले यह भेद परगट हुआ। एक लड़का अपनी इसकूली पोथी में दरभंग का भूगोल पढ़ रहा था और मैं वहीं बैठा बीडी पी रहा था। पढ़ते-पढ़ते इसके मुँह से निकला—दरभंगा स्टेशन को हड़ाही भी कहते हैं, क्योंकि नजदीक ही जो बड़ा पोखरा है, वह हड़ाही पोखरा कहलाता है। खोदते बखत शायद हाड़ निकला होगा।

खैर भैया, फूल बाबू कुली से सामान लदवाकर आगे चले। मैं चला पीछे-पीछे सूटकेस सिर पर उठाए। इस लाटफारम से उस लाटफारम पर जाने के लिए एक ठो बड़का पुल है। पक्का, मजबूत। ऊपर से टीन को छतरी भी है। सीढ़ियाँ बनी हैं। चढ़ने को भी और उतरने को भी।

मैंने यह सब देखा। उस दिन पुल पर चढ़ते-उतरते गिरा नही सो अचम्भे की बात है।

उस लाटफारम पर जब हम पहुँचे तो गाडी खडी थी। कुली ने सामान भीतर रख दिया। मालिक ने मुझे कहा—बैठ बलुआ, मै चाह पीकर आता हूँ। वह गये चाह पीने, मैं चाह से अनजान नही था, क्योंकि मेरा बाप ढाका-कलकत्ता घूमा हुआ था। घर पर कभी सरदी-खोखी होती तो चाह बनवा के पीता था। चीनी न हुआ तो गुड ही सही। दादी को एक बार खाँसी हुई जोर की, तो मीठा के बदले नोन डालकर उसने चाह बनवाई। उसी से उसका दुख दूर हुआ।

फूल बाबू चाह पीने गए और मैं आँख फाड-फाडकर लाटफारम पर चलते-फिरते लोगो को देख रहा था। रूप-रंग के साथ यहाँ लोगो की बोली भी बदली थी। यह काहे-कुहे[20] सुनने का पहिला मौका था मेरे लिए। अपने गाँव पर पडोस मे सैयदपुर के मियाँ लोगो को पाजामा पहने देखा था, मुदा बोली तो हमारी उनकी एक ही थी। सामने दो पजामाधारी फर-फर बतिया रहे थे, यही काहे-कुहे की बोली मे। अब तो भैया, कानो को आदत पड गई है। मगर पहिले-पहल जब यह बोली सुनी थी, तो ऐसा लगा था, जाने कोई कानो मे खूँठा ठोकता जा रहा है। अब तो मुझे भी इसी बोली की लत पड गई है। अपनी बोली भूलता जा रहा हूँ। बबुनी की तो बात छोडो, चार बरस का मेरा परदिपवा फर-फर हिन्दी बोलता है।

ऐंजन ने सीटी दी और फूल बाबू आकर हमारे नगीच बैठ गए। उन्होने अखबार खरीद लिया था। कैसा बडा फर्द था। छोटी पोथी और पंडित जी का भागवत का पोथा—अखबार के बडे-बड़े फर्दों का मुकाबला कर सकते हैं? फैला-कर पढ़ोगे तो बाँह टूटने लगेगी। देखते नही नबरास्टर रोज आता है। कामरेड सुक्खू पढ़-पढ़कर सुनाते है। चार तह, आठ तह का, पहले मोड़ लेते है, तब फिर पढ़ना शुरू करते हैं। फूल बाबू ने थोड़ी देर फैलाकर पढ़ा, फिर दो तह और फिर चार तह करके पढ़ने लगे। मुझे तो नीद आ रही थी। हिलती-डुलती गाडी में ऐसा लग रहा था कि मलिकाइन के बाग में मचकी झूल रहा हूँ। नीचे, पैर के बिलकुल नीचे रेल के पहिये हड़ाक-हड़ाक कर रहे थे। जुड़े हुए डब्बे डब्बर-

डब्बर बोल रहे थे। ऐंजन झज्झ काली, झज्झ काली करती चली आ रही थी। खूब हचकोले लग रहे थे। झूले का मंजा आ रहा था। पलकें सौ-सौ मन की भारी हो उठीं। आँखें झिपती तो झिपकी ही नहीं, मेरा माथा फूल बाबू को केहुने से उठंग गया। मैं सो रहा।

बड़े झटके के साथ नींद टूटी तो सामने समस्तीपुर का बड़ा इसटीसन आ गया। शाम हो रही थी। यहाँ भी गाड़ी बदलनी पड़ी। सुना कि मुजफ्फरपुर जो गाड़ी जाती है, सो सीधे कटिहार मे जाती है। बड़ी भीड़ थी। कुली से मोटा सहेजवाकर, मुझे बैठाकर मालिक खाने चले, मुझसे कहते गए—चिउड़ा और पकवान निकालकर खा ले। पानी फिर पी लेना।

आदमी का सुभाव छन-भर में मालूम हो जाता है। फूल बाबू को मैं बहुत पहले से और अच्छी तरह पहचान चुका था। उनके स्वभाव में एक अजीब मस्ती थी। लापरवाही कह सकते हो। जितना ही उनके बाप कन्जूस थे, उतना ही फूल बाबू की मुट्ठी ढीली थी। मलिकाइन के यहाँ कई दफे ऐसा हुआ कि छुहाड़ा-किसमिस तक उन्होंने मुझे दिये, मगर छिपाकर। अपने घर पर उन्होंने मुझे कै बार सरबत पिलाई, मगर माँ की नजर बचाकर। मेरा मन हरा हो गया—मालिक हो तो ऐसा। कामधेनु वह जिसे खड़ी-खड़ी दुह लिया जाय, साँझ-सबेरे जब चाहो। भीतर ही भीतर मैंने एक दिन अपने आप से कहा—जिनगी-भर फूल बाबू की सेवा करूँगा।

चिउड़ा और पकवान, जिस टोकरी में था, वह सीट के पास ही रखी हुई थी। मन-माफिक मैंने उसमें से निकाल लिया। चिउड़ा भी, अचार भी और पकवान भी। समस्तीपुर में रेलों का भारी जुटान होता है। गाड़ियाँ घंटों तक खड़ी रहती हैं। पीं-पीं करती हुई इंजनें इधर से उधर, उधर से इधर टहलान मारती रहती हैं। झिल्ली-कचरी, लाई-मूढ़ी, लावा-फुटहा, पूड़ी, मिठाई, मखान-मेवा, दाख-किसमिस, गड़ी-छुहाड़ा, बीड़ी, पान, सब मिलता है वहाँ! सीसे वाली सन्दूकचियों को सिर पर लादे बेचने वाले चक्कर लगाते रहते हैं। कहीं घबहा कुकुर, कहीं चलाक कौअे, कहीं दतनिपोड़ा कल्लर—चाहोगे कि खड़े-खड़े कुछ लें और खायें, नहीं होगा।

खैर, मैं तो गाड़ी के भीतर ही अपनी सीट पर बैठे-बैठे चिउड़ा फाँक रहा था। बीच-बीच में तोड़-तोड़ कर पकवान के टुकड़े मुंह में डाल लेता। करेला और परवल का अचार। क्या पूछने हैं, कैसा लगा रहा था!

फूल बाबू उधर से आए तो एक बीड़ा पान मेरे लिये भी लेते आए और हँस-कर कहा—सारा का सारा आज ही भकोस लेगा!

लाज से मेरी गरदन झुक गई। मुंह चलाना बन्द कर मैं अपने पैरों की ओर ताकता रहा। मालिक ताड़ गए। बोले—अरे हाँ, खजूर नहीं निकाल लिया?

और तब फिर मेरा मुंह चलने लगा और दाँत चबर-चबर बोलने लगे।

वह आकर मेरे नजदीक ही बैठे, पान थामे हुए। मैं अब फंकी लगा चुका

तो बोले—पानी पी आ। वह देख लोग पानी पी रहे हैं। कल की टोंटी को धीरे-से दबाना, नहीं तो कपड़े भींग जाएंगे। जोर दबाने पर फवारा निकलता है।

जैसा बाबू ने कहा था, उसी मोताबिक मैंने कल की टोंटी को दबाया और पानी पिया। अचरज लगा कि कहाँ से पानी आता है। न इनार है, न पोखर, न डबरा, न चभच्चा, तो क्या पाताल से आता है? अब तो खैर सयाना हो गया हूँ। देश-दुनिया काफी देखी है। कल-मशीन की बात जानता हूँ, मगर घर से जब निकला तब तो मैं पर्बतिया बोको था। जाड़े के दिनों में पीठ पर बकुच्ची बाँधे ऊपर से भोटिया नेबार उतरते हैं। नेपाली भी उतरते हैं। पहाड़ से उतर-कर जयनगर—नीचे के इलाकों को वे लोग मोगलान और भधेस कहते हैं। कातिक-अगहन में आते हैं और माघ-फागुन में लौट जाते हैं। गाय जैसे सीधे। बोली अलग, बानी अलग, भेख अलग। उन्हीं को हमारे यहाँ पर्बतिया बोको कहते हैं।

मेरे सिधाई पर फूल बाबू जब कभी हंसते तो बोकुआ ही कहते थे न!

पानी पीकर मैं आ गया और गाड़ी में जा बैठा। इंजन ने सीटी दी। फक्-फक् कर गाड़ी चलने लगी।

रात हो गई थी। बाहर के बाध-बोन दिखाई नहीं पड़ रहे थे। और भैया, कटिहार की गाड़ी बड़ी तेज चलती है। मैं ऊंघने लगा। सोने की जगह तो थी नहीं, फिर भी बैठे ही बैठे मुझे नींद आ गई। मालूम नहीं, कितनी देर बाद गाड़ी बड़े जोर से हड़र-हड़र, हड़ाक-हड़ाक करने लग गई और फूल बाबू ने मुझे झकझोर कर दिखाया कि देख हरिहर छेत्तर का पूल। मल-मलकर मैंने आँख साफ की और हाजीपुर के उस बड़े पुल को देखने लगा। पश्चिम की ओर बड़ी दूर, पानी के पार झिलमिल-झिलमिल रोशनी जल रही थी। बाबू ने कहा—वही पटना है।

बड़ी देर तक मैं मुंह बाये रहा—वही पटना है!!

इतने में सोनपुर आ गया। ऐसा लम्बा-चौड़ा लाटफारम सुनते हैं कि दुनिया-भर में नहीं है। तुम तो गंगा पार गये ही नहीं, जाते तो देखते। देखकर अकिल गुम हो जाती। इस छोर पर से उस छोर पर जाने में पैर दरद करने लगेगा।

सोनपुर में हमने गाड़ी बदली। कटिहार से जो गाड़ी आती है, वही सीधे छपरा-नखलौ चली जाती है। घटही गाड़ी पर चढ़कर हम पहलेजा घाट आये। मगर सोनपुर में कई घंटे बैठना पड़ा। घटही गाड़ी कोढ़िया होती है। आज बीस-बीस बरिस बाद भी पहलेजा वाली गाड़ी का यही हाल है। साली इतनी-इतनी देर बैठाती है कि दिमाग कुफुत हो जाता है। सामान था हमारे पास, सो भी नहीं सकते थे। घाट पर आते-आते पौ फट गई थी।

जहाज का नाम ही सुना था आज तक। हम समझे थे कि जैसे लोहे की पटरी पर रेल चलती है उसी तरह जहाज भी पटरी पर ही चलता होगा। मगर, नहीं भैया नहीं। वह तो नाव जैसा होता है। दो महला-तेमहला।

कुली से सामान उठवाकर जहाज की ओर चले। जेटी पर बड़ी धक्कम-धुक्की थी। सब आपा-धापी करके एक-दूसरे को रेलते-पेलते जहाज पर आ रहे थे। लोहे का भारी-भारी सूटकेस बाबू लोग हाथ ही में लिये हुए थे। बाबू लोग, भाई, आखिर बाबू ही न ठहरे! कितना भी भारी होगा तो सिर कंधे पर नहीं लेंगे, मोटा या बकसा हाथों में ही ढोने की कोशिश करेंगे। सिर-कंधे पर गठरी डालने से बाबूगिरी में बट्टा लगता है।

जहाज पर किसी तरह बैठे, क्योंकि इंतजाम नहीं था। जो जहाँ पावे, बैठ जाय। यही हाल था। आजकल तो भला जहाज में दो-चार बेंच भी दिखाई देती हैं, लेकिन मैं जिस जमाने की बात कह रहा हूँ, उन दिनों ऐसा नहीं था। जहाज देर से छुटा। घंटा बजा। लोहे के मोटे-मोटे सिक्कड़, जो जहाज पर चारों ओर घिरे थे उनमें हरकत आई और मानो गंगा का किनारा ही पीछे की ओर खिसकने लगा। उस बख्त महेंद्रू और पहलेजा दोनों आमने-सामने पड़ते थे। पार होने में घंटों नहीं लगे। इधर महेंद्रू घाट की जेटी से जहाज लगा कि नहीं, लगे पसिंजर कूद-कूदकर उतरने। जिनके हाथ खाली थे, उनको तो उतरने में और भी आसानी थी। धड़फड़-धड़फड़ करते कुली आये और बाबू लोगों का सामान उठाकर उतरने लगे। फूल बाबू को यह आपा-धापी बिल्कुल नापसन्द थी। एक कुली ने बिस्तरे पर हाथ रखा तो उन्होंने मना कर दिया—ठहरो, भीड़ छटने दो।

मैं जब तक जहाज का इंजन देखता रहा। ऐसा समझो कि लम्बा-चौड़ा घर है। बीच में चौकोर गढ़ा। उसी में तमाम कल-पुरजे बैठाये हुए हैं। मोटी और पतली पेंचदार नालियाँ गरम भाप से सुसुआ रहा हैं। इंजन के पहिये जितने बड़े होते हैं, उतने ही बड़े-बड़े धुरी-लगे चक्के नीचे-ऊपर हो रहे हैं। उधर एक ओर जमदूत जैसे काले दो जवान कोयला झोंक रहे हैं। और भैया, छरर-छरर, सरर-सरर पानी काटता हुआ जहाज गंगा मैया की छाती पर आगे बढ़ा जा रहा है। मैं तो पच्चीस बार आया हूँ, पच्चीस बार गया हूँ। अब जहाज मेरे लिये घर-आँगन हो गया है।

भीड़ कम हुई तो कुली ने सामान उठाया और हम जहाज से उतरे। टिकट बाबू को टिकट दे दिया गया और सीढ़ियों से चढ़कर महेंद्रू घाट इसटीसन के हाते में पैर रखा। तब रिक्शा इतना नहीं चला था। टमटम का ही राज था। टमटम पर चढ़कर बाबू और मैं डेरे पर आये। डेरा फूल बाबू का असालतन था। मतलब यह है कि रहते या न रहते किराया हमेशा भरते थे। मकान किसी बनिये का था और पड़ता था मछुआ टोली में। आधे में मालिक-मकान खुद रहता। सड़क की ओर, नुक्कड़ पर चौथाई हिस्सा वाला कोना भी किराये पर उठा था। बाकी हमारे फूल बाबू भाड़ा पर लिए हुए थे। इनके हिस्से में दो कमरे और बरंडा था छोटा-सा।

पहिले ही दिन मालिक ने मुझे एक निकर खरीद दिया, आधी बाँह की

कमीज भी। दूसरे दिन सुबह उठकर कहते हैं—बुसधनमा, तेरे बाल हैं कि गौरैया का घोंसला ? ठहर, बनवा देते हैं आज।

लाज के मारे कनपटी लाल हो गई। क्यों भैया, बाल छँटवाने में लाज कैसी ?

समझा नहीं, हमारे गाँव में पंडितों का बड़ा दबदबा था। राज ही उन्हीं का था। अब तो थोड़ा-बहुत जमाना बदल भी गया है, लेकिन कुछ पहिले अगर तुम इसी तरह सतमहला वाल छँटाये, दाढ़ी-मूँछ साफ किये मेरी बस्ती में पहुँच जाते, तो परलय मच जाता। दादी की कही हुई बात सुनाऊँ। मेरा बाप एक बार ढाका से आया बाबड़ी छटाकर, बूढ़े मालिक उन दिनों जीते थे। उन्होंने मेरे बाप को बड़ा ही फटकारा। पछवारी टोल के पंडित बबुअन झा बुलाए गए और उन्होंने फतवा दिया। नदी के किनारे जाकर असतूरा से माथा मुड़ाना होगा। उसे झख मारकर माथा मुड़ाना पड़ा। एक बार मेरा मामा आया, तो हाट पर जाकर उसने दाढ़ी बनवाई। मुझे भी ले गया था। मेरे भी बाल छँटवा दिये थे। क्या पूछते हो भाई, कितना बावेला मचा उस रोज ! अगले दिन मुझे भी परास्चित करना पड़ा। अब मगर जमाना पलटा खा रहा है। पंडितों और मालिकों के अपने ही घराने में यह सब नहीं चलता। दादा पूरब की ओर देखता है, पोता बिल्कुल पश्चिम की ओर खड़ा-खड़ा मूतता है। बुढ़े-बूढ़िया मरते हैं, इसटीसन पर गाड़ी से उतरते समय पोते को अगर पता लग गया तो मुड़-मूड़ाने के डर से सीधे पश्चिम की राह लेता है। लौटती गाड़ी से पटना-मुजफ्फरपुर चला आता है।

फूल बाबू ने नहीं माना। खुद सामने खड़े होकर हजाम से बाल मेरे बनवा दिये और बिल्कुल नजदीक आकर आँखों में आँखें डालकर मुझसे बोले—आज तो तू आदमी बन गया है।

आदमी तो मैं बन ही गया था। इसमें भी क्या कुछ शक था ? नया देश, नया मुलुक, नये-नये चेहरे, नई बोली-बानी, नया भेख, नया वे हवा, सब कुछ नया। मेरे लिए पटना में सब कुछ नया था। लगता था ऐसा कि मैं दूसरी दुनिया में पहुँच गया हूँ। दादी के मुँह से शहरों की कहानियाँ सुनी थीं। सुना था कि शहर में पैर रखते ही आदमी का मन फिर जाता है। घर की ओर, माँ-बाप की ओर, जोरू-जनाना की ओर उसका ख्याल ही नहीं जाता। मगर मुझे तो माँ याद आती थी। रात-दिन रेबनी न जाने कितनी दफे याद आती। अपना वह छोटा घर, वह चितकबरी बकरी, बाड़ी में ठूँठे ओमड़ की टेढ़ी बाँहों पर लतरी हुई नेनुआ की वह हरी-भरी लत्ती···क्या बताऊँ भाई, घर-आँगन का पूरा नक्शा आँखों के सामने सिनेमा जैसा चलता-फिरता दिखाने देने लगता।

गाँव-घर की बातें याद आतीं लेकिन निगाहों के आगे पटना का शहर था। माथे पर फूल बाबू की छाया थी, फिर जरा-मरा कचोट होती भी तो दिल बहलाने के लिए वहाँ पच्चीसों रास्ते थे।

फूल बाबू ओकालत पढ़ते थे। साथ ही एम० ए० में भी नाम लिखाए हुए थे। हमारा काम था भोरे-भोरे उठना, चूल्हा जलाकर चाह का पानी चढ़ा देना। यह सब उन्होंने मुझे दो-ही चार दिनों में सिखला दिया। चाह पीकर सात बजे वह लॉ कालेज चले जाते। साढ़े नौ बजे खाना तैयार हो जाता। वह आते और नहा-खाकर फिर निकल जाते। शाम को तीन-चार बजे लौटते, तो एक सन्तरा छीलकर धीरे-धीरे खाते और मुझसे कहते—जा घूम आ। देखना सम्हलकर सड़क पर चलना नहीं तो भुर्ता-भुर्ता हो जाएगा।

दो पैसा रोज मुझे वह अलग से देते थे। मैं उसे बचाकर रखता था। जब तीन आना या चार आना जमा हो जाता था तब मैं भी टेबुल-कुर्सी पर बैठकर होटल से चाय पी आता था इकन्नी की चाय, दुअन्नी के बिस्कुट, पैसे का पान और पैसे की पाँच बीड़ी। पान की दूकान के सामने बड़ी देर तक खड़ा रहकर पान से रँगे अपने होंठ और जीभ बार-बार देखने में मुझे खूब मजा आता। नयाटोला से लेकर सब्जीबाग तक तमोलियों की दूकान पर जहाँ भी आइना होता, खड़ा होकर मैं अपना चेहरा जरूर देख लेता। एक-आध घण्टे में वापस आता डेरे पर, फिर चूल्हे की आरती शुरू हो जाती।

खाना पकाने में कभी-कभी मालिक भी हाथ बँटाते। और यह तब होता जब कि उनके दोस्त आ जाते। महीने में एकाध-दिन अण्डे का हलुआ जरूर बनता। उन्हें खाने और खिलाने का बड़ा शौक था। अपने भी तो भोगिंदर ही थे। खेबा-खर्चा की कमी थी नहीं, फिर क्यों न खाते, क्यों न खिलाते? ऐसा नहीं कि मुझे भागीदार न बनाते हों। कैसा भी पदारथ होता मेरे लिए सँजोकर जरूर रखते। उन्हीं के परताप पिंटू होटल का रसगुल्ला मैंने जाने कितनी बार खाया होगा, कोई ठिकाना है।

दस-पंद्रह दिन तक मैं रसोई बनाने में कच्चा रहा, मगर आगे चलकर ऐसा पक्का रसोइया हो गया कि फूल बाबू के दोस्त तक मेरे बनाये हुए पकौड़ों की तारीफ करने लगे। बाकी जो कुछ मैं नहीं बना पाता वह मालिक बड़े सिनेह से बड़े जतन से बना देते थे। एक बात थी, तिरहुतिया बाँभन बड़े खटकर्मी होते हैं। छोटी जाति वालों का छुआ नहीं खायेंगे। अब तो खैर सब चलता है, मगर इस बात का काफी ख्याल रक्खा जाता है कि गाँव-घर वालों को न मालूम हो। पोल सबकी सबको मालूम रहती है लेकिन एक-दूसरे के सामने सभी बाबू भैया पाक-साफ बने रहते हैं। फूल बाबू ने मुझे अच्छी तरह समझा दिया था कि गाँव में यह सब मत बताना।

फूल बाबू बड़े हँसोड़ थे, बड़े खुश-मिजाज। तबियत चुलबुली थी। घण्टा-आध घण्टा चुप रहना उनके लिए भारी सजा थी। खाना पकाना, डेरे की रखवाली यह सब सिरिफ बहाना था। सच पूछो तो उन्हें आदमी की कोई जरूरत नहीं थी। जरूरत होती भी तो क्या पटने में आदमी नहीं मिलते मगर नहीं, मुझे जो वह ले आए सो एक ही वजह थी। अकेले उनका मन नहीं लगता था। साथी-

सँघाती दो-चार या कि आठ-दस घण्टे साथ रहेंगे। किसी के साथ चौबीसों घण्टा पिंजरे में कौन रहना चाहेगा? मैं उनके लिए पिंजरे का तोता था, जिससे वह सुबह-शाम, दिन-रात, बखत-बे-बखत मन बहलाया करते।

पिता उनके किरपिन थे, माँ की मुट्ठी खुली थी। अपनी माँ की सुफारिस करके कुछ और जासती खर्चा फूल बाबू निकाल लेते थे। बाप ने एतराज किया—बुलुर, अरे क्या करोगे इसको साथ रखकर? दोनों बेर सेर-सेर-भर भात ठूँसेगा और टाँगें फैलाकर सोयेगा, मत ले जाओ साले को। किसी होटल में ठीक कर लेना। इसको रखने से नाहक ही झंझट में पड़ोगे। गले का ढोल बन जाएगा। मेरी बात पर ध्यान दो बुलुर!

इस पर फूल बाबू क्या बोले थे? बोले यही थे कि होटल का खाना तो बबे, आपका यह गोला कुकुर भी सूँघकर छोड़ देगा। आप लोग तो दो-चार महीने में एक ही आध बार हाई कोर्ट जाते हैं। दो-चार जून ही होटल में खाने का मौका मिलता है। चार-चार, छै-छै साल तक बराबर पटना में रहने वाले पढ़न्तू नौजवान चार महीना भी अगर इन होटलों का खाना खायें तो बबे, घर वालों को उनसे हाथ ही धोना पड़े।

फूल बाबू का उनकी माँ ने पच्छ लिया; तब जाकर मैं साथ आ पाया, नहीं तो उनके बाप भारी कसाई थे। ठीक वैसे ही जैसे कि हमारे मझले मालिक। सो कसाई के एक कसाई, न लड़के का मोह न लड़की का; न भाई का मोह न बहन का; न बाप का मोह न माय का! हाय रुपैया, हाय रुपैया! जब देखो तब रुपैया। मैं तो दो ही रोज रहा उनके यहाँ, इसी में सब समझ गया। खेती-गृहस्थी के अलावे सूद-ब्याज पर दस-बीस हजार की वसूल-तहसील थी उनके हाथों में। आस-पास के इलाकों से दुसाध, मुसहर, चमार, खतवे, पासी, धुनिया, जुलाहा लोगों की बस्तियाँ थीं। मुसीबत के मारे खेत-मजदूर, आजकल भी पेट बेचते फिरते है। और भैया, उन दिनों भी इनका यही हाल था। फूल बाबू के बाप इन्हीं गरीबों की जमीन-जजाद हड़प-हड़पकर औकात वाले बने थे। इन लोगों का यही पेशा था। फूल बाबू के दादा भी लगानी-भिड़ानी करते थे। परदादा थे बनैली राज में तहसीलदार। चार-चार, छै-छै, आठ-आठ, दस-दस रुपैया देकर वह ऐसी नाथ न नाथते थे लोगों को कि मरने पर भी बेचारों को छुटकारा नहीं। छोटी जात वाले उन बनिहारों के पास होता ही क्या? बहुत हुआ तो दो-चार धुर की डीह, दो-एक मड़ैया, एकाध बकरी-बाछी। मगर भैया इन कसाइयों के चलते बेचारों के पास यह सब भी नहीं रह पाता। नीलाम करा लेते हैं। कुर्क हो जाती है। अदालत उनकी, हाकिम उनका, थाना-दरोगा उनका, पुलिस उनकी। गरीबों के लिए सिवाय लात-जूता के और है ही क्या? अब तो थोड़ा कुछ जमाना बदला भी है, बाकी दस-पन्द्रह साल पहले देहातों में घुप-अँधेरा था। जिसकी लाठी उसकी भैंस, यही चलता था। आजकल तो दरोगा पुलिस लोगों से दबने भी लगे हैं। बड़ी जात वालों की माया तब भी अपार थी

और अब भी। बात-बात में अपनी गोटी वही लाल करते हैं।

गरीबों का गला रेत-रेतकर जमीन-जथा जोड़ने वाले बाप के घर ऐसा देवता किस तरह पैदा हो गया, यह मेरी समझ में नहीं आया। फूल बाबू उन दिनों तो देवता ही थे। इसलिए नहीं कहता हूँ कि मुझे कभी एक थप्पड़ नहीं मारा, न कभी एक बात ही कही; कहता हूँ इसलिए कि उनका सुभाव बड़ी जात वालों के सुभाव से लाख गुना अच्छा लगा था। झगड़ा-झमेला, झूठ-फूस, लाड़-लेपटाई, लल्लो-चप्पो हमारे मालिक को यह सब पसन्द कहाँ था? एक दिन की बात सुनाऊँ। सुबह में रोज वह दूध पीते थे। उस रोज ऐसा हुआ कि बाहर मदारी आया था। बानर और बनरिया ताल पर नाच रहे थे। बनरिया बनी थी दुलहिन, बानर दूल्हा। शादी हो गई थी। सुहागरात बाकी थी। मैं तमाशा देखने में मगन था। उधर उफनकर सारा दूध चूल्हे पर जा पड़ा। मलाई जलने की सोंधी बास आई मैं दौड़ा, पर गिरा हुआ दूध फिर कहाँ से आए? बाबू गए थे टहलने। रोज टहलने की उनकी आदत थी। टहलकर आते तो दो बिस्कुट खाते और ऊपर से यही डेढ़-एक पाव दूध पी लेते। उस रोज दूध चूल्हा पी गया था और मैं अपना कसूर छिपाने के लिए झूठ बोल बैठा—बिल्ली पी गई मालिक!

'बिल्ली पी गई?'

मैं अनबूझ अपराधी बनकर नाखून खोटता रहा, निगाह नीचे की ओर किए। मालिक ने नथने फैलाकर हवा में कुछ महसूस की और बोले—बलचनमा, झूठ मत बोल। झूठ बोलना और गू खाना, दोनों को मैं बराबर समझता हूँ। दूध बिल्ली ने नहीं पिया है। साफ-साफ बतला क्यों न दिया? तुझे फाँसी कोई थोड़े देगा!

मुझे भारी अफसोस हुआ और कान पकड़े—फिर कभी मालिक के सामने झूठ नहीं बोलूँगा। एक ही बात थी, जिससे मुझे तरद्दुद होता था? अरे भाई वही तूफानी जमाना था। कांग्रेसी लोग नमक बना-बनाकर जहल जा रहे थे। भले तो क्या नाम था, अभी याद नहीं आ रहा है। सबने भङ्ग आन्दोलन। फूल बाबू रोज अखबार पढ़ते थे। अखबारों को सरकार ने बन्द करा दिया था, मगर छिपेतौर पर अखबार क्या जाने कहाँ से आता था? लेथो से छपकर निकलता था। कौन निकालते थे, इसका पता नहीं। हमारे मालिक खूब डुबकी लगा-लगाकर अखबार पढ़ते थे। अखबार काहे का भैयन, कागज का छोटका फर्द देखा है न? वही फर्द जिसको मोड़-माड़कर आठ परत का भी बनाते हैं, वैसा ही रहता था। इतना बड़ा-बड़ा फर्द नहीं, जितना बड़ा नवराष्ट्र या स्वाधीनता का होता है। लालटेन जलाकर बड़ी रात तक पढ़ते थे। स्कूल-कालेज की किताब नहीं यही गाँधी जी का अखबार।

दस दिन कातिक बाकी रह गया था, तब हम पटना आये थे, बता ही चुका हूँ। अगहन और पूस इसी तरह कटे। आधा पूस में फूल बाबू को सनक सवार हुई, एक दिन नमक बनाने गये। सुबह कह गये—दीघा जाता हूँ, सदाकत

आश्रम में हमारे दो-चार साथी-संगी हैं। उन्हीं से मिलना है। रात न आऊँ तो घबराना नहीं। मकान मालिक की बुढ़िया सास से कह दिया है। वह इसी कमरे में सो जायगी। तुझे डर न लगेगा।

मुझको पता ही नहीं चला कि मालिक के मन में कौन-सी बिजली छिटक रही है। मगर इतना जरूर था कि मुझको भीतर ही भीतर उनके लच्छनों से अंदेशा हो रहा था। लग रहा था कि हमारे मालिक भी नमक बनाने जायेंगे और गिरफदार होंगे। मेरे सामने एक ही सवाल था। मालिक जहल चले जायेंगे। तो मैं क्या करूंगा? माँ कहो, बाप कहो, पटना में वही तो मेरा सब कुछ थे और उनके खो जाने से मेरी क्या दशा होगी यह सोचते ही मेरा रोआँ-रोआँ खड़ा हो जाता। पटना जैसा शहर। लोगों की भीड़-भाड़। सड़क का न ओर न छोर। जान-पहचान का और कोई था ही नहीं, फिर अकेला होकर मैं मर न जाता? यही अन्देशा था।

सुकुर हुआ कि फूल बाबू रात को लौट आये। मेरा तो कलेजा केले के पत्ते की तरह काँप रहा था। अपने लिए भात-दाल और उनके लिए रोटी-तरकारी बनाकर रख दिया और कोठरी में जंजीर चढ़ा दी। बाहर आकर उसी मकान के नजदीक खड़ा हुआ।

शहर में सड़क के किनारे यों भी खड़ा हो जाओ, तो बहुत बात मालूम होगी। आने-जाने वाले तरह-तरह के चेहरे। एक्का, बग्घी, टमटम, फेरी लगाकर सामान बेचते हुए ठेला वाले, खोन्चा वाले, मोड़ पर किसी दुकान के सहारे बैठे मोची। बहुत बातें देखने को मिलेंगी। बड़े घराने की औरतें ओंठ रँगकर सफेदी से गाल पोतकर शाम को घूमने निकलती हैं। सामने से गुजरेंगी तो खुशबू के मारे तुम्हारे नथने फड़क उठेंगे। उनकी साड़ी-जम्फर देखकर आँख दङ्ग रह जाएगी। ऊँची एड़ी की जूती पहनकर जब वे उचकती चलेंगी तो सच बतलाना भैया अपनी हँसी रोक सकोगे?

लो मैं फिर बहक गया। कहना था क्या और कह गया क्या? हाँ, तो सड़क के किनारे खड़े होकर बटोहियों को देख रहा था। बटोहियों को काहे देखूंगा, मालिक की राह देख रहा था। ताकता रहा, ताकता रहा और ताकता ही रहा। जब पैर उखड़ गये, तब कहीं जाकर फूल बाबू आते दिखाई दिए।

नजदीक आए तो देखा होठों में पपड़ी पड़ गई। बाल बिखरे हुए हैं। उन पर धूल छाई हुई है। गर्दन की तरफ से कुर्ते की दो बटन खुली पड़ी हैं। बाँह वाला हिस्सा उसका केहुनियों तक मोड़ा हुआ है।

देखकर बड़ा दुःख हुआ। समझने में कसर न रही कि किसी ने बाबू को पानी तक नहीं पिलाया। दिन-भर भूखे रह गए। परदेश में कौन किसकी माँ, कौन किसका बाप? काहे कोई तुमसे पूछेगा कि पानी पिओगे, दो मुट्ठी भात खाओगे? काहे पूछेगा? और भैया, बड़े घर के लड़के भारी संकोची होते हैं। प्यासे मर जायेंगे, मुदा गिलास-भर पानी नहीं माँगेंगे। भूख के मारे अँतड़ी ऐंठती

रहेगी बाकी मुट्ठी-भर चना-चबेना माँगकर खा लें, सो नहीं होगा। अपने मालिक की यह दशा देखकर मेरे कलेजे में फार धँस गया। बिल्कुल पास आकर वह मुस्कराये और कहा – बलचनमा, यहाँ क्यों खड़ा है रे ?

मालिक की मुस्कान का जवाब मुसकाकर दूँ, उस दिन ऐसा मुझसे न हो सका। कैसे होता ? उनकी तो वह फीकी मुस्कान थी। थके-हारे आदमी की बेबस मुस्कान। उसका जवाब मुस्कराकर देना निम्मन नहीं था भैया। मैं सीधे डेरे में आया। पीछे-पीछे बाबू आए। इतने थके थे कि धम्म से चौकी पर बैठ गए। फीता ढीला करके उनके पैरों मे मैंने जूता निकाल लिया, चप्पल रख दी पास ही। चौका के अन्दर जाकर आसन पर बैठकर खाने की सामर्थ नहीं थी उनमें। जरा दूर पर कुर्सी पड़ी थी। उसे खीचकर मैंने सामने कर दिया। खाना परोसकर थाली ले आया और कुर्सी पर रख दी। कुल्ला करने के लिए गिलास में पानी दिया तो दो घूंट पानी मुँह में लेकर वहीं दीवाल के कोने में बाबू ने कुल्ली फेंकी। किसी दिन वह ऐसा नहीं करते। हाथ-पैर धोकर कुल्ली करके चौके में आते। पीढ़ी पर बैठकर ठिकाने से खाना खाते। मगर उस दिन तो बेसुध थे बाबू।

खाना खाकर, वहीं थाली में हाथ-मुँह धोकर जो सोये, सो दूसरे रोज दुपहरिया में ही उठे। तीसरे रोज वह फिर दीघा गये और उसी तरह कह गये। उस दिन मैंने कह दिया था—रात को बाहर नही रहियेगा मालिक ! आप नहीं रहते हैं, तो मुझे डर लगता है।

डर !—उन्होंने कहा था—डर कैसा रे ? यहाँ कैसा डर ? मैं तो शाम तक लौट आऊंगा।

सुनोगे, तीसरे रोज क्या हुआ ?

तीसरे रोज दो पहर रात तक में उनका आसरा देखता रहा। वह नहीं आये, तो हारकर बिना खाये ही मैं सो रहा। यह भी नहीं समझ सका कि कब मकान-मालिक की बुढ़िया सास आई और मुझसे सटकर सो रही। जड़काला था न, इसीलिए सटकर सोई।

सुबह में फूल बाबू के साथी महेन बाबू आए। आते ही उन्होंने मुझसे कहा—मालिक तेरे पकड़े गये हैं। फूल-माला पहनकर जहल चले गये हैं। तुझे अकेला डर मालूम होता होगा, तो चल हमारे घर। फूल बाबू का सारा सामान तब तक यहाँ बन्द रहेगा। तू रहना हमारे यहाँ।

सोलह-सत्रह साल की उमर थी मेरी। देखकर दया आती थी लोगों को। महेन बाबू को भी मेरे ऊपर दया ही आई थी। मालिक उन्हें मेरे बारे में कहाँ कुछ कह गये थे मगर जब उन्होंने सुना कि फूल बाबू सदाकत आसरम के नजदीक नमक बनाते बखत पकड़े गए हैं, तो बेचारे मेरे पास दौड़े आये। अपने साथी के दुखिया नौकर की खोज-पुछारी करने और उस रात नींद भी तो मुझे अच्छी तरह नहीं आई थी। उचट गई थी साली। डेढ़ पहर रात बाकी थी तभी

जो नींद उचटी, सो एकदम बिहान हो गया। किरन फूटते न फूटते महेन बाबू आ धमके थे।

खटका तो मुझे था ही। मालिक की गिरफ्तारी सोचकर शाम को रसोई बनाते समय में रोया था, खूब रोया था—फूट-फूटकर, सुबुक-सुबुककर। अभी सच्ची बात मालूम करके बड़ा दुख हुआ। ऐसा लगा कि कोई कलेजे में लात मारकर चला गया है। चुप मैं तनिक देर ही रहा। फिर बोला—सरकार दरभंगा-मधबनी की ओर आपकी जान-पहचान का कोई जाने वाला हो, तो मुझे उसके साथ कर दीजियेगा। यहाँ तो अपने मालिक के बिना मैं रह सकूँगा, खुद भी मुझे इस बात का भरोसा नहीं। इस पर मुस्कराकर महेन बाबू ने क्या कहा था?

कहा यही कि तेरे लिए जैसे फूल बाबू वैसे महेन बाबू। हम जंगल में थोड़े रहते हैं। आदमी हैं, आदमी के बीच रहते हैं। तो, हमारे यहाँ तेरा निरबाह नहीं होगा? तेरे मालिक महीना-दो महीना जेल काटकर छूट आवेंगे, फिर तू उनके साथ ही रहना।

उस बखत महेन बाबू की यह राय चिरैता-सी कड़वी लगी। मैंने सोचा, बाबू लोग बड़े मतलबी होते हैं। इसका नौकर-चाकर भाग गया होगा तभी तो मुझ पर इतना जोर डाल रहे हैं, नहीं तो मुफ्त में कौन किसको दाना-पानी देता है? फिर भी इनके यहाँ रहकर दस दिन देखना चाहिए। ऐसे अकेले देश पहुँचूँगा तो मलिकाइन खोद-खोदकर सारी बात मालूम कर लेंगी। फिर सारा हाल फूल बाबू के माँ-बाप सुनेंगे तो उनको हौलदिल हो जायगा। मालिक की माँ तो जरूर ही दाना-पानी छोड़कर जान देने पर उतारू हो जाएँगी। यह सारा बरम बध मेरे ही मथ्थे पड़ेगा? बाप रे! नहीं, ऐसा तो हो नहीं सकता।

भीतर ही भीतर मैंने तय किया कि जब तक फूल बाबू जेल से छूटकर नहीं आते हैं, तब तक मैं देश नहीं जाऊँगा। ठीक ही तो कहते हैं महेन बाबू जैसे महेन बाबू वैसे फूल बाबू। बोल-चाल, रहन-भहन, रंग-ढंग सब बराबर, कहना मुश्किल था कि दोनों में कौन उनैस हैं, कौन बीस।

तो समझे भैया जल्दी-जल्दी सामान ठीक किया, जँगला-खिड़की अच्छी तरह बन्द कर दी। अपने कपड़े और बिस्तरे, सिलेट-पिनसिल निकालकर बाहर रक्खा। मकान में ठोक दिया ताला। चला आया महेन बाबू के साथ।

बड़े खुश हुए महेन बाबू। घर के बारे में बहुत-सी बातें रास्ते में मुझसे पूछ ली थीं। बाप मर गया। दादी मर गई। माँ है, छोटी बहन है। दो-तीन साल भैंस चराई है। यह सब महेन बाबू ने मुझसे मालूम कर लिया था।

शहर के बाहर बाँकीपुर मैदान के नजदीक एक बड़ा बँगला लाल रंग से रँगा था। वह सीधे मुझे अन्दर ले गए। हमारी मलिकाइन के उमर से तनिक बड़ी कोई माँ जी पीढ़े पर बैठी हुई तिल से कंकड़ चुन रही थीं। महेन बाबू ने मेरा कंधा पकड़कर कहा—अम्मा, फूल बाबू का नौकर है।

अम्मा ने पहले सिर से लेकर पैर तक देखा, तब आकर बोलीं—फूल बाबू

को यह क्या सनक सवार हुई। गाँधी ने भले घर के लड़कों को बिगाड़ने का ठेका ले लिया है? क्या पढ़ाई-लिखाई छोड़कर कालेज के लड़के अब क्या नमक ही बनाया करेंगे?

इतना कहकर सूरज की ओर हाथ करके बोलीं—हे दीनानाथ दिनकर, आप इन लड़कों को सुबुद्धि दें!

भारी मकान था। बड़े-बड़े दस-बारह कमरे थे। आँगन में अमरूद, हर-सिंगार और नींबू के झाड़ थे। मैं उन्हीं झाड़ों की ओर बकर-बकर ताक रहा था कि अम्मा ने पुकारकर रसोइये से कहा—बाबाजी, फूल बाबू का नौकर आया है। इसका भी खाना बनेगा।

मुझे महेन बाबू लेकर अपनी कोठरी में आए। अपना कोट उतारकर उन्होंने खूंटी पर टाँग दी। कुर्सी पर बैठे और इशारे से मुझे भी बैठने को कहा।

मैं नीचे ही पलस्तर पर बैठ गया। कोठरी अच्छी और बड़ी थी। साफ और सुथरी। एक पलँग। कुर्सी और मेज। किताबों से भरी रैक। कपड़े टाँगने की खूंटियाँ। पलंग पर चनवे की तरह ऊपर तनी हुई मच्छरदानी। पैर पोछने का पापोश। बड़ा अच्छा लगा।

महेन बाबू बंगाली थे। हमारे मालिक के साथ पढ़ते थे। दोनों में गाढ़ी दोस्ती थी। मालिक जो घर से चिबड़ा, घी, अचार लाए थे, उसमें से आधा महेन बाबू के घर भेजवा दिया। महेन बाबू के बाप और माँ सब पहचानते थे मालिक को। अपने लड़के की भाँति वे फूल बाबू को मानते थे।

बंगाली लोगों का परिवार बड़ा ही भरा-पूरा रहता है। उनकी गृहस्थी, उनका घर, उनका खान-पान, उनकी ओढ़न-पहिरन देश वाली लोगों से अलग किस्म का होता है। महेन बाबू आठ भाई-बहन थे। बाप थे, माँ थी। विधवा मौसी थी। दो नौकर थे। एक रसोइया था, जिसे बाबाजी कहकर पुकारा जाता। पूरा स्टेट था भैया! महेन बाबू के बाप सिकटेरियट में अफसर थे। आठ सौ रुपैया महीना पाते थे। बारह साल की पुरानी नौकरी थी। बँगले के पिछवाड़े दो बीघा के करीब खाली जमीन मिली थी। सामने हरी घास का कटा-छटा छोटा-सा मैदान—नीम के दो झूमते-झामते जवान पेड़। लकड़ी का छोटा-सा फाटक। साहब का नाम पट्टी पर लिखा हुआ था। हाते में घुसने से पहले ही उस पट्टी पर तुम्हारी नजर पड़ जाती।

उनके यहाँ चार दिन रहकर मेरे मन को बड़ा संतोख हुआ। महेन बाबू मुझे अपना चाकर बना के रखे हुए थे। किसी ने एतराज नहीं किया। नौकर को उन्होंने मना कर दिया था—आज से मेरी कोठरी में बलचनमा झाड़ू लगायेगा। मेरी चाय अब से बलचनमा ही इस मेज पर रख जाया करेगा। मेरी धोती को बलचनमा ही चुनियायेगा···कहने का मतलब यह है कि सिनेह में महेन बाबू ने मुझे सराबोर कर दिया। लेकिन भाई मेरे. इतनी आसानी से भला मैं अपने फूल बाबू को कैसे भूल जाता?

बड़े याद आते फूल बाबू। अकेले में कई बार कलेजा फटा, कै बार आँखें डबडबाई ? कह नहीं सकता। उन दिनों गाँधी जी का बड़ा जोर था। पकड़-धकड़ जारी थी। सरकार बहादुर की ओर से कानून है कि नमक सब नहीं बना सकते। गाँधी महात्मा सरकार को झुकाना चाहते थे। चाहते थे कि दो-चार बातें उनकी मान ले सरकार। गोरी सरकार अपनी जिद पर अड़ी थी। कलकत्ता, बम्बई के सेठ-साहूकार भी भीतर-ही-भीतर गाँधी जी का पच्छ ले रहे थे। उनको साफ-साफ लौकता था कि स्वराज होने से सबसे जास्ती भलाई उन्हीं की होगी। वे देख रहे थे : सरकार झुकती है, तो सुराज मिलता है। स्वराज मिलता है, तो अधिक-से-अधिक कल-कारखाने वे खड़ा कर सकते हैं। अभी जो देस को दुहकर सारी धन-सम्पदा अंग्रेज ले जाते हैं, स्वराज होने पर वह सब सीधे उनके खजाने में आने लगेगी··· सन् तीस-बत्तीस का जमाना था। गाँधी जी के हुकुम से बाबू लोग गिरफ्तार हो रहे थे। हमारे फूल बाबू को गाँधी महात्मा की हवा लगी थी। मगर मेरी समझ में नहीं आता था कि क्यों लोग नाहक अपने को पकड़वाते हैं। न मार-पीट, न गाली-गलौज; न झगड़ा, न झंझट। फिर क्यों किसी को पुलिस पकड़कर ले जाती है! सरकार पागल तो नहीं हो गई है? मैंने एक दिन महेन बाबू से पूछा भी और उन्होंने जवाब में बहुत सारी बातें बताईं। मगर भैया मेरी समझ में कुछ नहीं आया। बार-बार मै यही सोचता हूँ कि बाबू को जब जहल ही जाना था, तो मुझे भी साथ ले जाते। यह जो दस-दस, पाँच-पाँच आदमी कुर्ता, धोती, टोपी पहनकर गले में माला डाले चढ़उआ बकरे की तरह नमक बनाने जाते थे, सो मुझे बाबू लोगों का एक खिलवाड़ ही लगता था। ऐसे भी कहीं किसी को स्वराज मिला है ?

ज्यादा देर तक गुम-सुम रहने का मौका महेन बाबू के यहाँ मुझे कभी नहीं मिला। हमारी उमर के बच्चों से उनका घर भरा था। अपने भाई-बहनों में महेन बाबू ही बड़े थे। तीसरा भाई और चौथी बहन उमर में मेरे करीब थे। चार छोटे-छोटे। उन्होंने कभी मुझे उदास नहीं रहने दिया। बड़े बाबू और अम्मा जी की भी मुझ पर अच्छी निगाह थी। पन्द्रह-पन्द्रह रोज पर हजाम आता और बच्चों के बाल बना जाता। सनीचर-सनीचर को धुले कपड़ों का गट्ठर लादे धोबी आता। खाने में दो-एक टुकड़ी मछली रोज मिल जाती। मैं नहीं चाहता था कि चाय पीने की लत पड़े, लेकिन महेन बाबू जबरदस्ती मुझे पिलाते थे।

और मेरा काम क्या था। वही थोड़ी-बहुत महेन बाबू की सेवा-टहल और शाम को छोटे खोखा बाबू को रबड़ की पहियों वाली छोटी गाड़ी पर घुमा लाना। बड़ी मौज थी। भर पेट खाओ और तानकर सोओ। हमारी उस छोटी मलिकाइन के और इस अम्मा जी के बीच आकाश-पाताल का फरक था। यहाँ कभी किसी ने मुझे गाली नहीं दी। किसी ने कुत्ता, सुअर नहीं कहा। किसी ने कान नहीं उमेठे। उलटे यहाँ महेन बाबू की छोटी बहनें तग्गर और कनेर के

झुमकों से मेरे कानों को सजाती-सिंगारती। एक बात बताऊँ, कहोगे तो नहीं किसी को। न, नहीं कहोगे, तो कहूँगा। अच्छा तो सुनो। मुझसे साल-छः महीने की छोटी थी। अनीता नाम था। महेन बाबू की छोटी बहन। एक बहन और दो भाई उससे बड़े थे। साँवली-सलोनी। गोल चेहरा। बड़ी-बड़ी आँखें। बड़ा कपार। पतले होंठ। नाटे कद की थी। नाच-गान सिखाने के लिए उनके यहाँ मास्टर आते थे। पढ़ाने के लिए तो अलग मास्टर था ही।

बंगाली लोग बड़े मौजी जीव होते हैं। खाली खाना-पीना, पढ़ना-लिखना और रुपैया-पैसा नहीं, गाना-बजाना, राग-रंग भी उनको चाहिए। ठीक न है! कोई अगर ठिकाने से जिनगी को बितावे तो क्या बुरा है? तो भैया, वह अनीता अच्छा नाचती थी। गला भी उसका सुरीला था और मुझे बेहद मानती थी। कुछ दिन तक तो मैं उससे कन्नी काटता रहा। बड़े आदमी के बच्चे ठहरे। उनका मिजाज बड़ा ही तुनुक होता है। इसी से पहले कुछ दिन तक कन्नी काटता रहा। मगर बाद में देखा कि बेचारी छिपा-छिपाकर मेरे लिए बिस्कुट और चाकलेट लाती है। एक छोटी-सी कंघी और छोटा-सा एक ऐना कहीं से लाकर उसने मुझे दिया और उलहना देकर कहा—दादा के पास रहते हो। वहाँ इतना बड़ा शीशा रक्खा है। कभी-कभी उसमें अपना चेहरा तो देख लिया करो।

'क्यों, क्या है मेरे चेहरे में?'

मैंने यह पूछा, तो अनीता ने दाएँ गाल में एक हलकी चपत लगाई और कहा—रहेगा क्या? तुम्हारे बाल बड़े अच्छे हैं। सुनहले बाल सबके नहीं होते। इन बालों में कंघी जरूर फिरनी चाहिए···।

थोड़ी देर बाद फिर बोली—मैं राधा बनूंगी, तू कृष्ण बनकर मेरे साथ नाचेगा?

लोग देखेंगे तो क्या कहेंगे?—उसकी ओर देखकर मैं बोला।

मेरे कान में फुस-फुसाकर उसने कहा—दुपहर में कहाँ कोई रहता है। और नाचते समय घुंघरू नहीं पहनेंगे। न झुनुर-झुनुर की आवाज उठेगी, न किसी को पता चलेगा······।

उसके बाद अपने दोनों हाथ मेरे कंधों पर डालकर मीठी निगाहों से अनीता ने मुझसे हाँ करा लिया और उसी दिन तो नहीं मगर तीन दिन बाद मौका मिला, हम खूब नाचे। नाचना-वाचना, तो मुझे आता नहीं, तब अनीता का हठ था, सो भैया, मैंने उसकी बात रख ली।

फूल बाबू फागुन में छूट आये। महेन बाबू फुलवाड़ी शरीफ के केम्प जेल में जाकर उनसे मिल आये थे, मेरा कुशल-क्षेम उन्हें बता आये थे। छूटते ही वह सीधे महेन बाबू के मकान पर पहुँचे।

अपने मालिक को देखते ही मेरा मन भींगा-भींगा-सा हो उठा। उन्होंने ठुड्डी उठाकर मेरी आँखों में देखा और कहा—कैसे रहा, बलचनमा?

आँखें मेरी डबडबा आईं। कह नहीं सकता कि वे मेरी खुशी के आँसू थे कि पहले के बिछोह के।

फिर वह अम्मा जी के पास चले गए। महेन बाबू थे नहीं, मुंगेर गए थे। ननिहाल। उसी रोज शाम को मालिक अपने डेरे में चले आए।

मैंने देखा, मालिक बहुत बदल गये थे। सुबह-शाम गाँधी जी का भजन गाते थे। जेल ही से गीता की एक छोटी पोथी ले आए थे। इधर अगले ही दिन एक चरखा खरीद लाए। अरे भैया, वही चरखा जो छोटे बक्से में बन्द रहता। खाना-पीना भी उनका बदल गया था। मसाला-मिरचाई कुछ नहीं। तरकारी उबालकर खाते थे। एक दिन देखा गेहूँ भींगने दिए कटोरे में। मैं तो समझ ही नहीं सका कि इनका क्या होगा। अगले दिन छाँककर गेहूँ को उन्होंने भीगे अँगोछे पर फैला दिया। अगली सुबह गेहूँ के दानों में जब अंकुर निकल-निकल आए तब फूल बाबू ने एक-एक कर उन्हें खाया। कभी उबाले हुए आलू, प्याज और गुड़ पर ही रह जाते। मुझे तो भैया अन्देशा हो गया कि बाबू का मिजाज सनक गया है।

कालेज से नाम कट गया था। गाँव-घर जाने का तो नहीं, मगर दरभंगा जाकर कांग्रेस का काम करने का विचार वह करने लगे। महेन बाबू बीच-बीच में आते और दोनों में देर-देर तक गप-शप होती। मैं उजबुक-सा उनकी बातें सुना करता। अपने मालिक और महेन बाबू की मेहरबानी से अच्छरों में मात्रा लगाना अब मैं सीख गया था। क-ट-च-ट करके बच्चों की पहली पोथी मैं बाँचने लग गया था।

फूल बाबू का मन पढ़ाई से उखड़ चुका था। माँ-बाप की परवाह उन्हें नहीं रह गई थी। उन्होंने महेन बाबू से एक दिन साफ-साफ कहा—भाई, मुझसे यह सब नहीं होगा। घर वाले मुझे वकील बनाना चाहते हैं। वकालत में पग-पग पर झूठ बोलना पड़ता है। अब कोई दूसरी-तीसरी नौकरी भी मुझसे नहीं होगी। जमीन इतनी है कि मेरे माँ-बाप भूखों नहीं मरेंगे। अपने देश की सेवा करने दो। तुम बालिस्टर बनोगे, विलायत जाओगे। तुम्हारा रास्ता और है, हमारा रास्ता और।

पहले दो महीनों में मेरी माँ के नाम पाँच-पाँच रुपये का मनिआडर भेजा था। जेल से आए, तो पाँच रुपये फिर भेज दिये।

एक दिन सुबह उठकर मुझसे उन्होंने कहा—बलचनमा, महेन के यहाँ नौकरी करेगा? भाई, मैं तो पढ़ाई अब छोड़ चुका हूँ। दरभंगा, समस्तीपुर, मधुबनी, मुजफ्फरपुर, पटना, जहाँ भी कांग्रेस भेज देगी, वहीं रहकर काम करूँगा। अब मुझे नौकरी नहीं चाहिए। गाँधी जी का हुकुम है कि अपना पाखाना तक अपने ही साफ करो। अपने कपड़े आप धोओ। अपना खाना आप पकाओ।

मैं पहले ही से समझ रहा था। थोड़ी देर बाद कहा—चार-पाँच महीने हो गए। माँ याद आती है। घर जाना चाहता हूँ। माँ की राय होगी, तो फिर पटना आऊँगा।

इस पर वह बोले—तो चल दरभंगा तक तो साथ चलें।
उसी दिन रात के जहाज से हम देश की ओर बिदा हुए

## तीन

मेरी छोटी बहन रेबनी चौदहवाँ पार कर पन्द्रहवें में पैर रख चुकी थी, चेहरा-मुहरा खुल आया था। जवान हो रही थी। गौने की यही तो उमर है, भैया! हमारी बिरादरी में शादी पर उतना ध्यान नहीं दिया जाता है जितना कि गौने पर।

मेरा मन था कि गौना हो जाय रेबनी का। मगर माँ मेरी ऐसा नहीं चाहती थी। उसका विचार था कि अभी बच्ची है। दो-तीन साल और नइहर में खाये-खेले फिर तो जिनगी-भर गिरहस्थी का पहाड़ सिर पर ढोना है ही।

माँ जो ऐसा सोचती थी, उसकी एक दूसरी वजह भी थी। बात यह थी कि हमारे उस छोटे से परिवार में कुल मिलाकर तीन ही प्राणी तो थे। बुढ़िया मर ही चुकी थी। ले देकर मैं रह गया था, रेबनी थी और माँ थी। मैं सात महीना परदेश में बिता आया था। रेबनी ही थी जिसे छाती से सटा-कर माँ सोया करती थी। रेबनी का गौना हो जाने के बाद माँ बेचारी अकेली पड़ जाती। मेरा रहना और न रहना बराबर था क्योंकि माँ की देख-रेख, हिफाजत और खबरगिरी और परवरिश तो मैं कर सकता था लेकिन रेबनी की भाँति उसकी सहेली की कमी को दूर करना मेरे बूते की बात नहीं थी।

मुझे यही फिक्र थी कि जमींदारों का गाँव है। लुच्चे होते हैं ये लोग। असूल तहसील का काम गुमस्ता-बराहिल के हवाले, घर-गिरस्थी की देख-रेख छुट-भाइयो के हवाले, सेवा-टहल का काम बहिया खवास के हवाले, बाकी बचे बेटा-नाती, भाई-भतीजा, सार-सरबेटा। सो बैठे-बैठे तास पीटेंगे, शतरंज खेलेंगे, शहर जाकर सिनेमा देख आएँगे, बेकार मन शैतान का घर। खान-पान और आराम की कमी नहीं, काम करेंगे नहीं। किसी की लड़की मयानी हुई नहीं कि निशाना साधने लग जाते हैं। यह नही कि बहन-बेटी सबकी बराबर होती है। अपनी इज्जत-आबरू सम्हालोगे तो दूसरे का भी भला होगा। मगर भैया, जिनके पास दौलत होती है वह निपट अंधे होते हैं, अपना-पराया कुछ नहीं सूझता।

और हम तो गरीब ठहरे। हमारे पास और क्या चीज होती है। कमाने-खटने को ये दो हाथ, माँ-बहन, बेटी की इज्जत-आबरू, यही न हम लोगों की दौलत है? तुम्हीं बताओ, हम उनकी भी हिफाजत अगर न कर पावें तो यह जिनगानी किस काम की।

हमारा गाँव जमींदारों का था। बड़े घरों के क्या जवान, क्या बूढ़े, बहुतेरों की निगाह पाप में डूबी रहती थी। गौना होकर कोई नई-नवेली किसी के घर आती तो इन लुच्चों की आँख उसकी घूंघट के इर्द-गिर्द मँड़राया करती। जब तक आधी-पौनी निगाह से ये उसे देख न लेते तब तक नींद न आती बदमाशों को। कई बार ऐसा होता कि जिसे देखने को बाप बेताब हो उठता उसी पर बेटा भी फिदा! उन दिनों मालिक लोगों का ही राज था। उनके खिलाफ तुम अपनी कानी उँगली तक न हिला सकते थे। किसी की इज्जत-आबरू को बेदाग रहने देना उन्हे बर्दाश्त नही था।

मैं नही चाहता था कि मेरी बहन के तन पर उन कुत्तो की चंगुल पड़े, मैं नहीं चाहता था कि मेरी माँ अपनी लड़की को आमदनी का जरिया बनाये। गरीबी नरक है भैया, नरक। चावल के चार दाने छीटकर बहेलिया जैसे चिड़ियों को फँसाता है उसी तरह ये दौलत वाले गरजमंद औरतों को फंसा मारते है! उनके पास धन भी होता है और अकल भी होती है। अपरंपार है उनकी लीला। बड़े खानदान का अवारा से अवारा आदमी पंडितों और पुरोहितों से भलमनसाहत का फतवा पा जाता है।

सो भैया, मैं चाहता था कि रेबनी अब अपने मर्द के पास रहे। बाबू लोगों की इस बस्ती मे अपनी बहन का रहना मुझे नापसन्द था। छोटे मालिक, चाहे मझले मालिक, चाहे दूसरी पट्टियों के बाबू-बबुआन किसी के इमान पर मुझे भरोसा नही था। और तब तो मैं पटना देख आया था। महेन बाबू क्या राजा नही थे? उनके यहाँ क्या खूबसूरत औरत-मर्दों की कमी थी? वैसी जगहों मे रेबनी का चार-छः महीना रह जाना मुझे नही अखरता। महेन बाबू के घर के लोग ठण्डी और अच्छी निगाहों वाले थे। लेकिन, यहाँ महेन बाबू का परिवार मेरे किस काम आता? यहाँ तो छोटे-मझले मालिक थे, मलिकाइन की वही पट्टियाँ थी। हीरा बाबू, बुच्चन बाबू, मानिकजी, बचोल बाबू, लाल साहेब— मालिकों के खचिया-भर साहबजादे थे। एक-से-एक शैतान! एक-से-एक मजनूँ! यह हो नही सकता कि मेरी बहन पर उनकी निगाह न हो?

माँ इन बातों को नहीं समझती थी, उसको मालिक लोगों पर बड़ा ही भरोसा था। समझाने-बुझाने पर भी वह यही कहती कि पानी में रहकर मगर से बैर? जिन लोगों का जूठन खाकर तू बड़ा हुआ है उन्ही के बारे में ऐसी-वैसी बातें सोचता है? अधरम होगा रे बलचनमा, अधरम! भगवान नाराज हो जायेंगे। शहर जाकर यही इलम सीख आया है? बूढ़े-पुराने भी तो तेरे इन्ही लोगों का जूठन खाकर, फेरन-फारन पहन-ओढ़कर अपनी जिनगी गुदस्त कर गये। उतना उड़ाकू मत बन बेटा!

ऐसा ही सोचती थी मेरी माँ। छोटी जाति की दूसरी औरतों का भी मालिक लोगों के बारे में ऐसा ही कुछ ख्याल था। गिरती हालत के होने पर भी थे तो आखिर वे मालिक ही न? मालिक राजा होते हैं और राजा ठहरे भगवान

के अवतार ! कौन उनके खिलाफ कुछ भी सोच सकता था।

लेकिन बराबर मेरे समझाने का नतीजा यह हुआ कि माँ कुछ सोचने को मजबूर हुई। वह राजी हुई कि रेवनी का गौना कर दिया जाय।

बैशाख का महीना था। उस बार आम नहीं फरे थे। अब मुझे पूरी मजूरी मिलने लगी। कच्ची तौल से पूरे चार सेर धान मेरी मजूरी में जिस रोज माँ को मिले उस रोज वह फूली न समाई। एक बुढ़िया भिखमँगनी को उसी खुशी में उसने आधा सेर धान दे दिया। उस रात जब मैं खाने को बैठा था तो बड़े सनेह से माँ पंखा झल रही थी। उसकी निगाह मे भैया, अब मैं पूरा आदमी था। था न ?

हमारे यहाँ छोटी जाति वालों में मड़ुआ के लिए बड़ा आदर है। कभी-कभी मजूरी में धान के बदले मड़ुआ को ही पसन्द करते हैं। इसीलिए गरीबों के पास जो थोड़ी-बहुत भीठा जमीन होती है उसमे मडुआ रोपना जरूरी हो जाता है। बैसाख में पानी से खेत भिगो-भिगोकर मडुआ के बीज उगाये जाते हैं। रोज पानी चाहिए उसके लिए। बित्ता-डेढ़ बित्ता का हो जाने पर मड़ुआ के पौधे उखाड़ लिए जाते है। फिर उन्हे जोती और भुरभुरी मिट्टी वाले तर खेतो में रोपते हैं। मड़ुआ के साँवले-सलोने पौधों से लहलहाते खेत तुमने कभी देखे है ? न देखें हों तो देख आना भैया, तबीयत हरी हो जायगी ! धान के हरे पौधों की अपनी अलग शोभा है तो साँवलिया बिहारी मड़ुआलाल की अलग।

घर के पिछवाड़े मे थोड़ी जमीन पडती थी। इस बार मैने खुद मलिकान के पोखरे से भर-भरकर घड़े ढोये। मेरा बाप भी इसी तरह पानी ढो-ढोकर मड़ुआ पटाता था। बहंगी और छिक्कों के सहारे पानी ढोने का मौका इससे पहले कभी मेरी जिनगी में नही आया था, फिर भी जिस जोश और उमंग से उस बार मडुआ की खेती मैंने की उसे देखकर लोग दंग रह गये। इधर क्या, थकावट मालूम पड़ी तो ज़रा बीड़ी टान ली। बीड़ी पीने का यह चस्का पटने में लगा था। थकान पर बीड़ी की एकाध कस खूब ठीक बैठती है भैया ! और फिर मेरा तो यह हाल है कि दो कस खीची और पट से बुता दी और फिर भैया उस अधजली बीड़ी को कान पर खोंस लिया। तीन बार में खतम करता था बीड़ी को मैं।

वह मेरी उपजाई हुई पहली फसल थी। डेढ़ कट्ठा खेत में छः पसेरी मड़ुआ हुए थे। कितना मीठा होता है अपनी मेहनत का फल, खुद के उपजाये हुए मड़ुओं की लाल रोटी खाकर पेट चाहे भर जाय, हियाव नही भरेगा तुम्हारा; हाँ !

मड़ुआ के बाद धान रोपने के दिन आये। मालिकों के खेतों मे दिन-भर मैं धान रोपता रहता, घर का सारा काम माँ और रेवनी सँभालती। थका-माँदा, मेहनत से चूर-चूर साँझ को जब मैं लौटता तो घर में खाना तैयार पाता। दुपहर का खाना मालिकों की ओर से खेत में ही पहुँच जाता था—दाल-भात, अँचार।

धनरोपनी के दिनों में ये लोग खेत के मजदूरों को हमारे तरफ खाना भी खिला देते हैं। इसमें दया-माया की कोई बात नहीं, उनका अपना स्वारथ काम करता है। अपने-अपने खेत पहले आबाद करा लेने की फिकिर पड़ी रहती है। दूर-दूर से मजूर बुलवाये जाते हैं। बाबा, दादा, काका कहा जाता है। सूगा, गजा, मुन्ना की बोली दी जाती है। पूरी मजूरी और एक जून का भर पेट खाना देकर सब अपनी-अपनी खेती करते है। उस बार पहली दफे मैंने पूरी मजूरी पर धान रोपने का काम किया था। छोटी मलिकाइन कुछ दिनों के लिए मयके गई थी। नौकरी छोडकर मालिक घर बैठे थे। खेती का काम मलिकाइन का भाई देख रहा था। मालिक बाबू दिन-भर किताब और हारमुनियम मे डूबे रहते।

माँ उनके यहाँ घरेलू काम पहले की ही भाँति अब भी किये जा रही थी—बरतन माँजना, पानी भरना, झाड़ू-बुहारी देना, लीपना-पोतना, चूल्हा जलाकर रसोई चढ़ा देना। यही कुल काम थे। काम जास्ती नही था, मगर लपटौनी बहुत बडी थी। लपटौनी का मतलब समझे भैया? नही समझा होगा तुमने, अरे भाई एक होता है काम लेना—चट से कहा पट से काम हो गया। दूसरी होती है घिचिर-पिचर। घिचिर-पिचिर का मतलब होता है खुद भी उलझन मे पडे रहना और दूसरों को भी उलझाये रखना। न अपने बखत की कदर न दूसरे के। देहात में जो बडे लोग कहलाते हैं उनके यहाँ न काम की कीमत, न कमकर मजदूरों की। हमारे बाप-दादे दो-दो पहर बैठकर मालिको की उँगलियाँ चटकाया करते थे। मलिकान के जरा-सी उमर के बच्चे के पैर धोने में उन्हे घण्टों लग जाता था। बूढे मालिक के लिए तमाकू चुनाते तो आधा पहर उसी मे बीत जाता। सुना है, मेरा दादा बडी अच्छी खबासी करता था। अपने मालिक की धोती को वह इस तरह चुनियाता—ऐसी बारीकी और इतनी नफासत के साथ—कि कोई फूंक दे धोती को तो सर से उड जाय और आकर खाली फिर जैसी की तैसी बैठ जाय। मालिस वह इस तरह करता था कि पागल-से-पागल आदमी की आँखो पर नीद सवार हो जाती। छड़ी बनाने में दस कोस तक उसकी सोहरत थी। लेकिन भैया, उसकी हथेलियों का समूचा रस चाट-चाटकर मालिक के तलवे भले ही गुलाम बने रहे अपना बाल-बच्चा तो शायद ही कभी पूरी देह कपडा पहन सका या पूरा पेट खा पाया। तीन पुरखों का हाल तो मै भी बता सकता हूँ। मालिकों की जूठन का गुन गाते, उनकी विकट गालियो को परेम-भाव से सुनते दादी को देखा। रात-दिन सेवा करते रहने पर भी पाब-आध पाव खुद्दी के लिए माँ किस तरह रिड़ियाती फिरती थी, यह क्या भूलने की बात है? और अपने बचपन का थोड़ा-बहुत हाल मैं बता ही चुका। अब तुम्हीं बताओ कि हमारे तीन पुरखे भला किस काम आये? मालिकों के लिए जिये, मालिकों के लिए मरे। शहर में देखा है, कैसी फुरती से लोग काम करते हैं, कैसे एक-दूसरे की मेहनत और बखत का उन्हें ध्यान रहता है। ओह तीन पुस्त पहले जो आदमी कुली-मजूर बनकर कलकत्ता-टाटानगर पहुँचा और वहीं बस

गया। उसके बाल-बच्चे पढ़-लिख गए हैं भैया, अच्छा पहनते-खाते हैं। कारीगर, मिस्त्री, फिटर या फोरमैन बन गए हैं। और सात पुस्त तक इस गाँव में हमें रहते हो गए, फटीचरी में कोई फर्क न पड़ा। दादी के मुँह से सुना है, हमारे पुरखा पहले पनिचोभ में बहियागिरी करते थे। मेरे परदादा के परदादा को वहीं के एक जमींदार ने दहेज में दामाद के साथ कर दिया था। तब से लेकर यह सातवाँ पुरखा चल रहा है। दुनिया बदली है, जहान बदला है। मालिकों की हालत बदली है। हमारी गुलामी पर काफी असर पड़ा है लेकिन अब भी मालिकों की रहन-सहन इस ढंग की रही कि रात-दिन हम उनके आगे-पीछे दुम हिलाते फिरते थे। काम उतना नहीं जितनी कि खुशामद। हमारे मुँह से दिन में पचास-पचास बार मालिक-मालिक, सरकार-सरकार, हुजूर-हुजूर सुनने में जाने बाबू लोगों को क्या रस आता ! और माँ का तो कुछ पूछो ही नहीं, वह तो बात-बात में रट लगाये रहती—मलिकाइन-मलिकाइन, सरकार-सरकार। कलकतिया मालदह, किसुनभोग और बम्बई आम की एक फाँक के लिए वह घण्टों मलिकाइन के पैर दबाती रहती।

छोटे मालिक रँगीली तबियत के आदमी थे। चालिस को पार कर चुके थे। मोछ-दाढ़ी साफ। लाल-गुलाबी और गोल-मटोल चेहरा ऐसा खूबसूरत लगता था कि क्या कहूँ। सिर के बाल कारी-भुजंग थे, घुंघराले। चुटिया अलग से नहीं थी। शहर की हवा खाये हुए थे न ? बी० ए० तक पढ़कर छोड़ दिया था। पहले कुछ साल सुपौल में मास्टरी करते रहे। बाद में रांची, हजारीबाग की तरफ किसी राजा के यहाँ मैनेजरी हाथ लगी। जब तक वहाँ रहे, पौबारह कटी। इधर दो-तीन महीने से घर बैठे थे। मलिकाइन थी नहीं, मन उदास था।

एक रोज माँ के साथ रेबनी भी गई काम पर। आटा पीसना था। माँ ने कहा—चल, दो हाथ लगा देगी तो जल्दी पीस लूंगी। मालिक मधुबनी जायेंगे, दिन को आम, दूध, और फुलका खाकर।

गई रेबनी साथ। दोनों माँ-बेटी आटा पीस चुकीं तो मालिक ने आवाज दी—बलचनमा की माँ, अरे लड़की तो तेरी बढ़कर ताड़ हुई जा रही है।

यह कहकर उन्होंने सिर से पैर तक रेबनी के समूचे बदन पर उड़ती निगाह मारी और नचाकर आँखें मींच लीं। सामने दूसरे घर के ओसारे पर पलँग पड़ी थी। गद्दा था, चादर थी। तकिया थी जिसके दूध जैसे दप-दप उजले खोल पर लाल-हरे धागों से कसीदा था—चोंच में चोंच भिड़ाये दो तोते। उसी पर केहुनी टिकाये मालिक बैठे थे।

आँख फाड़-फाड़कर उन्होंने रेबनी को देखा था। आटा पीस चुकने पर माँ से जब उन्होंने रेबनी की बात उठाई तो उसने कहा—बच्ची है बाबू अभी, क्या खा-पीकर ताड़ होगी ?

इतना कहकर वह फिर किसी काम में लग गई। बड़ी जात वालों के सामने

हमारे घर की माँ-बहनें बहुत कम बोला करती हैं। और उसमें भी रिश्ता अगर मालिक और नौकरानी का रहा तो लिहाज और भी बढ़ जाता है। मगर भैया, बड़े आदमियों की चुलबुली तबियत को इतने में संतोष कहाँ। वे नाहक ही हमारे घरों की औरतों से बे-बात की बात करने का बहाना ढूँढ़ते हैं।

माँ के उस जवाब से छोटे मालिक की तबियत नहीं भरी। थोड़ी देर के बाद वह बोले—तू जाकर आग जला बलचनमा की माँ, रेबनी इधर आये और जरा पंखा झल दे। इतना कहकर मालिक ने ऐसी फुफकार छोड़ी मानो आग में पड़ी बैंगन हों। बतला ही चुका हूँ कि मेरी माँ को मालिकों की नीयत पर बड़ा भरोसा था। वह उन्हें देवताओं का अवतार समझती थी।

तो उसने आँख से रेबनी को इशारा किया—जाओ, झल दो पंखा।

पंखा नहीं था पंखी थी जो रेबनी के हाथ में थमा दी गई और वह निगाहें नीचे किए बिजनी चलाने लगी। पंखी में मूठ की जगह पतले बाँस की फोंफी होती है। गोल और चिकनी फोंफी के अन्दर पंखी की डंठल पड़ी रहती है। मूठ में लेकर जरा-सा हिलाओ कि पंखी मानो अपने आप चलने लगेगी—किर्र-किर्र खिर्र-खिर्र, किरिर-किरिर···बड़ी मीठी आवाज होती है भैया। पास बैठकर कोई पंखी चलाये और तुम लेटे-लेटे हवा खाते रहो तो तुम्हारी कसम भैया, पलकें न झिप जाएँ तो जो कहो।

रेबनी जब पंखी झल रही थी तो आहिस्ते से मालिक ने सिरहाने के अन्दर हाथ डाला और अठन्नी निकाली। पलंग के पाये का मत्था चिपटा था। उसी पर उन्होंने अठन्नी रख दी। रेबनी की आँख में लालच की लकीर नहीं खिची, उसने अठन्नी की ओर देखा तक नहीं। पहले की तरह अडिग रहकर मालिक को हवा करती रही। मन में सोचा कि दुकान से कोई चीज-वस्तु मँगवाना चाहते हैं। इसी से चुपचाप रेबनी बिजनी झलती रही।

और इधर मालिक के मन में तो भैया, सैतान झिंगुर की तरह झनकार रहा था। वह सोच रहे होंगे, लड़की है कि खंभा है। न हिलती है न डुलती है। कैसी पत्थर है।

उन लोगों का ऐसा सोचना फाजिल नहीं था। क्योंकि जब वे नौजवान थे तो इसी गाँव में दुअन्नी के बदले जवान लड़की मिलती थी।

खैर, रेबनी अडिग होकर मालिक को हवा कर रही थी।

फिर मालिक ने अठन्नी की तरफ इशारा करते हुए कहा—उठाती क्यों नहीं ?

रेबनी ने एक नजर अठन्नी की ओर डाली और फिर पंखी झलने लगी। जरा रुककर मालिक से उसने कहा—कुछ मँगवाना है सरकार ? दुकान जाऊँ ?

कहते समय रेबनी की निगाहें नीचे की ओर थीं। आँखों में विकार नहीं था। एक तो इस उमर में लड़कियाँ यों ही संकोची हुआ करती हैं भैया, और

हमारी बहन का तो हाल ही न पूछो। लड़कपन से ही वह शील-संकोच वाली थी। आँखें मिलाकर किसी से बातचीत करते कभी उसे देखा ही नहीं। वह सोचकर कि बनती है, मालिक मुस्कराये। सिर हिलाकर, भौहें तानकर आँखों को नचाया। वह हवा करती जा रही थी, सैतानी-खुरापात से बिल्कुल अनजान।

अपनी पहली उमर में खेले-कूदे हुए थे मालिक। ऐसे मौकों पर गुम-सुम खड़ी या ना-ना कहती बीसियों की उन्होंने कलाई पकड़ी थी। वह उनके लिए महज मामूली बात थी—खाँसने-छींकने की तरह भैया बिल्कुल मामूली बात।

रसोईघर के अन्दर उधर माँ हँसिया से लौकी चीर रही थी। जानते ही हो, बड़े आदमियों का आँगन कितना बड़ा होता है। चारों तरफ घर हुआ करते हैं, बीचों-बीच खुली जगह होती है और इस खाली जगह को ही आँगन कहते हैं। तालाब की तरह चौकोना घर-आँगन तुमने देखा होगा। आमने-सामने घरों के बीच कितनी दूर का फासला होता है। उस ओसारे पर कोई बात करेगा तो इधर वाले को कुछ भी सुनाई नहीं देगा।

इस ओसारे पर छः महीने का बच्चा गला फाड़-फाड़कर मर जायगा तो उस ओसारे पर बैठी माँ को पता न चलेगा। काज-परोजन के दिनों में पड़ोस के हजारों बाभन पाँती में बैठकर जीमते हैं। सूखने के लिए पचास-पचास मन धान फैला दिये जाते हैं। इतने-इतने बड़े आँगन होते हैं जमींदारों के।

तो भैया मालिक ने यही मौका देखा और चट से रेबनी की कलाई पकड़ ली। हाथ झटककर फुरती से रेबनी दो कदम पीछे हो गई मानो किसी ने सिर पर सूप-भर आग डाल दी है। पंखी हाथ से छूट गई थी। चीख के बदले हल्की हाय सुनकर मालिक ने इसे नाटक समझा और पलँग से उठकर आगे बढ़े।

मैयाँ रे मैयाँ—चिल्लाती हुई रेबनी भागी तो मालिक ने उलटे चिल्लाकर कहा—कहाँ गई री बलचनमा की माँ, तेरी लड़की को तो भूत लग गया है। एक हाथ में हँसिया और दूसरे में छिली हुई लौकी की फाँक लिए माँ दक्खिन वाले घर से बाहर निकली तो रेबनी बेतहासा दौड़ी और उससे चिपट गई—गे माँ गे माँ! वह सैतान भी आँगन में कुछ दूर बढ़ आया था और सूखे गले से बुरी तरह खिलखिला रहा था।

मेरी माँ इस तरह हक्का-बक्का हो गई कि आँखें फाड़कर रेबनी की तरफ ताक-भर रही थी। इधर मालिक ने पैंतरा बदला। अपना दाहिना हाथ हिला-हिलाकर जोरों से चीखने लगे—होय्-होय्! बाप रे बाप! बर्रे ने काट खाया।

रेबनी को छोड़कर माँ दौड़ आई। इसी बीच मालिक ने बाँह पर अपने आप चिकोटी काट ली कि निशान निखर आवे। इसके बाद उन्होंने माँ से कहा—दो बूँद मिट्टी का तेल तो ले आओ।

हमारे यहाँ बर्रे काटने पर मिट्टी का तेल लगाते हैं! घर में मिट्टी का तेल

था नहीं। यह बात मालिक को मालूम थी। इसलिए माँ से उन्होंने कहा—बौड़ो, कहीं से बूंद-भर मिट्टी का तेल तो लाओ।

उधर दछिनबरिया ओसारे पर बैठकर रेबनी सिसक रही थी। आँगन फिर सूना पड़ गया क्योंकि माँ मिट्टी का तेल लाने चली गई थी। नजदीक आकर—मालिक ने रेबनी से कहा—पगली कहीं की! आखिर हुआ है क्या तुझे? मैंने तो यों ही जरा छू दिया था और तू करनपिसाची खेलने लगी! तेरी जितनी उमर में ही तेरी माँ का गौना हुआ था। और इसी तरह पचीसों बार मैंने उसका हाथ पकड़ा होगा···

झूठ—गुस्से से तुनककर रेबनी ने जवाब दिया—झूठ बोलते हैं आप! इतना कहकर उठ खड़ी हुई। दोनों हाथ फैलाकर आगे से मालिक ने उसे घेरना चाहा। रेबनी की भवें इस बार तन गई, चेहरे पर घिन छा गया। हिम्मत बाँधकर उसने कहा—यह क्या हो गया है आज आपको मालिक?···

सरकार···सरकार···! मालिक ऐसी हँसी हँसे कि रेबनी का होश गुम हो गया। गुस्सा, नाराजी और बरजोरी की यह खिलखिलाहट पन्द्रह साल की उस अबोध लड़की के लिए बिलकुल नई चीज थी भैया, एकदम नई चीज।

डर के मारे उसका कलेजा काँपने लगा, काँपने लगा जैसे कि केले का नया चिकना पत्ता बयार की हलकी से हलकी सिहकी पाकर काँप उठता है। थोड़ी देर के लिए बिचारी का होश गुम हो गया। अचेत-जैसी हो गई। मगर रही खड़ी ही।

एकाएक रेबनी के अन्दर बिजली-जैसी गुस्से की लहर दौड़ गई। उसका अंग-अंग मानो झनझना उठा। आँखों में लाली चढ़ आई। सीना धड़कने लगा। होंठ फड़कने लगे।

मालिक अपनी धुन में मस्त थे। उस राच्छस ने तय कर लिया था कि आज इस छोकड़ी को अछूती न छोड़ूंगा। बहुत दिनों से उसकी आँखें मेरी बहन पर लगी हुई थीं। वह मौका खोज रहा था। और दैव की इच्छा, आज सैतान को वह मौका हाथ लगा था। एक साधु के मुंह से मैंने एक बड़ा ही अच्छा पद सुना था भैया। लेकिन अब याद नहीं है। उस पद का मतलब यही था कि कामिनी और कंचन के पीछे किसी का मन जब खिचता है तो उस पर सौ बोतल दारू का नशा चढ़ जाता है। सो हमारे छोटे मालिक पर भैया उस दिन सौ बोतल दारू का नशा चढ़ा गया था। अपना होस-हवास वह खो बैठे थे।

आखिर उन्होंने रेबनी को जबरन जमीन पर गिरा दिया और खुद उसके बदन पर काबू पाने की कोशिश करने लगे। पन्द्रह साल की वह असहाय लड़की अपनी समूची ताकत बटोरकर उस पस्त हालत में भी मुकाबिला करने लगी। कुत्ते और बिल्ली की लड़ाई कभी तुमने देखी है भैया? वही हाल था। मेरी बहन ने हार नहीं मानी। उसने मालिक की कलाई पर इतने जोर से दाँत गड़ा दिए कि ससुर अचेत हो गये और रेबनी बिजली की फुर्ती से उठकर भाग आई।

इसके बाद जो बवंडर उठा उसने मेरी जिनगी के बहाव को ही मोड़ दिया।

बात यों हुई कि छोटे मालिक बिल्कुल आग-बबूला हो गये। मिट्टी का तेल लेकर माँ जब उनके पास पहुँची तो उस बेचारी की पीठ पर उन्होंने कसकर चार लात जमायीं। मेरी माँ रोई नहीं। ऐंचकर रह गयी। रेबनी को जब उसने वहाँ न देखा तो किसी भारी अन्देशा से उसका सिर चकराने लगा। छोटे मालिक के इस राच्छसी स्वभाव को वह न जानती हो, ऐसी बात नहीं थी। वह सब जानती थी। बेचारी का चेहरा सफेद पड़ गया। आतंक के मारे आँखों के आँसू सूख गये। आँगन को सूना पाकर मालिक ने पीछे उसे पानी भरने की रस्सी से हाथ-पीठ कसके पलंग मे बाँध दिया। अब वह फूट-फूटकर रोने लगी तो मालिक ने गुर्राकर कहा—बोल साली, अपनी बेटी को यहाँ ले आयेगी कि नहीं? बोल।

वह बेचारी क्या जवाब देती! अपनी जान के डर से लोग क्या नहीं बक जाते हैं। मगर मेरी माँ बड़ी दिलेर थी। हमारी दादी की तरह बात-बात में दाँत निपोड़ना उसने नहीं सीखा था। तबीयत की झगड़ालू न होने पर भी अपनी आन-बान की वह बहुत पक्की थी।

उस रोज वैसी हालत में भी मालिक हमारी माँ से किसी तरह का वचन न ले सके। बड़ी पिटाई पड़ी थी उस पर, आह-ऊह करके, हाय राम-हाय राम, करके हमारी माँ ने सारा दरद, सारी पीर निकाली। घड़ों आँसू बहाये, फिर भी उस बहादुर औरत ने इस शर्त पर मालिक की कैद से छूटना न चाहा कि रेबनी को ले आएगी। ना, पीछे उसने आँसू-भरी आँखों से रो-रोकर बताया था—बबुआ-बालचन! मर जाना लाख गुना अच्छा है मगर इज्जत का सौदा करना अच्छा नहीं!

अपनी माँ के मुँह से ऐसी भारी बात सुनकर मेरी छाती बाँसों उछलने लगी। बहुत बड़े भागमंत को ही ऐसी माँ मिलती है भैया। मैंने भी यह ठान लिया कि चाहे उजड़ जाना परे, चाहे जहल-दामुल हो, चाहे फाँसी चढ़ूँ मगर कभी जालिम के सामने सिर नहीं झुकाऊँगा।

मैं उस रोज घर पर नहीं था, बाहर गया हुआ था। दूर नहीं, दो-अढ़ाई कोस पर। बात यह थी कि महपुरा के खान बहादुर सदुल्ला खाँ कुस्ती के बड़े शौकीन थे। नवाबी खानदान के थे। बहुत बड़ी जमींदारी थी। इलाके-भर में यही दो खानदान थे जो सैकड़ों साल से राज करते चले आ रहे थे। एक खानदान यही हमारे मालिकों का था, और दूसरा खान बहादुर का। हमारे मालिकों की जमींदारियाँ बहुत सारी बिक चुकी थी। दस ही पाँच हजार सालाना आमदनी के मौजे बच रहे थे। यह मामूली जमींदारी भी कई पट्टियों में बँटकर छोटी से छोटी हो गई थी। सोलह आने की सरकार छोटी-बड़ी पट्टियों में बँटते-बँटते इकन्नी, अधन्नी, पैसा, पाँच कौड़ी, दो कौड़ी और आधी कौड़ी तक की हो

गई थी। हमारे मलिकान की ऐसी एक पट्टी के बाबू का नाम पचकौड़ी बाबू था। एक दूसरी पट्टी के किन्हीं बाबू का नाम तिनकौड़ी बाबू था। मगर नवाबी खानदान की जमींदारी अभी तक बरकरार थी। पुरानी रोबदाब महपूरा वालों का भी अब नहीं रह गया था। फिर भी पचास-साठ हजार रुपयों की वसूल-तहसील वाली जमींदारी का रोब जैसा होना चाहिए सो तो था ही।

खान बहादुर को कुश्ती लड़ाने का बड़ा शौक था। दो पहलवान तो उन्होंने खुद ही पाल रखे थे। उनका कहना था कि हाथियों के बदले पहलवान पालना चाहिए, सवारी का काम तो बग्घी-टमटम से भी चला लिया जा सकता है मगर अखाड़े में जब दो पैंतरेबाज पट्ठे आपस में गुथते हैं फिर जो मजा देखने वालों को मिलता है. वह भला हाथी पालने से क्या खाक मिलेगा।

तो मैं उस रोज महपूरा गया था दंगल देखने। लौटा तो शाम हो चुकी थी। गाँव के बाहर ही चुन्नी मिला। यह मेरा हमजोली था। उसी ने हमको पहले टोका—कौन ? बालचन ?

पानी का नाला था। उसने लाठी धोंपकर उसके सिरे के सहारे छलांग मार-कर मैं बाहर टप आया और जवाब दिया—हाँ चुन्नी, देर हो गई। महपूरा से आ रहा हूँ।

"खूब कुश्ती देखी होगी ! कै जोड़े थे।"

मैंने आगे बढ़कर कहा—मीता; तू तो गया ही नहीं। तुझे तो न अपनी भैंस से फुरसत मिलती है न मेहरिया से। भैंस खोलता है तो मेहरिया बँधी रहती है। मेहरिया को चराता है तो भैंस बँधी रहती है।

मुझे हँसी आ गई। जोर से ठठाकर मैं हँसा, लेकिन जवाब में चुन्नी चुप रहा। मैंने सोचा—अँधेरा है; चुन्नी मुसका रहा है। फिर पूछा—बोलते नहीं ? भाभी ने दुलत्ती झाड़ी है ? चोट लगी हो तो चलो मैं मालिश कर दूंगा। पटने से सीख आया हूँ।

अब हम एक-दूसरे के करीब पहुँच गये थे। झाँककर मैंने देखा। चुन्नी का चेहरा बड़ा उदास था। खुले होंठों से सफेद दाँत भी उदासी का ही सबूत दे रहे थे। लाठी को बगल में दबाकर दोनों हाथों से मैंने चुन्नी के कंधे झकझोरे और कहा—क्या बात है ? इतनी देर से तुम चुप क्यों हो। कोई नई बात तो नहीं हुई है ?

अब भी चुन्नी कुछ नहीं बोला। धीरे से मेरे हाथों को अपने कंधों से छुड़ाते हुए वह बोला—कुछ नहीं।

इतना कहकर चार कदम आगे बढ़कर चुन्नी फिर ठिठक गया। खटका तो मेरे मन में पहले ही हो गया था, अब सन्देह पक्का हो गया कि हो न हो टोल-पड़ोस में कोई खराब बात जरूर हुई है। अब मेरी भी चुहल-बाजी खतम हो गई और किसी खतरे का अन्देशा काँटा बनकर मन को बेधने लगा। चार कदम मैं भी आगे बढ़कर चुन्नी के आगे खड़ा हो गया और बोला—मेरी कसम ! बोलो क्या हुआ है, भैंस तो तुम्हारी किसी के खेत में नहीं चली गयी थी ? मलिकान के किसी

'छोकरे ने तो कोई बात नहीं कह दी ?

अब भी चुन्नी चुप ही रहा। सिर्फ मेरा हाथ पकड़कर वहीं पगडंडी के किनारे पोखर के भिंडे पर धम्म से बैठ गया। मैं भी बैठा। मन मेरा भी भारी हो चुका था।

थोड़ी देर हम दोनों चुप रहे, फिर चुन्नी बोला, फुसफुसाकर -- तुम घर न जाओ।

क्यों ?—आँखें फाड़कर और दम साधकर मैं उसकी ओर देखने लगा। वह संक्षेप में दिन वाली सारी बात मुझे बतला गया और फिर कंधा पकड़कर कहने लगा—बालचन्द, आज दिन-भर छोटे मालिक के हरवाह-चरवाह तुम्हें खोजते फिरे हैं, पचीसों आदमियों से उन्होंने तुम्हारे बारे में पूछा है कहाँ गया बलचनमा। भाई, थोड़ी देर यहाँ तू बैठ, मैं झाड़ा फिर कर आता हूँ फिर तुझे अपने यहाँ ले चलूंगा।

मेरे पैरों के नीचे से मिट्टी खिसकने लगी। आँखों के आगे अँधेरा छा गया। मैं गूँगा बन गया। मुझे उसी हालत में छोड़कर चुन्नी दीसा फिरने लगा। घुटनों पर कपार रखकर मैं गुमसुम उसी तरह बैठा रह गया। मेरे मन में किसिम-किसिम के भाव उठ रहे थे। एक मन तो यह होता था कि पघरिया हाँसू लेकर दोपहर रात में जाऊँ और छोटे मालिक का गला काट आऊँ। दूसरा मन यह होता था कि मालिक के कागजातों के उन बण्डलों को उड़ा लाऊँ जिनमें हजारों की लेन-देन का तमस्सुक और सैकड़ों दस्तावेज रक्खे हुए हैं। तीसरी बात जो मन में उठ रही थी वह यही कि माँ-बहन को लेकर रातोरात पटना भाग जाऊँ। चौथी बात यह भी मन में बड़े जोर से उठी कि उलटे वहीं से दरभङ्गा चला जाऊँ। अकेले वहाँ जाकर फूल बाबू से छोटे मालिक की करतूत बतला दूँ। इस तरह किसिम-किसिम की बातें मेरे मन में उठ रही थीं। ऐसे तूफान में मैं कभी नहीं पड़ा था। भैया, छोटे मालिक के बारे में ऊँचा विचार तो मेरा कभी नहीं रहा, लेकिन आदमी ऐसा राकस होगा, यह तो मैंने सपने में भी नहीं सोचा था।

चुन्नी इतने में दीसा फिरकर पोखर में पानी छूने आया। आवाज आयी—छपर-छपर-छप्प—छपर-छपर-छप्प।

इस आवाज से मुझे कुछ होश हुआ और मैं सँभला, आखिर चुन्नी से भी पूछ लूँ। अकेले दिमाग कुछ काम नहीं कर रहा था। मन बवंडर का तिनका बन रहा था।

हाथ-पैर धोकर, कुल्ला करके चुन्नी ऊपर आया पोखर के भिंडे पर, जहाँ मैं बैठा हुआ था। मेरा कंधा हिलाकर उसने कहा -- पगलई से तो कुछ होगा नहीं, ठण्डा मन से सोच-विचार कर और दोस्त-मीत से सलाह-राय लेकर तब तब करना चाहिए कि इस राच्छस को हम किस तरह से सजा दें ?

चुन्नी की यह बात मुझे वजनदार मालूम हुई। दोस्त-मीत-हीत बन्धु तुम्हें

सब जगह मिलेंगे भैया ? जहाँ अपनी अकिल काम न करे, वहाँ हीत-मीत से राय लेनी ही चाहिए। एक आदमी की अकिल से दस आदमियों की मिली-जुली अकिल लाख गुना अच्छी है। मुझे उस वखत कुछ नही सूझ रहा था। चारों ओर घुप अंधेरा नजर आ रहा था। कोंढ़-करेज थर-थर काँप रहा था। ऐसी हालत में चुन्नी हमारा सहारा हुआ और मैं उठकर खड़ा हुआ।

वह बोला—जा, तू भी घाट पर! हाथ-मुँह धो आ। मुँह-हाथ-गोड़ धोने से थकान भी मिटेगी और मन भी हलका होगा।

लाठी उसे थमाकर मैं पोखर के घाट की ओर बढ़ा। नीचे घुटना-भर पानी मे उतरकर हाथ-मुँह धोए। खखारकर गला साफ किया। रगड-रगड़कर घुटने और पैर धोये। आँख-नाक, कपार, कान, कनपट्टी, गरदन, बगल पर भीगे हाथ फेरे और बाहर निकल आया। चुन्नी तब तक खडा ही था। फिर हम दोनो आगे बढे गाँव की ओर। वह आगे-आगे और मै पीछे-पीछे।

चुन्नी मुझे सीधे नही ले आया। मलिकान की पट्टियो से फरक-फरक गोसाईं जी के भीठे खेतों की मेड पर से तीरी अमात के घर के पिछवाडे होते हुए वह मुझे अपने यहाँ ले आया। भैया, तुम भी तो देहात के ही रहने वाले हो। जानते ही हो कि गाँव के लोग साँझ-सकारे खा-पीकर सो जाते है। बूढ-पुरनियाँ तो रात में बडी देर तक खाँसते-खोंसते रहते हैं या फिर अँधेरे मे ही अपने बीते दिनों की याद में विभोर होकर बतियाते-बडबडाते रहते हैं। दिन की कडी मेहनत से चूर-चूर जवान और अधेड लोग बहुत पहले ही सो जाते है। खेती का मौसम न रहा तो बेकारी मे सोते-ऊँघते दिन बीतता है और तब भी रात को जल्दी नही सोते। लोरिक, बिरहा, सल्हेस या कबीर के भजन गुनगुनाते रहते है या फिर किसी चौपाई पर, पुवाल के बीड़ों पर बैठे हुए उन्हे तुम खैनी मलते और चिलम फूँकते पाओगे। औरतें देर तक जगी रहती हैं और तडके उठ जाती है।

चुन्नी का बाप मनियार मडल मामूली ढंग का खेतिहर था। अपनी पहली उमर में सात साल तक ढाका के किसी चटकल मे मजूरी करके काफी रुपैया चुन्नी की माँ को उसने भेजा था। चुन्नी की माँ जिसे हम छोटी उमर से ही धन्नी चाची कहने के आदी हो गये थे, बडी लछमिनियाँ थी। अपने घर वाले की कमाई से धीरे-धीरे उसने तीन बीघा खेत ले लिये थे। अब ये लोग छोटी जात वालों में हैसियत वाले माने जाते थे। माने ही नही जाते थे, हैसियत भी थी। दो भैंसें थीं, एक जोड़ा बैलों का था, आँगन मे चारों ओर घर थे। कमाने-खाने वाले तीन समर्थ जवान थे। मजबूत काठी की दो कमासुत जनाना थी। वखत पर सलाह देने के लिए बूढा था। लछमिनियाँ बूढ़ी थी। हमारे यहाँ परिवार को भरा-पूरा परिवार कहते हैं।

उस रात कही बिरादरी का भोज था। चुन्नी के दोनो भाई और बुढऊ खुद बाल-बच्चों को साथ लेकर पत्तल गरमाने गए थे। रसोई का झझट न रहने से जनी-जात भी पड़ोस के आँगन में गप्पें लड़ाने गयी थी। दरवाजे पर भैसे और

बैल बँधे थे। बैठक खाली थी। घर सूना था।

ऐसे समय में पैर मारकर हम दोनों उस आँगन में घुसे। चुन्नी ने अपने पुवरिया घर का केवाड़ा खोलकर कहा—आराम कर, मैं खाने का इन्तजाम करता हूँ और तुम्हारी माँ की खबर भी लिए आता हूँ।

चुन्नी चला गया। मैंने अपनी लाठी कोने में भीत के सहारे खड़ी कर दी। बनियाइन निकालकर अरगनी में टाँग दी। धोती का फेंटा जरा ढीला कर लिया और बिछी हुई सितलपाटी पर अँधेरे में लेट गया।

बड़ी भूख लगी थी भैया, मगर जो कुछ हुआ था उसके आगे भूख साली सूखकर अँतड़ी के किसी कोने में समा गई थी। दादी ने एक बार कहा था—बहुत जास्ती खुशी हो तब भी भूख मिट जाती है, जास्ती रोग-विरोग हो तब भी भूख मिट जाती है। सो उस दिन मेरी भूख उड़ गई थी। मैं बार-बार अकेले उस अँधेरे में यही सोचता था कि छोटे मालिक से डटकर मोर्चा लिए बिना निस्तार नहीं : साफ-साफ बात थी। या तो तुम अपनी बहन को उस जालिम के हवाले कर दो या फिर मुसीबतों का पहाड़ खुशी-खुशी सिर पर उठा लो। दो ही बात थी, तीसरा रास्ता नहीं था। मैंने मन-ही-मन अपनी ओर से पक्का कर लिया कि कैद काटूँगा, फाँसी चढ़ूँगा, गाँव से उजड़ जाऊँगा मगर इस शैतान के आगे सपने में भी सिर नहीं झुकाऊँगा। जोश में आकर भैया, मैं उठकर बैठ गया। कमर सीधी कर ली। उस घुप्प-अँधेरे में भी अपने दुश्मन की परछाहीं में साफ-साफ देखने लगा। उस राक्षस को ललकारते हुए मैं बोल उठा—बेशक ! मैं गरीब हूँ। तेरे पास अपार सम्पदा है, कुल है, खानदान है, बाप-दादे का नाम है, अड़ोस-पड़ोस की पहचान है, जिला-जवार में मान है और मेरे पास कुछ नहीं है। मगर आखिरी दम तक मैं तेरे खिलाफ डटा रहूँगा। अपनी सारी ताकत को तेरे विरोध में लगा दूँगा। माँ और बहन को जहर दे दूँगा लेकिन उन्हें तू अपनी रखेली बनाने का सपना कभी पूरा न कर सकेगा ·····

मैं बैठा नहीं रह सका। अन्दर से निकलकर आँगन में घूम-फेर करने लगा। तुमने कलकत्ते का चिड़ियाघर देखा है भैया ? वहाँ जिस पिंजड़े में शेर रहता है वह देखा होगा। शेर जब नाराज रहता है, गुस्से से उसकी आँखें लाल रहती हैं और वह पिंजड़ा में बन्द रहता है तो क्या करता है ? यही कि अपने पिंजड़े में पाँच कदम इधर-पाँच कदम उधर, पाँच कदम इधर-पाँच कदम उधर, किसी भाँति अपनी नाराजी की आँच को चहलकदमी करके पचाता है। सो भैया; मैं भी अपने गुस्से की आँच को चुन्नी के उस छोटे से आँगन में फेरा लगाकर पचाने लगा।

अरे, तुम चक्कर लगा रहे हो—चुन्नी की आवाज आयी तो मेरा ध्यान टूटा। उसके एक हाथ में एक रोटी थी, दूसरे में कटोरा। मेरे कुछ पूछने से पहले ही वह बोला—रेवनी सो गई है और चाची (मेरी माँ) लेटी पड़ी है। मैंने उन्हें समझा-बुझा दिया है। तुम्हारे बारे में निश्चिन्त कर दिया है। लो पीढ़ा पर बैठ जाओ, खा लो। मैं डोल लेकर ताजा पानी भर लाता हूँ।

मैं नहीं बैठता तो चुन्नी ने हाथ पकड़कर बैठा दिया। रोटी का बड़ा-सा टुकड़ा तोड़कर तरकारी वाले कटोरे में उसे डुबाकर चुन्नी ने मेरे मुँह में कोंच दिया। मिरचा मैं बचपन से ही थोड़ा कम खाता हूँ मगर भिंडी की उस तरकारी में बनाने वाली ने न जाने कितना मिरचा झोंक दिया था! मिर्च के तीखे-तीते स्वाद ने मेरा नशा तोड़ दिया। नशा ही कहे लो भैया, क्योंकि मन की बेचैनी, दिमाग की परेशानी, अन्दर की बेकली भी आदमी को उसी तरह बेहोश कर देती है जिस तरह दारू और ताड़ी।

तो तरकारी के कड़ुएपन से मेरा ध्यान टूटा, मैंने पूछा—अरे तुम क्या खाओगे?

मैं तो खाकर गया था पोखर की ओर। छोटी भैंस की तबियत खराब है। सरदी हो गई है। इसलिए बिरादरी के भोज में न जा सका। खाना दिन का ही रक्खा हुआ था। तुम्हारे लिए रामचरन चाचा के यहाँ से रोटियाँ ले आया हूँ। उनके यहाँ बुढ़िया के पथ-पानी के लिए बराबर आग जलती ही रहती है।

चुन्नी ताजा पानी ले आया था। रोटी जौ की थी। भिंडी की तरकारी और जौ की रोटी बड़ी अच्छी लगती है, लेकिन उस रोज तो मेरी जीभ ही पथरा गई थी। जैसे-तैसे निगलकर भर छाँक पानी पिया और बाहर जाकर पेशाब कर आया। मैं चाहता था चुन्नी से बातें करना, लेकिन उसे किसी जरूरी काम से बभनटोली जाना था। उसने कहा—अभी आराम करो। तड़के हम उठेंगे और तब बातचीत होगी।

मैं देर तक गुन-धुन में पड़ा रहा। किसिम-किसिम की बातें सोचता रहा और उसी सोच-फिकिर में पता नही कब नीद आ गयी।

## चार

चुन्नी ने अगले रोज तड़के ही मुझे उठाया और बताया कि फूल बाबू से काम सधेगा, छोटे मालिक उन्हीं से दबेंगे।

चुन्नी की यह सलाह अच्छी जँची। चुपचाप मैं लहेरिया सराय पहुँचा, ट्रेन मौके पर मिल गई थी। लोगों से पूछ-पाछकर बरहमपुरा आया, आसरम गाँव के बाहर ही था। पहुँचने में तनिक भी दिक्कत नहीं हुई।

दोपहर का वक्त था। आसरम की अँगनाई में आम के एक बड़े पेड़ के नीचे कंबल की आसनी डालकर फूल बाबू पलथी मारे हुए थे। मगन होकर चरखा कात रहे थे।

फूल बाबू का पैर पकड़कर मैं रोने लगा।

एकाएक अपने पैर पकड़कर मुझे जो उन्होंने रोते पाया तो बायें हाथ की

पूनी का तार बीच में ही टूट गया और दाहिना हाथ चरखे की मूठ से यों ही अलग हो गया। चरखे का तूमा रफतार बन्द होने से धीरे-धीरे रुक गया। सामने कते हुए सूतों के तीन-चार लच्छे, आठ-दस पूनियाँ एक चँगेरी में रक्खी हुई थीं।

फूल बाबू के दाढ़ी-मूछ बढ़ी हुई थी। बाल भी बढ़े हुए थे। बदन पर कमीज या बनियाइन कुछ नहीं था। खद्दर के पचहत्थी टुकड़े से धोती का काम तो भला क्या चलेगा, हाँ, घुटनों तक लपेटकर किसी तरह लाज-सरम का परदा उससे जरूर हो जायगा। बाबू भैया लोगों को कहीं मैंने आज तक इस तरह फकीरी भेख में नहीं देखा था। फूल बाबू ने कमर मे खादी का टुकड़ा लपेट रक्खा था और देह पर सूत के नाम पर सिरिफ सफेद जनेऊ-भर देखा। इस रूप में मुझे फूल बाबू महतमा जैसे लगे। अब तो खैर बैरागी-बरहमचारी लोगों को बिना पिछुआ के धोती लपेटे काफी देख चुका हूँ। अपने जनकपुर को ही ले लो। चोरौत है, मटिहानी है, महंतों के और भी बड़े-बड़े अखाड़े अपने मुलुक में मौजूद हैं। वहाँ तुम, भैया, बैरागियों की पलटन पाओगे। बारीक महीन मलमल की धोती को बैरागी लोग जिस तरह गले से लपेटकर कमर में डालते हैं उनकी बोली में उसे क्या कहते हैं, जानते हो? नहीं न जानते हो। अरे भैया, अपने इस पहनावे को बैरागी लोग बरहमगाँती कहते हैं।

तो आसरम में पहुँचकर फूल बाबू को मैंने उस भेख में जो देखा तो भीतर की सारी सरधा उमड़ आई। ऐसे तो पहले ही पहल जब उन्हें उस बार मलिकाइन के यहाँ देखा था तभी मेरा मन उनमें गड़ गया था। बाद में चार-छै महीने उन्होंने मुझे अपने साथ पटना में रक्खा। बड़े परेम से रखते थे, जैसे बाप बेटे को रखता है और अब इस भेख में उनको देखकर मेरे मन को ऐसा लगा कि यही फूल बाबू मेरा उद्धार करें तो करें नहीं तो छोटे मालिक के परकोप से छुटकारा पाने का और कोई रास्ता नहीं है।

सो, मैं लुह से उनके पैर दोनों छानकर धरती पर पड़ गया और सुसुक-सुसुककर रोने लगा।

फूल बाबू ने मुझे उठा लिया। बार-बार पूछने लगे कि क्या हुआ है बालू? कौन-सा संकट तुझ पर है! माँ तो नहीं बीमार है बालचन, तेरी बहन को तो नहीं कुछ हो गया बालो?

मेरा हिचकना बन्द ही नहीं हो रहा था। बड़ी देर तक वह मेरे देह पर हाथ फेरते रहे। अँगुलियों से कई बार आँखों के आँसू पोछे।

मेरा यह हाल देखकर फूल बाबू का चेहरा एकाएक सपेता मालदह जैसा हो गया। उसी दिन मुझे पहले-पहल यह बात मालूम हुई कि दिल भरा हो, भारी ठेस लगी हो तो खूब रोओ। इससे मन हलका होता है। बहुत आँसू बहाने पर मेरा भी मन जब हलका हुआ तब जाकर हिचकी बन्द हुई।

फूल बाबू वहाँ से उठे, खादी की लच्छियों और पूनियों वाली टोकरी खुद

उठा लिया। आसानी और चरखा मैंने ले लिया। वह आगे-आगे, मैं पीछे-पीछे। दोनों जने उस कुटिया में आये जहाँ फूल बाबू रहते थे।

फूल बाबू ने मन-ही-मन सोचा होगा—चलो, खायेगा-पियेगा, इधर-उधर की बातें करेगा, घूम-घामकर आश्रम की चीज-बस्त देखेगा। मन हलका होगा। तब अपने सब बात बता देगा।

बता ही चुका हूँ कि फूल बाबू का सुभाव बड़ा मीठा था, उनकी बातों से मधु टपकती थी। उनकी आँखों से मानो दूध की ठण्डी धार फुहारा बनकर निकलती थी। देखने में भी खासा खूबसूरत थे।

अपनी कुटिया में जब वह पहुँचे तो दिन का एगारह बज चुका था। वह काठ के बकस में सूतों की लच्छियाँ सँभालने लगे। मैं चारों ओर देख रहा था। यह कुटिया एक बहुत बड़े और लम्बे फूसघर का छोटा-सा कमरा था। बाँस के झाझनों की पतली दीवारें एक कमरे को दूसरे कमरे से अलग किये हुए थीं। खंभे सीसम के थे। बरेड़ी में लम्बा, पतले साखू का इस्तेमाल किया गया था। ऊपर छप्पर घने चौकोर फूसों से छवाये गये थे। काटकर झाझन की दीवार में चौकोर खिड़कियाँ बनाई हुई थीं। बरंडे की बाँस की बातियों से बनी बढ़ियाँ जाफरी से बीच-बीच में घेर दिया गया था। बाँस की ऐसी कारीगरी इससे पहले मैंने कभी नहीं देखी थी। फूल बाबू के कमरे में समान मामूली था। बस एक तखतपोस। लकड़ी का एक बकसा। सामने दो-दो ईंटें डालकर लकड़ी का तखत रखा था, उस पर दस-बारह मोटी-मझोल पोथियाँ रक्खी हुई थीं। एक कोने में मिट्टी का घड़ा पानी से भरा रक्खा हुआ था। छोटा-सा कलगइयाँ लोटा भी। छोरों पर डोरी बाँधकर अरगनी के नाम पर बाँस का लट्ठा लटक रहा था। उस पर पचहत्थी खद्दर और छोटा-सा अँगोछा सूख रहा था। शीशा में मढ़े हुए तीन फोटो और लटक रहे थे। उनकी ओर आँख गड़ाये मुझे पाया तो फूल बाबू अपनी गरदन सहलाते हुए बोले—महात्मा गाँधी हैं।

महातमा जी का नाम सुना तो मैंने जरूर था और सुना भी था ऐसे कि सरकार बहादुर से अगर कोई लोहा ले सकता है तो गाँधी महतमा ही ले सकते हैं। अँग्रेज बहादुर की उन्होंने नाक में कौड़ी बाँध दी है। सरकार हैरान-हैरान है। गाँधी को पकड़ना और पानी में आग लगाना दोनों मुश्किल है। महतमा जी को अकसर लोग जहलखाना में डाल देते हैं लेकिन, भैया, अगले ही रोज उनको दूसरी जगह खड़ाऊँ पहनकर टहलते हुए देखकर सरकार बहादुर के पेट का पानी हिलने लगता है। बम्बई में पकड़कर बन्द किया तो महतमा जी कलकत्ते में दिखाई पड़े। अहमदाबाद में पकड़ा तो मद्रास में मीटिंग करते नजर आये। मनियार चाचा के मुँह से सुना था कि गाँधी महतमा को पूना के जेलर ने नाराज होकर कोल्हू में जोत दिया, दो मन सरसों पेरने को कहा। जेलर ने सोचा होगा कि दुबला-पतला कमजोर आदमी है, कोल्हू में क्या बहेगा, माफीनामा लिखकर बैठ जायगा! मगर भैया, मनियार चाचा ने बतलाया कि गाँधी महतमा के हाथ

लगते ही आपे आप दोनों मन सरसों करुआ तेल में बदल गया। मनियार चाचा बतलाते थे—काला पहाड़ जैसे दो बड़े-बड़े बैताल गाँधी महतमा के दासोदास बनकर साथ चलते हैं, उन्हीं बैतालों का यह खेल था···इस तरह की अजीव बातों के साथ गाँधी महतमा का नाम जब हमारे जिला-जवार में फैला तब मेरे कान में इनका नाम पड़ा। मैं सोचता था कि कैसे होंगे गाँधी महतमा। मगर समझ में कुछ आता नहीं था। सोच-सोचकर रह जाता था। सो, आज फोटो में देखा तो मन को तसल्ली हुई। सिर के बाल उठे हुए। कान छोटे-छोटे और उठे हुए। कपार बड़ा। चेहरा नीचे की ओर होता गया है। अरे, यही महतमा गाँधी हैं यह तो बिलकुल हमारे चुम्मन बाबा की तरह लगते हैं।

दूसरा फोटो रोब-दाब का था। बढ़िया अंगा पहिने, सिर पर पगड़ी डाले। बड़ी-बड़ी मूँछें। तेज तर्रार आँखें।—यह कौन हैं ? मैंने फूल बाबू से पूछा।

जवाब मिला लोकमान तिलक।

तो यह भी काँगरेस के भारी अपसर है ?

नहीं, हैं नहीं, इनका सुरगवास हो चुका है लेकिन बहुत बड़े लीडर थे।

तीसरे फोटो की ओर हाथ दिखलाकर फूल बाबू ने कहा—और यह तो अपने यहाँ के राजिन्दरबाबू है।

अपने यहाँ के, दरभंगा के ?

फूल बाबू ने हँसकर कहा—दुत-पागल कहीं का ! अपने यहाँ का मतलब सिरिफ अपना ही गाँव और जिला नहीं होता है। इसका मतलब होता है अपना परांत, अपनी कमिशनरी, अपना जिला, अपना इलाका, अपना देश। इस भारत मुलुक के छोटे-बड़े नौ सूबे हैं। हम लोग जहाँ रहते हैं वह सूबा बिहार कहलाता है। इसके अन्दर उड़ीसा भी सामिल है। छोटा नागपुर भी सामिल है। भोजपुरी इलाका सामिल है। अपना तिरहुत है। मगह का इलाका है। राजिन्दर बाबू छपरा के रहने वाले हैं और गाँधी महतमा के बहुत बड़े चेला हैं। आला दरजे के वकील थे। बड़ी अच्छी प्रैकटीस थी। सैकड़ों मोकिल थे। खानदानी रोब-दाब था। जमींदारी ठाट-बाट था। सब छोड़-छाड़कर गाँधी महतमा के पीछे फकीर हो गये हैं।

फूल बाबू ऐसे तो कम बोलते थे मगर कभी-कभी जैसे बोतल का काग खुल जाता है उसी तरह उनके मुँह का भी काग खुल जाता और तब भैया उनसे दुनियाँ-भर की अल्लम-गल्लम सुन लो। ऐसे मौके पर कुछ और पूछना आग में घी डालना होता था। इसीलिए मैं चुप रहा।

वह बोलते ही रहे कि इतने में घण्टी बजी। मैं चौंक गया। फूल बाबू ने कहा—खाने का बुलावा है। 'बिझओ' समझो। हमारे मलिकान में भोज-भात होता ही रहता था। टोल-पड़ोस और कभी-कभी समूचे गाँव के बाभन देवता नोता खाने आते थे। बूढ़े, बच्चे, जवान सब आ चुके होते तो कोई घरबैया आकर जोरों

से यह आवाज लगाता कि 'बिझओ हो, बिझओ हो।' सो बिझओ का मतलब मुझे मालूम था लेकिन खाने के बुलावा के लिए घण्टी बजाकर यह बिझओ करना मेरे लिए बिल्कुल नई बात थी।

मालिक ने कहा—चल साथ खायेंगे। यहाँ ऊँच-नीच का झंझट नही है। गाँधी महतमा को अपना गुरु मानने वाले आश्रम के लोग न तो छूत-छात मानते हैं न ऊँच-नीच।

सच बतलाता हूँ भैया, फूल बाबू की यह बात सुनकर मुझे बड़ा अचंभा हुआ, भीतर-भीतर हँसी आयी। ऊँच-नीच का भेद सदा से चला आया है, सदा रहेगा। चार आदमियों के मानने से क्या आता-जाता है।

फूल बाबू ने कहा कि लोटा ने ले और जल्दी चल।

आसरम का रसोईघर दूसरे छोर पर पिछवारे की ओर था। दो छप्परों वाला छोटा-सा घर। झाझन का टाट। सीसम के दो खम्भे। बड़ेरी पर टिके हुए छप्पर, पीछे की ओर धुआँ निकालने के लिए जाफरीदार जँगला था। खाने के लिए एक छप्पर वाली लम्बी एक चारी थी। ताड के पत्तो की छोटी-छोटी आसनियाँ वहाँ बिछी हुई थी एक ही कतार मे मालिक जाकर दैठ गये। और भी दस-बारह बाबू लोग थे। अपने जैसा मैं अकेला था। कई लोगों ने हमारे बाबू से पूछा—बुलाने आया है? फूल बाबू, उस बेचारी को आप नाहक सता रहे हैं!

मैं समझ गया। यह इशारा बाबू लोगो का किसके तरफ था। सो समझे भैया? यह इशारा था फूल बाबू की जनाना की तरफ। उन्हे फूल बाबू ने मायके में छोड रक्खा था। खुद आसरम मे बैरागी जीवन बिता रहे थे।

फूल बाबू ने कहा उन लोगो से—आप लोग यों ही अललटप्पू मारते है। यह मेरे घर से नहीं फूफी के यहाँ से आया है। उन्ही का बहिया है।

एक दूसरे बाबू ने हँसते हुए कहा—तो आपके लिए कोई दूसरी लड़की ठीक की जा रही है?

इस पर सभी बाबू-भैया खिल-खिलाकर हँस पड़े।

सामने पुरैन का पत्ता परोसा जा चुका था। पानी भर-भर के गिलासें रक्खी जा चुकी थीं। बाबाजी महाराज अब भात परोस रहे थे। मैंने देखा, उजले धुले खद्दर के कपड़े पहने हुए चिक्कन-चुनमुन चेहरा-मोहरा वाले उन बाबू लोगों के सामने रसोइया कराकुल जैसा लग रहा था। पतली-पतली टाँग। लम्बी देह। धँसी आँखें! सूखा चेहरा। कमर मे उनने मैली धोती लपेट रक्खी थी। जनेऊ भी मैला था। छाती के हाड़ दिखाई दे रहे थे।

मैंने सोचा मुलुक से अंग्रेज बहादुर चला जाएगा, फिर यही बाबू-भैया लोग अपसर बनेंगे और तब इस बाबाजी महाराज का भी उद्धार हो जायगा। इसके हाड़ों पर मांस चढ़ेगा। चेहरे पर चिकनई आवेगी। बूढ़ा-सूगा हो जाने पर पढ़-गुन तो यह क्या सकेगा मगर बाकी आराम-सुभिस्ता इस रसोइया को भी मिलेगा। सोराज होने पर क्या होगा? यह बात मैंने एक बार पटना में

महेन बाबू से पूछा था। उन्होंने क्या जवाब दिया था भैया, क्या बताऊँ? महेन बाबू ने यही कहा था कि सोराज होने पर सबके दिन लौटेंगे, सबका भाग चमकेगा। हमारा भी, तुम्हारा भी।

पत्तल में भात परोसा गया। पीतल की कटोरी में अरहर की दाल। बिना मिरचाई की तरकारी थी आलू की। एक-एक फांक प्याज मिला था।

बाबू लोग खाते समय बोलते-बतियाते रहे। मेरा तो मिजाज ही ठीक नहीं था, किसी तरह दस कौर मार लिए और हाथ रोककर बैठ रहा। देखा, किसी ने पत्तल में जूठा नहीं छोड़ा है। उठते समय पत्तल को लपेटकर सब बाहर निकले और उसे एक बड़ी टोकरी में डाल दिया। हाथ-मुँह धोने के लिए कोई खास जगह नहीं थी, खुला मैदान था।

खाकर फूल बाबू और मैं उसी कमरे में आए। फूल बाबू बिना बिस्तर के तखतपोश पर लेट गये और मुझे बैठने को कहा।

फूल बाबू को सुपारी का कतरा और छोटी इलाइची खाने का शौक था लेकिन इस आश्रम में आकर तो उन्होंने यह भी छोड़ दिया था। इधर-उधर आँख मारकर कुटिया में मैंने देखा जूते भी नही पाये, हाँ खड़ाऊँ जरूर थे। तब मुझे फूल बाबू की पटना वाली पहली जिनगी याद आई। किसिम-किसिम की बनियाइन, किसिम-किसिम का कमीज-कुरता, पाँच-पाँच छै-छै कोट, तीन-तीन जोड़ा जूता, चार जोड़ी धोती, दो तौलिया, दो छोटे अँगोछे, दूध-सी धुली हुई शानदार मसहरी, बिस्तरे में गयावाला सफेद कंबल, खूबसूरत सतरंजी, तोसक, उलेंच, तीन गो तकिया। हमारे फूल बाबू राजा की तरह रहते थे, अब फकीर हो गये हैं। मन में भारी कचोट हुआ मगर साथ-साथ सर्धा भी बढ़ने लगी थी।

थोड़ी देर बाद फूल बाबू ने मुझसे पूछा कि क्यों आया है।

फिर तो मैंने एक-एक करके सारी बात उन्हें बता दी। अन्त में पूछा—छोटे मालिक ने थाना में रिपोर्ट करवायी है, मुझ पर चोरी का इलजाम लगाया है। दरोगा तो नहीं मानेगा। या तो घूस लेगा या फिर बात को आगे बढ़ा देगा। इससे मेरा निस्तार कैसे होगा?

इतनी सारी बात सुन लेने पर भी फूल बाबू के मुँह से एक आखर नहीं फूटा। हमारी सारी बात को वह पी गये।

मैंने सोचा कि छोटे मालिक इनके फूफा लगते हैं, यह अगर सिफारिस कर देंगे तो छोटे मालिक का मन शायद नरम हो जायगा। शायद थाना में जो बात मालिक ने रिपोर्ट करवाई है वह खतम हो जाय। फूल बाबू पुर्जी लिखकर मुझे दे देंगे या किसी दूसरे आदमी को मालिक के पास भेजेंगे? कैसा भी हो, काम तो मेरा हो ही जायगा।

मगर फूल बाबू तो अगम कुआँ बन गये, जिसमें झाँकने से भी डर लगता है।

मैंने सोचा—आज बाबू सोच-साचकर कोई बात करेंगे, सुबह जब मैं

आने लगूँगा तो पुरजी जरूर देंगे। मैंने बहुत-सी बातें सोच रखी थी। अगर फूल बाबू चाहेंगे तो मैं सात पुश्त का अपना डीह छोडकर उन्हीं की गुलामी करूँगा। फूल बाबू का मन होगा तो रेबनी का गौना चटपट कराकर अपनी माँ के साथ मैं पटना चला जाऊँगा वहाँ रिक्सा खींचकर या दीघाघाट पर जहाज का माल ढोकर—माँ की और अपनी जिन्दगी गुदस्त करूँगा। नहीं, अगर फूल बाबू की यही राय होगी कि कटिहार या सिलीगुडी, जलपाईगुडी जाकर चटकल में मजूरी करूँ तो वैसा भी करूँगा ही, इस तरह बहुत-सी बातें सोचकर मैं आसरम पहुँचा था। मुझे यह भी भरोसा था कि फूल बाबू जब गाँधी महतमा के चला बन गये हैं तो हमारे मालिक को इस जोर-जुलुम के लिए दो बात वह जरूर कहेंगे। गाँधी महतमा न बडे लाट से डरते हैं न छोटे लाट से, न सरकार से न जमला से। गरीबों का पच्छ लेते हैं। फूल बाबू उन्हीं गाँधी महतमा के चला होकर मेरे लिए क्या इतना भी नहीं करेंगे कि अपने फूफा-फूफी को जरा समझा दें?

उस रोज फिर फूल बाबू ने मेरे सामने मुँह नहीं खोला। मैं बड़ी देर तक सोता रहा। जेठ का महीना था। आसरम एक बडे कलमबाग के बीचो-बीच होने से ठंडा था। कुटिया के बाहर बरंडे में एक चटाई पड़ी थी, टूटा-फटी-सी। उस पर मैं चित्त होकर लेटा सो तभी नींद टूटी जब गोसैयाँ लुक-अकर रहा था, शाम होने ही वाली थी।

आँख मलते-मलते उठा और फूल बाबू की कुटिया के नजदीक पहुँचा। साँकल चढ़ी थी, दोनो पट बन्द थे। फिर मैं कमरा खोलकर अन्दर नहीं गया। इधर-उधर टहलता रहा।

इतने में फिर घंटी बजी।

यह क्या है?

देखा कि एक चौमुहाँ दालान में बाबू-भैया लोग इकट्ठे हो रहे हैं। मैं भी उधर ही आया।

दालान बडा नहीं था। बल्कि उसे दालान न कहकर मंडप कहो तो अच्छा। चौकोना मण्डप, कमर-भर ऊंचा। ऊपर चढ़ने के लिए चार ईंटें रखकर सादी सीढ़ियाँ बनी हुई थीं। खजूर के पत्तों की बनी बडी-सी चटाई बिछी हुई थी, हँसली की शकल में लोग बैठ गये। बाबू भैया थे। हमारी छोटी मलिकाइन-जैसा चेहरा-मोहरा वाली एक जनानी भी थी। पच्छिम की ओर कम्बल की एक चितकबरी आसनी रक्खी थी। उस पर अधेड उमर वाले धोती धारी एक बाबू बैठ गये। इसके बाद सब एक आवाज में शिलोक पढने लगे। मेरी हिम्मत नहीं हुई कि मंडप में जाकर बैठूं। नीचे ही अलग खडा रहा। थोडी देर बाद जो जनानी थी उसने भजन गाना शुरू किया। बाकी बाबू-भैया उसके गाए पदों को दुहराने लगे।

जास्ती कुछ न समझने पर भी इतना तो मैं समझ ही गया कि गाँधी महतमा के पूजा-पाट का यही ढङ्ग है। हमारे फूल बाबू भी मगन होकर भजन गा रहे थे।

उमेद थी कि रात को, खाने के बाद फूल बाबू कुछ बोलेंगे। लेकिन नहीं बोले, तो कछमछाकर मगर तनिक नरमी से मैंने पूछा—सरकार, हमारा निस्तार कैसे होगा।

इस पर थोड़ी देर गुम रहकर बाबू बोले—मुझे तो अब गाँव-घर से भी कोई तालुक नहीं रहा। माँ और बाबूजी भी अब मुझसे हार मान बैठे हैं। पहले चिट्ठी लिखकर बात-बिचार पूछते थे। जब मेरी ओर से लगातार उन्होंने उदासी देखी तो अब उस तरह की बात चिट्ठी में नहीं लिखते हैं। पीसी के यहाँ दो साल से मैं नहीं गया हूँ। पीसा से भेट-मुलाकात किये तीन बरस हो गये हैं। बालचन, अब तू ही बता कि ऐसी हालत में मेरी किसी बात का तुम्हारे मालिक पर कितना असर पड़ेगा ?

अन्हेरी रात थी। दूसरी कुटियों से खाँसने-खखारने की आवाज उठती थी तो पहली रात का हलका सन्नाटा फट जाता था। आस-पास की बस्तियों मे कुत्तों के भूकने की आवाज साफ-साफ आ रही थी। रात अधिक नहीं, डेढ़ पहर बीती होगी। मगर आसरम में रहने वालों के लिए दिन को सोना मना था। नींद की झोंक से गर्मी के दिनों में आसरम के बाबू भैया कैसे मोरचा लेते थे ? जानते हो भैया।

होता ऐसा था कि कोई-कोई मोराजी बाबू चरखा चलाकर दुपहरिया खेपते थे। कोई बाबू लम्बे बरंडे पर टहल-घूमकर अपनी नींद को पचाते थे। कोई-कोई बाबू दो-तीन जने मिलकर गीता या रामाएन ले बैठते थे। एक गो बाबू साहब ऐसे थे कि छोटी-छोटी सीसी में से दवाई का सरिसबा दाना निकालते और गिन-गिनकर उसी सीसी में फिर उन दानों को रखते जाते। यह भी आलस-ऊँघ को पचाने का एक तरीका था।

मतलब यह है कि दिन-भर पलकों पर आसरम में कड़ा पहरा रहता था। इसी से साँझ सकाल हो खा-पी चुकने के बाद भैया लोग अपने-अपने बिस्तर पर ढेर हो जाते थे। बिहान को, बिलकुल तड़के घंटी बजती थी। उठना लाजमी होता था।

मैंने सोचा—अभी मालिक को सोने देना चाहिए, भोर होने पर बाकी बात हो जायगी। मगर फूल बाबू ने यह कहकर सभी बात खतम कर दी कि तुम्हारा तो आपस का झगड़ा है, बहिया-महतो का। इसका निबटारा भी तुम्हीं दोनों कर लोगे। इसमें मेरी कोई जरूरत नहीं। जा, जाकर अपने मालिक के ही पैर पकड़। वह तुझे माफ कर देंगे।

फूल बाबू से मुझे इस बात की उमेद नहीं थी। भरोसा था कि वह मेरे बचाव का कोई न कोई रास्ता जरूर निकालेंगे।

कैसे धोखे में मैं पड़ा हुआ था ! मेरा सारा मोह क्षण-भर में फट गया। साफ-साफ दीखने लगा कि बाबू-भैया लोग वहीं तक हमारा पछ लेंगे जहाँ तक उनका अपना मतलब रहेगा। देखो न, फूल बाबू एक छोटी-सी पुरजी अपने

फूफा के नाम मुझे दे देते तो इसमें उनके महतमापन- का क्या बिगड़ता। अँधेरा था, सूझ नही रहा था। लेकिन मुझे साफ-साफ दिखाई पड़ा कि फूल बाबू का माथा भारी हो उठा है और तकिए पर एक ओर लुढ़क गया है। अरे भैया, फूफा और सर बेटा का रिस्ता बाप-बेटा का रिस्ता समझो। इस रिस्ते में उस छोटी-सी पुरजी से खरोच न पड़ जाती! सोराजी हो गए थे तो क्या, थे तो आखिर बाबू-भैया ही न! गरीब-गुरबा का दुःख ये लोग क्या जानें।

सच जानो भैया, उस बखत मेरे मन यह बात बैठ गयी कि जैसे अँग्रेज बहादुर से सोराज लेने के लिए बाबू भैया लोग एक हो रहे हैं, हल्ला-गुल्ला और झगड़ा-झंझट मचा रहे हैं उसी तरह जन-बनिहार, कुली-मजदूर और बहिया-खवास लोगों को अपने हक के लिए बाबू-भैया से लड़ना पड़ेगा।

फूल बाबू से रत्ती-भर भरोसा नही रहा। थोड़ी देर अंधेरे में मै बैठा रहा, फिर बाहर जाकर बरंडे पर उसी टूटी चटाई की ओर बढ़ा। अंधेरा था, निपट अँधेरा। पैर से टटोलकर चटाई मिली और उस पर लेट गया उसके बाद कब नीद आ गई और कैसे भोर हो गया पता नही।

आँख मलकर उठा और फूल बाबू के कमरे की ओर बढा, तो देखा जजीर चढ़ी हुई है, किवाड़ बन्द था। बाबू नहाने गए होंगे। मै भी पोखर की ओर बढ़ा।

यहाँ जरा आसरम के बारे में तुम्हे बता दूं।

यह आसरम दस बीघा जमीन के हाते में फैला हुआ था। साकीन बरहमपूरा, थाना लहेरिया सराय, जिला दरभङ्गा। यहाँ के बहुत बडे जमीदार बाबू शुभंकर ठाकुर भुंइहार खानदान के थे। अच्छे जमींदारों में इनकी गिनती थी। अस्सी-नब्बे हजार की मालगुजारी असूल होती थी। डेढ़ हजार बीघा धनहर खेत अपने जोत में था। बीजू और कलमी आमों के बाग पचीसों बीघा तक फैले हुए थे। करजान था, खढ़ोर थी। गाय-बैल, घोडा, भैंस के चरने लायक पचासों बीघा जङ्गल था। आठ-दस छोटे-बड़े पोखर थे। गुमाश्ता, बराहिल-अमला-फैला, नौकर-चाकर, देवानजी-मुनशीजी सब थे।

बूढ़ा मालिक इलाका-भर में राजा बाबू कहलाते थे। दो बेटे थे। एक हीराजी, दूसरे मानिक जी। हीराजी का दूसरा नाम था किशुन वल्लभ नारायण ठाकुर। मानिक बाबू का नाम था राधावल्लभ नारायण ठाकुर।

मानिक जी पढ़ने में बड़े तेज थे। कलकत्ते में रहकर बी० ए० तक पढे थे। उसके बाद गाँधी जी की लहर में हमारे फूल बाबू की तरह मानिक जी भी बह गए। जज-बालिस्टर न बनकर अपने जिला के लीडर बन गए। अपना दुरबारी नाम छोड़कर वह सीधे राधा बाबू कहलाते थे। बड़े पक्के कांग्रेसी थे। ऐसे पक्के कि बाप और बड़े भाई से झगड़ा कर आसरम के लिए इतना बड़ा अहाता राधा बाबू ने दफान लिया था। वही इस आसरम के सर्वेसर्वा''। उनके पीछे सोराजी बाबूओं की छोटी-सी पलटन थी। शुरू-शुरू में सनहखरची ने इस जिले में गाँधी

महतमा के कामों को आगे बढ़ाने में काफी मदद पहुँचाई। उसके बाद बाप और बड़े भाई ने इस्टेट मे एक पैसा भी देना इनकार कर दिया। इससे नाराज होकर राधा बाबू ने घर वालों से असहयोग कर लिया।

असहयोग क्या होता है भैया ?

गाँधी महतमा ने यह तरीका निकाला था कि दुश्मन अगर ताकतवर हो तो तुम लाठी से उसका मुकाबला नहीं कर सकते, हाँ, उससे बोल-चाल बन्द कर दो, उसके किसी काम में मदद न पहुँचाओ। दुश्मन दच्छिन की ओर मुँह करके खड़ा रहे तो तुम पीठ फेरकर अपना मुँह उत्तर तरफ कर लो। सहयोग माने साथ देना, साथ जुड़ जाना।

सो, भैया राधा बाबू ने अपने घरवालों से असहयोग कर लिया था। यहाँ तक कि बाल-बच्चे ननिहाल में रहते थे। जनानी उनकी नैहर में रहने लगी। भगवान के परताप से ससुर भी उनके बहुत बड़े जमीदार थे। और भैया, राजा अपने बाल-बच्चों की शादी करता है तो राजा के ही खानदान में करता है न? राधा बाबू को नगद पचास हजार तिलक चढ़ा था। हाथी, घोड़ा, पालकी, खवास, जमीन-जजात दहेज में मिला था। राधा बाबू जब सोराजी बने तो उनके बीबी-बच्चे को संभालने में ससुराल की दौलत ने बड़ी मदद पहुँचाई। जिले में दो-तीन बाबू भैया ने अपनी-अपनी जनानी को परदे से बाहर निकाला था। उन्हीं में से एक थे राधा बाबू। बूढ़े मालिक ने अपनी पतोहु की बेपर्दगी के बारे में जब सुना तो उनका दिमाग पथरा गया, आँख चुन्हिया गयी। उन्होंने राधा बाबू को कहलवा दिया कि ड्योढ़ी के अन्दर पैर न रखे। बाप ही ने असहयोग की शुरुआत की थी, बेटे ने असहयोग की हद कर दी। राधा बाबू की माँ मरी तब भी उन्होंने घर वालों का साथ नहीं दिया। लोग कहते थे कि राधा बाबू अकरी हो गए हैं। नास्तिक हो गए हैं। माँ के मरने पर न बाल कटाये न अशौच माना। आसरम का सारा काम-काज पहले की तरह करते रहे। जब उनकी माँ मरी थी उन दिनों थाना मधेपुर-फुलपरास की ओर जोरों की बाढ़ आयी हुई थी। लोग-बाग, माल-मवेशी सबका बुरा हाल था। राधा बाबू चार ठो डेंगी लेकर उस इलाके में अपने साथियों के साथ रिलीफ का काम कर रहे थे।

शाम को, मंडप में अलग आसनी पर बैठकर जो बाबू पूजा-पाठ कर रहे थे और पीछे मगन हो-होकर भजन गा रहे थे वही थे राधा बाबू।

पोखर की ओर जाते बखत उन्हीं राधा बाबू से मेरी भेंट हो गयी। रुककर उन्होंने पूछा—धानुक है कि ग्वाला ?

ग्वाला हूँ सरकार? मैं बोला।

वह चार कदम आगे चले गए। मैं गर्दन टेढ़ी करके उनकी ओर देखता रहा। एकाएक रुककर राधा बाबू ने पीछे से मेरी ओर देखा और कहा—आसरम में रहेगा ? तुझे अपने साथ रखूंगा, कुछ पढ़-लिख भी जायगा। दस-पाँच रुपये ऊपर से दे दूंगा, घर भेज दिया करना।

मैंने कुछ कहा नहीं, गुमसुम रहा। उंगलियों से उंगलियां फोड़ने की कोशिश कर रहा था।

राधा बाबू बिल्कुल नजदीक आ गए। मेरे कंधे पर अपना हाथ रक्खा तो बड़ा अच्छा लगा। नहाकर आए थे, हथेली हेमाल हो रही थी ! मैं सोकर उठा था। रात-भर की गर्मी बदन पर तैर रही थी। कंधे पर उनका ठण्डा हाथ मुझे बड़ा अच्छा लग रहा था ! एक नजर उनकी ओर देखकर अपनी पपनी फिर मैंने नीचे गिरा ली।

क्या बात है ?—बाबू बोले।

मैं फिर चुप रहा।

अब की और करीब आकर उन्होंने मेरी ठुड्डी उठायी। शरम और झिझक-भरी मेरी आंखों में अपनी आंखें डालकर वह बोले—नहीं रहेगा आसरम में ?

सिर हिलाकर मैंने मंजूरी बता दी तो उन्होंने छोड़ दिया। फिर कहा—जा नहा आ; मैं फूल बाबू से बातें कर लूंगा।

मैं पोखर के भिंड़े पर पहुंचा। दो पुश्त पुराना पोखर था। हरियर कचोर पानी। चारों ओर सीमिंट का पक्का घाट। भिंडे पर तीन तरफ कलमी आमों के पेड़, एक ओर सीसम की सुन्दर कतारें देखकर कुछ देर तक वहाँ मन गड़ा रहा।

भिंडे से नीचे उतरकर खेत में दीसा फिरा, पोखर के एक कोने में जहाँ पैरों के निशान बने हुए थे आकर छोंच किया।

पक्के घाट पर आकर हाथ मटिआये। आम का पल्ली तोड़कर दतवन की, उसे चीरकर जिभिया बनायी और जीभ को साफ किया।

कपड़े मेरे पास मामूली थे। आठ हाथ की मैली पुरानी धोती थी। बदन पर बनियाइन, दो हाथ का गमछा। धोती फेरकर पहनने के लिए रख ली। डरांडोर के सहारे गमछा को कमर से लपेटकर पोखर में नहाने उतरा। कहावत है 'आन गामक पोखरि अपना गामक गाछी' यानें अपने गाँव का बाग और दूसरे गाँव का पोखर डरावना होता है। मुझे भी पानी में जाते हुए कुछ डर लगा। मगर मैं तैरना तो जानता ही था, डर काहे का ? हाँ, उन बड़े-बड़े पोखरों या झीलों से जरूर डरना चाहिए, जिनमें गोह, बोंच, घड़ियाल, सौस या बड़े-बड़े रेहु-भून्ना और भाकुर माछ हुआ करते हैं। यह गाँव नदी के किनारे न होने से पोखर में गोह या घड़ियाल हो ही नही सकता था, सो बेफिकर होकर बड़ी देर तक पानी में बोहियाता रहा। तैरना और बोहियाना दो अलग बातें हैं भैया ! हाथ-पैर मारने जाओ तो तैरना हुआ। ऐसा अक्सर अथाह पानी में किया जाता है। गरमी के दिनों में तरावट का मजा लेने के लिए लोग देर तक थाह पानी में अपने को डाले रहते हैं; सपूचा धड़ पानी के अन्दर होता है, सिर ऊपर रहता है। इसी को बोहियाना कहते हैं; समझा भैया !

मन जब तिरपित हो गया, देह जब हेमाल हो गया, तब बाहर निकला। जल्दी-जल्दी धोती पहनकर गमछा फींचा और ऊपर आये।

मुझे तो हो रहा था कि आसरम में रह जाऊँ मगर माँ और बहन को उस हालत में छोड़ देना बुरा लग रहा था। दूसरी बात यह भी थी कि छोटे मालिक ने थाने में चोरी की रिपोर्ट कर दिया था। मुझे लगता था कि चार-छः महीने जेल में सजा काटनी पड़ेगी।

नहाने से देह तो ठंडा हुआ। लेकिन मन को फिकिर फिर गरमाने लगी। भारी पैरों से मैं आसरम लौटा और फूल बाबू के कमरे के अन्दर आया। वह पिनसिल से कुछ लिख रहे थे। मुझे हूँकारी भरकर इशारा किया कि पास आकर बैठ जा।

मैं बैठ गया। लिखाई खतम करके बोले—राधा बाबू मुझे तेरे बारे में बतला रहे थे। वह तुझे अपने पास रखना चाहते हैं। क्यों नहीं रह जाता है ?

मेरी गर्दन तो फँसी हुई है—मैंने कहा—जेहल होगा कि जुर्माना पता नहीं।

बाबू बोले—कुछ नहीं होगा, तू राधा बाबू के पास रह जा। सारी बात ठीक कर ली जायगी।

मुझे बड़ा अचरज हुआ, कैसे सारी बात ठीक कर ली जायगी। कैसे कोई छोटे मालिक पर अंकुस देगा।

फिर मन-ही-मन मैंने यह तय किया कि हो न हो राधा बाबू ने फूल बाबू से सारी बात न सही थोड़ी बात तो जरूरी मालूम कर ली है और वही कोई ब्योंत लगायेंगे। नहीं तो फूल बाबू से क्या होगा ? यह तो अपने ही भारी दब्बू हैं।

बात भी यही थी भैया ! राधा बाबू नामी सोराजी थे। हमारे यहाँ के बड़े मालिक से राधा बाबू का कोई रिस्ता भी लगता था। उन्होंने एक खत तो बड़े मालिक के लड़के के नाम से भेजा और दूसरा खत दरोगा जी के नाम। दरोगा जी एक बार एस० पी० की कड़ी निगाह से राधा बाबू की मेहरबानी से बचे थे और तब से दरोगा जी के दिल में राधा बाबू के लिए बड़ी इज्जत पैदा हुई। कहने का मतलब यह है कि मेरा मामला खतम हो गया। सजा-वजा नहीं हुई, न जरिमाना हुआ। बात जहाँ की तहाँ दब गयी। छोटे मालिक इसके बाद गाँव से चले गये।

छोटे मालिक की यह करतूत छिपी न रह सकी। हमारी बहन पर जो उन्होंने हमला किया था यह बात धीरे-धीरे समूचे गाँव में फैल गयी। बाबू भैया लोग अन्दर-अन्दर एक-दूसरे पर शह चलाते रहते हैं। बिरादरी की दुश्मनी बड़ी खतरनाक होती है। हमारे मालिकों में भी आपस का दाँव-पेंच चलता था। एक-दूसरे की कमजोरी का फायदा उठाने की कोशिश में बाबू भैया अपनी सारी अक्किल लगा देते थे। कहते हैं कि सतरंज खेलने वाले को आगे की दस-दस चाल सोचकर रख देनी पड़ती है। बाबू भैया आपस में एक-दूसरे को मात करने के लिए सतरंज की ही भाँति शह पर शह सोचते रहते हैं।

सो छोटे मालिक पर जब मलिकान के छोटे-बड़े बाबू लोग नाक-भौं मिकोड़ने लगे तो तत्काल गाँव से टल जाने में ही अपनी भलाई मालूम हुई। रेबनी पर, मेरी माँ पर और मुझ पर जो खीझ थी उसे उन्होंने जुगताकर मन की किसी गाँठ में बाँध लिया और कलकत्ते की ओर चले गए।

मैं राधा बाबू के पास रहने लगा। सबसे पहला काम उन्होंने जो किया सो यही कि मेरे लिए नीले रंग का नेकर सिलवा दिया, खाकी रंग की हाफ कमीज और सफेद टोपी। सब खद्दर का। पहनकर जब मैं तैयार हुआ तो कहा—कोई पूछे तो यह मत कहना कि आसरम का नौकर हूँ।

तो क्या कहूँगा?

कहना कि कांग्रेस का भोलंटियर हूँ। समझा।

मैंने सिर हिला दिया।

अब फूल बाबू से मेरा कोई लाग-भाग नहीं रहा। राधा बाबू ही मेरे मालिक थे।

मेरी उमर सत्रह पार कर रही थी। मशें भींग रही थीं। देखने में खूबसूरत नहीं था तो बदसूरत भी नहीं था। बता ही चुका हूँ मेरे बाप-दादे अच्छी काठी के मजबूत आदमी थे। चौड़ी छाती, बड़ा कपार, भारी चेहरा, तगड़ी डील। सोटे हुए हाथ-पैर वाले। मेरी माँ भी ठिगनी या नाटे कद की औरत नहीं थीं। कुछ साँवली जरूर रही मुदा चेहरा-मोहरा, साँचा-ढाँचा बड़ा अच्छा था। थोड़ी ही उमर का था मैं, तभी बाबू मर गया। घर पर मुसीबत का पहाड़ गिर पड़ने से हमारी गिरस्ती चौपट हो गयी थी। दादी और माँ ने न जाने कितनी कठिनाई से हम दोनों भाई-बहनों को पाल-पोसकर चेतन बनाया था। न जाने कै घड़ा आँसू से हमारा बचपन सींचा गया था।

राधा बाबू आसरम के महंथ थे। बहुत पढ़े-लिखे थे। भागलपुर और कलकत्ता में रहकर अपनी पढ़ाई उन्होंने पूरी की थी। पूरी क्या की थी, पार पहुंचते-पहुंचते किनारा छोड़ दिया था। थोड़ा-सा और पढ़ते तो—परफेसर हो जाते। धन-दौलत की तो कोई कमी थी नहीं, विलैत भी जा सकते थे और बलिस्टर भी हो सकते थे। लेकिन बीच में ही दिमाग बदल गया। कहते हैं, बूढ़ा मालिक राधा बाबू से बड़ी आस रखते थे। उनका खयाल था कि मानिकजी चाहे कलट्टर बनें, चाहें एस० डी० ओ० इससे छोटा हाकिम भला क्या होंगे। फिर बूढ़ा मालिक सपनाते रहे होंगे कि मानिक जब कलट्टर बनकर अपने जिला में आवेंगे तो इस खानदान का रोबदाब कितना बढ़ जायगा। जिला-भर के बड़े-बड़े आदमी मानिकजी के सामने हाथ जोड़े खड़े होंगे। बड़े-बड़े बाबू-बबुआन मानिकजी से हाथ मिलाने में अपना अहोभाग्य समझेंगे। खरौड़े खानदान के भारी-भारी राजा-राजकुमार आदर और जतन से मानिक जी को भेंट-सौगात भेजेंगे। महाराज खुद भी मानिकजी का आदर-सम्मान करेंगे।

यह सब सोचते-सोचते राधा बाबू के बाप बूढ़ा मालिक चौधरी शुभंकर ठाकुर

इतना मगन हो जाते कि कलट्टर की कलट्टरी भूलकर उनके लिए बपौती-विरासत-जैसी दिखाई देने लगती थी।

तनिक सोचो भैया कि राधा बाबू ने एकाएक पढ़ाई छोड़कर अपने बूढ़े बाप के आस-भरोस पर कितना भारी बज्जर गिराया ?

राधा बाबू के ससुर भी बहुत बड़े जमींदार थे। अपने दामाद के बारे में उन्होंने भी बड़ी-बड़ी उमेद लगा रखी होगी सो वह बेचारे भी चितंग होकर गिरे होंगे।

राधा बाबू डेढ़ साल की सजा काट आए थे। पटना कम्प जेल में उनको रखा गया था। जब महतमा गाँधी का लाट बहादुर इरविन से बुझारत हो गई तो मुलुक-भर में सभी जेलों से सोराजी कैदी छोड़ दिए गए। फूल बाबू तभी जेल से छूटकर आए थे। राधा बाबू भी तभी छूटे थे।

आसरम में बाबू भैया और नौकर-चाकर मिलाकर बीस जने थे।

महतमा जी का हुकुम नहीं था कि सोराजी लोग आसरम में किसी को नौकर-चाकर के तौर पर रक्खें। फिर भी आसरम में हम चार जने थे जो नौकर ही थे। कहने को भोलंटियर कह लो, सेवक कह लो, लेकिन थे तो हम नौकर ही। एक का नाम था रूप लाल, दूसरे का नाम था छट्ठू, तीसरा था मंगल, चौथा मैं था। रूपललवा, छठुआ, मंगला, बलचनमा। हम चारों अलग-अलग बिरादरी के थे। रूपललवा धानुक था। छठुआ था मलाह। मंगला पासी था। मैं ग्वाला। इसके अलावा परगना बछौर के एक मिसिरजी थे, वह खाना बनाने का काम करते थे।

मिसिर जी को खाना-पीना देकर ऊपर से बारह रुपैया तलब मिलता था। मेरा तलब ठीक नहीं था। कभी सात, कभी आठ, कभी दस। राधा बाबू मौजी जीव थे। मुझ पर सिनेह भी उनका भारी था। खाना-पीना, कपड़ा-लत्ता, अच्छी तरह मिलता था। अपना खास भोलंटियर बनाकर वह मुझे रखे हुए थे। टूर में जहाँ जाते थे, मैं भी जाता था। राधा बाबू को मेरा बड़ा ध्यान रहता था। लोग उन्हें देवता की तरह मानते। चढ़ावा उनको जो मिलता था, सो थोड़ा-बहुत मैं भी पाता था।

रूपललवा बुतात छोड़कर आठ रुपया दरमाहा पाता था। छठुआ आठ। मंगला का तलब छः रुपया था।

रूपललवा के जिम्मे आसरम की खेती-बाड़ी का काम था। छठुआ आस-पास के गाँवों से अनाज बटोरकर लाता था। मंगला आसरम का चपरासी था। झाड़ू देना, घड़ों में पानी भर के रखना, डाक लाना-ले जाना, बीमार हो जाने पर बाबू भैया का पथ-पानी करना यही सब मंगला का काम था।

ऐसे तो राधा बाबू ने मुझे और आसरम-भर के लोगों से यही कह रखा था कि छः रुपया महीना मिलेगा। मगर देते बखत बाबू हमेशा कुछ जास्ती ही देते थे। ऐसा क्यों होता था ?

बात यह थी भैया कि राधा बाबू राजा खानदान के थे। पढ़ाई करते समय स्टेट का पैसा फूंकते रहे और अब पबलिक का। चन्दा आसरम में काफी आता था। कोई उनसे हिसाब लेने वाला नहीं था। जैसी मरजी आई वैसे खरच किया। मुझे भी उसी झोंक में कभी सात, कभी आठ, कभी दस और एक आध दफे तो बारह रुपैया मेरे हाथों में उन्होंने थमा दिया था। अलावा इसके मेला-ठेला, हाट-बाजार, पबनी-तिहार के मौकों पर इकन्नी, दुअन्नी, चौअन्नी, देते ही रहते थे।

नये मालिक से मेरी अच्छी पटती थी। फूल बाबू के तरफ से जो उदासी मन को घेरे हुई थी वह अब धीरे-धीरे फटने लगी। आसरम का हवा-पानी, बोल-चाल, रंग-ढंग मुझे अच्छा लगता था। यहाँ दो-चार बाबू भइया ऐसे भी थे जो भीतर से गरीबों का दु:ख-दर्द समझते थे। बातचीत से उनके मुंह से मलिकाना बू-बास नहीं आता था। राधा बाबू तक काफी नरमी से बोलते बतियाते थे। हाँ, कभी-कभी नाक-भौं चढ़ाकर वह अपना रोब जरूर परगट करते थे। मगर उनका गुस्सा, उनकी नराजी आश्रम के लोगों के लिए वैसे ही थी जैसे किसी अच्छे खानदान के ईमानदार मुखिया की होती है।

## पाँच

हमारी बिरादरी में शादी कच्ची उमर में हो जाती है। शादी न कहकर उसे सगाई कहना ही ठीक होगा। छ: वर्ष की उमर ही में शादी हो गई थी और तो कुछ याद न रहा। लेकिन बरात में सिंगा बजाने वालों का नजारा कभी नहीं भूलेगा। बड़े मालिक के यहाँ से पालकी मँगनी की गयी थी। कनेर के फूल से थोड़ा-बहुत सजाकर मुझे उस पर बैठाया गया। बरात में दस-बारह जने गए थे। पीले रंग की धोती, धारीदार हरा-सा कुरता। माथे पर जरी गोटे वाली टोपी। पैर खाली। मुझे सब कुछ याद नहीं है लेकिन केला और लाई खाना अच्छी तरह याद है। अपने मन से पके हुए केले देखने में पीले और खाने में खूब मीठे लगे थे। फरही के लड्डू को हमारे यहाँ लाई कहते हैं। बच्चे उन्हें खूब पसन्द करते हैं। शादी के सिलसिले में मुझे तीन रोज माँ से और दादी से अलग रहना पड़ा, क्योंकि जहाँ शादी तय हुई थी, वह गाँव हमारे गाँव से बारह कोस दच्छिन पड़ता था। बरात में हमारे तरफ लोग औरतों को नहीं ले जाते हैं। सुना है, पश्चिम में ऐसा रिवाज है। उतनी छोटी उमर में इससे पहले मैं अपने घर से बाहर नहीं निकला था। हमारी दुलहिन की उमर रही होगी यही कोई तीन-चार साल की। हम दोनों ही इतने छोटे और नादान थे कि सिवाय धूमधाम के, सिवाय भोज-भात के, सिवाय बाजा-गाजा के और कुछ याद नहीं है। हाँ, यह भी याद है

कि हम दोनों पालकी में बैठे उस गाँव के बड़े-बड़े बाबू लोगों के यहाँ बिलौकी माँगने गये थे। आज तक मैंने तुम्हें अपनी शादी के बारे में नहीं बताया था। मगर आज तो बताना ही पड़ा। सतरह साल की उमर हो चुकी थी। माँ पिछले साल से ही जोर डालती आ रही थी कि गौना करा लाऊँ। और सच पूछो तो इसीलिए मेरी मैया अपनी लड़की के गोने की ओर से उदास थी। वह सोचती थी कि घर में पहले बहू आ ले, लड़की का गौना पीछे होगा।

यह तो बीच में मालिक से खट-पट हो गई, इसी से गौना रुका रहा। नहीं तो अब तक हो गया होता।

शादी और गौने के बीच के ये एगारह साल हमारे लिए खाने-खेलने के दिन थे। इस बीच में कभी ससुराल नहीं गया। गोना से पहले ससुराल जाना हमारी बिरादरी का कायदा नहीं है। और भी कई बातों में हम लोगों का शादी-ब्याह बड़ी जात वालों के शादी-ब्याह से अलग किसिम का होता है। एक तो बिना जनेऊ हुए उनकी शादी नहीं होती, दूसरी बात यह थी कि शादी और गौना के बीच-बीच में भी वे लोग ससुराल जा-जाकर रह आते हैं।

मतलब यह कि माँ के जोर डालने से मुझे खुद भी गौना के लिए तैयार होना पड़ा। छोटी मलिकाइन ने अम्मा को बोल-भरोस देकर मना लिया था। मालिक मलिकाइन से डरते थे और हमारी बहिन के इस मामले से तो मालिक बाबू अपनी जनाना को मुँह दिखाने के काबिल नहीं रह गये थे। बहुत दिनों तक चिट्ठी-पत्री बन्द थी। बहुत दिनों तक मालिक घर नहीं आये।

मालिक बाबू के घर नहीं आने से हमारी छोटी मलिकाइन का कुछ नहीं बिगड़ता। वह खुद ही सात मरदों की एक मरद थीं। जरूरत पड़ने पर उनके भाई भी घोड़ा पर चढ़कर पहुँच जाते थे। हरवाहा था। चरवाहा था। खेतों में खटने के लिए रात-दिन तैयार बनिहारों की भी कमी नहीं थी। खानदानी रोब-दाब था। सोना के टुकड़े-जैसे सैकड़ों बीघा धनहर खेत थे। बाग-बगैचा, गाछी-बिरछी, झार-झंखार पोखर-पनिघट सब संपद थी। चार जोड़े बैल थे। गुजराती नसल की दो भैंसें थीं। नौकर-चाकर, बहिया-खवास सब थे। छोटी मलिकाइन घर-गिरस्थी का बड़ा अच्छा इन्तजाम करती थीं। यह गुण उनका नैहर का था। फूल बाबू के बाप भी खूब चतुर गृहस्थ थे। बड़े घर की जनानी बड़ी अकल वाली होती हैं। हवेली और ड्योढ़ी से बाहर पैर नहीं रखती हैं, ससुर-भैंसुर, गुमस्ता-बराहिल, भंडारी-पुजारी, मुनसी जी-दवान जी। सीधे वह किसी से बात नहीं करती। या तो लौंडी से कहलवाती है या फिर चिक या परदा के आड़ से खम्भा या कि देवाल को सम्बोधित करके अपना काम चलाती हैं। कोई काम छोटी मलिकाइन का रुका नहीं रहता था। मालिक घर में रहें या न रहें, मलिकाइन खुद ही गिरिस्ती का सारा काम सँभालती थीं।

यह जनानी बड़ी चालाक थी। दबकर, झुककर, तनकर या ऐंठकर जैसे भी हो अपना मतलब पूरा करने में ओस्ताद थी। सच समझो भैया, अगर वह

मरद होती तो डेनबी साहब के कान काटती।

सो, उसने भैया मेरी अम्मा को न जाने कौन-सी जड़ी सुंघा दी थी कि अपनी बेइज्जती भूलकर मेरी माँ गाय-सी-सीधी हो गई। आसरम में दो महीना रहने के बाद ही जब मैं माँ से मिलने गया था तो उसके मुंह से मलिकाइन का गुनगान सुनकर रोआं-रोआं लहरने लगा। अम्मा ने कहा—तो इसमें मलकिन का क्या कसूर था ? वह तो यहाँ थीं भी नहीं।

मैंने कहा—गिरहथनी ही कौन देवता है ! जिसके यहाँ मेरा निरबाह नहीं हुआ, उसके यहाँ अगर तू रहती है तो अपनी थूक चाटकर ही रहती है।

मुझे तैस में पाकर अम्मा चुप रह गयी थी। कुछ देर बाद गौने की बात उठी। खर्चा कहाँ से आवेगा ?

माँ बोली—भगवान कोई न कोई ब्योंत जरूर लगायेंगे।

मैं देखता था, जब कोई ऐसी बात आ पड़ती थी जिसका जवाब हमें नहीं सूझता तो चट से भगवान का नाम वह ले लेती थी। यह उसकी पुरानी आदत रही। मगर मैंने कहा—भगवान कहाँ से ब्योंत करेंगे ? चोरी हम करेंगे नहीं, डाका हम डालेंगे नहीं, घर में भूंजी भांग नहीं। आगे-पीछे कोई खोज-खबर लेने वाला नहीं है। तो फिर भगवान् बाकी कौन उपाय करेंगे।

इस पर माँ कुछ नहीं बोली। मैंने सोचा—इस बार यह मानेगी नहीं, बिना पतोहू का मुंह देखे इसे चैन कहाँ ? और आज न कल, परसों न तरसों, कभी न कभी गौना कराकर लाना ही पड़ेगा। ऐसा नहीं कि गरीबी है तो कल कहीं पैसों से भरा घड़ा मिल जायगा ? ऐसा नहीं कि आज खाने का उपाय नहीं है तो कल करनपिचासी काबू में आ जाएगी। गरीब-गुरबा का बिआह-गौना शाहखर्ची में नहीं, सादगी में ही होता आया है।

सोचते-सोचते मन को थाह मिली। राधा बाबू मुझे बहुत मानने लगे थे। थे तो वह फकीर मगर दलिद्दर फकीर नहीं। शाही फकीर थे। बड़े-बड़े महन्थ, महात्मा, भारी-भारी जमात वाले साधु-सन्त, दूध-जैसी धुली हुई मलमल से समूचे देह को ढँके हुए बैरागी महाराज, यह सभी शाही फकीर होते हैं। कमर में अंगोछे की तरह चार हाथ का कपड़ा लपेटने वाले यह जो एक-आध त्यागी नेता दिखाई पड़ते हैं वह भी शाही फकीर हैं। शाही फकीरों की लीला अपरमपार होती है। यह औढर तुम पर अगर ढर जायें तो कसम तुम्हारी, तुम्हारे एकैस पुरखे का उद्धार कर देंगे।

हमारे राधा बाबू खानदानी मिलकियत छोड़कर सोराजी बन गए थे सही लेकिन अब भी उनकी मुट्ठी खुली हुई थी। मुझे गिनकर रुपया-पैसा नहीं दिया। जब दिया तब आँख मूंदकर जेब में हाथ डालने पर जितना कुछ निकल आता उतना निकालकर। बतला ही चुका हूँ, यह गाँधी महतमा का जमाना था। सोराजी बाबू-भैया देवता की छाँह बने डोलते-फिरते थे। जहाँ पर चरन पड़ जाय वहीं चबूतरा तैयार ! जिधर इनकी निगाह मुड़े उधर से ही जय-जयकार

सुनाई पड़े।

ऐसे ही लीडर के साथ मेरा भाग जुड़ गया था।

और भैया, जब ऐसी बात थी तब फिकिर काहे की? सोच-संकोच कैसा? भीतर-ही-भीतर मुझमें एक तरह की उमंग भर गई। मैंने गिरह बाँध लिया कि गौना करा ही लाऊँगा।

दूसरे दिन माँ से पूछा—साइत-मुहूरत पुछवाया है?

सिलौट पर वह हल्दी पीस रही थी। लोढ़ी चलने की घिसिर-घिसिर आवाज में पहिली खेप उसे मेरी बात नहीं सुनाई पड़ी। दूसरी बार मैं तनिक जोर से बोला तो बीच ही में लोढ़ी रोककर माँ ने कहा—तेरा मन हो तो साइत मुहूरत की क्या!

किससे पूछेगी?

डीह टोल जाकर बैदिक जी से पूछ आऊँगी। तू तो यों ही मेरे साथ खिलवाड़ कर रहा है। कब तक मेरे मन की टोह लेता रहेगा?

माँ की यह बात सुनकर मुझे साफ-साफ झलक गया कि दूसरे के घर की गभरू जवान बेटी को अपनी बहू बना लेने और और साथ रखने के लिए यह बेचैन है, अपनी रूखी-सूखी जिनगी में हेर-फेर कौन नहीं चाहता? बारहो महीना जाड़ा ही पड़ता रहे तो कैसा लगेगा। कभी रात न हो, सुबह-शाम न हो, हर हमेशा दुपहरिया ही तपती रहे तो कैसा लगेगा?

कहने का मतलब यह है कि क्या जिनगी, क्या जहान, क्या जुग, क्या जमाना सभी में फेर-फार चलती रहती है? हेर-फेर का यह चक्कर घूमता ही रहता है?

मुझे तैयार होना पड़ा? मेरे मुँह से गौने की बात सुनकर बड़ी खुश हुई।

यह आसिन का महीना था। उस साल भदई खूब हुई थी। आठ मन मड़ुआ अपनी बटाई के खेतों में मुझे भी हुआ था। दो-अढ़ाई मन धान की भी उमेद थी। अगहन में गौना का दिन होगा, यह हम जानते थे।

माँ की राय थी कि धनकटनी के दिनों में आसरम से महीने-भर की छुट्टी ले लूँ। माँ, रेबनी और मैं तीनों जने मिलकर मलिकान के खेतों में धान काटेंगे। मजूरी में जो धान मिलेगा उससे दो-ढाई महीना का गिरस्ती का खर्चा जरूर निकल आवेगा।

अलावा इसके, मेरा अपना भी मन था कि धान काटने के दिनों में इस बार परदेश में नहीं रहना चाहिए। खेत में काम करने के लिए सच पूछो तो मेरा मन तरसता रहता था। कमर में अँगोछा लपेटकर या फिर लँगोट ही कसकर जब मैं खेत में धान रोपने उतरता हूँ तो दो बोतल दारू का नशा सिर पर सवार हो जाता है। लगता है ऐसा कि संसार में कुछ नहीं है। मैं हूँ और खेत है। मेरे हाथ हैं और धान के छोटे-छोटे, हरे-हरे, भले-भले मनमोहक पौधे हैं। कई बार ओतकर तैयार हुए खेत में मेरे ऐसे और भी कितने धान के पौधे जमाते हैं। मगर मुझे दूसरों का ख्याल नहीं रहता है। पनियाये हुए घास में धान के

पौधे रोपते समय छुप-छुप, सुप-सुप आवाज उठती रहती है। यह आवाज इन कानों के लिए सुरैया के तान से भी मीठी है। हमारे जिला-जवार में नामी-नामी गवैया हैं। उनका सुर हवा के पंखों पर जब थिरकने लगता है तब सुनने वाला मगन होकर आँख मूँद लेता है। बाबू घराने की औरतें महीन गले से जब मलार और बटगबनी या समदाउन का तान अलापती हैं तो गाय-बैल भी चरना छोड़कर इधर-उधर ताकते रह जाते हैं। धान रोपते समय छुप-छुप, सुप-सुप की जो आवाज आती रहती है उससे बढ़कर कोई दूसरी तान मेरे लिए मीठी नहीं होती। इसी तरह धान काटते बखत हँसिया से जो खप-खप की आवाज आती है, अपने कानों को उसके आगे बाकी सारा तान-तमूड़ा बेकार लगता है। अगर ये खेत, ये जास अपनी ही मिलकियत के होते तो फिर छुप-छुप, खप-खप की आवाज सौगुनी मीठी लगती।

सो, भैया भीतर ही भीतर मैंने ही पक्का कर लिया कि अगहन-पूस गाँव में ही बितावेंगे। गौना भी होगा। धनकटनी भी होगी, आना चोठी घर-गिरस्थी का रस भी मिलेगा।

मड़ुआ की रोटी देखने में भी अच्छी लगती है, खाने में भी अच्छी लगती है। रंग बैंगनी होता है। मगर स्वाद सोंधी और मीठी होती है। मजूर-बनिहार लोगों का खास खाना हमारे यहाँ यही मड़ुआ की रोटी ठहरा। जिसके पास भैंस या गाय हुई वह दूध के साथ भी मड़ुआ की रोटी खाता है। मामूली मजदूर नमक, करुआ तेल और हरी मिरचाई के सहारे रोटी खाते हैं। बरसात के दिनों में तिरहुत का मुलुक किसिम-किसिम की तरकारी का बगीचा बन जाता है। गरीब से गरीब, लाचार से लाचार आदमी अपने मड़ैया के पिछवाड़े या अगल-बगल झिगनी, रामझिमनी, ठरिया, गेनहारी, पोरो, घेरा, करैल, ओल, अरकोंछ, तेकुना, खम्हाउर, हल्दी, अदरख, मिरचाई, बैंगन, कदीमा, कुम्हर, सजमन लगा लेता है। बाबू-भैया के पोखरों से छिप-छिपकर मछरी भी मार लाते हैं। मछरी का हमारे तरफ बड़ा महातम है। बरसात के दिनों में ऐसा कौन अभागल होगा, जो जल-सीम का भोग नहीं लगाता है।

जलसीम, समझा भैया? नहीं न?

बैरागियों को भरमाने के लिए चतुर-चालाक बाबू-भैया लोगों में से कभी किसी ने मछरी को सीधे मछरी न कहकर जलसीम यानी पानी के अन्दर पैदा होने वाला सेम कह दिया होगा। तब से जलसीम चालू हो गया।

नदी-नाला, डबरा-पोखर कहाँ नहीं मिलेगा? हमारे तिरहुत में पानी का अकाल नहीं बराबर समझो। गाँव-गाँव में पोखर, गली-गली में डबरा, जवार-जवार में धार; कहीं-कहीं समुन्दर जैसे बड़े-बड़े पोखर देखने को मिलेंगे। ऐसे पोखरे को दैत का खोदा पोखर कहते हैं। दैत का खोदा इसलिए कि बूढ़-पुरनिया लोगों को भी उसके खोदने वालों का पता नहीं। मुदा मैंने राधा बाबू के मुँह से सुना है कि पुराने जमाने में किसी-किसी राजा का मिजाज जब सनकता था तो

जर-जवार के लोगों को बेगारी में लगाकर बड़ा-बड़ा पोखरा खुदवाता था। ऐसे पोखर का नाम 'शिव-सागर', 'गंगासागर' जैसा हुआ करता था। सुना है कि राजा सगर के साठ हज़ार बेटों ने खोद-खोदकर समुन्दर को तैयार किया था। सो, भैया जहाँ कहीं भी तुम बड़ा-बड़ा पोखरा देखते हो, सब धरती मैया के हजारों बेटों के हाथ से खुदा हुआ है। दूसरों की मेहनत से खोदे हुए पोखर का नाम रखते बखत अब भी मालिक लोग उनमें अपने माई बाप का नाम जोड़ देते हैं। इसी तरह सेठ लोग चावल, चीनी मिल का नाम अपने बाप-भाई के नाम पर रखते हैं।

जलसीम से तरकारी का काम चलता है। भुइयाँ-मुसहर भी आसानी से सेर-आध सेर छोटी मछलियाँ डबरे में छांक लाते हैं। आग में भूनकर बिना नमक भी मछरी खाओ तो बुरी नहीं लगेगी। गरीब-गुरबा लोग महँगी-अकाल के जमाने में महीनों मछरी पर गुजार देते हैं। महंथ बैरागी किसके-किसके गले में कंठी बाँधते फिरेंगे। कोठी-बखारी में धान-चाउर भरा हो, बाग-बगीचे में तर-तरकारी, फल-फूल लगा हो तभी कंठी की इज्जत बनी रहती है। गरीबों के गले में चार दिन भी कंठी सही-सलामत बँधी नहीं रह सकती।

मतलब यह कि बाहर मजूरी करने वाला भी साल-छः महीने घर पर बिता सकता है। तन्दुरुस्ती दुरुस्त रहे तो सब ठीक है। मैंने सोचा—औरतिया भी तो कुछ-न-कुछ करती ही रहेगी। खेत में गोबर डाल आवेगी, घर का काम-काज करेगी। झाड़ू-बुहारी, चक्की-चूल्हा, उखल-ढेंकी, रस-रसोई सब कुछ करेगी। माँ को तभी आराम मिलेगा। दम मारने की तनिक फुरसत मिलेगी। रेबनी की जुदाई अम्मा को नहीं अखरेगी क्योंकि पतोहू नगीच में रहेगी। मैं छः महीना घर रहूँगा, छः महीना बाहर रहूँगा।

आसिन, कातिक, अगहन, पूस और माघ। अभी पाँच महीना बाकी था। छ पंचे तीस। तीस रुपैया हुआ। कुछ ऊपर से मालिक भी देंगे ही। कुछ पहले का जमा है। मिला-जुलकर काम चल जायगा।

बात बिलकुल पक्की हो गई। गौना होगा ही। मगर अगहन में नहीं माघ में होगा। और जब होना ही है तो जैसे अगहन वैसे माघ। चार महीना कसकर घर रहूँगा। चैत में ओरहा खाकर गाँव छोड़ूँगा। नहीं तो यह भी हो सकता है कि बैसाख में मड़ुआ की पटौनी करके छोड़ूँगा।

इस तरह सोचता हुआ मैं आश्रम लौट आया।

राधा बाबू जेल से छूट आए थे। गाँधी महतमा के हुकुम से खद्दर और चरखा का प्रचार करते फिरते थे। मधुबनी में बाबू-भैया का जुटान था। आस-पास के इलाकों में हजारों चरखा चलाने लगे, सैकड़ों जवान जगह-जगह कते हुए सूतों की लच्छियों का हिसाब लेते थे। बदले में कातने वाली औरतें पैसा भी पाती थीं और कपड़ों का भी अच्छा इन्तजाम था। राधा बाबू इलाके-इलाके में घूम-घूमकर काम देखते थे।

जहाँ-जहाँ जाते, मुझे भी साथ लिए फिरते। मेरा काम था, बाबू के कपड़े साफ करना, कागज-पत्तर सरियाकर रखना, किसी के पास भेजें तो वहाँ से हो आना, कभी पैदल चले हों तो पैर-डाँड़ चाँप देना और सामान की खबरगीरी रखना। ड्यूटी कभी-कभी कड़ी हो जाती थी। यह तब होता जबकि बाहर से कोई लीडर आये रहते। लीडर के आने पर उन्हें लेकर इलाकों में घूमना पड़ता। कभी टमटम से कभी बैलगाड़ी। पर एकाध बार राधा बाबू मोटर गाड़ी का भी जोगार कर लेते थे।

मेरी ड्यूटी इसलिए बढ़ जाती थी कि बहुत से सोराजी बाबू इकट्ठे हो जाते थे। राधा बाबू का टहलुआ होने की वजह से सभी सोराजी बाबू मुझे अपना-अपना टहलुआ समझते थे। पचीस फरमाइस पूरा करते-करते मैं परेशान हो जाता। लीडरों में से जो जितने बड़े खानदान के होते उनकी आवाज से उतनी ही मलिकाना गन्ध आती। सभी राधा बाबू के तरह संत-महतमा तो थे नहीं। उनकी अपनी-अपनी आदत थी, अपना-अपना स्वभाव था, अपनी-अपनी रुझान थी। किसी को चुनियायी हुई धोती चाहिए तो किसी के बदन में घंटा-भर मालिश होनी चाहिए। सोते बखत पैर चँपवाना किन्हीं बाबू के लिए जरूरी था तो किन्हीं को साहड़ का दतवन चाहिए। कोई पान के पीछे पागल थे तो किन्हीं को बढ़िया सिगरेट चाहिए। किन्हीं को उँगली मसलवाने का सौख था, तो किन्हीं के माथे पर जवाकुसुम का तेल सोते बखत मलना ही पड़ेगा। दो बाबू ऐसे भी थे जो अपना चरखा साथ लिए रहते। वही सूट-केशी चरखा जिसको यरवदा चक्र कहते हैं। यह चरखा हमारे राधा बाबू के पास भी था। मगर बाबू जब टूर में निकलते तब चरखा साथ नहीं लेते। आसरम में रहते बखत ही राधा बाबू चरखा चलाते थे। कभी-कभी ऐसा होता कि बाबू लोग खुद बड़े लीडर के साथ मोटर गाड़ी में लटककर चले जाते और उनका चरखा मुझे ढोना पड़ता। एक बार ऐसा हुआ कि समस्तीपुर के किसी बाबू का चरखा इसी आपा-धापी में पीछे छूट गया। सुबह-शाम प्रार्थना के बाद वह १५ मिनट चरखा चलाते थे। मगर उस रोज संयोग से उनका चरखा पीछे रह गया था। बाबू मुँह फुलाकर बैठ गए— न पानी पीयेंगे न खायेंगे। मुझको तो भैया बड़ा रस आ रहा था बाबू के इस नाटक में। आखिर बड़े मुश्किल से बाबू को मनाया गया और संतरा, बेदाना खाने को राजी हुए। राधा बाबू मुझको डाँटने लगे। क्यों श्रीपति बाबू का चरखा छोड़ आया?

इस तरह लीडरों के जुटान में डर के मारे मैं सिक-सिक करता रहता कि कुछ भूल-चूक न हो जाय, बाबू नराज न हो जायँ। मगर जानते हो भैया, राधा बाबू अपने नुकसान के लिए मुझे थोड़े डाँटते? नहीं। राधा बाबू का स्वभाव तेज जरूर था लेकिन मेरे लिए नहीं। मुझे तो वह बहुत मानते थे। अकेले में कभी-कभी नरमी से मेरे कान-नाक मलते थे, कभी ठुड्डी छू लेते थे; कभी पीठ थपथपाते थे। लेटते बखत जो मैं उनके नजदीक बैठा रहता तो अपनी

टाँग मेरी गोद में या जंघे पर डाल देते और घर-गिरस्ती की बात पूछते। एक-एक करके मेरे घर की सारी बातें मालूम कर ली थीं। मेरे दुख-सुख का खयाल रखते थे। वह नहीं चाहते थे कि मैं मैला या ओछा कपड़ा पहनूँ। एक बार आसिन में घर से लौटकर जब आसरम पहुँचा तो उन्होंने मुझे धोती खरीद दी, कमीज़ बनवा दिया, चप्पल ले दिए। एक दिन राधा बाबू ने मुझसे कहा—खवास की तरह नहीं आदमी की तरह रहना होगा; टहलुआ बनाकर नहीं, साथी बनाकर तुझे मैं रखना चाहता हूँ।

पहले मैं उन्हें बात-बात में जी सरकार, जी सरकार कहा करता था मुदा बाबू ने एक रोज जोर से डाँटा। तब से खाली जी-जी कहने लगा। यह तो हुई राधा बाबू की बात। लेकिन दूसरे सोराजी बाबुओं में से सैकड़े में नब्बे ऐसे ही मिले हैं, जिनको 'जी सरकार' कहलाने में बड़ा निम्मन बुझाता है। न कहो तो गुर्रा-गुर्राकर ताकते रहेंगे। जिनगी-भर जिनके कान 'मालिक-मालिक', 'सरकार-सरकार', 'हजूर-हजूर', सुनते आए हैं उनके लिए इन शब्दों का बड़ा महातम है। बिना छौंकी दाल की तरह बिना जी-हुजूरी की बात उनको पसन्द नहीं पड़ती। पच्छिम के मुलुक हैं गुजरात, राजपूताना, पंजाब। एकाध दफे पच्छिम के सोराजी बाबू से मेरी मुलाकात हुई है। उनको दो-चार बार मैंने सरकार-सरकार, हजूर-हजूर कहा तो बड़े भड़के भैया। कहने लगे—कैसा बदजबान छोकरा है। बात-बात में हजूर-हजूर, सरकार-सरकार करता है। बेटे, हजूरों और सरकारों के खिलाफ तो हमारी जद्दोजहद चल रही है, फिर मुझे गालियाँ देता है। मैंने बड़ी मुश्किल से उन्हें समझाया कि हमारे यहाँ बाबू भैया लोग 'हजूर सरकार' के बगैर बात ही नहीं सुनते—यह जानकर पच्छिम के सोराजी बाबू की आँख दुगुनी हो गयी और जीभ झट से निकल आई, ऐसी बात है। धत् तेरी की ! मैंने कहा—जी हजूर, जी हजूर, हमारे यहाँ यही रिवाज है।

लीडरों की जुटान डेढ़-दो महीने पर होती थी। तब मेरा काम बढ़ जाता था, बता ही चुका हूँ। बाकी मौज थी। राधा बाबू कुरता, कमीज, गंजी बनियाइन नहीं पहनते थे। सिला हुआ कोई कपड़ा नहीं। कभी तीन गज की, कभी चार गज की धोती पहनते थे। बदन पर छोटी-सी चादर रहती थी। जाड़े के दिनों में काश्मीरी लोई ओढ़ते थे। एकाध पल्ला अंडी का भी रहता था। मतलब यह कि धुलने वाले कपड़ों की गिनती चार से ज्यादा कभी नहीं हुई। देशी कपड़ा और देशी साबुन तिस पर से देशी हाथ। जहाँ चार चोट मारते थे कि कपड़ा साफ हो जाता था। सफेद खद्दर, साला मैला भी जल्दी होता है और साफ भी जल्दी। चार-चार रोज पर राधा बाबू के कपड़े मैं साफ करता था। सुना कि पहले अपना कपड़ा वह आप साफ करते थे। मगर बाद में काम बहुत बढ़ जाने से यह जिद उनको छोड़नी पड़ी। खाना वह उसी तरह का खाते थे जैसे आसरम के बाकी लोग। महतमा जी के यहाँ से टमाटर और पियाज खाना सीख आये थे, सो आसरम के बाग में खूब टमाटर लगा हुआ था। पियाज भी वहाँ उपजता

था। मौसम में चार ठो पियाज और आठ ठो टमाटर खाते थे हमरे राधा बाबू। पियाज तो मैं भी खाता था मगर तैयार टमाटर जब-जब मैंने खाने की कोशिश की, तब-तब फेल हो गया। ऐसा महकता था मानो सरकारी अस्पताल के कम्पोटर का कमरा हो। तरकारी में डालकर पचासों दफे टमाटर मैंने खाया होगा मगर आम के तरह पका टमाटर चूसना मुझसे कभी नहीं सपरा। आसरम में माछ-मछरी खाना मना था। मुझे महीने में एकाध दफे मछरी मिल जाती थी। कैसे मिलती थी? छट्ठू भाई मलाह थे। उनकी चाची का नैहर पास ही एक गाँव में पड़ता था। छट्ठू जाते ही रहते थे। पुरइनी के पत्ते में लपेटकर मेरे लिए दो-चार कुटिया मछरी लाते थे। मैं आड़ में ले जाकर जलसीम का भोम लगाता था। एक बार राधा बाबू ने कहा—अरे, तेरे मुंह से तो मछरी का गंध आता है। मैंने माथा झुका लिया तो बोले थे—कोई हर्ज नहीं, हम वैष्णव हैं तो इससे क्या सारी दुनिया कंठी बाँध लेगी? यह कहकर मुस्करा पड़े। पीछे कहा—मछरी खाने के बाद एकाध बीड़ा पान खा लेना चाहिए। इससे मछरी की महक मर जाती है।

हम तो भुच्च गाँवार ठहरे। हमें क्या मालूम कि किसकी महक कैसे मरती है। फिर भी हमारे राधा बाबू बड़े अच्छे आदमी थे। खुले मिजाज के। कभी उन्होंने मुझे मना नहीं किया, मैं बीड़ी पीता था, मछरी खाता था। कभी उन्होंने मना नहीं किया।

अगहन में उनके साले आये। साथ आदमी था। धान का चिउड़ा, पकवान, गुड़, अचार, आँवला का मुरब्बा। दो टोकड़ी सनेसा ले आये थे। लोगों ने खूब खाया। चार दिन रहने के बाद लौटे तो मुझे भी साथ लेते गये। मालूम हुआ, मलिकिनी आनेवाली हैं। मालिक के दू गो बेटा हैं, ऊ भी आयेंगे। बोझा-मोटा ढोने के लिए एक आदमी उधर से भी आवेगा और मैं भी रहूँगा।

अभी तक मलिकिनी का मैंने नाम ही सुना था, दरसन तो किया था नहीं। इसी से मेरे मन से हुद-हुदी बैठ गयी। अगर हमारी छोटी मलिकाइन की तरह ये मलिकिनी भी हुईं तो चार ही रोज में आसरम छोड़कर भागना पड़ेगा। नहीं, अगर फूल बाबू की माँ-जैसी होंगी तब तो निरबाह होगा।

इस तरह सोचता-विचारता मैं कुटुम से साथ हो गया। लहेरिया सराय से समस्तीपुर। वहाँ से पहलेजा। पहलेजा से महेन्दरू। फिर पटना जक्सन।

आज तक मैं बड़की गाड़ी पर नहीं चढ़ा था। तब तक पटना जक्सन का यह नया बिल्डिंग नहीं बना था। अब तो खैर बहुत बड़ा बिल्डिंग है। पहले इससे छोटा था। बाहर भी इतनी बढ़िया सिलमिट वाली चिकनी सड़क नहीं थी। लेकिन गाड़ी तो बड़ी ही ठहरी। मैं पहले सोचता था कि बड़ी गाड़ी का टिकट भी बड़ा होवा होगा, तास की तरह। मगर नहीं, टिकट में कुछ फरक नहीं। हाँ, टिकट कटाने में वैसी धक्का-मुक्की नहीं, जैसे कि हराही (दरभंगा जक्सन) में होती है।

गया जाने वाले हम तीन जने थे। कुटुम, उनका नौकर और मैं। कुटुम ठहरे जमींदार के बेटा। गाड़ी में साथ कैसे बैठेंगे। इण्टर का टिकट लिया। बाकी दो टिकट तीसरे दर्जे के थे।

गया लैन की गाड़ी तीसरे लाटफारम से सटकर लगती है। पहला, दूसरा लाटफारम मेन-लाइन के लिए है। पूरब की ओर जाओगे तो सीधे हबड़ा पहुँचोगे। पश्छिम की ओर जाओगे तो लखनऊ, दिल्ली। बड़ी-बड़ी इन्जन, बड़ा-बड़ा। आने-जाने के लिए खुशफैल रास्ता। बड़े फाटक। सब कुछ बड़ा। कुली भी पक्की बोली बोलते थे। बीड़ी-सिगरेट बेचने वाले भी काहे-कुहे करते थे। साहबी ठाठ में कोट, पैण्ट पहने हुए पचासों आदमी। कोई जमशेदपुर जा रहा था कोई धनबाद। कोई हजारीबाग जा रहा था तो कोई चाइबासा।

बड़ी लाइन की गाड़ी के आगे छोटी लाइन की मधुबनी, झंझारपुर वाली गाड़ी बकरी-जैसी लगती है। पटना के तरफ शहरूपन भी ज्यादा है। उधर जिसको रखना कहेंगे, इधर उसको हम धरना कहेंगे। उधर के लोग साफ जबान बोलते हैं। यहाँ गाड़ी में बाबू लोगों के मुंह से 'किहिस-दिहिस' निकलता है, तो उधर तुम लोगों के मुंह से 'किया-दिया' सुनोगे। अकास-पताल का फरक पड़ जाता है, भइया।

रात का बखत था। गाड़ी पर बैठते ही मुझे नींद आ गई।

गया पहुँचने पर ही नींद टूटी। वहाँ से दूसरी गाड़ी पकड़कर नवादा पहुँचे, नवादा से आधा कोस पड़ता है मोहनपुर। दूर से ही कोठा चमक उठा। कुटुम के लिए टमटम आया था। वह उसी पर चढ़कर गए। हम दोनों जने पाँव-पैदल।

राधा बाबू के ससुर लखपती जमींदार थे। दो पट्टियों में इस्टेट बँटा हुआ था। उपज और आमदनी ही बटती थी, जायदाद-जमीन इकट्ठी ही थी। हाथी भी था। मोटर भी थी। टमटम भी थी, बग्गी भी थी। खड़खड़िया-पालकी भी थी। पक्का बैठकखाना था। कुरसी, आराम कुरसी, कोच, बेंच, टेबुल, सब कुछ था। नौकरों के लिए कच्ची इंट की दो-तीन कोठरियाँ उस तरफ बनाई गई थीं जिधर गाय-भैंस रहने की जगह थी। मुझे टिकाने के लिए कुटुम का नौकर उसी कोठरी में ले गया।

दस नाँदों की लम्बी कतार। दोनों ओर बंधे हुए बीस भैंसे। भैंसा को इधर वाले 'पाड़ा' कहते हैं। उन्हीं से उधर हल जोते जाते हैं मगर राधा बाबू के ससुर का एक भी भैंसा ऐसा नहीं था जिसके पीठ और कमर की हड्डी झकझक न करती हो? बीस-बीस गो भैंसा, उनके खिलाने का कोई ठिकाना नहीं। सभी रोते रहते थे। सभी की आँखों में मैंने कीचड़ देखा। पेट और राँदों में अठगोरवा कीड़ा बजबज करता था। सच जान लो भैया। बहुत बड़ा कुकरम किया होगा तभी जमींदार के यहाँ भैंसा होकर जनम लिया होगा उन्होंने। मरना न जीना, हुकहुक करना। मैंने एक आदमी से पूछा—ये कमजोर किस तरह हल खींचते हैं? उसने कहा—खेती के मौसम में इन्हें थोड़ा बहुत खाने को दिया जाता है,

अब खेती हो गयी तो सत राम ! लार-पुआर, घास-भूसी को अमला लोग छिपा-छिपाकर बेचते रहते हैं। किराये पर मकान उठाने वालों को जितनी ममता अपने मकानों के प्रति होती है, उससे भी कम ममता जमींदारों को अपने माल-मवेशियों की तरफ हुआ करती है। नौकर-चाकर, अमला-फैला बहुत मामूली तनख्वाह पाते हैं। उन दिनों किसी की तनख्वाह दो रुपये माहवार थी, किसी की चार, किसी की सात। दस से ऊपर किसी की नहीं।

भैया, तुम पूछोगे कि इतनी कम तनख्वाह में जमींदार के नौकरों की दुनिया-जहान कैसे चलती होगी ?

जवाब टेढ़ा नहीं, बिल्कुल सीधा है। अमला लोग तनख्वाह की कमी लूट-पाट से पूरा करते थे। रैयत को लूटने में जमींदार के नौकर-चाकर किसी बात की परवाह नहीं करते। हरी-बेगारी से लेकर कोहड़ा-कद्दू तक रैयत की एक-एक चीज पर मालिकों का एकछत्र अधिकार रहा है। इसमें सरकार बहादुर अपनी पुलिस, पलटन से जमींदारों की मदद करती है। नौकर-चाकर लूट-पाटकर छीन-झपटकर निर्वाह करते हैं। जमींदार का भी खजाना भरते हैं और अपना भी घर भरते हैं। जमींदारों के अमला लोगों का सब जगह यही हाल है।

कुटुम्ब के दरवाजे पर ठाट-बाट की कमी नहीं थी। हाल में दू गो आराम-कुर्सी, चार गो मामूली कुर्सी, एक ठो गोल मेज पड़े थे। मोटे गद्दे का एक भारी-भरकम कोच पड़ा था। सिर टेकने की जगह तेल से काला और चिकना पड़ गया था। कोच की बाहों पर जहाँ-तहाँ चूना और सुँघनी के दाग पड़े थे। जरूर ही बैठने वाले सुँघनी के शौकीन होंगे, पान खा चुकने पर ऊपर से और चूना खाते होंगे।

दूसरी ओर बैठक में दो बड़े-बड़े तख्तपोश पड़े थे। उनमें कहीं-कहीं कील उभरी हुई थी। शतरंज के खाने चाकू से खरोंचकर कभी किसी ने बनाये थे, यह निशान भी मौजूद था। तख्तपोश के नीचे मकड़ों ने जाले लगा रक्खे थे, जरूर ही झाड़ देने वाला लापरवाह या अहदी होगा। बक्सर-डुमराँव की ओर के दो मेहमान टिके हुए थे।

राधा बाबू के साले को मेरे बारे में अच्छी तरह मालूम था। अपनी आँखों से देख चुके थे। इसलिए मेरे साथ मामूली मजदूर का-सा बरताव नहीं किया। खास टहलुआ की तरह मुझे भितरिया समझा गया।

मलिकिनी दो ही भाई-बहन थीं। नाम था लवंगलता। भाई का नाम बाबू कामेन्द्र प्रसाद नारायण सिंह था। सरकारी अफसर बाबू के०पी०एन० सिनहा कहा करते थे। हमारी मलिकाइन दुलार के मारे बबुनी कहलाती थीं। उनका रहना नैहर ही होता था। राधा बाबू ठहरे सोराजी, अपने घर वालों से मनमुटाव चल रहा था। बाल-बच्चों को ससुराल ही में छोड़े हुए थे। यहाँ भी किसी चीज की कमी नहीं थी। लाख से ऊपर की जमीन-जायदाद थी। पच्चीस-तीस हजार का लहना था। हजारों मन की उपज थी। पुश्त-दर-पुश्त से आयी हुई खानदानी इज्जत थी।

बाबू कामेन्द्र प्रसाद नारायण सिंह कालेज की पढ़ाई पूरी नहीं कर पाये थे। बाप को आसाम के जंगलों में हाथी फँसाने का शौक था। इस शौक के चलते बेचारे की जान भी गयी। कहते हैं, एक बार छोटे लाट साहब के कोई दोस्त विलायत से आये। उन्हें हाथियों के बारे में बड़ी दिलचस्पी थी। कैसे आसाम के जंगलों में हाथी पकड़े जाते हैं? कैसे उन्हें पालतू बनाया जाता है? कैसे वे फिर बिकने के लिए हरिहर-क्षेत्तर तक लाये जाते हैं? यह सब लाट बहादुर के दोस्त साहब अपने तजुर्बे से जानना चाहते थे। इसी सिलसिले में राय बहादुर जानकी नाथ कुँवर को छोटे लाट साहब नें आसाम भेजा था। डिब्बोई के पास जंगल में कैम्प डाला गया था। हाथी पकड़ने वाले पहाड़ियों की असावधानी से हाथी का एक झुण्ड कैम्प पर टूट पड़ा। साहब बहादुर ने पेड़ पर चढ़कर अपनी जान बचाई। मगर राय बहादुर एक बिगड़ैल दंतार हाथी के गुस्से के शिकार हो गए। उनकी लाश तक घर न पहुँच सकी थी।

तभी १९ वर्ष की उमर में बाबू कामेन्द्र प्रसाद नारायण सिंह के कंधों पर स्टेट का भार पड़ा था। बाबू के न रहने से चाचा की नियत बदलने लगी, मगर माँ की होशियारी की वजह से इनको नुकसान नहीं उठाना पड़ा। बाबू साहब की माँ बड़ी अकलमन्द मसोमात थीं। उन्हीं की अकिल का परताप कहो कि इस्टेट तरक्की करता गया।

अपनी नई मलिकाइन को इससे पहले मैंने नहीं देखा था। लम्बी डील-डौल, चौड़ा मुँह, बड़ा कपार, फैली हुई आँखें, औसत दर्जे की नाक, पतले ओठ, सुराही-जैसी गर्दन। रंग गेहुँआ था। हाथ-पैर बड़े-बड़े थे। धानी रंग की तीन पढ़िया साड़ी पहने हुई थीं। बोलने से पहले आँखें फैलाकर माथा नचाने की आदत थी। याद है, मुझे देखकर उन्होंने गहराई से माथा हिलाया था और जरा देर के लिए मेरी ओर देखती रह गई थीं। पैर छूकर मैंने प्रणाम किया तो मुस्करा उठीं। दाड़िम के दानों-जैसे उनके दाँत पान की हल्की लाली के कारण खूब खिल रहे थे। कुछ बोला नहीं था। थोड़ी देर हवेली में बैठकर मैं बाहर आ गया।

कातिक का महीना था। जाड़े की शुरुआत। सुबह चावल की फरही, नमक, हरी मिर्च। यह रहा नास्ता। उसके बाद मैं बाबू साहब की धोती में साबुन लगाता रहा। फिर अपने मालिक के छोटे बच्चे के साथ तास खेलकर जान-पहचान बढ़ाई। बच्चे उनके तीन थे। एक लड़की, दो लड़के। लड़की नौ साल की। बच्चे सात और पाँच साल के, लड़कों का चेहरा बाप से मिलता था लड़की का नहीं। बड़े घर के बच्चे तुनुक-मिजाज तो होते ही हैं। घमंड, फरेब और झूठ— यह बड़ी आसानी से उनके अन्दर जड़ कर जाते हैं। मचलना, रूठना, बिदकना, रंज होना—यह सब वे माँ-बाप से ही सीखते हैं। अच्छाई जो कुछ सीखते हैं उनमें से ज्यादा हिस्सा नौकर-चाकर और गरीब पड़ोसियों की देन रहती है।

हमारे मालिक के बच्चे बराबर ननिहाल में रहते आए थे। बाप, चाचा की सोहबत उन्हें नहीं मिली थी। ननिहाल के नौकर-चाकर उनकी ओर एक अजीब

तरह की लापरवाही बरतते थे। नतीजा यह था कि वे नौकरों के बच्चों से हिल-मिलकर खेलते थे। अम्मा जी अपना बखत पूजा-पाठ और कथा-पुराण सुनने में बिताती थीं। हवेली के कामों की देखभाल बाबू साहब के ममेरे भाई साहब करते थे। हमारी मलिकाइन को किताब पढ़ने का भारी चाव था। किस्सा-कहानी की पोथियाँ खूब पढ़ती थीं। बच्चों की देखभाल नौड़ी करती थी।

मुझे मालूम हुआ कि मलिकाइन भी अब आश्रम में ही रहेंगी। बच्चे भी अब वहीं रहकर पढ़ेंगे। यह जानकर मुझे बड़ी खुशी हुई।

इसमें खुश होने की क्या बात थी भैया !

समझा नहीं ? बात यह थी कि आश्रम मर्दों से भरा था। एक देवी थीं। कभी रहतीं, कभी नहीं रहतीं। और अब राधा बाबू का परिवार बराबर आश्रम में रहेगा। जनानी और बच्चों की बात सुनने को मिलेगी, उनका चेहरा देखने को मिलेगा। आसरम जहलखाना-जैसा नहीं लगेगा। घर-जैसा मालूम होगा।

खाने गया तो थाली में दो तरह के भात दिखाई पड़े। बाबू लोगों के लिए महीन चावल का खुशबूदार भात होता है। जूठन में बच रहने पर खुशबूदार महीन चावल का भात नौकर-चाकर की किस्मत में जाता है। मैं देखते ही समझ गया कि राधा बाबू के साले का जूठन है। बता ही चुका हूँ पहले कि उन दिनों बाबू-भैया का जूठन हम बड़े चाव से खाते थे। या यों कहो कि अच्छी चीज जो भी खाते थे वह जूठन ही होती थी। नौकरों के लिए मोटे चावल का जो भात बना था, उसमें धान के छिलके और कंकड़ थे। हाय रे तिरहुत ! क्या मजाल कि तिरहुतिया चावल में एक भी कंकड़ तुम निकालो। यह कंकड़-वंकड़ गंगा के उत्तर तरफ आने की हिम्मत नहीं करेंगे। खैर, खाना कोई खराब नहीं था। मगर बैंगन की भुजिया इस बात का गवाह थी कि हवेली में कंजूसी का राज है। बूंद-भर तेल डालोगे और चाहोगे कि अच्छी भुजिया बन जाय तो यह कैसे होगा ? अँचार अलबत्ता अच्छा था। थाली देखने में कठौती-जैसी थी। हमारे इलाके के बड़े घरों में थालियाँ बड़ी अच्छी और मोटे किनारे वाली होती हैं। ऐसा नहीं कि देखने पर परात याद आये।

खा चुकने पर मलिकाइन के इशारे से रसोइया ने जरा-सा दही दिया। यह उनकी मेहरबानगी थी। मालिक लोगों के कहने के मुताबिक "नौकर, चाकर, टहलू और खवास को दही खाने का हक नहीं है।" फिर जो थोड़ा-सा दही मिला इससे मुझे बड़ी खुशी हुई। खुशी इसलिए नहीं हुई कि दही मिला। खुशी की वजह थी कि मलिकाइन को मेरा ख्याल था। मलिकाइन के मन के किसी कोने में मैं जरूर बैठ चुका था। इस बात से यह साफ हो गया कि आगे भी मलिकाइन मेरा ख्याल रखेंगी।

खाने के बाद, हाथ धोकर जब मैं लोटा रखने आँगन में गया तो सरौते से सुपारी कतरती हुई मलिकाइन बोलीं—पुराना स्वीटर है, जास्ती पुराना नहीं, दो साल का पुराना। तेरे देह में अँटे तो पहन ले।

उन्होंने सरौता वाले हाथ को उठाकर अन्दर ट्रंक की ओर इशारा किया। उस पर कपड़ों का गट्ठर पड़ा था। उसी गट्ठर पर वह स्वीटर भी था। मैंने जाकर उसे उठा लिया। मलिकाइन ने आँखें नचाकर पहनने का इशारा किया तो मैंने उसे पहन लिया। बिना बाँह का वह स्वीटर मेरे बदन पर चुस्त होकर बैठा। मलिकाइन के बदन का होगा, यह सोचकर मुझे खुशी हुई।

एक कुर्त्ता भी सिलवा दूँगी—वह बोली। अहसान के बोझ से मेरी गर्दन झुक गई। मन ने कहा—जिएँ जुग-जुग हमारी यह मलिकाइन। सिनेह से भरी निगाह में ऐसा ही जादू होता है भैया। बाल-बच्चों वाली का दिल बड़ा ही मुलायम होता है। हमारी छोटी मलिकाइन ने कसाई का दिल पाया था। वह तुम्हें अमिरती भी देतीं तो उसमें करैले का स्वाद लगता।

पलथी मारकर बैठ जाना और पान का डब्बा खोलना और फिर कायदे से बीड़े लगाना. दो बीड़े मलिकाइन पहले अपने मुँह में डालतीं, बाद को मेहमान के लिए या किसी और के लिए। भाई मौजूद होते तो पहले उन्हीं को। आखिर में अलग से एक पत्ती का छोटा-सा बीड़ा वह मेरे लिए भी लगाती। चाँदी की डिबिया से बनारसी सुर्ती निकालतीं और मुँह में चुटकी-भर डाल लेतीं। इसमें दूसरा कोई साझीदार नहीं था। बाबू कामेन्द्र प्रसाद नारायण सिंह सुर्ती नहीं खाते थे।

कामेन्द्र बाबू का ससुराल छपरा के देहात में था। ससुर नेता थे, लड़की को गाँधी जी के आश्रम में रखकर पढ़ा-लिखा रहे थे। आगे चलकर उन्हें लीडरानी बनना था। उनका एक फोटो कामेन्द्र बाबू के रहने के कमरे में था। सूखा चेहरा, धंसी आँखें, पिचके गाल। सामने चरखा पड़ा था। नाम था कनक किशोरी।

राधा बाबू और कामेन्द्र बाबू के शील-स्वभाव में बड़ा ही अन्तर नजर आया मुझे। एक को फकीरी पसन्द थी तो दूसरे को अमीरी। हमारी मलिकिनी भी अपने भाई की तरह थीं। राधा बाबू की फकीरी उन्हें पसन्द नहीं थी। आश्रम का जीवन भी उन्हें पसन्द नहीं था। मगर कई साल दोनों एक-दूसरे से अलग रहे थे। अब कुछ दिनों तक साथ रहने का मन हुआ।

रिस्ते के एक भाई के साथ हमारी यह नई मलिकाइन बरहमपुरा आ गईं। मैं तो खैर साथ था ही। राधा बाबू के परिवार के आ जाने से मेरी खुशी का ठिकाना न था। खुशी यही कि आश्रम मुझे हमेशा सूखा-सूखा-सा लगता था। कहने को वहाँ हरियाली काफी थी, बाग-बगीचे का क्या कहना है? लेकिन खाली हरियाली से क्या अगर मन उदास रहा? और मन की उदासी को भगाने के लिए मुसकुराते चेहरों की जरूरत पड़ती है। जरूरत पड़ती है किलकारियाँ भरते बच्चों की। निगाहों से ममता टपकाने वाली माँ-बहनें, मिठास-भरी बोलियों वाली भाभियाँ, दिल-दिमाग को गुद-गुदाकर गम को गर्क कर देने वाले हमदर्द साथी—यह सब न हुआ तो खाली हरियाली. खाली घर-आँगन, खाली बाँस-काठ किस काम के? आश्रम की जिन्दगी बेहद रूखी-सूखी थी, बतला ही चुका

हूँ। वहाँ मिठास बूँद-भर थी तो चिड़चिड़ापन घड़ों था ! मैं तो भैया, थोड़े ही दिनों में ऊब गया था । वह तो खैर समझो कि राधा बाबू घूमते-फिरते रहते थे और बन्दा उनके साथ रहता था । अब तीन बच्चे, मलिकाइन—और एक नौकरानी ये पाँच प्राणी उदासी को मेरे पास फटकने तक न देंगे, यही सोचकर मैं खुश हो रहा था ।

आश्रम के अन्दर ही अलग बाँस-फूँस के दो मकान थे, रसोई के लिए एक मड़इया थी साथ । जाफरी और सरपत के ठाट से आँगन घिरा हुआ था । आँगन के बीचोंबीच आम का एक भारी पेड़ बड़ा ही सुहावना लगता था । मकान के दो-दो कमरे थे । तीन-एक तख्तपोश रहे होंगे । एक परिवार के लिए काफी था ।

मलिकाइन को भी जगह पसन्द आयी । हाँ, उन्होंने घरेलू सुभीते की निगाह से वहाँ कुछ और सुधार किए । रसोई वाली मड़इया में धुआँ निकलने की खिड़की लगवाई । घड़े रखने के लिए लंबोतरी चबूतरा बनवाया । पाखाना और नहाने की जगह, वर्तन-बासन माँजने की जगह, ईंधन और लकड़ी के लिए मचान···सब की जरूरत पड़ती है भैया ! राधा बाबू आश्रम में अकेले रहते थे तो न अलग क्वाटर की जरूरत थी न दूसरे खटरागों की । मुदा अब गिरस्ती का सुभीता तो देखना ही था न ?

आश्रम में चाय पीना मना था, मगर मलिकाइन नहीं मानती थीं । रोज तो नहीं, कभी-कभी बड़े प्रेम से चाय बनाया करतीं । दूध और चीनी उसमें खूब डालती थीं । पटने में फूल बाबू के साथ रहते बखत चाय बनाना मैं जान गया था । वह भी चाय में दूध-चीनी काफी डलवाते थे । महेन बाबू के यहाँ जो चाय बनती वह मुझे कभी पसन्द नहीं आयी । जास्ती मीठा होने पर महेन बाबू चाय को होंठ लगाने ही छोड़ देते थे । कहते—क्या शर्बत बना लाया है, शू: ! जानते हो भैया, चाय के असली पियक्कड़ कैसे चाय पसन्द करते हैं ? पानी को खूब खलबला लो और पीछे कटेली में पत्ती डाल दो । थोड़ी देर इसी तरह छोड़ दो । फिर कप या गिलास में छान लो । उसमें छोटी चम्मच से डेढ़-दो चम्मच दूध और उतना ही चीनी डालो । मिलाने पर गूलर के रंग की चाय तैयार हो जायगी । बड़े-बड़े दिमाग वाले बाबू लोग इसी किसिम की चाय पसन्द करते हैं । यहाँ हमारी मलिकाइन जो चाय बनाती थीं वह तो भैया सोलह आना शर्बत होती थी । पूस की सुबह-शाम को जब ठण्डी हवा चलती थी या बच्चों को सर्दी-जुखाम हो जाता था तो वह चाय जरूर बनातीं । उनको पान का भी बड़ा शौक था ।

आश्रम के बाहर, बस्ती के इसी तरफ एक स्कूल था । अपर प्राइमरी स्कूल । राधा बाबू के बाप ने खुलवाया था । उसमें चार मास्टर थे । पढ़ने वाले लड़कों की कमी नहीं थी । आसपास के गाँव से आकर सत्तर के लगभग विद्यार्थी वहाँ पढ़ते थे । खास इस गाँव के भी बीस-एक लड़के रहे होंगे । स्कूल का मकान खपरैल का था, तीन रूम थे । भीतें मजबूत और मोटी । दो बिना बाहों की

कुर्सियाँ, एक स्टूल, एक छोटी चौकी। सामने लम्बी फुलवाड़ी। उसी के बीचोबीच स्कूल में आने के लिए मेहराबदार रास्ता। गेंदा के लाल-पीले फूल वहाँ इतने अधिक खिले हुए थे कि कुछ मत पूछो। स्कूल ऊँची जमीन पर था, हमारे आश्रम से स्कूल ही नहीं फुलवाड़ी तक दिखलाई पड़ती थी : मालिक ने अपने बच्चों के नाम इसी स्कूल में लिखवा दिए, लड़की का भी। लड़कियाँ वहाँ तीन ही चार आती थीं। तुमसे क्या छिपा है भैया, हमारे तरफ जनाना लोग पढ़ी-लिखी नही होती हैं। अब दरभंगा, मधुबनी-जैसे शहरों में मास्टरानी-डाक्टरनी दिखाई पड़ती हैं। देहात में कहीं-कहीं लड़कियों का स्कूल देखोगे···मगर भैया, इतना से क्या होता जाता है ? जब लड़कियाँ भी लड़कों की तरह पढ़ी-लिखी होने लगेंगी तभी इस मुल्क का उद्धार होगा। अभी तो बाबू-भैया लड़कियों को मतलब-भर पढ़ने देते हैं। पढ़ता सुग्गा गाहक को अपनी ओर खींचता है, पढ़ती लड़की काबिल दूल्हे को अपनी ओर खींचती हैं। इससे बाप का काम हलका होता है। शादी हुई कि पढ़ाई बन्द। बाप भी आँख मूँद लेता है, ससुर भी। कही-कहीं ऐसा नहीं भी होता होगा। खैर, राधा बाबू कांग्रेसी थे, उनकी नजरों में लड़का-लड़की दोनों बराबर थे। बच्ची पढ़ेगी नहीं तो करेगी क्या—एक रोज मलिकाइन से उन्होंने कहा—तुम पढ़ी-लिखी होतीं तो मैं दुगना काम कर दिखाता !

इस पर मलिकाइन आँखें नचाकर बोलीं—ना भाई, तुम्हारा यह काम तुम्हीं को मुबारक ! मैं अपढ़ ही भली हूँ···लँगोटी लगा लो और जटा बढ़ा लो, बाज आई मैं तुम्हारे इस चर्खे से ! तुम्हें तो औरत होकर जनम लेना था, बड़ा ही किरोध होता है मुझे विधाता पर—

मालिक हँसने लगे। थोड़ी देर बाद बोले—समझोगी क्या ? जिसके खानदान में हाथियों का कारोबार होता रहा हो उसकी अकिल बारीक हो ही नहीं सकती···

इस पर मलिकाइन ने हाथ चमकाकर कहा—रहने भी दो, मैं भी तुम्हारा बाप-दादे के बारे में कहूँ तो कैसे लगेगा ? कौन मना करता है ? लड़की तुम्हारी, स्कूल तुम्हारा। जितनी मर्जी उतना पढ़ा देना, हुआ न ?

राधा बाबू चुप हो गए।

अब वह मुझसे भी पढ़ने को कहने लगे थे। कहते पहले भी रहे लेकिन इधर बल्कि जोर डालने लगे। मलिकाइन नहीं चाहती थीं कि मैं अच्छर बाचूँ या गिनती-पहाड़ा याद करूँ। एक बार ननद मिलने आयी तो उसने मेरे बारे में पूछ दिया। मैं वहीं आड़ में बैठा तिपहरी को जरा दम मार रहा था। मलिकाइन मेरी परसंसा कर चुकने के बाद बोलीं—तुम्हारे भाई साहब ने बलचनमा का दिमाग खराब कर दिया है। कलमुँहा खड़ी लेकर बैठता है और समूचा पहाड़ा लिख लेता है !

इस पर ननद ने कहा था—ऐसा ! मैं भाई जी को मना कर दूँगी। नौकर-

चाकर जितना नासमझ रहे उतना अच्छा भाभी ! हमारे अजिया ससुर का कहना था कि छोटी जात वालों को जो एक आखर भी ज्ञान देता है उसका अपना ही तेज घटता है; और जो कोई शूद्र को समूची पोथी पढ़ा दे उसके पित्तर स्वर्ग छोड़कर नरक में रहने को मजबूर होती हैं।

मलिकाइन ने इसी बात के दुनियादारी पहलू को छुआ और बोलीं—वह तो खैर ऊपर की चीज हुई, असल मुसीबत यह होती है कि पढ़-लिखकर नौकर तुम्हारी बटलोई रगड़ने को बैठा नही रह जायगा। और फिर इन्हें पढ़ाने-लिखाने से फायदा ही क्या ?

अच्छा !—मैं मन-ही-मन बोला—तो यह बात है ? इसी से तुम मुझे खड़िया नही खरीद देती हो ? देख लेना मलकाइन, कैसे मै नही पढ़ता हूं।···

मुझे बड़ा अपसोच हुआ, मलिकाइन की नियत यों बुरी नहीं मालूम हुई थी और खाना वह कभी खराब नही खिलाती रही। तो, भैया बात यह है कि चोला जितनी आसानी से बदलता है उतनी आसानी से आदमी का खयाल नही बदला करता।

राधा बाबू ने जाने कितना मनाया, कितना समझाया तब जाकर तो वह खद्दर पहनने को राजी हुईं। जो कपड़ा वह पहनती थी वह महीन से महीन सूतों की बनावट का होता था। छपउआ साड़ी, छीट का ब्लाउज। ब्लाउज समझा तुमने ? अरे, वही आँगी। नए फैसन की चोली समझो। तितलियों की तरह उनकी गेहुँआ सूरत पर हरे छीटों का ब्लाउज और लाल फूल व भूरी छापे वाली साड़ी बहुत अच्छी लगती थी। वह बड़े बाप की बेटी थी, मोटा-झोटा कपड़ा भला काहे पहनती ? महीन खद्दर भी जो वह पहनती थी सो मानो अपने घर वालों पर भारी एहसान लादती थी। राधा बाबू ठहरे नामी लीडर और उनकी आँगन वाली भला खादी न पहने ! बच्चों के लिए, लेकिन वह एक रोज लड़ पड़ी—इनको मैं किसी भी हालत में मोटिया कपड़ा नही पहनने दूंगी। बड़े होकर चाहे जो पहने-ओढ़ें, अभी से क्यों जुलाहों का बाना धरेंगे ?

भरी सभा में अँग्रेज सरकार को ललकारने वाले हमारे राधा बाबू अपनी घर वाली की टेढ़ी भौहों से बुरी तरह घबराते थे। बाबू का बाहर तो खूब चलता था, घर में नहीं चल पाता था। यहाँ मलिकाइन ही दहला होती थी, मालिक हमेशा नहला रहे थे।

उनका आपस में जो चलता रहा हो, मुझ पर बुरी निगाह नही थी उनकी। मलिकाइन को मेरा किताब छूना या खड़ी पकड़ना असहाज था लेकिन दूसरी बातों में वह कभी मुझे नही टोकती थीं। मलिक तो खैर हरफनमौला थे ही !

गौना का दिन नजदीक आ गया। राधा बाबू ने पचास रुपया नगद दिया। लहेरिया सराय के एक बनिये से दो साड़ियाँ जनानी और दो मर्दानी दिला दीं। मैं मगन हो गया। खुशी के मारे देर तक मुंह खुला रहा। आखिर मालिक

मलिकाइन के पैर छूकर और बच्चों को दुलारकर तीन रोज पूस बीते मैं अपने घर के लिए चला।

## छह

धान की कटाई जहाँ-तहाँ शुरू हो गई थी। बल्कि आधी फसल कट भी चुकी थी। राँगी धान सब धानों से पहले तैयार होता है।

पकी पीली फसलों से समूचा बाध ऐसा बुझाता था मानो सुनहली मिट्टी से पुता हुआ भारी मैदान हो। मेंड़ों की चौकोर लकीरें धान के शीशों से ढँकी पड़ी थीं। बीच-बीच में अगोरने वालों की झोंपड़ियाँ भूरे पाल वाली नावों की तरह लगती थीं। सारे खेतों पर अनपुर्ना भवानी के असिरबाद पकी फसलों की सकल में छाये हुए थे। लोगों की खुशी का न ओर था न छोर। सभी के मुँह पर मुस्कान, सभी की आँखों में कामयाबी की झलक। जिनकी अपनी फसलें थीं वे भी खुश थे, जिनके नहीं थीं वे भी खुश थे। गिरहथ, बनिहार, जन-जनी, कल्लर-भिखमंगा सभी के चेहरों पर आशा की रौनक थी। फसलें हुई हैं तो मजूरी भी मिलेगी, बनिहारी भी। भिगमंगों को भीख भी मिलेगी, बाह्मन देवता को दान भी मिलेगा। और गिरस्तों का क्या कहना? मूँड़न, छेदन और सुन्नत से लेकर सराध और चलीसा तक सब काम इन्हीं फसलों के भरोसे चलता है। अच्छी फसलें देखकर महाजन को भी कर्जा देने में उत्साह होता है। पुजारी मन्दिरों में दिल से घण्टी बजाते और मन से आरती उतारते हैं। फसल अच्छी दिखायी दी तो मिन्नत-मनौती में भी सुभीता रहता है। काली माई को छागर की जोड़ी, बरहम बाबा को फूल-छत्र, पित्तरों की गया का पिंड, बाबा कुसेसरनाथ को घी-दूध—यह सब तुम तभी करोगे जबकि खेती सुतरेगी। समय-समय पर बादल न बरसे और बाढ़ नहीं आवे तब तो ठीक है, नहीं तो खेती हुई चौपट और खेती चौपट हुई तो लोगों के गाल चुकट जाएँगे, आँखें धँसकर अनगढ़ दिया बन जाएँगी।

इस बार लेकिन कमला मैया की किरपा हुई थी, जहाँ देखो वहीं लछमी महारानी धान के रंग-बिरंगे शीशों पर छाई हुई थीं। हाट-बाजार में इसी से अनाज का भाव काफी नीचे उतर आया था। दो रुपैया मन धान और तीन रुपैया मन चाउर था। मकई सवा रुपैये और मड़ुआ डेढ़ रुपैये मन था।

हमने पहले ही पक्का कर लिया था कि भर पूस धनकटनी करेंगे। धान काटने की मजूरी से इतना अन्न हो जायगा कि चार महीने का बुतात चलेगा। मगर माँ कातिक में पड़ी बीमार, पैंतीस जून उसने कुछ नहीं खाया था। काफी कमजोर हो गई थी। गाँव के वैद जी ने बुखार को और लम्बा कर दिया था। वह तो खैर हुआ कि संभोग से फूल बाबू आ गए और छोटी मलिकाइन की मेहरबानी

हुई। एक बोतल अलबर टोनी उन लोगों ने मँगवा दिया था, थोड़ा-बहुत पथ-पानी का भी इन्तजाम कर दिया।···

रेबनी से मैंने पूछा—तुझे इतना भी नहीं फुरा कि भैया को एं गो पोसकाट लिखवाकर भेज देती !

मैया ने मना कर रखा था—वह बोली।

मुझे रेबनी की अकिल पर तरस आई। इसमे भला अम्मा को पूछने की क्या बात थी ? चार अच्छर किसी से लिखवा लेती और टीसन पर ढोल टँगा रहता है उसमें डाल आती पोसकाट ! यह तो ससुराल मे अपने नैहर का नाम हँसावेगी हे भगवान !

मगर कसूर रेबनी का नही था। पीछे मालूम हुआ कि लिखने वाला नही मिला। छोटे मालिक से वह लिखवाती तो कैसे ? बल्ली बाबू का छोटा भाई पढ़ाई छोड़कर घर बैठा हुआ था। उससे लिखवा सकती थी लेकिन रेबनी की हिम्मत नही हुई वहाँ जाने की। वह लडका थोडा बदनाम था और उन लोगों का मकान गाँव मे जरा हटकर, बाँसों की लम्बी झुरमुटो की आड मे पडता था। उधर जाते हुए रेबनी ही नही, गाँव की कोई भी बहू-बेटी काँप उठती थी। बाँसो का वह छोटा-सा जंगल लुच्चों के लिए बाग था। कई तरह की खट्टी-मीठी कहानियाँ उस झुरमुट के बारे में मैं बचपन से ही सुनता आया था। अच्छा हुआ, रेबनी उधर नही गई चिट्ठी लिखवाने।

माँ अब भी कमजोर थी फिर भी धनकटनी मे वह हमारा हाथ बटाना चाहती थी। मैंने समझाया—मर जाएगी, बेटा-बेटी और पतोहू कोई नही काम आवेगा। आप भला तो जहान भला ! बडी मुश्किल से उसने माना, फुच्ची-भर गाय का दूध रोज लेने लगी।

हम दोनों भाई-बहन मालिको के खेतों मे जाकर धान काटते थे। रात का रखा हुआ खाना सुबह-अँधेरे हाथ-मुँह धोकर खा लेते थे। मैं जब तक हुक्का पी लेता था तब तक रेबनी बर्तन-बासन माँजकर चूल्हा-चौका कर लेती थी। फिर कमर मे हँसिया खोंसकर हम खेतो की ओर चल देते। अगले रोज किस खेत मे फसल कटेगी सो पिछली शाम को ही गिरहथ बता देता था। मर्द-मेहरारू, जवान-बूढ़े सभी ठीक बखत पर खेत में पहुँच जाते थे। एक कतार मे होकर बनिहार धान काटना शुरू कर देते हैं। निचले खेतों मे धान के पौधे पाँच-पाँच छः-छ हाथ होते थे, उनके सिरिफ शीश छीप लिए जाते थे। हमारी तरफ ऐसे निचले खेत कम थे ! यहाँ तो भैया हम जड से काटते थे। काटते समय खप-खप, खुप-खुप की आवाज उठती रहती थी। यह आवाज कानो मे बडी मीठी लगती थी।

पहर-डेढ़ पहर तक तो हम मारी सुध-बुध खोकर धान काटते रहते ! हसी-खुशी की आवाज, गाने की आवाज और खेत-खेत घूमकर लाई-मूढ़ी बेचने वालों की आवाज, सारंगीबाजों की भरथरी बिलाप···कैसे दुपहरी के बाद तिपहरी

आ जाती, पता ही नहीं चलता। माँ, खाना और पानी लिए आती तो घड़ी-भर के लिए हँसिये को आराम मिलता। मेंड़ पर नहीं, खेत ही में बैठकर हम खाते। धान-खेतों में कटी फसलों की खूंटियाँ मुलायम ही होती हैं। तुम्हारे मुलुक में गेहूँ, जौ, ज्वार-बाजरा होता है, उनकी खूंटियाँ कड़ी होती हैं। उन पर इस तरह बैठा-लेटा नहीं जा सकता।

बड़े-बड़े मालिक खुद खेतों में नहीं आते थे। बराहिल, गुमस्ता या कोई दूसरा नौकर-चाकर धनकटनी की देखभाल करता। मझोले मालिक और गिरहथ लोग खुद आते थे। छोटे-छोटे किसान और मामूली खेतिहर बड़ी मुस्तैदी से मजदूरों से काम लिया करते। खेत-मजदूरों के अपने भी तो खेत हुआ करते थे जिनकी फसल वे खुद काट लेते थे ! मेरे भी चार कट्ठा खेत थे जिसमें धान था। अपनी फसल हमने आप काट ली थी।

बत्तीस बोझों की मजूरी एक बोझ धान होती थी। खास मजूरों को मालिक लोग कुछ ज्यादा मजूरी देते थे। उस साल हमने बीस-बाईस रोज फसल काटी थी। मजूरी में छः मन धान हुआ था। वह तीन महीने के गुजारे के लिए काफी था। माँ बीमार न पड़ती तो दो-तीन मन और होता। अपनी जमीन में छः मन धान हुआ था। दो-तीन कट्ठा खेत में रबी की भी फसल थी, जौ, चना और खेसाड़ी।

खलिहान मालिकों के बड़े-बड़े थे। सधारन गिरहथ का खलिहान भी सधारन ही हुआ करता था। तिपहरी के बाद धान के बोझ खेतों से खलिहान आने लगते थे। पहर-भर तो खाली ढुलाई में लग जाती थी। खलिहान कभी खेत के नजदीक होता है तो कभी दूर। फसल के बोझ एक पर एक रखते जाओ और टाल बनता जायगा। टाल या खोप इतना-इतना बड़ा हो जाता है कि गर्दन टूट जायगी ऊपर ताकोगे तो, हाँ, हमारी बस्ती में ऐसे गृहस्थ चार ही पाँच थे जिनकी उपज हजार मन से जास्ती थी---बड़े मालिक, मझले मालिक, छोटे मालिक और बल्ली बाबू। मझले मालिक की उपज ढाई हजार मन की, बल्ली बाबू की डेढ़ हजार मन की। बाकी हजार मन वाले थे। यह हुई सिर्फ धान की उपज की बात, रब्बी और भदई की उपज इससे अलग थी। सौ-डेढ़ सौ मन वह भी हो जाती थी।

खलिहानों में दँवरी का काम माघ-फागुन तक चलता रहता। फागुन में रबी की फसल तैयार होने लगती। सरसों, तीसी, खेसाड़ी, चना···चैत में जौ, गेहूँ, मसुरी वगैरह।

हमने अपना धान झाड़-पीटकर तैयार किया। खेत-मजदूरों के पास कहाँ खेत और कहाँ खलिहान, कहाँ बैल और कहाँ हर-फार ? मनियार चाचा के यहाँ से बड़ी ओखली ले आये और उसी के कमर पर सारा धान हमने झाड़ डाला। तुम्हारे तरफ तो ऐसा नहीं होता है न ? ओखल को लेटा देते हैं, शीशवाले धान के पौधों को उस पर जोर-जोर से पटकते हैं। ठीक उसी तरह जैसे धोबी पत्थर

या लकड़ी पर कपड़े को पटकता है; शीश से झड़-झड़कर धान से दाने नीचे गिरते जाते हैं। झाड़े हुए पौधों को अलग रखते जाओ और दाना झाड़ते जाओ। लेकिन इस तरह सैकड़ों मन धान नहीं झाड़ा जाता, यह तो दो-चार मन धान वालों का ढंग है।

मिला-जुलाकर देखा तो छः महीने का खर्चा घर में मौजूद था चार परानी खाने वाले भी तो होंगे। कौन, दस रोज तो रह गये थे गौने के।

माँ जल्दी अच्छी हो गई। लेव-मूँदकर उसने घर के टाट को चिकना बना दिया। अलग एक सात हाथ का छप्पर डलवा लिया मैंने। उसका भी रुख आँगन की ही ओर था। आँगन के बाहर घर के सामने दूब थी, उसे छील-छालकर साफ कर लिया।

डोरा-सिंदूर और सगून का समान लेकर चुन्नी मेरे ससुराल गया और गौने के लिए उन लोगों को राजी कर आया। यह एक किसिम की रसमअदाई थी।

मेरी सास को मरे पाँच-सात साल हो गये थे। ससुर के तरफ से गौने का इशारा पिछले साल ही मिल चुका था। माघ सुदी पंचमी का दिन, गौने की मुहूरत तय हुआ। चुन्नी की माँ, उसकी घरवाली, भौजी और माँ-बहू सबका अबर्जात बढ़ गया। कोई बरी के लिए बेसन पीसने बैठती तो कोई पुती-लिपी घर की टाटों में हाथी-घोड़ा आँकने लगती। तेल में सेंदूर घोला गया और उससे कई जगह पेड़-पौधे आँके गये। मैं देख-देखकर हँसता था। धनवन्ती चाची ने मुझे हँसते देखकर कहा— तुम्हें क्यों पसन्द आवेंगे भैया? दरभंगा-पटना घूमे हुए हो, हम तो जाहिल-चपाट ठहरीं। हमें क्या पता कि फूल-पत्ती कैसे आँकी जाती है। अपनी घरवाली को पटना ले जाना; सीख आएगी···

धनवन्ती चाची जब हँसती थी तो घर-आँगन उसके ठहाके से गूंज उठते। उस वखत मेरी लाज-शरम उसके ठहाके की भरी आवाज में दब गई। चुन्नी की घरवाली भी मुसका रही थी। चुन्नी मुझसे चार महीने बड़ा था। उसकी जनानी मुझको जब-तब छेड़ती ही रहती। पिछली होली में भर लोटा अबीर उसने मेरी नई बनियाइन पर उड़ेल दी और देर तक हो-हो करती रही, तो मैंने क्या यों ही छोड़ दिया? थोड़ी देर बाद अबीर ले आया कि रानी जी मसाला पीस रही थीं, झपाटे से जाकर दबोच डाला और गालों पर आधा पाव अबीर मसल दिया; घड़ी-भर 'मइयो-बप्पो' करती रहीं! समझ गईं कि बालचन्द को छेड़ने का कैसा फल मिलता है।

यह कोसी-किनारे की लड़की थी। साँवली सूरत हो, आँख-नाक अच्छी हो, चेहरे का काट ठिकाने का हो तो ऐसी जनाना खूबसूरत ही कहलायगी भैया, नहीं कहलायगी? उस पर तन्दुरुस्ती अच्छी हो तो क्या कहना! गोद में उसके एक ढाई साल की लड़की थी। मनियार चाचा का मनोरथ था कि पोते का मुँह देखकर मरें। रोज बेचारे नहाकर उस बूढ़े पीपल की जड़ों में लोटा-भर अँछिजल

इसीलिए डालते थे। मगर यह अपने बस की बात तो थी नहीं?

गौने से दो रोज पहले ही मामा आ पहुँचे। तैयारी सब पूरी हो चुकी थी। घर-आँगन की जिम्मेवारी माँ पर थी। नगदी का इंतिजाम मैंने कर ही लिया था। हाँ, साड़ी एक खंड और मँगवानी पड़ी।

मुझे याद नहीं था कि जिससे कभी शादी हुई उसकी शकल-सूरत कैसी है। दो-एक दफे दिमाग ने कोशिश की याद को सही लकीरों पर लाने की मगर कुछ फल नहीं निकला भैया। फिर तंग आकर मैंने कहा—छोड़ो भी, अपने ही कौन मैं राजा नल हूँ कि उसे दमयंती होना ही चाहिए!

बाढ़ की नदी में तैरते वक्त जैसे कोई थककर आँखें मूंद ले और थोड़ी देर के लिए देह को छोड़ दे उसी तरह मैं अपने को चिन्ता की धार में छोड़ देता कि चट से नींद आ जाती···

मामा, चुन्नी और मैं—तीन जने गये गौना कराने। पैदल ही जाना पड़ा, उस ओर रेल नहीं गई है। बहेड़ी से दो कोस और दच्छिन-पच्छिम। गाँव का नाम सितलपट्टी था। बस्ती कोई बड़ी नहीं, निहायत मामूली। चार-छै घर राजपूत, पच्चीस-तीस घर ग्वाले और पचास-एक घर जुलाहे थे। गाँव से कोस-भर पच्छिम जीवछ नदी का छाड़न था, बरसात में उसके जरिये कमला का पानी यहाँ की फसलों को दो-चार दिनों के लिए डुबा जाता था। उससे नुकसान नहीं, गिरहथों को फायदा ही था। राजपूत मझोले ढंग के काश्तकार थे, छोटे-छोटे खेतिहर। जमींदारी शुभा ड्योढ़ी के राजपूत जमींदारों की थी। खेत-मजूर हो चाहे खेतिहर, सधारन गिरहथ हो चाहे काश्तकार—सितलपट्टी वालों की जिनगी उतनी कठोर नहीं थी जितनी हमारे गाँव वालों की। इसकी दूसरी वजह यह भी थी कि वहाँ के जुलाहे खेती के अलावा अपना बखत तानी-भरनी और करघों के सहारे गुजारते थे। उनके टोले में दस करघे चल रहे थे। दरभंगा-समस्तीपुर से सूत लाकर वे चादर, अँगोछा, तहमद-लुंगी, चारखाना, वगैरह तैयार करके पास-पड़ोस के हाटों पह और नजदीकी बाजारों में बेच आते। बीसों जवान जुलाहे ढाका और कलकत्ते रहकर अपने गाँव की खुशहाली को बढ़ा रहे थे। सच पूछो तो इन जुलाहों ने उस बस्ती का ढाँचा ही बदल रखा था।

वहाँ हम एक दिन और एक रात-भर रहे। हमारी बिरादरी वालों ने वहाँ एक साधू को पाल रखा था। वह अपर पास करके पहले कांग्रेस का भोलंटियर और बाद में रमता जोगी बन गया था। अब उमर तीस के लगभग रही होगी। यादव महासभा का भी परचार करता था। सितलपट्टी में उसकी फूफी रहती थी, निपूती होने से माइनजन को अपना डीह-डाबर सौंप गई थी। वही मकान बाबा जोगादास का आश्रम बन गया। इनका नाम पहले कारी राउत था। उन्होंने हम तीनों को उस शाम को भंग पिला दिया। मुझे कुछ भी नहीं मालूम कि उस रात ससुराल की औरतों ने मुझसे क्या-क्या रस्म अदा करवाई!

सुबह गौने का महूरत था। महफा और चार कहार उन्हीं लोगों ने ठीक कर रखे थे। औरतों ने रो-रोकर आसमान को माथ पर उठा लिया। गौने वाली का तो मानो कण्ठ ही फूट गया था। पीली साड़ी और लाल चोली। पीठ की ओर से साड़ी पर हथेलियों के लाल-लाल थप्पे पड़े हुए थे। तलवों में महावर के नाम पर लाल रंग अपनी गहरी लाली खिला रहा था। आँचल मे धान-दूब-पान की पत्ती और साबित सुपारी और हलदी बँधी थी। हथेलियों में मेहदी का निशान दिखाई पड़ा।

रस्म के तौर पर थोडी दूर तक महफे में मुझे भी रहना पड़ा। गाँव के बाहर मैं उतर गया। दो आदमियों का बोझ चार बेचारे कैसे ढो पाते ? और शरम के मारे उसकी गर्दन भी तो टूट गई होती ! अरे हँसते हो ! नई-नवेली का शील-संकोच से तुम्हारा भी तो पाला पड़ा ही होगा, या कि नहीं पड़ा ? झूठ मत बोलो भैया !

बहू का अपना भाई नही था, चचेरा भाई साथ हुआ। दही, पकवान, केरा और समधिन के लिए साड़ी लहठी··· एक आदमी छीको पर यह सब लिए हुए था, पटई के सहारे। बीच मे दो बार पर्दा उठाकर महफे में झाँका, एक दफे नजर मिलते ही मुस्कुरा पडी और दूसरी दफे नीद मे मगन थी बेचारी। पहले-पहल यही मैंने उसकी झलक पाई। अरे देखा तो रात को भी होगा ही लेकिन साले ने जाने भंग मे क्या मिला दिया था, सुध-बुध बिलकुल खो गई थी ! अभी मगर होश मे था। आहा ! बुचुवा की मैया का वह चेहरा आज तक नही भूल पाया हूँ भैया ! वह भी क्या भूलने की चीज है ? गोल मुंह, बदामी आँख, छोटी नाक, पत्तर-सा कपार, सुनहले बाल, पतले होठ, तनिक-सी ठुड्डी, सुरेब गर्दन—बड़ी भली लगी वह। पहली झाँकी में ही इस मन में घँस गई, सच कहता हूँ भैया ! माँग में सेंदूर की घनी लकीर, कपार पर चमकी के खुदिया दानो से सिंगार किया हुआ था। गले में सुन्दर हँसली थी। बाँहो मैं बाजूबन्द, कलाइयो मे लाख की चूड़ियाँ। पैरों में गिलट के कड़े। दाहिने हाथ की दो अँगुलियो में पीतल की अँगूठियाँ···माँ नही थी तो क्या, बाप ने सँवारने में कोई कसर नही रखी। मामूली खेतिहर था बेचारा। मैं ही कौन-सा नवाब का नाती था ? सच पूछो तो मुझसे मेरे ससुर की हैसियत कई गुनी अच्छी थी।

जाड़े का दिन यों ही छोटा होता है। हम पहले से भी थके-माँदे थे ही, उस रोज तो और भी चूर-चूर हो गये। कहार तो मानो दौड़ते ही चलते हैं। नई-नवेली बहू-बेटी अगर पालकी में सवार रही फिर तो उनके पैरों में पंख ही लग जाते हैं। मैंने और चुन्नी ने कहारों को मना कर दिया—रफ्तार इतनी तेज मत करो, मामा बेचारे तुम लोगों के साथ कब तक दौड़ सकेंगे ?

इस पर अधेड उम्र का एक कहरिया तुनुककर बोला—मैं तो पहले से ही जानता था, इसी से चौठी-भर चढ़ा आया हूँ···हूँ। अब क्या कलुए की चाल चलें हम ?

मामा ने डपटकर कहा—खच्चर कहीं के ! छोटी जात वालों की अकिल भी छोटी ही होती है। चल, जितनी तेजी से चलना हो,·· छोड दे बलचद, दौडे ससुर !

कहारो मे से जो सबसे कम उमिर का था वह काफी कठमस्त और खुश-मिजाज था। जरा रुखाई से उसने कहा-- तो गालिया दोगे तुम ?

बाकी कहारो ने हमारे तरफ घूरते रहकर उसके गुस्से पर और शान चढा दिया।

मामा के देह पर पैर से लेकर माथे तक बुढौती छाई हुई थी। बाल अच्छी तरह सफेद हो चुके थे। इस वक्त वह हथेली पर खैनी मल रहे थे। ग्वाले को एक तो गुस्सा आता नही और कही आ गया तो परलय मच जाता है भैया। सो, मामा भी बमक उठे और छाती तानकर उस जवान कहार को उन्होंने ललकारा, आगे बढते हुए बोले—तो क्या कर लेगा हमारा ?

पहले कहार ने उस जवान को जवाब देने से रोक दिया। चुन्नी ने इधर मामा को सँभाला। बीच-बचाव करते हुए मै बोला--इसम नाराजी की भला बात ही क्या थी ? कैसे भी हम चले, साझ से पहले ही घर पहुंच जाएंगे ··

इतना कहकर कहारो की ओर नजर मारी। मामा की तरफ देखकर बोला— ये बेचारे कहा तेज चल रहे है ? अपनी असल चाल अगर ये लोग दिखावे तो आल्हा-ऊदल के घोडे भी इनका मुकाबला नही कर सकेगे।

दोनो ओर का गुस्सा ठण्डा पड गया। मैने पेड की आड मे मामा से अलग ले जाकर उस नौजवान कहार को समझा-बुझा दिया कि तुम लोग अपनी चाल मे भी चल सकते हो लेकिन डेढ-डेढ दो-दो कोस पर हमसे मिल लिया करना, बस ?

इस पर उसने खुश होकर कहा था —हाँ मालिक, कधे पर भारी बोझ हो तो फिर फुर्ती ही फुर्ती चाहिए। वैसी हालत मे तनिक भी सुस्ती कलेजा-करेज को खखोट-खखोडकर खा जाती हे।

कैसी बात कही थी उसने ? थी न लाख रुपैया की बात ?

आधा रास्ता पार करने पर हम घडी-भर के लिए खाने को रुके। सडक के किनारे ही इनारा था। कलमी आमो का बडा बगीचा। पीपल का भारी पेड। देवी का मडिल। स्कूल का खपरैल मकान। इजन की सीटी सुनाई पडी।

हम तीनो चिउरा भिगो रहे थे कि फिर सीटी सुनाई पडी। अब की मामा ने पत्तल से हाथ उठाकर पूछा— कौन टीसन है यह बालचन्द ?

सकुरी—मैने कहा। चुन्नी ने मुंह खोला—जहाँ बैठे हो मामा, यह कौन गाव है, जानते हो ?

अपनी अनजानपन जतलाने के लिए मामा ने मुंह बा दिया। चुन्नी ने उठकर दही परोसा। गठरी मे नमक खोजते हुए वह बोला—यह दहउरा है मामा, कई बार आया हूँ मै इधर, बडे मालिक की कुटमैती इस गाँव मे भी है और नेहरा मे

भी। यहाँ के सरसुती लोग और नेहरा के चउधरी लोग मुलुक-भर में नामी हैं।

मैंने पहला कौर निगलते हुए कहा—मैं भी इधर से गुजरा हूँ चुन्नी।

भक् तू कब इधर आया ?—वह डपट बैठा तो मैंने कहा—

बाबा कुसेस्सरनाथ का दरसन करने जो जाते हैं वह किधर से जाते है ?

अब चुन्नी को कबूल करना पड़ा—हाँ, इधर से ही कुसेस्सरधाम का रास्ता गया है।

हम चारों ने चूड़ा-दही खाया। कहारों ने सूखा ही चिउड़ा फाँक लिया। हम मामा के अधीन थे, और वह इसके लिए कतई राजी नही हुए कि थोड़ा दही कहारों को भी दिया जाय।

सवार को भी वही खिलाया गया हमारी निगाह बचाकर। वह जरा देर के लिए पालकी से निकली भी। इधर हम हुक्का गुड़गुड़ाते रहे। मामा ने हुक्का साथ ले लिया था। खैनी उन्हें उतनी प्यारी नही थी जितना प्यारा हुक्का था। कहते थे—बाभनों की सोहबत से ही सुर्ती खाने की लत पड़ी, मार साली के, मुँह गन्धा देती है !

दहउरा से डोली उठी तो एकदम पंडौल चली गई। कौन, डेढ़ ही कोस तो पड़ता था। मामा भी टनमना गये थे। राज के सर्कल के नगीच सड़क के किनारे-किनारे बड़े-बड़े छायादार पेड़ थे, मामा वहीं लुद् से बैठ गये तो हमे भी बैठना पड़ा वर्ना हम जरा आगे चलकर हाट की गाछी में बैठकर सुस्ताने वाले थे।

चुन्नी गये, मामा के लिए वहीं पानी ले आये। अब की खैनी का लम्बर था। हथेली पर तम्बाकू-चूना ठोका गया। थोड़ी देर में सुर्ती तैयार हुई तो चुन्नी और मामा ने उसे अपने-अपने होंठ तले दबाया और चल पड़े। मैं बीड़ी का भगत ठहरा, एक फूंककर आधा टुकड़ा दूसरी का भी खतम कर चुका तब उठकर बिदा हुआ। रास्ते में एक-दो बार उस जवान को भी मैंने बीड़ी दी थी, बिल्कुल स्वारथ भी किस काम का भैया ? मस्ती-महँगी और खुली-तंगी तो जिनगी-भर साथ चलेगी। जीना है संग्राम बन्दे, जीना है संग्राम ! सुना है न कभी ?

एक जगह सड़क बेहद खराब थी। वहाँ सवारी को डोली से उतर जाना पड़ा था। डिस्टिक बोड का पुल जाने, कब से टूटा पड़ा था। उस साल की बरसात में उस जगह सड़क पर कई गड्ढे पड़ गये थे मगर अब तक मरम्मत नहीं हुई थी। वहाँ आते ही सभी को सवारी छोड़नी पड़ती। मैंने मन में ठान लिया कि राधा बाबू से कहूँगा, बोड के चेरमेन उनके दोस्त हैं।

राम-राम करके आगे बढ़े। रइमा के पास एक जगह आम के बौरों की खुशबू का ऐसा झोंका आया कि तबीयत मस्त हो गई। माघ बीस रोज बीत चुका था। आम के मजरने का समय आ गया था। कहते हैं आम का बौर चूस-चूसकर ही कोयल अपनी तान को तीखी बनाती है। खुशबू का वह झोंका लगा तो मामा तक अपनी लाठी टेककर खड़े हो गये। चुन्नी बोला—साला पेड़ ! मानो चिढ़कर बौराया है, ऐसी मस्त खुशबू तो यार कहीं नहीं मिली थी आज तक !

पाम के मेंड़ पर एक आदमी खड़ा था। एक हाथ में दो गन्ने, दूसरे में ताजी खोंटी हुई मटर के साग की मूंड़ियाँ! वह गुनगुना रहा था।

सखि हे मजरल आमक बाग?
कुहू-कुहू चिकरए कोइलिया
झींगुर गावए फाग!
कन्त हमर परदेस बसइ छथि
बिसरि राग-अनुराग!
विधि भेल बाम, सील भेल बैरी
फूटि गेल ई भाग!
सखि हे मजरल आमक बाग······

मैं समूचा गाना सुन लेना चाहता था। मगर चुन्नी से नहीं रहा गया, उसने बीच में ही टोक दिया—खूब मजरा है, कौन आम है बाबू?

कपुरिया के दो पेड़ हैं, वही अबकी बौराये हैं—जवाब मिला।

जभी तो—मैं और चुन्नी साथ ही बोल पड़े।

मामा ने धीमी आवाज में कहा—कपुरिया आम खाने में भी ऐसा ही गमकता है। बाबू, यह किसकी बगिया है?

शकल-मूरत तो नहीं, लेकिन कपार का लाल टीका और छाती पर के सफेद धागे बता रहे थे कि वह बराहमन है। ये लोग सीदे-साधे सबद को चिबा-चिबाकर बोलते हैं। तो उसने कहा—बाबू छत्रमणि ठाकुर की।

मामा ने दुहरा दिया—छतरमइन ठाकुर! बड़े अकबाली आदमी होंगे।

हाँ—वह बोला—अपने तो ठाकुर परतापी थे ही मुदा लड़िका दोनों अबुरबान निकले··

मैंने कहा—छोड़िये भी मामा, डोली बहुत आगे निकल गई। पकने लगेगा तो इस आम की गुठली ले जाइयेगा, चलिए?

गुठली क्यों, दो-चार गो आम ही मिल जाएँगे—बराहमन देवता बोले—जरूर आना, असाढ़ में···तुम लोग कौन आश्रम हो?

जदुवंशी—चलते-चलते चुन्नी के मुंह से निकला।

उधर मैया और रेबनी और टोल-पड़ोस के मर्द-मेहरारू हमारा बाट जोह रहे थे। दाल-भात, चार तरकारियाँ, बड़ी, अचार, नींबू और आँवले की चटनी··· सब कुछ तैयार था। दुलहिन के लिए खीर बना था।

डोली पर गुलाबी रंग की साड़ी लपेटी हुई थी। छोकड़ों ने दूर से ही देख लिया। गाँव के बाहर पोखर के भिंडे पर रेबनी और चुन्नी की भाभी वगैरह अगवानी के लिए खड़ी हो गईं।

मुझे लाज लगी। मामा से बोला—तुम चलो मामा, मैं दिसा-फराकत से निबट के अभी आया······

चुन्नी ने मुस्कराकर नजर मारी। खग ही जानै खग की भाषा! मैंने उसे

इशारे से ही डाँट दिया। शरमाये को और शरमाकर क्या फायदा ! मगर ऐसे भी लोग होते हैं जिनको भिगोये पर पानी उलीचने में मजा आता है। मामा आगे बढ़े तो चुन्नी के कानों में मैंने कहा—बड़ी लाज लग रही यरवा, क्यों तू मेरे पीछे पड़ा है हाथ धो के ?

ऐसे मौके पर सबका यही हाल होता है—चुन्नी ने हँसकर कहा और अपने दाहिने हाथ से मेरे बाएँ गाल पर एक चपत मार दी···वह भी गाँव की ओर चला गया।

लेकिन नहीं, रिवाज के मुताबिक दुलहा और दुलहिन दोनों को एक डोली पर सवार होकर आँगन में दाखिल होना चाहिए।

मालिक की हवेली से दच्छिन बाग था, उससे दच्छिन रास्ता। पच्छिम की ओर हमारे घर थे। बाग के पास मुझे डोली पर सवार हो जाना पड़ा, वह घूँघट डाले हुए थी। उसकी हथेली पर अपनी अँगुली से गोदकर मैंने छेड़ने की कोशिश की लेकिन वह तो जरा भी नहीं शुगबुगाई, कठुआ गई थी।

सभी उम्र की औरतें गीत गाने लगीं। मोटी और महीन, शख-जैसी भोंपू आवाजें सब मिलके एक अजीब समाँ बाँध रही थी।

आँगन की मुहानी पर पालकी रखी गयी और कहारो को फुर्सत मिली। देखा तेल-बाती डालकर कछुए के खप्पर का दिया बना लिया गया है। परछन की वही चीज अब तक मुझे याद है ! हम दोनो से माथे पर धान छीटकर मुंह, बाहों, छाती और घुटनो से दही छुआकर चुमावन किया गया, बस !

देर तक जनी-जात गाती रही। मुझे छुट्टी मिल गई थी। कुछ खाकर हम सभी सो गये, मामा शायद देर तक जागते रहे थे। कहारों के लिए चुन्नी ने अपना बथान दे दिया, पुआरा बिछाकर उन्होने वहीं आसन जमाया। ऊपर छप्पर तो थे ही। मेहमान दोनों नई मड़इया में ठहराये गये। टिकिया, हुक्का और पीने की तम्बाकू का इन्तजाम था ही। आवभगत का भार था चुन्नी के छोटे भाई पर। गारजियन का काम मनियर चाचा कर रहे थे ! ऐसा लगता था कि समूची बिरादरी मेरे ही कामो मे जुटी हुई थी। नौजवान भाई मेहमानों को चीथ रहे थे—साले, जुलाहे की औलाद हो ! तुम्हारी नानी हमारे ही पड़ोस की थी··· मुशहड़ हमारे पड़ोसी हैं······

मेहमान तो गूँगा पड गया, साथ जो आदमी आया था वह बोला—तभी तो आप लोगों की साँस से डोंका की बू आ रही है···

उनका यह सब चलता रहा और इधर एक ओर खजूर की पटिया पर मैं सो गया।

जाने कितनी रात गये, रेबनी ने झकझोरकर मेरी नींद तोड़ दी। शराबी की तरह गुर्राकर मैंने उसकी कलाई पकड़ ली और कहा—क्या है ?

भीतर चलो भैया !—बाँह पकड़कर उठाते हुए वह बोली—माँ बुलाती हैं, उठो, जल्दी चलो।

नींद का झोंका आया तो मैं फिर ढेर हो गया। रेबनी हारकर वापस चली गई। थोड़ी देर बाद माँ आई और पीठ पर हलका चाँटा लगाकर बोली—उठ रे बाली, उठ, भीतर चल !

चिकोटी काटकर, कान में तिनके से सिहरन पैदा करके माँ ने आखिर मुझे उठा ही दिया। अकास में चनरमा नहीं थे। आज पंचमी थी न ? पाँच ही घड़ी अँजोरिया रही होगी···

कितनी रात बीती ?—माँ से पूछा और जँभाई ली। माँ मुझे आगे ढकेलती हुई बोली—दो पहर रात बीत गई बेटा ! मुझे पिछली दो रातों में नींद ही नहीं आई, पलकों पर पनसेरी पड़ी है मानो; चल सो जा ! हम भी सो जायेंगे···

घर के अन्दर ढकेल दिया मैया ने। पुआल की सेजावट पर बोरी बिछी थी। दुलहिन दुबककर एक ओर हो गई थी और सोने का बहाना किए हुए थी। फटक ढकेलकर अन्दर से मैंने घर को बन्द कर लिया।

ढिबरी आले में जल रही थी, लौ काफी तेज थी। किरासन की भभक से दिमाग भारी हो उठा। रानी जी से इतना भी नही हुआ कि बाती तनिक कम कर देतीं !

फिर बेचारी पर दया आ गई—फँसाकर लाई गई चिड़िया ही तो है ! पराये घर में क्या छुए, क्या न छुए ! किससे क्या कहे, किधर कैसे देखे ! महीना-दो महीना तो बेचारी को अपना बथान पहचानने में लग जायगा······

खुद ही मैंने ढिबरी आले से उतार ली और उसका मुँह खोला। बत्ती पर उँगली डालते ही घुप ! बुत गई साली, धत् तेरी !

जो सोने का नाटक रचे हुए थी, उससे नहीं रहा गया। खिल-खिलाकर हँस पड़ी······

ढिबरी छोड़कर मैं बिस्तरे की ओर लपका, ठिकियाकर उसे बाँहों में कस लिया तो मेरा मुँह उसकी कनपटी पर पड़ा। उतावले में फुसफुसाकर मैं बोला—तरीका तो तुमने यह अच्छा निकाला लेकिन इतने जोर से खिलखिलाना ठीक नहीं था, मैया और रेबनी क्या कहती होंगी अपने मन में ?

मुझे अँधेरे में अनुभव हुआ कि बेचारी लजाकर काठ हो गई है। चुम्मा लेते हुए मैंने कहा—खैर, कोई बात नहीं है। अच्छा, दियासलाई कहाँ हैं, बताओ ?

वह उठी। सिरहाने से माचिस निकालकर चुपचाप जलाया, ढिबरी की बाती से तीली को छुआकर फिर उसे बुताकर अलग फेंक दिया···लौ को मद्धिम करके ढिबरी को आले पर रख रही थी तो देखा, चेहरा भारी हो आया था। मिट्टी से रगड़कर जब अपनी उँगलियाँ मैं साफ कर चुका तब उठकर उसे अपने पास बैठाया।

फिकिर काहे की ?—मैं बोला—अपने घर में ये दो ही परानी तो हैं, बाकी मैं हूँ और अब तुम आई हो। तुम्हारी खिलखिलाहट सुनकर माँ बड़ी खुश हुई

होंगी, आज उसके मन पर से चिन्ता का सिल उतर गया होगा। देखना, बुढ़िया को आज से अच्छी नींद आएगी, रही रेवनी सो वह बड़ी सुधंग है। वह तुम्हारे इस ढोठपने का कहीं भी जिकिर नहीं करेगी।

अब उसके चेहरे की साबिक सूरत लौट आई थी। बात-बात का फरक है भैया, एक बात आदमी को रुला देती है और दूसरी बात उसे हँसा देती है। सोलह-सत्रह की उमर, मेहरारू की जात और ससुराल की पहली रात—लाज और डर का भला क्या पूछना !

मैंने कहा—घर का नाम तो बताओ।

फिर लजा गई। दुबारा पूछा सो आहिस्ता से बोली—सुगनी !

सूगा तो तुम हो ही—ठोढ़ी उठाकर उसके मुंह को अपने तरफ करके मैं बोला—बड़ा अच्छा नाम है। मैं भी इसी नाम से तुम्हें पुकारूंगा।

इनकार तौर पर उसने माथा हिलाया।

क्यों ?—मैंने पूछा।

कपड़े से एक खूंट को अँगूठे में लपेटती हुई बोली—यह मेरा नइहर नहीं है, यहाँ उस नाम से बुलाओगे तो सब मुझे चिढ़ायेंगे।

तो अकेले में सुगनी कहके बुलाऊँगा, है न मन्जूर ?

अबकी उसने मुस्कुराते होंठों और नाचती नजरों से मंजूरी का इशारा किया।

इसी बीच कई बार जँभाई ले चुकी थी। मैंने कहा—सो जाओ और हाँ··· यह रहा तुम्हारा मुंह-बजावन······

पाँच रुपैया अंटी से निकालकर उसके हाथ पर मैंने धर दिया। जो रस्म नइहर में नहीं पूरी हुई, वह आखिर यहाँ पूरी हुई। उस रात बाबा जोगादास ने भंग पिलाकर मति-गति मेरी हर ली थी। इसीलिए यह रुपया माँ ने मुझे दिया था।

बाप ने सुगनी को रजाई दी थी; हम वही ओढ़ के सो गये। बेचारी को नींद भी आ रही थी और बात-बात में लजा जाती थी सो अलग। मैंने उसे सो जाने दिया। हमारी साझी जिन्दगी का यह पहला ही मौका था। वह मुझे काफी शर्मीली और ठण्डी मालूम हुई। बिना माँ के पाँच-सात साल बेचारी ने न जाने कैसे काटे थे।

## सात

गौना के बाद मैंने तय किया गाँव नहीं छोड़ेंगे और दूर-दराज जाकर चाकरी भी नहीं करेंगे। तुम कहोगे, नई मेहरिया का मोह हो गया ! हाँ, भैया, सो तो था ही। झूठ काहे कहूँ, जनानी मुझे बड़ी गुनमन्ती मिली।

जब से वह आई, कैसे बखत बीतने लगा कुछ पता नहीं चलता था। अगले वैशाख में हमने रेबनी को बिदा कर दिया, माँ को कचोट जरूर हुआ मगर रास्ता भी तो दूसरा नहीं था। आदमी मेरी बहन को भी अच्छा ही मिला था। वह पटना के एक होटल में काम करता था। पुरानी और बढ़िया नौकरी थी। खा-पीकर पाँच रुपैया महीना ऊपर पाता था, रेबनी बहुत रोई थी, माँ भी। धन्नो चाची ने समझाया—जभी लड़की होकर पैदा हुई तभी न पराये करम के साथ तेरी नसीब जुड़ गई! कै रोज नइहर रहेगी।

सुगनी माँ को इतना आराम पहुँचाने लगी कि कुछ मत पूछो। घर के अन्दर का कोई काम वह बुढ़िया को नहीं करने देती थी। दुपहरिया में खाने के बाद और रात को सोते बखत सुगनी मलसी में तेल लेकर अम्मा के पायताने बैठ जाती, लगती गोड़-डाँड़ चाँपने। कुआँ पर जाकर नहला देती थी। राख-गोबर खेत में डालना होता तो खुद ही डाल आती। माँ का काम था—मलिकाइन के यहाँ जाकर छोटा-मोटा काम कर देना, दूकान से सौदा-सुलुफ कर लाना, खेत से साग-छीमी तोड़ लाना, मुझे मजूरी करते बखत कलेवा पहुँचा आना।

वह भी सुगनी को बहुत मानने लगी। पैसा-कौड़ी खुद नहीं रखती थी। मलिकाइन के यहाँ खाने-पीने की कोई निम्मन चीज-बस्त हाथ लगती तो अकेले कभी नहीं खाती। कनिआ (बहू) बखत पर खाय, बखत पर सोए, मैया को इसका भारी ध्यान रहता।

अपने खेतों में हम सभी काम करने जाते थे। पहले कुछ दिनों तक माँ ने सुगनी को खेत में नहीं जाने दिया, पीछे मगर वह मान गई। गरीबों के यहाँ भैया यह सब चोंचले-नखरे नहीं चलते। बहू हो चाहे बेटी, खेत में काम करने जाना पड़ेगा, पानी भरना होगा; माल-मवेशी चराने होंगे। सिंगार-पटार में वर्बाद करने लायक बखत गरीब घर की जनानी को कहाँ से मिलेगा भैया? बड़ी जात वाले चाहे कितना ही गरीब हों, उनके घर की औरतें रोजी-धंधा के कामों में मर्दों का हाथ नहीं बटा सकती। उनके यहाँ औरतें निकम्मी-निठल्ली बैठी रहती हैं। जितना ही बड़ा खानदान होगा, औरतों में उतना जास्ती निठल्लापन पाओगे। हमारी औरतें मेहनत-मजूरी का दाना खाती हैं। अपनी माँ-बहनों और बहू-बेटियों के हाथ-पैर हमारे यहाँ सिरिफ छूने-मसलने या नाचने-थिरकने का सामान नहीं हुआ करते; हमारी जिन्दगी का सहारा हैं वे हाथ-पैर। क्या मैं झूठ कहता हूँ भाई?

रेबनी ससुराल रहने लगी तो अपनी तीनों बकरियाँ मैंने बेच डालीं, दस रुपये मिले। चरवाहा न हो तो जान की बवाल हो जाती है माल-मवेशी। बकरी तो साली और भी परेशान कर देती हैं। मझले मालिक की गालियाँ सुननी पड़ी थीं एक बार—अब कौन रेबनी थी जो उन पर नजर रखती? दो बकरे थे, सो भुइयाँ महाराज को बलि चढ़े। मनौती थी।

उस साल रबी की फसल भी खूब हुई थी। आम भी अच्छे फले थे। बल्ली

बाबू कई बगीचों के मालिक थे। उनसे एक छोटे बाग की रखवाली का काम मुझे मिल गया। दिन को मैया भी अगोरती, रात को मगर मुझे ही वहाँ मचान पर सोना पड़ता। पचीस-तीस पेड़ थे, उनमें खट्टे दो ही तीन रहे होंगे, बाकी सभी पेड़ों के आम बड़े मीठे, रसदार और गूदादार निकले। हमने खाया भी खूब, बेचा भी काफी। मैया ने अमावट भी खूब डाला। तिहाई हिस्सा मिलता था। पाँच हजार से कम आम हमारे हिस्से नहीं पड़े होंगे, दो हिस्से मालिक के हुए। रात को लगभग एक महीना मैं बाग में ही सोया। आस-पास बाग थे जिनमें मेरी ही तरह पचीसों रखवाले रात-दिन मौजूद रहते थे। सुगनी का मन कभी-कभी ऊबता था लेकिन थी तो आखिर कमाऊ जनानी। दिन-भर डट के काम करती और रात-भर तान के सोती। एक रात मैंने रामखेलावन को अपने बदले बाग में रख दिया, खुद आकर घर में सोया।

दोनों परानी मिलकर उस बार हमने अपने खेत में मड़ुआ भी ढाई-तीन मन उपजा लिया।

धान रोपने का मौसम आया। मैं दो मजूरों का काम करने लगा। याने दो मजूर जितना काम करते उतना मैं अकेले कर लिया करता था। आठ सेर धान मजूरी मिलती थी, एक आदमी का खाना भी घर आता था। चालीस रोज में मैंने अस्सी मजदूरों का काम किया। माँ मना करती ही रह गई—अरे बीमार पड़ेगा! काहे इतना खटता है बेटा?

जवाब में मैं तनिक हँस देता और बीड़ी टानता हुआ आँगन से निकल जाता।

भादों, आसिन, कातिक और आधा अगहन—साढ़े तीन महीने वहाँ कोई काम नहीं रहता। इन दिनों कोई पूरब निकल जाता, सिलीगुड़ी, दिनाजपुर, ढाका की ओर। कोई कलकत्ते के तरफ चला जाता, कोई घर पर ही बैठा रहता—ऐसे लोग गोधों की चटाई बुनते, सन-साबे या मूंज की डोरी बाँटते या फिर मछली फँसाने के लिए टापी, गरा वगैरह तैयार करते हैं।

लेकिन मैं कहीं नहीं जाता। बीड़ी पीता रहता और बाघगोटी खेला करता। ईमानदार और मजबूत काठी का था, इसी से महीना पीछे पाँच-सात मजूरियाँ भी मुझे मिल ही जातीं। मेरा शोहरत थी कि बलचनमा खूब मन लगाकर काम करता है। एक मजूरी में वह सवा मजूर की मेहनत करता है। कितने ही लोग ताना मारते थे—गधा है, अकिल छू नहीं गया! उस जनम में तेली का बैल रहा होगा! अच्छा भाई, मैं बैल ही सही, गधा ही सही! बेइमान तो नहीं हूँ, कामचोर तो नहीं हूँ, कोढ़ी तो नहीं हूँ···असल बात यह थी भैया कि काम करते बखत मैं किसी भी किसिम की चिचिर-फिचिर या ढिलाई का कायल नहीं था। जिस मुस्तैदी से अपना काम करता उसी मुस्तैदी से दूसरे का भी।

दूसरी ओर मजूरी में अगर कोई खराब अनाज देता तो फौरन मैं उसे वापस कर आता। गाली मुझे बिल्कुल बर्दास्त नहीं होती। झूठ-मूठ की जी-हजूरी मेरे

लिए जहर-माहुर था···

लेकिन कभी-कभी झुकना भी पड़ता ही है। अभी वह जमाना कहाँ आया है कि खाली ईमानदारी से सारा काम निकल आये। चालाक और चाँई लोगों की चालबाजियों से बचने के लिए चौकस रहना जरूरी हो जाता है भैया !

भात-रोटी-चबेना···निर्बाह एक तरह मे हो ही रहा था। माँ भी खुश थी, सुगनी भी मस्त रहती थी और मैं भी मगन रहता।

इस तरह हमारी गिरस्ती के तीन साल कटे। बीच में एक दफे बाढ़ आई। लेकिन फसिल को नुकसान नहीं पहुंचा। भूचाल आई, गाँधी महतमा आये और राधा बाबू सोसलिस्ट हो गये। मेरे लिए यह तीनों बातें नई थीं। भूचाल बड़े जोर की आई थी। माघ का महीना था, अढ़ाई पहर दिन बीतने पर गड़गड़ाहट सुनाई पड़ी। मैं चुन्नी की बैठक में लेटा हुआ था कि एकाएक छप्पर मचमचा उठे, भीत समेत दालान हिलने लगी। चुन्नी भी लेटा हुआ था। हम दोनों बातचीत कर रहे थे। दालान के हिलने का अंदाज मुझे तो बिल्कुल ही नहीं हुआ लेकिन चुन्नी 'बाप-बाप' करता हुआ उठ खड़ा हुआ। उधर बड़े-बूढ़े मनियार चाचा धूप सेंक रहे थे, वह भी चिल्लाकर आँगन की ओर भागे।

क्या है जी ?—मैंने उठकर चुन्नी से पूछा तो वह मुंह बनाकर बोला, क्या है ! क्या है ! देखता नहीं है ? धरती डोल रही है, बाहर निकल बेवकूफ कहीं के।

बैठक से कूदकर हम बाहर आ गये। चुन्नी अपने घर की ओर दौड़ा और मैं अपने घर की ओर।

सुगनी अन्दर सोई [illegible] थी, माँ ने उसे जगाकर बाहर निकाल लिया था। पन्द्रह-बीस मिनट के लगभग धरती उसी तरह डोलती रही। हाथी पर चढ़े हो कभी ? नहीं ? अरे, रेलगाड़ी पर तो खूब चढ़े हो न ? सोनपुर जो रेलगाड़ी पहलेजाघाट तक जाती है वह किस तरह हिलती-डोलती चलती है ? बस, वही समझ लो ! उससे कुछ अधिक ही भैया।

माँ और सुगनी की ओर से निफिकिर होकर मैं फिर मनियार चाचा के मकान के तरफ दौड़ा। उनके दो घर भीतों वाले थे. दो जगह भीतों में हल्की दरारें पड़ गईं। बरेरी तनिक अलग हो गई थी एक भीत के माथे पर से। बस, मनियार चाचा का इतना ही नोकसान हुआ था।

खैर, भगवान मालिक हैं सबके !—मेरे मुंह से निकला कि उधर से रामखेलावन का छोटा भाई सुबधा दौड़ा आया। हाँफते-हाँफते वह बोला—बालो भाई, मँझले मालिक का इनारा पानी फेक रहा है, बलुआ पानी ! और मालिकों के कई मकान गिर पड़े हैं, शायद कोई दब भी गया है···

मैं और चुन्नी दौड़े मालिकों की हवेलियों की तरफ। पहले बड़ी तरफ गये। वहाँ हाहाकार मची हुई थी। डिप्टी साहब की नई-नवेली औरत दुतल्ले के नीचे सो रही थी। उसी साल गौना हुआ था। नींद टूटी तो बाहर जयमँगला के मामा की आहट सुनकर अन्दर ही रह गई। ईंट की पुरानी दीवाल भहराकर गिरी सो

बेचारी दब मरी। लोग अब मलवा हटा रहे थे। थोड़ी ही देर में उसके अचेतन देह को बाहर निकाला गया और तुलसी-चबूतरे के नमीच उत्तर सिरहाने लाश लेटा दी गई। जयमंगला और उसकी माँ गला फाड़-फाड़कर और छाती पीट-पीटकर रोने लगीं, बाकी लोग बुत बने खड़े रहे।

महपूरा के खान बहादुर का भी मकान गिर पड़ा था। बल्ली बाबू का भोटिया घोड़ा दब गया। गोसाईं पोखर के उत्तर थोड़ी दूर हटकर जो मैदान है उसमें भारी दरार पड़ गई, उसमें तीरी अमात की बछिया धँस के दब मरी थी।

हमारे जवार में लोगों का काफी हर्जा हुआ। दस कोस पच्छिम, सीतामढ़ी के तरफ तो मानो परलय मच गया। सैंकड़ों जान-माल बर्बाद हुए, पक्के मकानों की बस्तियाँ पहपट पड़ गईं। सरकारी बँगले, पोस्टाफिस, थाना, कचहरी, जहल, असपताल, इसकूल बेकार हो गये। सड़कें फट गईं, जगह-जगह पानी और बालू पट गया। रेलवी लैन अलग-अलग किसी काम की न रहीं। तार के खंभे झूलने लगे। दस-पंद्रह रोज के लिए सरकार की मानो नाड़ी ही डूब गई! जो जहाँ था सो वहीं कैद हो रहा। देवी-देवता के मंडिल तक नहीं साबित बचे भैया! और क्या बताऊँ? इधर सीतामढ़ी और उधर मुंगेर—इन्हीं जगहों पर जास्ती धक्का पड़ा?

पीछे सरकार भी सँभलकर खड़ी हुई, लीडर लोग भी दौड़े। रजिंदर बाबू की रिहाई हुई। जवाहरलाल तक भोलंटियर बनके सीतामढ़ी आ धमके। बम्बई के सेठों ने खैराती होटल खोल दिए आकर। कांग्रेस ने चन्दे के लिए अपील निकाली तो तीस-चालीस लाख रुपैया इकट्ठा हो गया।

पीने के पानी का सवाद सैंकड़ों जगह बिगड़ गया था। अजीव बदबू आती थी। होंठों से पहले साली नाक ही जवाब दे देती! जंगली गड्ढों में भर चौमासा घास-फूस, डंठल-टहनी, लत्ती-पत्ती जाने क्या-क्या सड़ती रहती हैं, उनके करीब से गुजरोगे तो नाक मूंद लेना होगा···जूट और सन के पौधों को पानी में डाल देते हैं, कुछ दिनों बाद निकालते हैं तो वहाँ भी बड़ी विकट बदबू उठती है··· भूचाल ने जिन कुओं को खराब कर दिया उनका भी पानी कुछ वैसा ही गन्धाता था। हाय-हाय मच गई! सबसे जरूरी काम कुआँ सुखाना हो गया।

कांग्रेस ने रिलीफ फण्ड खोला। उसकी तरफ से कुएँ खुदवाने के लिए लाखों की रकम बाँटी गई। हमारे इलाके में रकम बाँटने का काम फूस बाबू के हाथों से हुआ। इधर के गाँवों के लिए उन्हीं को अफसर बनाकर भेजा गया था। रामपुर मानी और नामवर गाँव ठहरा। बाल-बच्चा, औरत-मर्द, धनी-गरीब कुल मिलाकर दो हजार आदमी बसते थे। लेकिन भुंइकम्प से इस बस्ती का एक भी कुआँ खराब नहीं हुआ था कुल बीस कुएँ थे। चमारों और मुसलमानों के कुएँ अलग थे ही। सुना कि रिपोट माँगी गई थी, छोटे मालिक और बल्ली बाबू ने मुंशी बिपिनबिहारी लाल दास से राय-बात करके जिला कांग्रेस कमेटी को लिख दिया

था : चार कुएँ खराब हो गए हैं और बीस-एक परिवार ऐसे भी होंगे जिन्हें थोड़ी बहुत मदद मिलनी चाहिए क्योंकि अपने गिरे-पड़े मकानों को फिर खड़े करने की ताकत बेचारों में नहीं है···

फूल बाबू मधुबनी से टमटम पर आये, सीधे जाकर अपने फूफा के घर उतरे। बता ही चुका हूँ, हमारे छोटे मालिक उनके फूफा लगते थे।

एक ही रोज वह हमारी बस्ती में रहे थे। मैं जान-बूझकर उनसे नहीं मिला। मालिकों के यहाँ और बभनटोली में एक चक्कर लगाया था उन्होंने, साथ में दो भोलंटियर रहे।

जानते हो, उस रोज से फूल बाबू हमारी बस्ती में क्या कुछ कर आए थे ?

रिलीफ फण्ड की ओर से भगवान जाने कितनी रकम इस गाँव के लिए उन्हें मिली थी। लेकिन कुछ दिनों बाद मुंशी जी के लड़के से जो मुझे मालूम हुआ वही तुम्हें बता देता हूँ। इससे तुम्हें इतना अन्दाज जरूर होगा कि लाखों की वह रकम लोगों में किस तरह बँटी होगी। लो सुन लो भैया :—

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १. | बबुअन पाठक | के नाम पर | ६०) | की रकम लिखी थी | ३०) | मिले |
| २. | दामो ठाकुर | ,, | ४०) | ,, | २०) | ,, |
| ३. | मोसम्मात जानकी | ,, | ३०) | ,, | १५) | ,, |
| ४. | तारानंद झा | ,, | ३०) | ,, | १५) | ,, |
| ५. | खोंखाई मिसर | ,, | २५) | ,, | १०) | ,, |
| ६. | चतुरानन चौधरी | ,, | ४०) | ,, | २०) | ,, |
| ७. | पचकौड़ी झा | ,, | २५) | ,, | १०) | ,, |
| ८. | जैबल्लभ मल्लिक | ,, | २५) | ,, | १०) | ,, |
| ९. | त्रंभोले झा | ,, | २५) | ,, | १०) | ,, |
| १०. | बचवे मिसर | ,, | २५) | ,, | १०) | ,, |
| ११. | मनियार गोप | ,, | २५) | ,, | ८) | ,, |
| १२. | छकौड़ी गोप | ,, | २५) | ,, | ८) | ,, |
| १३. | कपिसेलर मंड़ड़ | ,, | २५) | ,, | ८) | ,, |
| १४. | तीरी अमात | ,, | २०) | ,, | ६) | ,, |
| १५. | कल्लर केवल | ,, | २०) | ,, | ६) | ,, |
| १६. | मोसंमात कुंती | ,, | १५) | ,, | ३) | ,, |
| १७. | बुद्धू चमार | ,, | १५) | ,, | ३) | ,, |
| १८. | शेख अब्दुल | ,, | २५) | ,, | ८) | ,, |
| १९. | करीमबख्श | ,, | १५) | ,, | ३) | ,, |
| २०. | मोसंमात हमीदा | ,, | १५) | ,, | ३) | ,, |

समझा भैया, बीस आदमियों के नाम सवा पाँच सौ रुपये की खैरात लिखी गई लेकिन लोगों को मिले सिरिफ दो सौ छः रुपये ! कुएँ सुधारने के नाम पर एक हजार रुपैया मिला। एक-एक को अलग-अलग बुलाकर बल्ली बाबू और

दासजी ने रुपये बाँटे। लोगों ने अकासी आमदनी समझकर दसखत कर दिया, अँगूठे की छाप दे दी। जिसका जैसा मुँह, जिसकी जैसी आवाज, उसको उतनी ही रकम मिली। हमारे मनियार चाचा ने चुपचाप ली थी, चुन्नी खैराती रकम लेने के खिलाफ अपनी राय परगट कर चुका था। मालिक मेरी माँ को भी पाँच रुपये देना चाहते थे, पूछने आई तो मैंने उसे डाँट दिया। मोसंमात कुन्ती जुगल कामति की बिधवा औरत थी, उसे भी खैरात मिली थी। पूछने पर बोली—बबुआ बालो, भुइकंप यह क्या हुआ, बड़े लोगों के लिए आमदनी का एगो अउर रास्ता निकल आया……

हँसिया था हाथ में, घास काटने जा रही थी। नगीच आकर मेरे कान की तरफ मुँह करके वह फुसफुसाई—ये लोग जुलुम करते हैं बेटा, देते हैं दो और कागज पर चढ़ाते हैं दस! इमान-धरम इनका सब डूब गया, तेल जरे तेली का और फटे मशालची का! छोटे मालिक का सरबेटा आया था असफर बनके खैरात बाटने। हो न हो; हजार-पाँच सौ उसने जरूर मार लिया होगा…पता लगाना बेटा; मेरे नाम के रुपैया चढ़ा है।

चाची तुमको मिला कितना?

हलके हाथ से छाती ठोंक के कुन्ती बोली—हाथ गोसइयाँ तीन ही तो मिले हैं!

मुझे तब तक कोई खास बात खैरात के बारे में कहाँ मालूम हो सकी थी! सिर हिलाता हुआ मैं उस अनाथ औरत की ओर आँखें फाड़-फाड़कर देखने लगा। छन-भर बाद बोला—जाने दो चाची, क्या होगा अब पता लगाकर? राकस के पेट में जो गया सो गया।

फूल बाबू पर इसके बाद मुझे और असर्धा हो गई। कांग्रेस के बारे में सोचने लगा कि स्वराज मिलने पर बाबू-भैया लोग आपस में ही दही-मछली बाँट लेंगे, जो लोग आज मालिक बने बैठे हैं आगे भी तर माल वही उड़ावेंगे। हम लोगों के हिस्से सीठी ही सीठी पड़ेगी।

राधा बाबू पर सर्धा बढ़ गई क्योंकि वह सोसलिस्ट हो गये थे। बरहमपूरा जाकर मैं चार रोज उनके साथ इस बीच भी रह आया था। उतने बड़े लीडर से बातचीत तो भला मैं क्या करता, मगर देखा कि अब वह धोती-कमीज पहनने लगे थे, दाढ़ी तीसरे दिन पर बनाने लगे थे। सुना कि आसरम छोड़कर शहर में डेरा जमावेंगे। रूपलाल कुछ समझदार था, अब वही राधा बाबू के साथ रहता। उससे मालूम हुआ कि कांग्रेस के अन्दर ही इन लोगों का एक अलग दल बन गया है। इस दल में बूढ़े लीडर नहीं हैं, सभी जवान हैं। गाँधी महतमा से किस बात में सोसलिस्टों का मेल नहीं खाता है अँग्रेज राज न कांग्रेस चाहती है, न सोसलिस्ट ही चाहते हैं। लेकिन गाँधी महतमा कल-कारखाना के खिलाफ हैं। वह इसके भी खिलाफ हैं कि सेठों-जमींदारों-राजाओं-महाराजों से जमीन-जायदाद और धन-सम्पदा छीनकर उसे लोगों में बाँट दिया जाय। बूँद-भर भी

लोहू नहीं बहाना चाहिए। मार खाना ठीक, मारना ठीक नहीं। लबकर-दबकर अपनी बात मनवाना चाहिए। सचाई पर रहोगे और अपनी माँग पर अड़े रहोगे तो एक दिन जालिम का भी दिल जरूर पसीजेगा···गाँधी महात्मा नोकसान किसी का नहीं चाहते, न गरीब का और न अमीर का। वह अँग्रेज से भी कड़ाई का बर्ताव नहीं रखते। उनका कहना है कि एक न एक दिन अँग्रेजों की मति फिर जायगी तब वे आप यह मुलुक छोड़कर चल देंगे उनको जास्ती परेशान मत करो!

इस पर भैया, सोसलिस्टों का क्या कहना था? उनका कहना यही था कि दो-चार साधू-महात्मा के गिड़गिड़ाने से अँग्रेजों का दिल नहीं बदलेगा। समूची जनता आपस के भेद-भाव भुलाकर उठ खड़ी होगी, तभी अँग्रेज भागेगा। समूची जनता कैसे आपस का भेद-भाव भूलेगी, कैसे एक होगी? लोगों को जब विसवास हो जायगा कि जमींदार-महाजन की फाजिल धन-सम्पदा उन्हीं में बँट जायगी, रोजी-रोटी का सवाल हल होगा, बच्चों की पढ़ाई-लिखाई···बुढ़ापे की बेफिक्री···खान-पान और रहन-सहन का ठौर-ठिकाना···दवा-दारू, पथ-पानी का इन्तजाम···यह सब सभी के लिए सुलभ होगा, दरभंगा के महराज हों चाहे पटना के लाट साहब—मुफत का खाना किसी को नहीं मिलेगा···सब काम करेगा, सब दाम पावेगा···लूल-अपंग, बूढ़-बेकार सबकी जिम्मेदारी सरकार को उठानी पड़ेगी, पैसे के बल पर कोई किसी को बँधुआ गुलाम नहीं बना सकेगा—

मैं बोला—ठीक तो कहते हैं सोसलिस्ट भाई, जिसका हर-फार उसकी धरती! जिसकी हुनर और जिसका हाथ उसी का कल-कारखाना!

रूपलाल—हाँ बालचन्द, कमाने वाला खायेगा···इसके चलते जो कुछ हो!

सोसलिस्टों के बारे में उस रोज जितना कुछ मुझे मालूम हुआ, अभी उतने से ही मेरा दिल उछलने लगा। भैया! कहो न कैसी अच्छी बात थी? फूल बाबू पटना में एक बार नमक बनाते बखत खूब पिटाये थे, तब भी गाँधी महतमा के पंथ की वह बात मेरी समझ में नहीं आई थी। इस तरह तो तुम पिटाते-पिटाते बेदम हो जाओगे, एक भी काम नहीं होगा।

राधा बाबू की रहन-सहन, बात-विचार में यह जो फेर-फार हुआ इससे उनकी स्त्री भी तिरपित मालूम हुई। घर आने लगा तो बाबू ने कहा—क्या करता रहता है गाँव में बैठकर?

बाएँ हाथ की उँगलियों से मेरे दाहिने कान को वह हौले-हौले मसलने लगे। मैं सकुचाकर खड़ा हो गया। छन-भर बाद वह फिर बोले—दो महीने बाद मैं महपूरा आने वाला हूँ, खबर कर दूँ तो जरूर मिलना।

इशारे से मैंने 'हाँ' कहा और चला आया।

उसी महीने में गाँधी महतमा की अवाई हुई। मैं, चुन्नी और रामखेलावन उनका दरसन करने मधुबनी पहुँचे थे। भारी मेला जुट गया। पचास हजार लोग आये थे महतमा को देखने। फूल-फल, केला, अररनेबा हाथ का कता हुआ सूत,

खुशबूदार धान की बालियों के गुच्छे, लौकी, बैंगन···चढ़ाने के लिए न जाने कितनी किसिम की चीज-वस्त लोग ले आये थे। खद्दर-भंडार के पास वाले मैदान में ऊँची जगह बनाई गई थी, उसी पर गांधी जी बैठे हुए थे। हम सीसम के पेड़ पर चढ़े तभी उनको भर आँख देख पाये। रमखेलौना पेड़ पर चढ़ना नहीं जानता, वह यों ही उचक-उचक के अपने आप खीझता रहा, साथ ही कोसता भी। मगर इसमें हमारा क्या कसूर था? पल्थी लगाये बैठे थे महतमा, उनकी बोली हमारे कानों तक नहीं पहुँच रही थी। हाँ, दाहिना हाथ उठा-उठाकर बार-बार कुछ समझा रहे थे, यह साफ लौक रहा था।

घर लौटते-लौटते रात हो गई थी। माँ खा-पीकर सो चुकी थी, सुगनी मेरा बाट जोह रही थी। ऐसा ही होता था। लाख समझाने-बुझाने पर भी उसे मैं इस बात के लिए राजी कहाँ कर सका कि खाने-पीने में मेरा इन्तिजार न करे। जड़काला तो वह था ही, भात ठिठुरकर चावल के दाने हो गये!

खा-पीकर निचेन हुआ तो सुगनी को थोड़ा गाँधी महात्मा के बारे में समझा दिया। जोरू न ठहरी! कौड़ी-भर भी नई बात मालूम हो उसमें से ज़रा-सी खोंटकर बेचारी के कान में जरूर डाल देनी चाहिए, क्यों राय है तुम्हारी?

अगले बैसाख में छोटी मलिकाइन के लड़के का जनेऊ हुआ। काफी भोज-भात, खूब रमन-चमन। मैंने और कल्लर ने मिलकर आम का एक पेड़ काटा, उसके दो तने थे। फाड़कर हमने चैलियों का ढेर लगा दिया। बीस-पचीस मन से कम का तो वह क्या रहा होगा? मालिक का घराना था, काज परोजन के दिन थे! मालिक ने मुझसे अकेले में माफी माँग ली थी। उस साल मेरी बहन के साथ वैसा सलूक करके उन्होंने हमारे मन को हमेशा के लिए फाड़ दिया था, किस मुँह से उस शख्स ने फिर मुझसे माफी माँगी। मैं तो भैया दंग रह गया! मलिकाइन पर मुझे उतना गुस्सा कभी नहीं आया जितना इस पतीत पर···उपनैन के रोज मुझे गुलाबी रंग में रंगी हुई दो धोतियाँ मिलीं मलिकाइन के हाथों से, माँ को बारह हाथ की साड़ी मिली। सोलह ठो तो छागर ही बलि चढ़े थे, चार खस्सी पीटे गये थे। चार रोज तक हवेली मसुआइन महकती रही। भगवती की पिंडी के सामने देवाल पर खून के फब्बारों की निशानी हवेली के अन्दर तुम अब भी देखोगे। हमारे तिरहुतिया बराहमन, औकात रही तो, लड़के का जनेऊ बड़ी धूम से करते हैं। ढोल-ढाक, रशनचौकी नटुआ-रंडी का नाच, कीर्तन, थिएटर, भेड़ों की लड़ाई-जैसा पण्डितों का सासतरार्थ···क्या नहीं होता? सब होता है भैया! तमाम रिश्तेदार बुलाये जाते हैं, नाते की औरतों का भी लिआवन होता है। गाँव की और कभी-कभी पड़ोसी गाँवों की बिरादरी को जिवाया जाता है। छोटी जात वालों की तकदीर में उनका जूठन और बचा हुआ या बासी ही पड़ता है। यहाँ भी वही हुआ भैया!

फूल बाबू अब भारी लीडर हो गये थे, साइकिल से आये, मंड़वा पर थोड़ी देर बैठकर जनेउआ का रसम-रेवाज देखते रहे और उठे तो घेर-घेर के मलिकाइन

ने नाश्ता कराया। फिर वह फौरन चल पड़े। उनकी माँ का लिआवन हुआ था; वह पाँच-छः रोज रही थीं।

कुछ और खेत मैंने बटाई पर ले लिया। फूदन मिसर की विधवा जानकी ने अपनी उपजाऊ जमीन का एक टुकड़ा मुझे बटाई पर दे दिया। यह चार कट्ठा था। जबसे मिसिर मरे तभी से छकोड़ी चाचा इस खेत को उपजाता आया था। सूखा हो चाहे महीनों मेघ बरसे, यह जमीन कभी धोखा नहीं देती थी। फी कट्ठा मन-भर धान तो होता ही, समय-साल अगर अच्छा हुआ तो फिर पूछो ही मत। फिर तो आठ मन से कम उपजता ही नहीं। मगर पिछले दो-तीन वर्षों से यह छकोड़ी चाचा से सँभल नहीं रहा था। दो जवान लड़के बंगाल में नौकरी पर थे, काम चलाने लायक रुपैया भेजते रहते। अपनी उमर सत्तर पार कर आई थी। बेचारे ने कई बार बाट-घाट पर राह छेककर मुझसे जब कहा तो मैं राजी हो गया। बात यह थी कि मेरा बाप गाढ़े बखत पर छकौड़ी के काम आया था। गाय बँधी थी। सावन का महीना रात का वक्त। करैत आकर बेचारी को डस गया। जहर रग-रग में फैलने लगा, गाय रँभा-रँभा उठती थी। छकौड़ी ताड़ी पीकर उस रोज बेहोश पड़ा था। औरत बाल-बच्चे लेकर नइहर गई हुई थी, माँ के सराध में···सुबह होते-होते अभागी जीव के प्रान डूब गये, छकौड़ी को गोबध का परामचित लगा—वही पण्डित बबुअन झा ने पचास रुपये लिए तब जाकर पतिया लिखा था। सिमरिया घाट जाना पड़ा, मय चोटी के बाल काटने पड़े, बालू-गोबर निगलना पड़ा, दान-दच्छिना करनी पड़ी। घर लौटकर सतनरायन भगवान की कथा सुनी बिरादरी को और समाज को तब जाकर छकौड़ी का छुआ हुआ पान-पर्साद गरहाज हुआ! और भैया, मेरा बाप ऐन मौके पर सौ ठो रुपया नहीं दिये होता तो छकौड़ी चाचा रामपुर छोड़-छाड़ के भाग गये होते। बाबू मेरा ढाका से दो साल पर आया हुआ था। छकौड़ी आकर उसके पैरों पर गिर पड़ा और रोता हुआ बोला—लालचन, जो चाहे सो लिखवा लेना लेकिन 'ना' मत करो; भीत से टकराकर कपार फोड़ लूँगा और मर जाऊँगा तेरे ही सामने। चलके इस पाप से मेरा उद्धार कर दे लालो!···बाबू चुपचाप भीतर आया, सौ ठो रुपैया लेकर उसके हाथ पर धर दिया—दादी के मुँह से यह सब मैंने सुना था। सो, छकौड़ी ने अब उसी उपकार का बदला चुकाकर अपने सिर को हलका कर लिया। यों वह कर्जा उसने मेरे बाबू के जीते जी ही चुका दिया था।

पाँच कट्ठा खेत दामो ठाकुर के मेरे पास यों ही आ गये। बटाई भी लोग उसी खेतिहार को देना पसन्द करते हैं जो मेहनती और ईमानदार हो। ठाकुर गाँव में अब साल-पीछे छः महीना भी नहीं रहते। घरवाली नइहर गई थी, वहाँ हैजा फैला तो उसी की लपेट में आ गई बेचारी। दस साल की एक लड़की थी, उसे कहाँ-कहाँ लिए फिरते? हारकर उसको भी ननिहाल में छोड़ आये। जमीन-जाल मामूली ही था। यही पाँच कट्ठा-मिट्ठा खेत, घर आँगन, बाड़ी बंसवार,

कलकतिया के छः-सात पेड़, बस। लोग कहते हैं, ठाकुर दारू भी पीते थे। मैंने नहीं देखा कभी, हाँ भंग व जरूर पीते रहे। एक बार क्या, दिन में दो-दो बार !

नहाते बखत, जँभाई लेते बखत, भेट-मुलाकात के बखत, अहल-भोरे नींद टूटते बखत उनके मुँह से "तारा-तारा जगदम्बा, जगत्तारिणी, माँ-माँ" यही निकला करता था।

मुझ पर खूब खुश थे। पीछे चलकर अपने घर-आँगन की निगरानी का भार मुझको सौंप दिया। बाहर से आते तो मेरे लिए कमीज-कुर्ता या बनियान जरूर लाते। एक बार मैंने कहा—यह क्या देते हैं मालिक, धोती दीजिए !

पहनी हुई को छूकर बोले – गाढ़े रंग की यह तो तुझे पसन्द आवेगी नहीं तो फिर सादी निकालकर रखूँगा, ले लेना कल।

अगले दिन फस्ट किलास की एक धोती ठाकुर ने दी तो मेरी बाछें खिल गईं, मन-ही-मन बोला—एँ, ऐसी बढ़िया धोती पहन के तू निकलेगा !

उन्होंने मुझे छूट दे रखी थी—चाहे जितने बाँस काट लेना मुदा अपने ही मतलब के, न दूसरों के लिए और न बेचने के लिए। मैं भी साल-भर में मुश्किल से चार-पाँच से जास्ती बाँस काटता रहा होऊँगा।

उपज का अपना हिस्सा वह नगदी ही लेना पसन्द करते थे।

राधा बाबू की खबर लेकर एक रोज महपूरा से एक बूढ़ा पासी आया तो मैं वहाँ गया। उस बस्ती के डाक्टर रहमान इलाके-भर में मशहूर थे। कांग्रेस की तरफ से जेल भी हो आये थे। राधा बाबू उन्हीं के यहाँ ठहरे थे।

जमींदार खानबहादुर सादुल्ला खाँ थे। रैयत हिन्दू-मुसलाम सभी जात की थी। आठ-दस मौजे की मालगुजारी आती थी। वह खुद ढाई-तीन सौ बीघा ही रखे हुए थे, बाकी हजारों बीघा जमीन मनखप लगी हुई थी। मनखप समझा भया ? नहीं ? अरे भाई, उपज का सोलहवाँ-बीसवाँ या दसवाँ हिस्सा मालिक वसूल करता है, जिन्सी लगान के तौर पर; एक मन बीघा, दो मन बीघा या तीन मन… उतना अनाज या उतने की रकम जाकर मालिक के यहाँ जमा कर दो।

महपूरा के छोटी औकात के तीन सौ खेतिहर खानबहादुर की हजार बीघा जमीन पुश्त-दर पुश्त से मनहुंडा जोतते आये थे। अब कांग्रेसी अमल आने वाला था। तरह-तरह की अफवाहें फैल रही थीं। खानबहादुर पहले से ही चौकस हो गये। वह इस कोशिश में लगे कि एक की जोत का खेत दूसरे के नाम बन्दोबस्त होता चला जाय। गुपचुप चार-छः बन्दोबस्तियाँ हो भी चुकी थीं।

खेतिहरों में कुलमुनाहट आई। उनके तरफ से डाक्टर रहमान जिला के कांग्रेसी लीडरों के पास पहुँचे। लेकिन महतमा जी के चेला लोग उल्टे रहमान साहब को ही सांती और संतोख का शर्बत पिलाकर चुप बैठे रहे। मगर खानबहादुर नहीं बैठे रहे, भीतर-ही-भीतर जमींदारी दाँव-पेंच उनका बढ़ता

हो गया। गरीब किसानों की यह जमीन अपने-अपने नाम चुपचाप लिखा कौन रहे थे ? बड़े-मझले किसान जो अक्सर हमारे तरफ के बराहमन, भुइहार, शेख और मूँड़ी-महाजन होते हैं—यही हड़पना चाहते थे गरीबों के मुट्ठी-दो मुट्ठी भात को ! डाक्टर रहमान कब तक बैठे रहते, गरीब लोग उन्हें कैसे बैठने देते ? राधा बाबू के साथ उनकी पटना-कैंप जेल की दोस्ती थी, पहुँचे सीधे उनके पास। उस दिनों सोसलिस्टों में बड़ी गर्मी थी भैया ! वे जो कुछ कहते, उसे करने की भी कोशिश उनकी ओर से होती थी। मजूरों की हड़ताल हो, चाहे किसानों का आन्दोलन—सोसलिस्ट भाई उसमें आगे बढ़कर हिस्सा लेते थे। सो, राधा बाबू ने डाक्टर रहमान की बातें मन लगाकर सुनीं और खानबहादुर के खिलाफ लड़ाई छेड़ने का रास्ता बता दिया। किसानों का संगठन, अखबारों से जमींदार की जालिमाना हरकतों का पर्चार कम से कम पचास भोलंटियरों की बहाली, बीस-पच्चीस मन अनाज और सौ ठो रुपैया, इलाके-भर के किसानों की एक भारी मीटिंग···

डाक्टर रहमान महपूरा लौट आये और किसानों को सब कुछ समझा दिया। लोग फौरन राजी हो गये। उस जालिम जमीदार का मुकाबला अकेले तो कोई नहीं कर सकता था ? उसके पीठ पर थाने के दरोगा साहब थे, दरभङ्गा के कलक्टर साहब थे; इलाके-भर के जमींदार, पण्डित और मौलवी सब खानबहादुर के पच्छ में थे। पच्छिम के दस लठैत जवान, नेपाल के पाँच खुखरी-बहादुर··· बड़ा ताकतवर था खानबहादुर ? अकेले कौन उससे भिड़ता ? लेकिन सौ ठो साली लाठी एक जगह हो जाय तो उसका एक भारी बोझ बन जाता है ! अपनी-अपनी धरती की हिफाजत के लिए किसान एक होने लगे। पहले उनकी तरफ से रहमान साहब जमींदार को कई बार समझा चुके थे, अब और कोई रास्ता नहीं था। रैयत लोगों ने तय कर लिया कि लाश गिरे तो गिरे, मगर अपने खेत दूसरों के दखल में नहीं जाने देंगे।

किसानों की ओर से काफी तैयारी हो चुकी थी, इलाके-भर में नोटिस बँटी थी। राधा बाबू मिटिंग से दो रोज पहले ही आ डटे थे।

मुझे देखते ही वह बोले—अब की मुझे भी जेल की खिचड़ी खानी होगी !

इतना कहकर बाबू मुसकुराये और नजर मारकर एक नाटे-गोरे आदमी का ध्यान मेरी ओर खींचा। फिर बोले—यह रहा बलचनमा, रहमान साहब, लिख लीजिये इसका भी नाम भोलंटियरों में।

खादी का सफेद पैजामा, चारखाना कमीज। मूँछ थी, दाढ़ी साफ। बाल अँगूठिया थे। उस वक्त उनके हाथ में बधना था, पैखाना जा रहे होंगे। भरी-पूरी खिलखिलाहट से आस-पास को गुंजाकर वह बोले—क्यों रे, लिख लूँ नाम ?

कह तो दिया एक बार—चश्मा खोलकर उसे हाथ में लेते हुए राधा बाबू ने कहा—जाइए, पाखाना से हो आइए, तब।

धोती के छोर से उन्होंने चश्मा को साफ किया, उसे नाक पर बैठाते हुए बोले—तीन रोज अभी यहाँ तुझे साथ रखूँगा, फिर छुट्ठी। जा, आश्रम देख आ।

तो क्या यहाँ भी आसरम है! मैं चौंककर इधर-उधर ताकने लगा। पास-पड़ोस में साफ-सूफ मकान थे। छोटे-छोटे। घूरों पर दो-तीन जगह मुर्गे दिखाई दिये, दो-एक मुर्गी भी थीं। जरा हटकर भीत के आड़ में काले रंग की कुतिया पीली हड्डी चबा रही थी। बथान पर चार तन्दुरुस्त बैल काठ की लम्बी नाँद में मुँह डाले सानी-भूसी खा रहे थे। दूसरी ओर भूरे रंग की नाटी घोड़ी बँधी हुई थी। भूसी के ढेर, दो ठो हल। बैठक में दो कुर्सियाँ, एक तख्तपोश। एक मामूली आलमारी, बन्द। आले पर दवा की गोलियों से भरी कुछ शीशियाँ, रबड़ की नली और सफेद डब्बा खूँटी मे टँगा था। भैया, आखिर डाक्टर का बैठकखाना ठहरा न? अपना-अपना औजार किसके घर नहीं होता?

जो मुझे घर से बुला लाया था, वही ले गया अब आसरम की ओर। गाँव के बिल्कुल बाहर, बगीचे के पास।

दूर से ही देखा, बाँस की छिपाठी पर लाल झण्डा फहरा रहा है। नगीज जाकर नजर ऊपर की तो लाल झण्डे पर दो औजारों के निशान दिखाई पड़े—एक निशान था हँसुआ का, दूसरा हथौड़े का···हँसुआ के सूने पेट पर हथौड़े का माथा!

आसरम क्या था, फूस-घास की टेपरेली मड़इया थी! खाकी जँघिया और लाल हाफ-कमीज पहने दो नौजवान अन्दर बैठे थे। ईंटों का चूल्हा, मिट्टी की हाँड़ी। रसोई बोल रही थी खुद-बुद, खद-बद खुद-बुद, खद-बद बूढ़े रहमान बाप की बिना ब्याही बेटियों की तरह आम, को सूखी टहनियाँ फटे-सूखे बाँस के साथ जल रही थीं, उनका धुँआ भी उतना ही कड़वा था।

भोलंटियर भाइयों मे देर तक मैं बातें करता रहा। उनसे मैं जल्दी ही हिल-मिल गया। वे रोजी-रोटी की लड़ाई के बहादुर सिपाही थे। सोसलिस्ट पार्टी ने उन्हें दरभङ्गा से भेजा। मेरी ही भाँति वह भी गरीब माँ-बाप के बेटा थे। एक बराहमन था, दूसरा ग्वाला। उमर भी उनकी मेरी जितनी थी। उनके यहाँ जात-पात का कोई फरक नहीं था। एक का नाम था दिनेश, दूसरे का सुरजा। दिनेश ने मुझे चूड़ा फाँकने को दिया और कहा—भूख लगी होगी कामरेड, डाल लो तब तक पेट में कुछ।

कामरेड!—यह तो मैंने कभी सुना ही नहीं था! लाज के मारे उस रोज तो इसका मतलब मैं मालूम नहीं कर सका लेकिन दो दिन बाद मालूम हो गया। कामरेड का मतलब है लड़ाई का साथी। एक ही मोर्चे के दो फौजी जवान एक-दूसरे को कामरेड कहकर बुलाते हैं। अपने हक के लिए लड़ने वाले हम गरीबों के लिए कामरेड से जास्ती प्यारा कोई लबज है नहीं।

थोड़ी देर बाद लौटकर मैं राधा बाबू के पास आ गया, उनकी धोती और कमीज को साबुन लगाकर कचार दिया। बाहर कपड़े फैलाते ही उधर खाना

हाजिर । बरहमपुरा आसरम में कई महीने रह चुका था, मुसलमानों का छुआ खाना खाने में परहेज-उरहेज नहीं था लेकिन इतना डर जरूर लग रहा था कि बिरादरी का कोई देख लेगा तो यह खबर गाँव-घर पहुँच जायगी; नाहक बखेड़ा खड़ा होगा । इसी से थाली उठाकर बैठक खाने के अन्दर वाले रूम में चला गया, वहीं खा लिया । खेसाड़ी की दाल और भात था, तरकारी थी झिगनी की । भैया मुसलमानों के यहाँ जैसा बढ़िया खाना बनता है वैसा बढ़िया और कहीं नहीं । बाजी तो नहीं बदोगे ?

माँ को खबर करने को छुट्टी माँगी तो बाबू ने हँसकर कहा—हाँ रे, जानता हूँ तू किसको खबर करने जाना चाहता है ।

मैं लजा गया और निगाहें नीची कर चल पड़ा अपने गाँव की ओर ।

## आठ

मीटिंग में चार सौ करीब लोग आये थे । आसरम के पास वाले मैदान में सभा नहीं हो सकी, बाग में भी नहीं । खानबहादुर के मनेजर ने ऐन मौके पर वहाँ अपने लठैतों को तैनात कर दिया था । अब क्या हो ? क्या मीटिंग नहीं होगी ? नहीं, मीटिंग हुई और शानदार मीटिंग हुई !

अधेड़ उमर के एक आदमी ने लोगों से ललकारकर कहा—वह रहा मेरा खेत, पाँच कट्ठे का टुकड़ा है । उसमें मड़ुआ के पौधे लहलहा रहे हैं···आओ भाइयों, वहीं मीटिंग होगी; आओ, मड़ुआ काटकर घड़ी-आध घड़ी में जगह बना लेते हैं···

बिजली की फुर्ती से वह आगे बढ़ा । देखते-देखते बस्ती से बीस-पचीस हँसियाँ मँगा ली गईं और लोग पौधे काटने लगे । किसानों में भारी जोश उमड़ा आधा घण्टे के अन्दर समूचा खेत साफ हो गया । बीचों-बीच तख्तपोश डालकर लीडरों के लिए जगह बना ली गई और मीटिंग का काम शुरू हुआ ।

भैया, कौन वह आदमी जिसने अपनी हरी-भरी फसल बर्बाद करके मीटिंग के लिए जगह बना दी ।

उसका नाम लतीफ था । मेहनती, गरीब और ईमानदार । कुल डेढ़ बीघा जमीन उसकी जोत में थी । बड़े-बड़े नेताओं के त्याग-तपस्या की कहानियाँ तुमने सुनी होंगी, लेकिन महपुरा के उस गरीब किसान के इस त्याग को भला कौन-सा दर्जा दोगे ! हरी फसल काटते वक्त मेरी तो भैया आँखें छलछला आईं ! मैं सपने में भी इस किसिम की बात नहीं सोच सकता था ।

लीडर पाँच-छः आये थे । पटने से स्वामी जी, गया से शर्मा जी, मुजफ्फरपुर से मिसिर जी, कहीं के एक और बाबू थे, समस्तीपुर के गंगा बाबू और राधा

बाबू। स्वामी जी नाटे कद के जरा साँवले आदमी थे, कपड़े गेरुआ रंग में रँगे हुए। बोलते थे तो ऐसा बुझाता था मानो भाड़ में मकई का लावा फूट रहा हो! खाना-पीना फल और दूध, बस। उनके लिए गाय का पाँच सेर दूध, पके केलों की समूची घौद और भर टोकरी संतोला-नेंबू आया था। खाते भी खूब थे, भोगिन्दर समझ लो! खाने बैठे तो एक ही बार में इतना संतोला खा गये कि सामने में सीठी और छिलका का ढेर लग गया, भर छाती! मुदा, मीटिंग में स्वामी जी दहाड़े भी खूब! मय खानबहादुर, मय दरोगा जी, मय एस० डी० ओ०, मय कलट्टर उन्होंने सबको ललकारा। महाराज बहादुरों को ऐसा रगड़ा, ऐसा रगड़ा कि क्या बताऊँ! सरकार की भी खूब छीछालेदर की स्वामीजी ने! पटना से दो ठो अफसर रिपोर्ट लेने आए थे, वे स्वामी जी के लेक्चर का एक-एक अच्छर लिख रहे थे—खानबहादुर की ड्योढ़ी से उनके लिए टेबुल-कुर्सी आई थी। उन्हीं के लिए क्यों, दो कुर्सी और एक टूल और भी तो मँगवाई गई थी! कुर्सियों पर एस० डी० ओ० और डिप्टी मजिस्ट्रेट बैठे थे, टूल पर खजौली के दरोगा जी।

स्वामी जी ने किसानों से कहा—"बाहरी लीडरों के भरोसे मत रहिए, अपना नेता आप खुद बनिए। मंगनी और उधार के बाहरी नेता बहुत देखे मगर कुछ हुआ-हवाया नहीं। माना कि नेता पढ़े-लिखे होते हैं और आप अपढ़ अनजान हैं, लेकिन गेहूँ-चावल, दूध-घी, तिलहन-कपास सब कुछ आप ही पैदा करते हैं, लीडर लोग तो आपकी ही कमाई का हेलवा खाकर लेक्चर देने आते हैं और अपने दिमाग व पेट की बदहजमी मिटाते हैं। आप अपनी अकल से इतना तो जानते ही हैं कि लेक्चर चाहे लाख दे जाय, उससे न एक दाना चावल पैदा होता है, न गेहूँ और न घी-दूध ही! लेक्चर सुनके भूख-प्यास नहीं मिटती। आप लोग लीडरों से लाख दर्जे अच्छे हैं। आप सब कुछ पैदा करते हैं तो अपना लीडर भी अपने ही यहाँ पैदा कीजिए। जो आपका आदमी होगा वही आपकी तकलीफों को समझेगा, जाके पाँव न फटी बिवाई सो क्या जाने पीर पराई!··· कांग्रेस आपका दुःख-दर्द क्या समझेगी? वह खादी पहनाकर और गले में माला डालकर जमींदारों को जेल भेजने का नाटक करती है। पीछे जेल से निकले वही जमींदार कांग्रेसी आप लोगों को शान्ति और सन्तोष का सबक सिखाते फिरते हैं···खबर्दार! भाइयों, ऐसे लीडरों के फेर में कभी मत पड़ना···आप अकेले नहीं हैं, करोड़ों की तादाद है आपकी। आप जब उठ खड़े होंगे और एक कंठ होकर हुँकार करेंगे तो जालिम जमींदारों का कलेजा दहलने लगेगा। वे हैं ही कितने, दाल में नमक के बराबर! अपने बल पर नहीं, सरकारी अफसरों के बल पर ही जुल्म करते हैं। आप सिर्फ तीन काम कीजिये—संगठित होकर एक हो जाइए, जान जाय तो जाय मगर जमीन नहीं छोड़िये और अदालत-कचहरी के इर्द-गिर्द कभी मत जाइए···किसान सभा आपकी मदद करेगी, बाहर के किसान लीडर आपके बीच आते-जाते रहेंगे। किसान भाइयो, अब आप जग गये

हैं। खानबहादुर हों, चाहे महाराज बहादुर कोई आपका हक नहीं छीन पाएगा। आप अपनी ताकत को पहचानिए, बोलिए सब मिलकर इन्किलाब—"

जिंदाबाद !—लोगों ने मिलकर आवाज लगाई। सबके चेहरों पर तेज छा रहा था, आँखें चमक रही थीं। स्वामी देर तक बोले थे, किसानों ने दम साधकर सुना।

खानबहादुर के मैनेजर ने लोगों के बीच चार-छै बदमाशों को बैठा रखा था। शुरू-शुरू में उन्होंने 'महात्मा गाँधी की जय', 'भारत माता की जय' और 'स्वामीजी बैठ जाइये' वगैरह कुछ आवाजें लगाईं तो किसानों को बड़ा गुस्सा आया, बाँह पकड़-पकड़कर उन्होंने गुण्डों को बैठा दिया। लोगों की नराजी और कड़ा रुख देखकर फिर उनकी हिम्मत ही नहीं हुई।

स्वामी जी के बाद शर्मा जी उठे, गया वाले। लम्बा कद, साँवली सूरत। बेतरतीब बाल। बदन पर कमीज कुर्ता या गंजी कुछ नहीं था। ढाई-तीन गज का कपड़ा कमर से लपेटे थे। उन्होंने कहा—

रहिमन चाक कुम्हार के माँगे दिया न देय
बिल में डंडा डाल के जो चाहे गढ़ि लेय

"किसान भाइयो, माँगने से कुछ नहीं मिलेगा। अपनी ताकत से ही अपना हक आप पा सकते हैं। आपकी ताकत क्या है ? एका है आपकी ताकत, संगठन। घर में रोते-रोते अकेले हाय-हाय करते-करते हजारों साल गुजर गये। सरकार को आपकी रत्ती-भर भी पर्वाह नहीं है। वह आप लोगों से नहीं, चोर-डाकुओं से घबड़ाती है। उन्हें पक्के मकानों (जेलों) में हिफाजत से रखती है। खाने-पीने का, पहनने-ओढ़ने का, दवा-दारू का उनके लिए सारा इन्तजाम सरकार करती है। मगर गेहूँ, बासमती पैदा करके गैरों को लुटाने वाले आप खुद भूखों मरते हैं, सरकार को आपकी ज़रा भी फिक्र नहीं ! वह मानो खुद इशारा करती है—किसानो, चोरी करो और डाके डालो तभी तुम्हारा गुजर होगा…"

शर्मा जी ने समझाते हुए कहा—"जमींदार बड़ा पर्पंची, बड़ा जालिम होता है। अउअल तो पहले वह तुम्हारे अन्दर आपस ही में फूट डालने की कोशिश करता होगा, नहीं, तुम सभी एक ओर मजबूत होकर अपनी जमीन पर डटे ही रह गये तो वह पैसे के बल से तंग करेगा। अफसरों से मिलकर वह तुम लोगों को जेल भेजने की कोशिश करेगा…सम्मन, नोटिस, वारंट, सज़ा—सब हो सकता है। मगर खबरदार, अपने खेतों से न हटना। भुलावे में न पड़ना और कचहरी जाने की गलती न करना। पुलिस और हाकिमों से साफ कह देना कि इन्हीं खेतों को जेल बना दीजिए, हम पड़े रहेंगे, भागेंगे नहीं। उस जेल में ले चलना है तो सबको ले चलिए…बाल-बच्चे, जवान-बूढ़े, मर्द-औरत, गाय-बैल, भेड़-बकरी, कुत्ता-बिल्ली, चूल्हा-चक्की…हमारी सभी चीजें साथ जायेंगी तभी हम जेल जा सकते हैं नहीं तो टस से मस नहीं होंगे…जो करना हो, यहीं कीजिए ! और अगर पुलिस वाले खामखाम पकड़ना ही चाहें तो बूढ़े-बच्चे, मर्द-औरत एक-दूसरे को

अच्छी तरह पकड़ के पड़ जाना होगा। सैकड़ों आदमियों को ले जाने के लिए हजारों सिपाही और पचीसों लारियाँ चाहिए…फिर देखना कौन तुम लोगों को कैसे कहाँ ले जाता है ! अगर तुमने मेरी ये बातें मान लीं और डटे रहने का निश्चय कर लिया तो फिर तुम्हारे खेतों पर से तुम्हें हटाने वाली कोई ताकत इस दुनिया में नहीं है। जमींदार, सरकार, पुलिस, गुण्डे…सभी थक के बैठ आयेंगे !"

इसके बाद नारे लगे—कमानेवाला खायेगा…इसके चलते जो कुछ हो। इन्किलाब…जिंदाबाद। जमीन किसकी…जोते-बोए उसकी। अँग्रेजी राज… नाश हो। जमींदारी पर्था…नाश हो। किसान सभा जिंदाबाद। लाल झंडा… जिंदाबाद। इन्किलाब…जिन्दाबाद।

फिर बाकी लीडर बोले। अंत में डाक्टर रहमान ने महपूरा के जमींदार खानबहादुर सादुल्ला खाँ को आगाह करते हुए कहा कि वह अपनी जालिमाना हरकतों से बाज नहीं आवेंगे तो इलाके का एक-एक किसान आगे बढ़ेगा और उनका होश दुरुस्त कर देगा…दरोगा और एस० डी० ओ० से भी डाक्टर साहब ने कहा—एक बूँद भी खून गिरा तो उसकी जिम्मेवारी आप पर होगी। किसानों को धमकाने से पहले आप खानबहादुर के लठैतों को रोकिए जो खुलेआम गालियाँ बकते घूमते हैं।

राधा बाबू रहमान साहब से पहले ही जिला के अफसरों को फटकार चुके थे। तीन घण्टे तक सभा चलती रही। खतम होने से पहले एक नौजवान ने गाना गया—

दुर्दिनमा केलक हरान
रे, फिकिरिया मारलक जान !
करजा करिके खेती केलूँ, मरि गेलइ सब धान——रे फिकि०
बैल बेचि रजवा के देलूँ, छोड़ए नहिं बइमान
जमींदार के जुलुम रोकऽ, चेतऽ भाइ किसान——रे फिकि०

गाँव को गरमाकर लीडर लोग अगले ही रोज चले गये।

मेरी भी बस्ती के पन्द्रह-बीस किसान सभा देखने आये थे। किसान सभा की गर्मी रामपुर के लोगों में भी कुछ आने लगी। मुंशी जी का लड़का थोड़ी-बहुत अंग्रेजी पढ़-लिखकर बेकार बैठा था। वह भी लीडरों का लेक्चर सुन आया और राधा बाबू से कुछ बात भी उसने की थी।

महपूरा के किसानों ने भीतर ही भीतर तय किया था कि जिन्होंने अपने नाम से खेत लिखा लिया है वे खेतों को आबाद करें तो करने दो, लेकिन फसल हमी काटेंगे। लेकिन जमींदार की ओर से किसी किसान का खेत आबाद नहीं किया गया। लोग समझ गए कि वह फसल पर ही धावा मारना चाहता है।

हमारी बस्ती के भी मालिकों के कान खड़े हो गये। इक्का-दुक्का यहाँ भी हेर-फेर शुरू हुआ। सर्वे के बखत मालिक के परदादे ने और बल्ली बाबू के दादा ने

किसानों की जोत की हजारों बीघा जमीन की बकाश्त के तौर पर दर्ज करा दिया था। समझदार किसान दस-पाँच ही थे जिनका काश्तकारी हक सर्वे में कायम रहा था। आम किसान लगान देते आए थे लेकिन रसीद लेने की जरूरत उन्होंने कभी नहीं समझी। बात उठती तो कहते—मालिक बइमानी थोड़े ही करेंगे ?

पाँच-एक सौ बीघा जमीन छोटी जात वालों के पास ऐसी भी थी जिसका दर मनहुंडा था। फी बीघा धान दो मन, रबी-खरीफ एक मन। रसीद इसकी भी नहीं मिलती थी। अलावा इसके, किसान हजारों बीघा बटाई भी जोतते आ रहे थे।

मालिक लोग सूद-दर-सूद में बेचारे किसानों को काफी लूटते थे। अनाज का डेवढ़ा-सवाया जमराज की तरह असूलते थे। मगर अब किसान महपूरा की ओर नजर लगाये हुए थे और मालिकों की भी निगाह उधर ही थी।

अगले अगहन में फसल की जो छीना-झपटी हुई उसमें एक किसान की लास गिरी थी। गँड़ासा जिसने मारा था वह खानबहादुर का कोचवान ही था। पुलिस टुकुर-टुकुर ताकती रही और हत्यारा लापता हो गया। उल्टे दफा १४४ को तोड़ने के नाम पर दो-ढाई दर्जन किसानों की गिरफ्तारी हुई। उन पर कई तरह के मुकदमे चलाए गए। फसल लेकिन किसानों के घर पहुँच गई थी।

धान काटने के दिन थे, इसी से मैं मसोस के रह गया। नहीं तो चार-छः रोज महपूरा रहकर किसानों का साथ देता। और संजोग देखो भैया कि उसी माघ में सुगनी के बच्ची पैदा हुई !

चमारिन और नाइन को इनाम-तिनाम देने में, छट्ठी और पड़ोसिन को तेल-सेंदुर देने में पन्द्रह एक रुपये लगे होंगे। ज्यादा खरचने की हमारी औकात कहाँ थी ?

बच्ची पैदा होने से माँ तनिक उदास हो गई लेकिन मनियार चाचा ने कहा—हमारी बिरादरी बराहमन की, भुंइहार-राजपूत की नहीं है कि लड़की के माँग में सेंदूर पड़ना मुश्किल हो जाएगा। काहे की सोच, काहे की फिकिर ? एक रेबनी गई तो दूसरी रेबनी आ पहुँची !

यह बोलते हुए चाचा आँगन आए। सुगनी धूप सेक रही थी चिलका को लिए हुए। खखास सुनते ही उसने घूँघट को तनिक सरका लिया था। बुढ़ऊ आगे आकर बोले—दुर्गा भवानी का दरसन करने आया हूँ।

माँ ओसारे पर धान उबाल रही थी। चट से वह सुगनी के नगीच उठ आई और बच्ची को अपने हाथों में लेकर मनियार चाचा के सामने कर दिया, अपना मुँह फेरे ही रही क्योंकि बाबू मेरा उमर में मनियार चाचा से साल-भर छोटा था।

बच्ची के कपाल पर अठन्नी साट दी चाचा ने और कहा—चेहरा-मोहरा बिलकुल बालो-जैसा है ! टिट् टिट् टिट् टी···

बच्ची ने लेकिन बुढ़ऊ की उस टिटकारी के जवाब में कोई इशारा नहीं

दिया—न पुतली हिली, न होंठ ही फड़के ! बोल तो खैर बेचारी क्या पाती ?

माँ के सामने उसे मैंने भर-आँख कभी नहीं देखा ? लाज लगती थी। अकेले में लेकिन देर तक उसे देखता रहता। कैसी अच्छी लगती थी ! तलवे गुलाबी कमल-जैसे लगते थे, उन्हें मैं अपने होंठों से, नाक से, पलकों से, कपार से हलके दबाया करता—इससे भारी संतोष होता था। छाती में या कि कपार में कभी चंदन घिस के लगाया है तुमने ? हाँ, तो बस समझ लो कि उसी किसिम की तरावट—उससे कुछ जास्ती ही कहो—बच्ची को छूने से मिलती थी। सतान कोई मामूली चीज नहीं होती भैया ! जिसके यह चीज नहीं, ठूँठ से बत्तर समझो उसकी जिनगी को, हाँ !

किसी ने बता दिया होगा, एक दफे पँवारा गाने वाले पँवरिया आए, दो जने थे। उनकी ढोलक सुराहीनुमा था। पहर-भर वे सोहर वगैरह गाते रहे। डेढ़ रुपैया और दो सेर धान लिया तभी उठे, बड़े लगार होते हैं ये लोग भी ! बाबू लोगों की हवेली से तो न जाने कितना सामान उठा ले जाते हैं।

एक रोज सुबह-सुबह आँख मलता हुआ उठकर बाहर निकला तो राम-खेलावन से टकरा गया। वह बोला—चल भाई कमीज पहन ले !

मैं कुछ समझ ही नहीं पाया। पूछा—क्या है रे ?

अरे, जुलुम हो गया !

बता भी कुछ तो !—मैं चिढ़कर बोला तो उसने फुसफुसाकर कान में कहा—जमंगला को वह लहेरियागंज वाला दर्जीवा उड़ा ले भागा !

अचरज के मारे मैंने मुँह बा दिया, अभी चार ही पाँच रोज पहले मैंने उसे पोखर पर खड़ी देखा था। आखिर ऐसा हुआ कैसे ?

चल, रास्ते में बताऊँगा—रामखेलावन ने कहा।

कमीज पहनकर दोहर कंधे पर डालकर मैं घर से बाहर निकला। हाथ में लाठी थी। मालूम हुआ कि पहले लहेरियागंज, फिर मधुबनी, दरभंगा और जयनगर तक जाना पड़ेगा···

रास्ते में रामखेलावन से जो कुछ मालूम हुआ, बता दूँ ? तो, लो सुनो—

हमारे बड़े मालिक बाबू गौरीशंकर चौधरी के लड़के और लड़की यही जयमंगला। बूढ़े मालिक का कई साल पहले ही सुरगवास हो चुका था। बड़ा लड़का ओकील और छोटा डिप्टी मजिस्ट्रेट। लड़की जब से मसोमात हुई तब से माँ के पास रही। साँवली सूरत, बड़ी-बड़ी आँखें, गोल-मटोल चेहरा। देखने में काफी अच्छी थी। उमर रही होगी चौबीस-पच्चीस की।

लहेरियागंज का एक नौजवान दर्जी हवेली के सारे कपड़े सीता था। गठीला और खूबसूरत मुसलमान। उसका मामा मधुबनी बाजार में सिलाई की दूकान किये हुए था। बूढ़े मालिक उसी से अपने कपड़े सिलवाते थे। हुनर सीखकर भांजा जब तैयार हुआ तो जनानी कपड़ों का नाप लेने के लिए हवेली के अन्दर आने-जाने लगा। इधर दो-तीन साल से अलग मसीन लेकर वह लहेरियागंज में

रहने लगा था। बीच में दो-तीन बार ऐसा हुआ कि कपड़े कई किसिम के और काफी सिलवाने पड़े, कुछ कपड़े कीमती भी थे। नया दर्जी सिलाई बड़ी अच्छी करता था, छोटा था तभी से मलिकाइन उसे जानती थीं। तो, बैठक में ही अलग एक कोठरी के अंदर दर्जी को सिलाई करने का हुकुम मिला। चार-चार, छः-छः रोज दो-तीन बार वह मालिक के यहाँ रह चुका था। मसीन आती थी और जाती थी। दर्जी को मजूरी भी मिलती, खाना भी मिलता और नास्ता-पानी भी··· इसी बीच दोनों की नजरें चार हो गईं, दो दिलों ने मिलने का अपना रास्ता भी निकाल लिया। बाहर किसी को कुछ मालूम नहीं, अंदर-अंदर कड़ाही में गुड़ पगता रहा। अब की बार दर्जी आया तो साल रफू करने के बहाने यों ही आया, मसीन लाने की फिर जरूरत ही क्या थी ? दो दिन रह के रात को गायब हो गया, जयमंगला भी गायब थी ! खानदान की नाक कट गई भैया !

अब हम लाठी लेकर लैला-मजनू को खोजने निकले। लहेरियागंज में जो कमरा दर्जी ने किराये पर ले रखा था उसे वह दो महीने पहले ही छोड़ चुका था। मधुबनी में उसके मामा से पूछा तो उस बुड्ढे ने ठुड्डी की छँटी-खिचड़ी दाढ़ी पर बारी-बारी से दोनों हाथ फेरा, फिर कान छुए और बोला—तो···बा ! तो···बा ! यह क्या सुनाने आया है मुझे ? या इलाही !

कुछ रुककर उसने पैर से एक जूती निकाल ली, जूती उठाकर हाथ को इस तरह घुमाने लगा मानो किसी को पीटने वाला हो। फिर गुस्से की आवाज में चिल्लाया—साले की खाल उधेड़ लूँगा, आवारा कहीं का, दो-तीन महीने से गायब है, मसीन बेचकर खा गया है···

हम वहाँ से हट गए। गिलेसन घूमते हुए टीसन पर आए। सेर-तीन एक चिउड़ा दिया था मलिकाइन ने, रामखेलावन उसी को खोल के खाने लगा और मैं भी। बड़ी भूख लगी थी। थोड़ा-थोड़ा फाँक चुकने पर नमक और हरी मिर्च की सुध आई ! खाकर टीसन के बाहर से पानी पी आए।

थोड़ी देर में गाड़ी आई। अब तक हमने टिकट नहीं कटाया था। एकाएक मुझे सूझा कि नाहक ही कहाँ भटकते फिरेंगे। जयमंगला यों ही नहीं निकली थी, पाँच हजार का गहना भी अपने साथ लेकर उड़ी थी। चोंच में जिनके धान के शीश या गेहूँ की बालें हों उस उड़ते जोड़े का पीछा भला कौन कर पाएगा ? छोड़ो भी।

समूचा दिन और समूची रात हमने मधुबनी में काट दी, सबेरे घर पहुँचे। रामखेलावन गया, बड़ी मलिकाइन को ताक-हेर का नतीजा बता आया।

झूठ क्यों कहूँ, मुझे कोई खास तकलीफ नहीं थी। बदन में ताकत थी, कसकर काम करता था। पन्द्रह कट्ठा के लगभग जमीन आ गई थी मेरे हाथ पर, अपना पाँच कट्ठा अलग था। संतोखी माँ मिली थी, फरमाइस पूरा करने वाली घरवाली मिली थी, हिलती-डुलती, बोलती-चालती, सोने की मूरत-जैसी बच्ची मिली थी। और क्या चाहिए ? मगर एक बात जरूर थी भैया, कभी-कभी पैसे की तंगी बुरी

तरह खलती थी। पाँच रुपैया भी हर महीना कहीं से आ जाता, फिर तो बालचन्द राउत घटेसर राजा हो जाते। झूठ कहता हूँ भैया समांङ दुरुस्त रहे, काम-काज मिलता जाय, पलिबार छोटा हो, नियत बिगड़े नहीं, दिल में दस-बीस के लिए जगह हो···और क्या चाहिए ? तो पैसों की तंगी कैसे मिट सकती थी भैया ?

एक तो मैंने तय किया कि अबकी गन्ने की खेती जरूर करेंगे दूसरी बात जो सोच-साच के पक्की की वह थी बड़े पत्तों वाली तमाकू की खेती करने के बारे में। मेरे घर से दच्छिन पचकौड़ी बाबू की थोड़ी जमीन पड़ती थी, उसको उन्होंने बे-आबाद छोड़ रखा था। खाते-पीते आदमी थे, बेटा राज में तहसीलदास था। सतरंज खेलने का भारी सौख था। इसमें पंडित जी उनके जोड़ीदार थे, वही पंडित बौअन पाठक ?

पूछने पर पचकौड़ी बाबू ने कहा—तमाकू नहीं, आलू उपजा सके तो ठीक है; नहीं तो नहीं।

अच्छा सरकार !—मैं लौट आया। कई दिनों तक सोचता रहा कि वह जमीन लूँ या नहीं लूँ। घर के बिल्कुल करीब थी, मेरे लिए यही उसका भारी गुन था। भाँग और चकौढ़ के पौधे थे उसमें, दो-एक झाड़ धतूरा का रहा होगा। खैर, भैया तमाकू वाली बात उड गई। गन्ने की खेती जरूर करनी थी ! दामो ठाकुर वाला खेत था भी उसी के लायक !

पिछले साल एक बैल हाथ लगा था।

फूदन मिसिर की घरवाली के पास एक पुरानी गाय थी। सात बार तो मेरे ही होश में ब्याई और तब मरी थी। अब उसकी निसानी के तौर पर बस यही एक बैल मिसराइन के घर रह गया था। इधर कई साल से बेचारी असक थी, बैल की सेवा उससे पार नहीं लगता था। हुआ यह कि चार दाँत का जवान जानवर बेहद कमजोर पड़ गया। चराने-चुगाने वाला वहाँ कोई था नहीं, दिन-रात गरीब खूँटे से बंधा रहता ! मोसंमात एक ही बार दिन में उसे खोला करती, सो भी इसलिए कि पास के तालाब से पानी पी आवे। दो मुट्ठी पुआल सबेरे और दो मुट्ठी साम को उसके आगे डाल दिया जाता यह पुआल खाते-खाते बेचारे की भूख भोथी पड़ गई थी···आँखों में कीचड़, कनपटियों के पास नीचे की ओर आँसू के निशान ! हाड़-पांजर पर रोएँदार चमड़ी मढ़ के किसी नराज देवता ने मानो इस जीव को बीमार बैल की बेडौल और बदसूरत सकल दे दी हो ! खूँटे के इर्द-गिर्द थोड़ी जगह थी जो मूत-गोबर से हरदम गीली रहती, दूर से ही सड़े-सूखे गीले पुआल की अजीब गैस तुम्हारी नाक को छेदती हुई अन्दर चली जाती ! तीन ओर फूस की झीनी टाट खड़ी थी। अपने थुथुन से उस गरीब ने जाने कहीं उस टाट में सामने छेद कर दिया था, ठीक उतना ही जितना कि सिर-भर निकलने को काफी हो। गले की रस्सी शायद सिर को और आगे जाने से रोकती थी। सो भैया मिसराइन का वह बीमार बैल टाट के उस छेद से सिर निकाले आने-जाने वालों की ओर एकटक ताकता रहता—बेबस और सूनी निगाह से ? वैसा

नज़ारा मैंने कहीं नहीं देखा···महीनों मै बेचारे के बारे में सोचता रहा, बीच-बीच में जाकर देख आता था—वह जबरजस्ती जी रहा था। देहाती दुनिया की लाचारी का एक डरवाना साइनबोर्ड-सा वह मुझे लगता रहा ! आखिर एक रोज ऐसा मालूम हुआ कि अब अगर उस बैल से आँखें चार हुई तो माथा फट जायगा··· खाँचया-भर घास लेकर शाम को बैल के पास पहुँचा, घास सामने डालकर उससे मैंने कहा—नहीं बेटा, मैं तुम्हें इस तरह मरने नहीं दूँगा। बस, बहुत हो चुका ! आज से मैं तेरा और तू मेरा···

वह धीरे-धीरे घास खाने लगा बिना सिर उठाये खाता रहा। मैं मिसराइन के नगीच पहुँचा और पाँलगी की। वह आँगन में सितलपाटी बिछाकर तकिया के सहारे लेटी हुई थीं। भादों की उमस थी। बाँस की खपच्चियों से बनी बिजनी थी हाथ में। आहट पाते ही उठ बैठी और आवाज पहचानकर बोलीं—बलचनमा क्या है रे ?

कुछ नहीं मलिकनी घास लाया था थोड़ी—मैंने कहा।

'डाल दिया बैल के सामने ?'

'हाँ मलिकिनी, डाल दी।'

'अच्छा······'

'अच्छा नहीं मलिकिनी'—उसाँस लेकर मैं बोला—'यह बैल आज से मेरा हुआ······'

मोसंमात हँसने लगी। उनको लगा कि बलचनमा दिन-भर का थका है, हलकी-फुलकी बातें कर अण्ना जी बहलाने आया है। कुछ नहीं फुरा तो बैल ही की बात उठा दी।

बिजनी की मूँठ से पीठ खुजलाती हुई बोली—दुर मुड़हा ! महीना-डेढ़ महीना भी यह बैल अब काट सकेगा ? मरेगा तो अगले जनम में तेरा ही हल बहेगा ! घास खिलाई है, याद नहीं रखेगा ? ही ही ही ही हुः हुः हुः हुः हुह् होह······

ठहाका मार-मार करके हँसी मिसराइन, मैं मगर गुमसुम था। वह भी क्या हँसने की बात थी भैया ?

हँस-हँसकर जब हलकी हुई तो बोली—कौन ले जायगा इस बैल को ? चार रुपये की खाल तो निकलेगी, मैं बुधुआ को बुलवाने ही वाली हूँ। वह आकर खोल ले जाय इसे, जब तक जिए तब तक सबूर रखे, पीछे···

नहीं मलिकिनी, मैं इसे अभी खोल ले जाता हूँ—इतना कहकर मैं उठा तो वह मुँह लटकाकर बोलीं—कुछ हो गया इसे तो नाहक तुझे गउवध का परास-चित न लग जाय। बालो, मुझे तो बड़ा डर लगता है ?

डर काहे का मलिकिनी ?—मैंने कहा—भगवान करेंगे तो चार महीने में इसका ढाँचा ही बदल जायगा। आप कुछ फिकिर मत कीजिये···यह मुझे धोखा दे ही नहीं सकता।

इस पर वह बोली—सो तुम जानो !

कुछ रुककर कहा—कल सबेरे ले आना, अभी रात को ठीक नहीं रहेगा।

मैंने कहा—अच्छा मलिकिनी !

उस रात को खुशी के मारे मुझे नींद नहीं आई थी। ऐसा लगता था कि बहुत बड़ा काम कर आया हूं······

सबेरे ही अगले रोज बैल को अपने यहां ले आया था। महीने-भर की ही सेवा ने बेचारे की सूरत-सकल बदल दी ! दो महीने बाद तो वह मैदान में दौड़ने लग गया। भादों, आसिन, कातिक और अगहन···चार महीने बाद उसकी एकदम कायापलट हो गई। बराहमनी को कई आदमियों ने अकेले-अकेले समझाया—लौटा लीजिए अपना बैल; क्या वह बलचनमा के बाप का है ? चालीस-पचास रुपये से कम मत लेना हां······

मिसराइन ने किसी बात पर कान नहीं दिया, मुझसे एक रोज बोलीं—बालो, अब यह काम लेने लायक हो गया है। छकौड़ी ने मेरे खेत को तुम्हारे जिम्मे कर ही रखा है, यह बैल भी तुम्हीं रखो बाबू। मेरे यहां जाएगा तो फिर उसकी वही दसा होगी।

यह मोसंमात जानकी ही की दया थी कि तुम्हारे दोस्त बालचन्द राउत बैल वाले कहलाने लगे।

एक बैल रामखेलावन के भी पास था। मैंने उसी से अपनी भांज भिड़ाई। हल उसका ही था। एक रोज वह जोतता था, दूसरे रोज मैं। हमारे पास अपनी जमीन तो मामूली ही थी। अक्सर हमारे हल-बैल दूसरों की जमीन में काम कर आते थे, इसके लिए चार आने रोज बतौर भाड़ा के मिलते थे।

गन्ने की खेती के लिए मुझे चुन्नी-जैसा अनुभवी गुरू मिल गया। चुन्नी हर साल चार-छै कट्ठा ऊख जरूर गोड़ता था। कुछ मिल में भेजता रैयाम और कुछ का गुड़ बना लेता डेड़-दो सौ नगद मिल ही जाते।

दामो ठाकुर वाली जमीन बुढ़िया पोखर के करीब पड़ती थी। आठ-दस बार जोत-आतकर मैंने खेत तैयार किया। दो बार पोखर से पानी लाना पड़ा करीन लगाकर। सूखने पर फिर जोता। ढेलों को भुरभुरा किया। तब जाकर सीधी लकीर में टुकड़े-टुकड़े करके ऊख को गोड़ते गए। मैं था, रामखेलावन और चुन्नी थे।

मिट्टी डालने के बाद, कतारों के बीच-बीच थोड़ा-थोड़ा पानी और डाला गया।

महीने-भर बाद पेंपी निकली तो खुशी के मारे मैं नाच उठा। घर आकर बड़ी देर तक बच्ची से खेलता रहा। गन्ने की खेती यह जो मैंने शुरू की, इससे सुगनी भी फूली नहीं समाई। वह ठेठ किसान की बेटी थी। उसका मायका मेरे घर की तरह निपट उजाड़ नहीं था। भूल से भी जब कभी मैं बाहर जाकर नौकरी करने की बात उठाता तो उसकी भौंहें गुलेती की तरह तन जातीं ! और जब कभी मेरे मुंह से खेती-बाड़ी के बारे में कोई नई बात निकलती तो सुगनी का चेहरा थल

कमल-जैसा खिल उठता।

वैसाख आते-आते गन्ने के पौधे कमर तक लहराने लगे? इस साल सभी जगह गन्ने की खेती अच्छी थी। मौके-मौके पर बारिस होती रही; कोई रोग नहीं, न कोई कीड़ा।

मुंशी जी का लड़का मधुबनी-दरभंगा जाता ही आता रहता। अब की सावन में वह एक नई खबर लाया कि अगले साल कांग्रेसी लोग मिनिस्टर बन जाएँगे, अंग्रेजों की अमलदारी उठ जाएगी और जमींदारी भी नहीं रहने पाएगी······

ब्रजबिहारी था उसका नाम, लेकिन दुलार से लोग बच्चू कहा करते थे। जिस रोज वह दरभंगे से आया था उसी शाम को मैं उससे मिला और पूछा—बच्चू, मजिस्टर-कलस्टर तो सभी की समझ में आता है, यह मनिस्टर क्या होता है?

मनिस्टर नहीं, मिनिस्टर!—वह हँसकर बोला—कानून-कायदा को अमल में लाने के लिए मामूली हाकिमों की देखभाल के लिए और मुलुक की सरकार को चलाने के लिए मेम्बर लोग अपने में जिन दस-पाँच आदमियों को मुखिया चुनते हैं वे ही मिनिस्टर कहलाते हैं। समूचा मुलुक भोट देकर लाखों-करोड़ों में से सैकड़ों को मेम्बर चुनते हैं। सैकड़ों मेम्बर अपने में से दस-बीस पर सारा काम चलाने की जिम्मेदारी सौंप देते हैं, फिर उन्हीं के आडर के मुताबिक लोग सब कुछ करते हैं।

अब मेरी समझ में आ गया कि मिनिस्टर का क्या मतलब होगा। स्वामीजी ने कहा था कि जमींदार लोग कांग्रेसी बनके किसानों को ठगते-फिरते हैं। मेरा माथा ठनकने लगा कि ये ही जब मिनिस्टर हो जाएँगे तो गरीबों की भलाई होगी इनसे या कि बड़े-बड़े बाबू लोगों की!

बच्चू से यह भी मालूम हुआ कि फूल बाबू भी मेम्बरी के लिए खड़े होंगे, कांग्रेस इसी इलाके के लोगों से भोट दिलवाकर फूल बाबू को असेम्बली का मेम्बर बनाना चाहती है।

मैं सोचने लगा, हो सकता है कि मेम्बर बन चुकने पर हमारी छोटी मलिकाइन के यही भतीजा बाबू मिनिस्टर भी हो जाएँ; तब तो हुआ! भूचाल के बाद रिलीफ फण्ड का रुपैया लेकर यह बाबू साहब हमारी बस्ती में जैसी खैरात बाँट गये थे तीसरे साल, सो तुम्हें बता ही चुका हूँ भैयन मेरे ऐसे मेम्बर से तो हमारे इलाके का बंटाधार हो जाएगा, पानी में आग लग जाएगी···

गाँव में एक-दो अखबार आने लगा था। पटना से सात-सात रोज पर निकलने वाला अखबार 'क्रान्ति' किसानों और मजदूरों के बारे में खुलकर लिखता था। उसकी पाँती-पाँती से असन्तोष की चिनगारी निकलती थी। दो रुपैया भेजकर उस अखबार को पहले बच्चू ने ही मँगवाना शुरू किया था। उसने बताया था कि महपुरा के किसानों की बातें 'क्रान्ति' में कई बार छप-छप चुकी हैं। कांग्रेसी अखबार या सेठों, जमींदारों के अखबार ऐसी खबरों को भूलकर भी नहीं

छापते थे।

'क्रान्ति' मंगलवार को निकलता था। हमारी बस्ती में बिरहस्पत और सोमवार दो बीटें थीं डाकपीन के आने की। बच्चू को यह अखबार बिरहस्पत को मिल जाता था। उस रोज शाम को उसकी बैठक में चौकड़ी जुटती। लालटेन जलाकर बच्चू हमें 'क्रान्ति' पढ़ के सुनाता। सुनने वालों में पाँच-छः जने तो हुआ ही करते—तारानन्द बाबू, बंभोल झा, रामखेलौना, तीरी अमात, कपिलेसर मड़ड़ और मैं कभी-कभी चुन्नी भी उस चौकड़ी में शामिल हो जाता। तारानन्द मामूली गृहस्थ थे, कर्ज-वर्ज नहीं था। बंभोल झा को था पहलवानी का शौक—खाना अच्छा पकाते थे, खासकर गोस और मछरी। घर के गरीब थे, दरभंगा-मुजफ्फरपुर रह-रह के बीच-बीच में होटल की नौकरी और जमींदारों के यहाँ कुस्ती के दाँव-पेंच दिखा आते थे। तीरी, कपिलेसर और रामखेलावन मेरी ही तरह के आधा खेत-मजूर और आधा किसान थे। बच्चू के बाप मुंशी बिपिनबिहारी लाल दास मधुबनी इस्टेट में एकमंट थे, अच्छी आमदनी थी तो हमारी यह मण्डली मन लगाकर बच्चू के मुँह से उस अखबार की एक-एक पाँती को सुना करती…

कुछ दिनों बाद बच्चू कहीं से शायद रहमान साहब के पास से किसान सभा की रसीदें उठा लाया। इकन्नी दो और अधकट्टी लो, बस आज से तुम किसान सभा के मेम्बर बन गए।

अपने टोले-मुहल्ले में मैंने दस आदमियों को मेम्बर बनाया। मोसंमात कुन्ती ने सुना तो खुद आकर इकन्नी दे गई और रसीद ले गई, कहा था—बालो, देवता के पर्साद के लिए यह एक चुटकी पिसान गरीबिन का भी !

समूचे गाँव में पचास-एक मेम्बर वने होंगे। महपूरा के किसानों की लड़ाई का ही यह असर था। मालिकों और बड़े किसानों को छोड़कर बाकी सबकी दिलचस्पी थी पड़ोसी इलाके के उस आन्दोलन की ओर। मनियार चाचा से लेकर शेख अब्दुल तक, तारानन्द बाबू से लेकर तीरी अमात तक और फूदन मिसिर की विधवा से लेकर मोमिन मोसंमात हमीदा तक…सबने मेम्बरी की रसीद ली और एक-एक आना दिया।

मझले मालिक और बल्ली बाबू ने इसको अपने खिलाफ आंदोलन का ओनामासीधं समझा। थी भी बात ठीक ही। इन लोगों ने सूद-दर-सूद की लपेट में पड़कर गाँव की जनता तबाह हो गई थी। एक रुपैया साल-भर में डेढ़-पौने दो रुपैया और एक मन धान महीने-दो महीने बाद ही डेढ़ मन हो जाता था।

छोटे जमींदार तो और भी कसाई होते हैं, एक तो करैला फिर नीम पर चढ़ा हुआ ! कुछ मत पूछो भैया ! मझले मालिक भारी कंजूस थे, देखते तुम तो कह उठते हाय राम, मैली धोती, पीले दाँत…यही डेढ़ लाख रुपया का आदमी है ?

हाँ भैया, यही डेढ़ लाख रुपये का मालिक है बाबू असौंधर चौधरी…

और बल्ली बाबू की भी लगानी-भिड़ानी पचास हजार रुपये की थी। ढाई

सौ बीघा खेत भी थे। मझले मालिक की अपनी खेती थी चार सौ बीघे की।

मालिकों की चारों पट्टियों की डेढ़ हजार बीघा काश्त जमीन बेनी पट्टी के नजदीक थी, जिसे वहाँ के किसान आबाद करते थे और इन लोगों को मालगुजारी मिलती थी। यहाँ अपने गाँव में सिर्फ डेढ़ सौ बीघा जमीन रैयत जोतते थे, मनहुंडा। दूसरी तरफ, छल-फरेब से छोटे किसानों की मौरूसी जमीन का काफी हिस्सा मझले मालिक ने पहले हड़प लिया था। बल्ली बाबू की तो कुल जमीन की तीन-चौथाई ही बेईमानी का पर्साद थी। उनके परदादा भारी पंडित थे, पच्छिम की रियासतों से खूब कमा लाए थे। दादा की पाँच हजार की संपद पोते के अमल में आकर एक लाख की हो रही थी। दस-एक हजार की हैसियत ससुराल में भी हाथ लगी बल्ली बाबू के, जनानी ऐसी कि अपने भागमंत माँ-बाप की एक ही वारिस।

सो, अब तक किसानों को कुछ सूझता नहीं था। वे यह बात सोच ही नहीं सकते थे कि मालिकों की नादिरशाही का मुकाबिला किया जा सकता है। महपूरा के किसानों की लड़ाई से हमारी आँख खुल गई थी; हमने यह तय कर लिया कि आगे बित्ता-भर भी जमीन मालिकों की हड़पने नहीं देंगे।

गाँव से पच्छिम, बिलकुल करीब, खेतों का एक बढ़िया टुकड़ा था, नब्बे बीघे का। इस जमीन में सब कुछ उपजता था। धान भी, मड़ुआ भी, सरसों भी; गन्ना भी, तीसी भी, अरहर भी, जौ-गहुम भी, उड़द भी, कुर्थी भी। यह जमीन तीस-एक मुसलमानों, ग्वालों और केवट लोगों के अधिकार में सैकड़ों साल से थी मगर चालाकी से मालिक के परदादा ने इसे अपने नाम चढ़ा लिया।

उन तीसों किसानों के नाम एक रोज एकाएक अदालत का सम्मन आया तो गाँव-भर में बिजली दौड़ गई। कागज देखने पर पता चला कि चार साल की बकाया मालगुजारी की नालिश ठोंक दी है मालिक ने।

परेशान करने का यह एक बहाना था, किसान मालगुजारी साल-साल देते आये थे।

हमारी राय हुई कि सम्मन ले लें मगर कचहरी जाय कोई नहीं।

अगले ही दिन बरहम-अस्थान में लोग जमा हुए। मैं महपूरा जाकर डाक्टर रहमान को बुला लाया···पचास-एक किसानों ने मिलकर कसम खाई कि जमीन नहीं छोड़ेंगे, चाहे कुछ भी हो जाय! बच्चू को सिकरेटरी बनाया गया, मैं बना भोलंटियरों का मुखिया—फौज से पहले सर्दार ही चुना गया!

मालिकों को रुपैया का बल था, दारोगा, एस० डी० ओ० और कलक्टर का बल था। उन्होंने पहले ही ऐसी चाल चली कि किसान हिम्मत हारकर बैठ जायें।

फसल तैयार हुई तो उस पर दफा १४४ लग गई। दो लारी मलेटरी आई, जमीन के नजदीक वाले बगीचे में तम्बू तन गया। खेतों पर पहरा था।

इस मौके पर मोसम्मात हमीदा ने बड़ी बहादुरी दिखलाई। जिनकी यह जमीन थी उन्हीं किसानों के यहाँ से दस-पन्द्रह औरतों को बुला ले गई और चार कट्ठे की तैयार फसल धान काट लाई! जाड़े की रात लक्कड़ जल रहा था और ड्यूटी वाले दोनों सिपाही पेड़ से उठंगकर सो गये थे।

महपूरा में किसानों ने खुले-आम दिन-दहाड़े फसल काटनी चाही थी जिसमें एक आदमी का खून हो गया था। अपने यहाँ हमने पैंतरा बदल लिया। जमींदार और सरकारी अफसर दुरजोधन ठहरे, उनके जुधिस्ठिल नहीं पस्त कर सकते भैया! पिटाई पर पिटाई खाना और भेड़-बकरी की तरह पकड़ाकर जेल चले जाना बहादुरी नहीं है। ऐसी सिधाई से पूजा तुम्हारी हो तो जमीन सुई की नोक-भर भी नहीं मिलने की, हाँ!

दरोगा ने पड़ोस के मुसहड़ों को फसल काटने के लिए तैयार किया तो मैं, बच्चू, तोरी, अब्दुल वगैरह ने उन्हें हाथ जोड़कर समझाया। बड़े ही सीधे-साधे और ईमानदार होते हैं, हमारी बात मान गये और बोले—हमारे मुखिया से कल मालिक ने कहा, दो बीघा तुमको और बाकी आमदी को घर-पीछू दस-दस कट्ठा जमीन लिख देते हैं, जितने घर हो तुम लोग?···मुखिया ने साफ जवाब दे दिया—नहीं सरकार, दूसरों का पेट काटकर हमको मत दीजिये—हाँ, अपने खेतों में से देना चाहते हैं तब तो ठीक है···सो, कैसे हम तुम्हारी फसल काटेंगे?

मुसहड़ों के मुँह से हमदर्दी की यह बात सुनकर हमारा सीना चौड़ा हो गया भैया।

अफसर लोग सोच-विचार में पड़ गये। किसानों की फोड़ने की भी चाल चली जा रही थी। मालिकों की ओर से और बल्ली बाबू-जैसे बड़े किसानों की तरफ के भी किसानों पर दबाव डाला जा रहा था। मजिस्टर और एस० डी० ओ० तो बीच-बीच में आते ही रहते थे। मालिक अपना मुंशी वाला हिसाब भिड़ाये हुए थे। मलेटरी वालों से आखिर फसल कटवाकर कैंप के पास जमा किया गया।

माँ को और सुगनी को बारी-बारी से बुलवाकर छोटी मलिकाइन ने काफी डाँटा, आगाह कर दिया कि बलचनमा अपनी हरकतों से बाज न आया तो घर फुंकवा दूँगी······

एक दिन आँसू-भरी आँखें लेकर माँ मेरे नजदीक आ के बैठी। शाम का अँधेरा था, मैं पलानी में बैठा हुआ हुक्का पी रहा था। पूछा—क्या है मैया?

वह बोली—मलिकाइन तुझ पर बहुत बिगड़ी हुई हैं, कहा है, संचमंच नहीं बैठेगा तो घर फुंकवा दूँगी!

घर फुंकवा देंगी—मैं कड़ककर बोला—उनके बाप का घर है? आ बैठ··· तू गई थी क्या करने?

गोदी में गरमागरम मुँगरिया सो गई थी, मुँगिया मेरी मुन्नी ! अठारह महीने की बिटिया ! मेरी कड़क आवाज सुनते ही वह जग पड़ी और रोने लगी। हुक्के को मैंने खँभोली से टिका दिया। माँ वापस चली गई अन्दर तो अपने आप बड़बड़ाया—पगली कहीं की ! किसी का घर फूंक देना क्या इतना आसान है ! मेरा ही क्या जमींदार का बस चले तो वह सबके घर फूंक दे।

मुँगिया को ले जाकर अन्दर सुगनी के पास छोड़ दिया और लाठी उठाई, चल पड़ा आसरम की ओर। सुगनी ने चलते समय मना किया तो मैं बोला—दत्, तू इतना डरती है क्यों ?

आसरम बरहम-अस्थान के पास सिसबोनी के भीतर था। शेख अब्दुल को अपने मामा और ससुर शेख मकदम की बिरासत में यह जमीन भी मिली थी, पन्द्रह कट्ठा थी। आसरम के लिए शेख ने समूची सिसबोनी सौंप दी, बच्चू और बंभोल झा ने बाँस दिये, चुन्नी ने बावजूद बाप की नाराजी के दो बोझ नार दिया। मैंने साबे की सेर-भर रस्सी दी थी।

हम वहाँ पारी-पारी से सोते थे। उस रात मेरा लम्बर था। बच्चू, बंभोल और शेख डेढ़ पहर तक रहे—बीच में अलाव था, सहन में चारों ओर बैठे किसान इसी तरह आसरम में रोज रात को देर-देर तक बात-विचार किया करते थे। उस रात एक नई खबर मिली थी—रैयाम कोठी की चीनी मिल के मनेजर पर अपने फुफा, छोटे मालिक के कहने से फूल बाबू ने दबाव डाला है कि रामपुर के फलाँ-फलाँ किसान का गन्ना नहीं लीजियेगा···

हमारे लिए यह भारी मुसीबत आ रही थी। मेरी तरह बीसों की गन्ने की फसल तैयार खड़ी थी—काफी अच्छी फसल ! साल-भर से इस फसल की ओर हम आस लगाये हुए थे। एक-एक किसान ने मनों पसीना सुखाया तब आकर मीठी घास की ये रसभरी छड़ें तैयार हो सकी थीं। किसी को सौ, किसी को दो सौ और किसी-किसी को पाँच-पाँच सौ तक मिलने वाले थे, इन पैसों के बल पर जामिल जमींदार को हम अभी से अँगूठा दिखाने लगे थे। धान की सैकड़ों मन फसल मिलिटरी के कब्जे में थी और गन्ने की खड़ी खेती पर इस तरह का संकट मंडरा रहा था···वे लोग चले गए थे, मुझे देर तक नींद नहीं आई। दो भोलंटियर—कभी-कभी तीन-चार, पाँच तक तो वहाँ रात-दिन मुस्तैद रहते ही मगर हममें से एक का पारी-पारी से हर रात वहाँ रहना लाजमी था। ये दोनों स्वयंसेवक भाई देकुली से भेजे गये थे, वहाँ जमींदार के खिलाफ किसानों का बड़ा ही मजबूत मोर्चा था। यहाँ भी जोरदार आन्दोलन छिड़ने वाला था, इसी से किसान सभा की जिलाकौन्सिल ने शुरू में दो नौजवानों को हमारे बीच भेजा था। सीधा-सामान, साग-सब्जी, नोन-तेल, लकड़ी-फट्ठा, घी, हाँड़ी-घड़ा सब इंतिजाम आसरम में हमारी तरफ से रहता था। वे सुबह-साम हमारे नौजवानों के आगे-आगे नारे लगाते फिरते—गाँव के अन्दर भी और झगड़ा वाली जमीन के चौगिर्द भी। कभी-कभी पास-पड़ोस की बस्तियों में जाकर वे लोगों को यहाँ का हाल

समझा आते, साथ ही मुठिया अनाज वसूलते आते थे। हफ्ते में दो ही बार पड़ोस के गाँवों की ओर निकलते, फिर भी खूब पर्चार हो गया था…भोलंटियर भाई सो गये थे और मैं फिकिर से सो नहीं पा रहा था। पुआल के सजावट पर लेटा जरूर पड़ा था। महपूरा में एक किसान जान से मारा गया था, यहाँ भी किसी की लाश गिर सकती है—मैं सोचता रहा—किसी की क्या कितनों की लाश गिर सकती है। उनमें मैं भी हो सकता हूँ! हैजा-पलेग पकड़ता है तो उसमें आदमी तड़फड़ मर जाता है, बिखधर साँप के काटने पर नाड़ी हमेशा के लिए डूब जाती है चौमासे में कोसी महरानी या कमला मैया रातोरात कितनों को अपने पेट में ले लेती हैं, बिजलत्ता कौंधती है और बज्जर गिरता है तो उसमें भी कभी किसी की जान चली जाती है—बच्ची का गोल और हँसता चेहरा निगाह पर नाचने लगा…सुगनी की खिलखिलाहट कान में गूंज उठी…माँ की खुरदुरी हथेलियाँ इन गालों पर फिरती मालूम हुई! सोचते-सोचते माथा झन-झन करने लगा तो मैं उठ गया। निमस्तीन की ऊपर वाली जेब में एक बीड़ी पड़ी थी, उसे निकाला और पलानी से बाहर आ बैठा—घूरे के पास। उँगली डालकर देखा तो अन्दर आग थी।

दो मुट्ठी पुआल बिछावन से खींच लाया, घूरे से चिनगारी निकालकर फूंक-फांक के पुआल को धधकाया। बीड़ी धराई। चिलम की तरह लम्बी-गहरी कश मारा कि तीन-चौथाई साफ……

अब ऊपर आसमान की ओर मुंह किया, एक बड़े-बूढ़े सीशम का सिर झुक-कर आगे बढ़ आया था—ठीक मेरे माथे पर। अँजोरिया का तरस, रात की दुपहरी। गाँव-घर, खेत-बाग, बड़, पीपल, ताड़ सब झकाझक! सब धुले हुए सभी उजले; सब साफ, सभी धौरे! थक-थका के वेसुध पड़ी धरती पर चन्दमा भर-भर सूप दूध उझिल रहे थे। बल्ली बाबू का बैठक वाला नया खपड़ैल मकान हाल ही चुनेटा गया था, वह तो सबसे जास्ती सफेद लगता था। ऊपर मामूली खपड़ों की एक पांत थी तो दूसरी थी सफेद खपड़ों की। उस मकान के छप्पर एक तो यों ही निगाह खींचते थे मगर इस बखत और भी गजब कर रहे थे। पास-पड़ोस में चार-छै कोस तक वैसा खूबसूरत मकान दूसरा नहीं था। मालिकों के भी मकान पड़ रहे थे। अपनी मड़ैया भला कैसे दीखती?…मझले मालिक और बल्ली बाबू के मकानों के पास पुआल के बड़े-बड़े तीन-चार टाल थे, ताड़ जितनी ऊँचाई के गोल घर समझ लो! उनकी जमीन-जायदाद के सबसे बड़े गवाह यही थे, थे न?

जब-तब कुत्ते की अवाज रात के सन्नाटे से टकरा उठती तो मेरा मन अपनी खोली में लौट-लौट आता। बूढ़े सीसम के झुके सिरकी छाँह से दिल को एक किसिम की तसल्ली मिलती, लगता कि अपना ही कोई पुरखा मुझे असिरबाद दे रहा है—ऐन माथे पर झुककर! जिस नये रास्ते पर मैंने कदम बढ़ाया था बराबर उसी पर चलते जाने का इतना साफ इशारा पाकर और उसे अच्छी

तरह समझ लेने के बाद मेरी रीढ़ एकदक सीधी हो गई। मैंने अपने आप में एक अनूठी ताजगी महसूस की, उठकर झटके से खड़ा हो गया। सीना तन गया था। बाँहों को फैलाकर कुछ देर मैं अपनी परछाईं देखता रहा······

अब मत्था हल्का हो आया, पैर अपने आप आसरम की मड़ैया की ओर बढ़ गये। अन्दर आकर पुआल के उसी पंचायती बिछावन पर लेट गया, टटोलकर गँड़ासे को ठिकिया लिया। वह अपनी जगह पर उसी तरह पड़ा था···

आसरम में छिपाकर हम एक गँड़ासा रखते थे। मालिक की खूनी निगाहों से हम नावाकिफ नहीं थे। बच्चू, बंभोल, रामखेलावन अब्दुल और मैं—हम पाँचों को पुलिस भी फँसाना चाहती थी, मालिक भी हमें घायल करके अपंग बना डालने के मनसूबे बाँध रहे थे। चुनाव में कांग्रेस की भारी जीत हुई थी, अँग्रेजी हाकिमों के बदले अब स्वदेशी मिनिस्टरों की हकूमत कायम होने जा रही थी सन् सैंतीस (१९३७ ई०) के शुरू होते-होते कांग्रेसी जमींदारों के भाई-बन्द और सार-ससुर मूँछों पर ताव देने लग गये थे···कांग्रेसी राज जमींदारों का ही फायदा करेगा—स्वामी जी की यह बात हमारी रग-रग में समा गई थी। हम पुलिस को भी समझ रहे थे और जमींदार के लठैतों को भी—जमींदार की शह पाकर पुलिस वाले हमें तरह-तहर के मुकदमों में फँसाना चाहते थे। मालिकों की निगाह मुंशी की हिसाबी निगाह थी। जमाने की रफ्तार को परखने की अकिल उनमें आती ही कहाँ से? उनका खयाल था कि बस रामपुर में पाँच आदमी हैं जिनको काबू में करने की जरूरत है—नहीं आवें काबू में तो मार-पीट, जेल, खू···जैसे भी हो, अपनी राह के एक-एक काँटे को वह नेस्तनाबूत करना चाहते थे! रात-दिन आठों पहर अपन और अपनी जनता की निगरानी में हमारे तरफ से चौकसी रहती थी। यह गँड़ासा उसी चौकसी का एक सबूत था।

दोनों भोलंटियर बेखबर सोये पड़े थे, एक की नाक बज रही थी फों फर्र··· फर्र फों···फों फू···

बाइ बाँह का सिरहाना बनाकर मैंने आँख बन्द कर ली।

नींद आ ही रही थी कि चोरबत्ती की तेज रोशनी आँखों पर पड़ी, मैं धड़ाफड़ाकर उठ बैठा। एक हाथ से गँड़ासा सँभालता हुआ कड़क आवाज में बोला—कौन?

तेरा बाप—जवाब में वैसी ही आवाज आई—मार साले को, लगा!

भोलंटियरों को झकझोरकर जगाने का उखत नहीं था। मैं गँड़ासा लिए बांहर लपका। दस हाथ की दूरी पर दो काले-कलूटे आदमी दिखाई पड़े—दोनों दो ओर तैयार खड़े थे। "चोर-चोर" "चो ो ो ो ऽ ऽ ऽ ऽ र र ओ-ओ-ओ-ओ···" और "दौड़ो ो ो ो ो ऽ ऽ ऽ ऽ र र ओ-ओ-ओ-ओ···" और "दौड़ो ो ो ो ो ऽ ऽ ऽ ऽ जोर-जोर से चिल्लाता हुआ मैं उनमें से एक की ओर दौड़ा तो दूसरे ने पीछे से मुझ पर मछली फँसाने वाला जाल फेंका। मैं उसी तरह हल्ला मचाता रहा। हाथ-पैर बुरी तरह जाल में उलझ गये थे, गँड़ासा बेकार था। इसके बाद

मुझ पर लाठी के चार भरपूर वार पड़े। गँड़ासा से जाल को जहाँ-तहाँ मैंने काट जरूर दिया था मगर उससे मुझे कोई मदद मिली हो सो बात नहीं।

इतने में मार की दूसरी दौड़ शुरू हुई। वे दो ही नहीं थे, उनके पीछे और भी कई आदमी थे जो पलानी के अन्दर घुस गये। इधर के एक मुँह से निकला—बलचनमा, माफी माँग चल के मालिक के यहाँ!

दूसरी आवाज आई—ना-ना-ना, ऐसा मत कर! चल के माफी माँगना ससुर मंजूर कर लेगा और पीछे निपत्ता हो जायगा साला!

मैंने कहा—तुम्हारा मैंने क्या बिगाड़ा है? तुम भी मेहनत-मजूरी करके पेट पालते हो और हम भी। जाल हटा लो, मुश्कें बाँधकर ले चलो जहाँ ले चलना है……

उन्हें शायद बोलना मना कर दिया गया। डील-डौल के काफी तगड़े और काला-भुजंग जवान थे। जाने क्या सोचकर मय जाल के मुझे बाँधने लगे। उनमें से एक का हाथ अपने मुँह के करीब पाकर मैंने उसकी कलाई पर दाँत धँसा दिये। 'बाप-बाप' करता हुआ वह वहीं ऐंठकर गिर पड़ा, फिर भी मैंने उसकी कलाई नहीं छोड़ी।

जिन्दगी अनमोल चीज है भैया मगर मौके की भी अपनी कीमत हुआ करती है। होती है कि नहीं होती है? कहो कि होती है!

उस वक्त मौत को सामने देखकर घिरनी की तरह मेरा दिमाग नाच रहा था…बेटी, औरत, माँ गन्ने की खड़ी फसल, पलानी के सोये हुए भोलंटियर कि जिनके मुँहों में शायद कपड़े ठूँस दिये गये हैं और कमाने वाला खायेगा, इससे चलते जो कुछ हो…"धरती किसकी? जोते-बोये उसकी!" किसान की आजादी आसमान से उतरकर नहीं आएगी, वह परगट होगी नीचे—जुती धरती के भुरभुरे ढेलों को फोड़कर…बूढ़ा सीसम अब भी झुककर मेरा कपार चूम रहा है…

कि इतने में आसरम के पिछवाड़े से दौड़कर एक और आदमी आया, उसके हाथ में नेपाली खुखरी थी।

मैं बँधा था और जाल में सभी अंग उलझे हुए थे। हाँ, दाँतों से एक की कलाई को चाँपे हुए था।

पहले ने अब मेरे सिर पर जोर से लाठी मारी—एक नहीं, दो बार…मैं बेहोश होकर जमीन पर लुढ़क गया।

केले के मोटे-मोटे थम्भ, कटे हुए। सात-आठ रहे होंगे। छै-छै हाथ लम्बे। वे एक-दूसरे से सटाकर बांधे गए थे। अच्छी-खासी नाव का काम दे रहे थे।

घुप्प अंधेरा। कड़ाके की सर्द।

नीचे अथाह पानी। ऊपर नक्षत्र-खचित नील आकाश।

परछाईं में तारे जँच नहीं पा रहे थे क्योंकि छोटी-बड़ी हिलकोरें पानी को चंचल किए हुए थीं। कदली-थम्भों की यह नाव पोखर की छाती पर हचकोले खा रही थी। बदन की समूची ताकत बाँहों में बटोरकर जाल फेंकते वक्त इसका आधा हिस्सा पानी के अन्दर धँस जाता था और तब उस अतिरिक्त दबाव से जल-राशि की मोटी-मोटी तरंग-मालाएँ एक के बाद एक मिनटों तक उमड़ती रहती थीं।

कोई मामूली तलइया या बागान के अन्दर का साधारण चभच्चा तो थी नहीं, वह तो अपने इलाके का प्रख्यात जलाशय 'गढ़-पोखर' था। आवाम की तीखी-खुरदरी जुबान पर घिसते-घिसते गढ़-पोखर अब 'गरोखर' हो गया था। चारों तरफ से भिण्ड, किनारों पर बड़े-बड़े कछार, बीच का पानी वाला बड़ा हिस्सा—कुल मिलाकर पचास एकड़ जमीन छेके हुए था गरोखर।

जरा दूर से देखने पर गरोखर की छाती पर सरकती-सी दो छायाएँ अंधेरे में काले पत्थर की लाट-सी लगती थीं। एक मानव-छाया खड़ी थी, दूसरी उकड़ूँ बैठी थी। थम्भों का पूला नाव बना हुआ मजे में इधर-उधर डोल रहा था।

बीच-बीच में फुसफुसाहट···

—खुरखुन!

—हाँ?

—कितनी हुई कुल?

—पन्द्रह और सात।

फिर थूक फेंकने की आवाज, पिच्च।

फिर जाल फेंकने की तैयारी। नाव हिलने लगी।

मोटी आवाज, धब्ब !

पानी में मानो लौंदा गिरा। यह मछलियों के लिए चारा डाला गया था। दो जोड़ी सतर्क आँखें गहन तिमिर की मोटी पर्तं छेदकर पानी पर जमी थीं।

बुल-बुल-बुल-बुल-बुल-बुल-बुलुब-बुब-बुब···बुलबुले, उनकी बुड़बुड़ाहट ! महीन और मीठी !

—भोला, रे भोला !

—ऊँ !

—देखता क्या है ? फेंक जाल।

—ऊँ ! !

बदन की समूची ताकत कलेजे में बटोरकर भोला ने बिजली की फुर्ती से बाँह घुमाई, मूठ खोलकर जाल पानी में फेंक दिया—झा।।।।।प।

बायें हाथ की कलाई में काफी डोरी लपेट रखी थी, उसे भोला ने ढीली करके छोड़ दिया। इधर वाली छोर हाथ से बँधी थी।

अब ठिठुरन महसूस हुई तो अंजलि में मुँह की भाफ भरकर अँगुलियों को आपस में मसल लिया। छोटी लड़की सिलेबिया सीने से चिपक के सोया करती है, अचानक उसका चेहरा-मोहरा आँखों में नाच उठा।

समेटते समय लगा कि जाल बेहद भारी हो उठा है।

साथी को सकते में जानकर खुरखुन बोला—सेंवार में तो नहीं उलझा है ?

—सेंवार इधर कहाँ ! और, मछलियाँ तो हो ही नहीं सकतीं !

—अच्छा, देखने दे !

—तो उतरो, घँसो अन्दर।

अधेड़ और नाटा खुरखुन चार अंगुल चौड़ी कोपीन कमर में डाले हुए था। पानी में उतरकर उसने गोता लगाया।

गरोखर तीन सौ साल पुराना जलाशय था। चारों ओर भिण्डों और कछारों का बुरा हाल था। बरसात के मौसम में पानी के साथ बहकर आनेवाली मिट्टी उसकी गहराई बराबर कम करती आई थी। फिर भी चौदह-पन्द्रह फुट का बाँस ही गरोखर की थाह ले सकता था।

भोला और खुरखुन की यह नाव गरोखर के ठीक बीचों-बीच नहीं थी। पच्छिम की तरफ जहाँ पानी दस फुट गहरा था, वहीं वे अपनी किस्मत आजमा रहे थे।

नाव से चार गज की दूरी पर खुरखुन पानी के अन्दर गया था। जाड़े के मौसम में रात के वक्त तालाब या झील का पानी अन्दर-अन्दर गुनगुना-सा लगता है। अन्दर जाकर पहले तो उसने जाल के सहारे मछलियाँ टटोलने की कोशिश की। तीन-चार मझोले आकार की मालूम हुईं। दम फूलने लगा तो ऊपर आ

गया, क्षण-भर साँस लेकर फिर डुबकी लगाई। अबकी ज़रा देर तक खुरखुन अन्दर रहा।

जाल की किनारी टटोलता हुआ अन्दर वह चक्कर मारने लगा— शी ई ई ई ई ई ई···बुआरी ने दाहिने पैर का अँगूठा काट खाया! यह मुसरी होती ही ऐसी है! पूस के पाले ने यों भी बोटी-बोटी को सुन्न कर दिया था। फू ऊ ऊ ऊ ऊ ऊ ऊ···यह लो! अरे, जाल की किनारी तो यहाँ लकड़ी के ढोंके से उलझी पड़ी है!···

दम फूलने लगा तो खुरखुन फिर ऊपर आ गया।

—क्या है?

भोला उसी तरह जाल की डोरी को ताने हुए था। ढील नहीं दे रहा था। कि छोटी मछलियाँ कहीं खिसक न जाएँ। क्षण-भर बाद भोला ने फिर कहा—बोलते नहीं हो कुछ!

—ठहर!

खुरखुन अब तीसरी दफे पानी के भीतर गया।

जाल की किनारी के सहारे सर्र से लकड़ी के ढोंके तक पहुँचा।

टोह लेकर मालूम किया तो किनारी की लोहे वाली भारी-भारी गोटियों में से दो को ढोंके की दंतुर खोडर में फँसा पाया। अब क्या हो? तोड़े तो ये टूटने को नहीं? खुरखुन को भोला की चाकू याद आई। वह फिर ऊपर आया।

नाव पर अलग दूसरी खँचिया में भोला की आधी बाँह की सिकुड़ी-सिमटी कमीज़ पड़ी थी। उसी की पॉकिट में चाकू था। भोला ने निकालकर दिया।

चाकू लेकर वह चौथी बार पानी के अन्दर गया और उलझे जाल को छुड़ा लिया। एक तो निकली, मगर दूसरी गोटी से हाथ धोना पड़ा।

इस धींगामुश्ती में मछलियाँ भी भाग गईं। चार-पाँच सेर वज़न का रोहू, उससे दुगुना एक भाकुर और डेढ़ गुनी मोदिनी। बस, तीन ही शिकार इस खेवे में आए। हाँ, एक कछुआ महाराज भी साथ थे।

डुबकियाँ लगाने में पानी के अन्दर खुरखुन के पन्द्रह-एक मिनट तो ज़रूर गुज़रे होंगे। कि इतने में कहीं से टिटहरी बोली—टिट्-टिहू-टिहुट्-टिट्-टिट्-टिट्···!!

मछलियों से भरा खाँचा हिलाकर खुरखुन बोला—उहुँ, अब बस कर आज! रहने दे भोला, टिटहरी रोती है कलमुँही।

देर भी तो काफी हो गई?—जाल झाड़ते-झाड़ते भोला ने कहा।

बीस फुट का लग्गा (बाँस) साथ था। खुरखुन ने उसे उठा लिया। अब उन्हें जल्दी घर पहुँचना था। वह फुर्ती से नाव खेने लगा। मन ही मन निश्चय किया कि अबकी गर्मियों में इस ढोंके को बाहर निकाल देगा। जाने कब का पड़ा है मुसरा···

जाल सँभाल-सँभालकर भोला उकड़ूँ बैठ गया था। उसका मुँह ऊपर को

उठा था, निगाहें आसमान पर टिकी थीं।

काले पाख की दशमी तिथि का अधूरा पीला-पीला चाँद निकल आया था। तारे अब भी ढीठ बने हुए थे। अपनी-अपनी शान में चमक रहे थे। गरोखर की हल्की-हल्की पतली-पतली भाप ऊपर उठकर पूस के उन कुहासों को घना बना रही थी।

भोला की तलहथी पर अब तम्बाकू और चूना थे। उन्हें मसल-मसलकर वह खैनी तैयार कर रहा था।

अँगूठा छोड़कर दाहिने हाथ की चारों अँगुलियों से भोला ने जब बायें हाथ पर की खैनी को ठोका तो अनायास उसकी नजरें हट आईं। सामने कछार करीब आ गई थी। डबल जूम खैनी खुरखुन को थमाकर बाकी खुद फाँक गया।

केले के थम्भों वाली वह नाव किनारे आ लगी।

मछलियों से भरे हुए दोनों खाँचे उतारे गए। नाव परे धकेल दी गई।

भोला ने अपनी सूखी धोती और हाफ कमीज़ पहन ली। खुरखुन ने सूखा गमछा और गोल-गर्दन वाली निमस्तीन।

खाँचे काफी वज़नदार हो गए थे। उन्हें टाँग-टूंगकर दोनों घर की तरफ चले।

मछुओं की बस्ती गरोखर से दूर नहीं थी। डेढ़-दो फलाँग का फासला रहा होगा। मलाही-गोंढ़ियारी गो कि अलग-अलग दो आबादियाँ थीं मगर दोनों नाम साथ चलते थे। बाँसों का पतला-सा एक जंगल और पुराने जमाने की एक ऊजाड़-सी अमराई; मलाही और गोंढ़ियारी के बीच बस इतना ही व्यवधान था।

इधर से पहले मलाही पड़ती थी, बाद को गोंढ़ियारी।

भोला और खुरखुन बस्ती-मलाही के अन्दर घुसे तो दो-तीन कुत्ते झाँउ-झाँउ भाँउ-भाँउ करते सड़क पर निकल आए। कुछ दूर तक उन्होंने मछुओं का पीछा किया। गाँव के छोर पर सड़क के किनारे पक्का कुआँ था और पाकड़ के दो जवान पेड़ थे, खूब सुन्दर और छतनार! वहीं ज़रा हटकर किसानों का साझा खलिहान फैला पड़ा था। जोमड़ के खम्भे, बाँस की कँलियों के हातावार घिरावे; दर्म्यान उनके, छोटी-मंझोली-बड़ी परिधि वाले अनेकों खलिहान।

कई खलिहानों में धान की अगहनी फसलों के बोझ करीने से सजाकर रखे हुए थे। रात अभी ढाई पहर बीत चुकी थी तो भी दो-तीन खलिहानों से दंवरी पर जुते बैल हाँकने की ललकार बढ़-बढ़ के कानों में टकरा रही थी। आवारा कुत्तों की दुहरी-तिहरी आवाज़ निशा-शेष के ताज़ा-दम कंठों की किसानी ललकारों में जाने कहाँ खो गई थी!

भोला की तबीयत होती थी कि खलिहान के अन्दर जाकर ज़रा देर आग सेंकता चले, लेकिन खुरखुन की चुप्पा मस्ती उसकी इस इच्छा पर अन्त तक ब्रेक कसे रही।

और अब चार ही कदम तो आगे आना था!

गोंढ़ियारी। अपना गाँव।

आहट पाते ही गोला कूकुर अगवानी में निकल आया।

हल्की-मीठी गुर्राहट। स्वागत की सनातन अभिव्यक्ति।

धनुष की तरह झुकी एक बुढ़िया बाहर निकल आई।

मछलियों वाले खाँचे अन्दर बैठके में रखता हुआ खुरखुन बोला—मंइआ, नींद नहीं आती तुमको?

बुढ़िया को सूझता था कम। पूछा—भोलवा नहीं आया रे? खुरखुन!

भोला ने नजदीक आकर दादी के कंधे पर हाथ रखा—मंइआ!

दादी ने पोते का हाथ-कपार छूकर देखा—हेमाल हो रहा है तेरा बदन! चल, बोरसी लाती हूँ। सेंक ले हाथ-पैर!

खुरखुन ने खीसें निपोड़ते हुए कहा—मंइआ, अगर तुम चाय पिला दो…

धत् तेरी!—भोला बोला—खुरखुन, पागल तो नहीं हो गए हो? इसका तो जीभ का सवाद ही चौपट हो गया है! नमक डालकर लाल चाय पीती है, सन्तरे के सूखे छिलके सिलेबिया से पिसवाकर उसमें नमक-मिर्च-तेल डालकर चटनी बनानी है और उस चटनी के सहारे भर-थाली भात खा जाती है…

बुढ़िया खुद भी हँसने लगी। ओसारे पर अँधेरा था फिर भी मंइआ के साबित-सुफेद दाँत जगमगाकर दिखाई दे गए।

मंगला की माँ आकर बोरसी रख गई।

भोला ने माचिस से रगड़कर तीली को आले पर रखी ढिबरी से छुआ दिया। मटमैला आलोक बैठके में फैल गया।

मंइआ, खुरखुन, भोला। बीड़ा ले-लेकर तीनों बोरसी के इर्द-गिर्द बैठ गए। बातें भी होती रहीं और हाथ-पैर भी सिकते रहे।

खुरखुन को जोर की भूख लग आई थी। साँझ की दिया-बाती के बाद खाना खाया था जरूर लेकिन अब आठ-नौ घण्टे हो रहे थे। और यह समय करारी मशक्कत में बीता था। फिर यह भी तो था कि सुबह छै बजे चमुड़िया स्टेशन पहुंचकर माल बुक कराना था, दरभंगा जाने वाली ट्रेन पकड़नी थी। पेट में कुछ डाल देना आवश्यक प्रतीत हुआ खुरखुन को।

थोड़ी देर बाद खुरखुन बोला—ज़रा घर हो आऊँ। क्या पता, शाम तक हम लौटें या नहीं!

—अच्छा, जल्दी लौटना भला!

—हाँ, भइ, वहाँ रुकने की ज़रूरत ही नहीं होगी!

—तो मैं भी अपनी बिटिया की खोज-खबर ले आता हूँ।

भोला भी उठा, खुरखुन भी उठा।

मंइआ ने छोटी-पतली टहनीनुमा लकड़ी से अन्दर की आग को थोड़ा-सा उकसा दिया और बोली—कोई फिक्र नहीं, मछलियों की रखवाली मैं करूँगी। जा जा, हो आ घर से!

खुरखुन का घर वहाँ से सौ कदम आगे था।

वह सीधे अन्दर आया। बाँस की चचरियों से बनी 'फट्टक' को भीतर धकेलने लगा तो स्त्री की निद्रालु आवाज़ आई—कौन ?

—उठ, ढिबरी जला ! मैं हूँ...

उधर ओरियानी में बँधी बकरी मिमियाई तो उसके तीनों पठरू अपनी-अपनी कच्ची आवाज़ में में-में कर उठे।

—च्चु च् च्चु च्चु च्चु च्चुऽऽ...

चुचकार-पुचकार के खुरखुन ने बकरी को स्वाभाविक तौर पर आश्वस्त किया तब तक भीतर की ढिबरी जल चुकी थी।

परिवार का मुखिया अन्दर आया।

पुआल बिछे थे कोने में, उन पर फटी-पुरानी बोरी बिछी थी। एक जवान लड़की और नंग-धड़ंग बच्चे बेतरतीब सोए पड़े थे। ओढ़ना के नाम पर कथरी-गुदड़ी के दो-तीन छोटे-बड़े टुकड़े उन शरीरों को जहाँ-तहाँ से ढक रहे थे। दूसरे कोने में चूल्हा-चौका। तीसरे में अनाज रखने के कूंड और कुठले। चौथा कोना खाली। छप्पर के बाँसों से दसियों छिक्के लटक रहे हैं। मछलियाँ पकड़ने और फँसाने के औज़ार भीत की खूंटियों से टंगे थे—गांज, टापी, सहत, सरैला, किस्म-किस्म के डण्डे। जालों की कढ़ाई-बिनाई में काम आने वाले छोटे-बड़े सूए, शलाखें। जालों के अधूरे टुकड़े। घर-गिरस्ती की बाकी दसियों चीज़ें। यानी खुरखुन का समूचा संसार ही मानो तेरह फुट लम्बे और नौ फुट चौड़े घर में अटा पड़ा था। भीतें बीस साल पुरानी, फिर भी मज़बूत थीं।

खुरखुन अन्दर आया तो जंभाइयाँ लेती हुई पत्नी के पास बैठ गया। मछलियों के बारे में बताया और कहा—भूख लगी है।

—अब इस वक्त मैं क्या दूँ तुम्हें ?

—बच्चों के लिए कुछ रखा होगा न ? उनके लिए सुबह में फिर कुछ तैयार कर लेना...और नहीं तो चावल ही कच्चे-फच्चे पाव-आधा सेर निकालो फाँक-फूंक लूंगा मधुरी की अम्माँ ! कड़ाके की भूख लगी है री !

पेट पर हाथ फेरकर गृहस्वामी अपनी विकराल क्षुधा की तरफ गृहलक्ष्मी का सारा का सारा ध्यान खींच लाया।

वह उठी और यह पीठ के बल सूखे पुआलों के उसी दरवेशी गलीचे पर लेट गया। थकान थी। जाड़ा था। चिन्ता थी। बोझ था। नींद के तो मानो पर ही तोड़ दिए हों। पलकों को मानो तन्द्रा की याद तक नहीं थी।

...मधुरी अबकी होली के दिन अठारहवें में प्रवेश करेगी। दूल्हा इकलौता है घर का। उसके माँ-बाप अपनी बहू को अब मायके नहीं रहने देना चाहते। माघ या फागुन तक लड़की को चाहे जैसे विदा करना होगा। कहाँ से जुटाएगा ? कौन देगा उधार ?

पाव-डेढ़-एक भुंजिया चावल चंगेरी में लाकर मधुरी की अम्माँ ने सामने

रख दिया—लो, उठो भी !

नई फसल के कच्चे चावल थे।

खुरखुन ने उन्हें अँगोछे में बाँधकर पोटली-सी बना ली। अँगोछा गरोखर के पानी का भीगा अब भी सूखा नहीं था तो भी चावलों की पोटली को उसने पानी भरे डोल के अन्दर डुबो लिया। कच्चे चावलों से दाँत-मसूड़ों की वर्जिश नाहक कौन करवाए ! क्या है, घड़ी-आधी घड़ी का जलयोग पाकर नरम तो ये पड़ ही जाएँगे !

अपनी दोहर, लाठी और पाथेय की पोटली लिए गृहपति बाहर निकल आये तो पीछे से घर की मालकिन दालान तक आई।

चुपचाप खुरखुन भोला के बैठक में दाखिल हुआ तो मंइआ अपने प्राइवेट हुक्का के लिए दूसरी टिकिया सुलगा रही थी।

भोला तैयार बैठा था। स्टेशन तक साथ चलने के लिए नीरस को ले लिया गया।

मछलियाँ लेकर तीनों चमुड़िया पहुँचे तो पाँच बज रहे थे।

स्टेशन मास्टर तो कंठीधारी वैष्णव कायस्थ था लेकिन टिकट बाबू था मछगिद्धा बंगाली। ताजा-ताजा ललमुँहा रेहू देखते ही उसकी जीभ से लार टपकने लगी। बुक करने में जान-बूझकर टाल-मटोल करने लगा तो भोला को टिकट बाबू की नीयत पर शक हुआ।

आखिर रेहू का ढाई-तीन सेर वजन का बच्चा देना ही पड़ा, तब जाकर दोनों खाँचे बुक हो पाए और चालान की रसीद हासिल हुई।

गाड़ी आई तो 'ब्रेक-भान' में खाँचे डाल दिए गए। गार्ड नया-नया बहाल हुआ-सा लगता था। अपनी नीयत का पता अन्त तक नहीं लगने दिया !

ट्रेन वक्त पर खुली और नीरस वापस गया।

साढ़े नौ बजे माल दरभंगा जंक्शन पहुँचा।

स्टेशन से बाहर आकर रिक्शा किया। आगे बढ़ते चुंगी टैक्स अदा करना पड़ा। दस बजते-बजते 'बड़ी बाजार'।

गरोखर की मछलियाँ धड़ाधड़ बिकने लगीं, शाम तक बिकती रहीं। रेहू दो रुपये सेर। भाकुर, मोदनी और बुआरी डेढ़ रुपये सेर। रोज तो आती नहीं थीं, आती थीं कभी-कभी। गरोखर की इन मछलियों का स्वाद जिसने एक बार भी मालूम कर लिया वह भला इनका नाम सुनकर अपने को क्योंकर रोक पाता ?

लगभग दो बजे भोला नजदीक के होटल से खा आया। पीछे खुरखुन भी खाने गया। तीन बजे के करीब उन्होंने रेट घटा दिया। रेहू डेढ़ रुपये और बाकी मछलियाँ रुपये सेर। पाँच बजते-बजते खाँचे खाली हो गए।

औसत बिक्री फी मन साठ रुपये की हुई थी, यानी डेढ़ रुपये सेर। नकद रकम कुल दो सौ दस रुपये की आई थी।

खुरखुन को भोला ने पचास रुपये दिए। यह आमदनी का दसवाँ हिस्सा था ?

बाजार तक माल लाने और दो आदमियों के आने-जाने में, खाने-पीने में और पान-सिगरेट-तम्बाकू वगैरह में तीस-एक रुपये खर्च हुए थे, सो अलग।

वहीं बड़ी बाजार में खुरखुन ने भोलीराम मारवाड़ी की दूकान से सात रुपये की दो साड़ियाँ और तीन रुपये की छींट ले ली। जंगल के लिए अंग्रेजी-हिन्दी की गुटका डिक्शनरी और बजरंग मंडली के लिए भाखा टीकावाली रामायण खरीदी मिथिला बुकडीपो से। हस्ब-मामूल कुछ-एक सौदा-सुलुफ और भी। एक-आधा काम ज़िला-कचहरी से था, मगर उसके लिए कोई जल्दी नहीं थी।

पूरब की तरफ जाने वाली ट्रेन सात बजे छूटती थी।

खाली खाँचे और खरीदी हुई चीज-बस्त लेकर वे टावर के पास आए।

टावर की बड़ी घड़ी की ओर हाथ उठाकर भोला ने मुस्कराते हुए पूछ दिया —कै बजे हैं, बताओ तो खुरखुन?

दाँत दिखा दिए खुरखुन ने तो?

—बताना होगा!

—बीच बाज़ार में इस तरह बेआबरू करता है भोलाइ, तू मुझे?

भोला ठहाके मार-मारके हँसने लगा। हँसी का वेग थमा तो बोला—अरे, छह बजे हैं! देखते नहीं कि घड़ी की दोनों सुइयाँ डण्डी की सिधाई में तन गई हैं? मोटी सुई नीचे की तरफ, पतली ऊपर की ओर। मोटी-पतली दोनों सुइयाँ ऊपर की तरफ साथ लग जाएँगी, बारह बजेंगे। समझे भइया?

खुरखुन की आँखों के कोए फैलकर मानो दुहरे हो गए। क्या पता उस बेचारे को घड़ी-फड़ी का! उसकी जानकारी में तो अँगूठे की छाप ही दस्तखत है।

सीधे-सादे, मेहनती और गरीब साथी से उसकी अज्ञानता के बारे में छेड़-खानी भोला ने जान-बूझकर नहीं की थी, यह परिहास सहज और अप्रत्याशित था। उपहास नहीं था यह।

एक घण्टा वक्त था अभी।

भोला की जेब में आज काफी रकम पड़ी थी। वह दरियादिल आदमी था। सामने दूकान में थालों के अन्दर मिठाइयाँ सजाई हुई थीं। पकौड़े की-सी नाक वाला कलूटा और तुंदियल हलवाई छोटी चौकी पर बैठकर रेजगारी गिनने में मशगूल था। छोकरे थे तीन-चार, वे ग्राहकों की फर्माइशें पूरी कर रहे थे।

—खुरखुन, आओ खा लें, फिर स्टेशन जाएँगे!

—खाँचे?

—ले आओ, दूकान के अन्दर काफी जगह है जी!

—हूँ।

और तब वे स्टूलों पर बैठ गए। बीच में हलका-छोटा टेबुल था। वहाँ एक भी कुर्सी या बड़ा टेबुल नहीं था, खुरदरे काठ की निहायत मामूली एक बेंच अवश्य थी।

पूड़ी-तरकारी-चटनी और इमर्ती-आलूशाही-गुलाबजामन-बर्फी-लड्डू···दोनों

जने चार रुपये का खाना खा गए। दूकान से बाहर आकर दो-दो बीड़े मीठे पान। देहाती दुनिया के लिए चिरपरिचित 'मोटर' सिगरेट फूंकते हुए दोनों जने रिक्शे पर सवार हुए, खाँचे खुरखुन थामे रहा।

पूस का सूरज पाँच-सवा पाँच बजे ही नजरों से ओझल हो जाता है। सात के घण्टे तो तब भींगी रात में बजते हैं। चमुड़िया की दो टिकटें बाहर मुसाफिरखाने की बुकिंग-आफिस से लेकर उन्होंने प्लेटफार्म वाला पुल पार किया और गाड़ी में जा बैठे।

भीड़ नहीं थी, लोग छिटपुट बैठे थे।

खुरखुन की तबीयत हुई चाय पीने की। भोला अपना मस्त था सिगरेट में।

खुरखुन ने इशारे से चाय वाले को नजदीक बुलाया। दुअन्नी देकर दो सकोरे चाय ली उससे। एक अपने लिए, दूसरा भोला के लिए।

भोला हँसने लगा—पचमेर मिठाई से जी नहीं भरा! अब गुड़ की इस गरम शरबत पर मन आके अटका है? राम-राम!! मैं नहीं पीता तुम्हारी यह चाय···

वह चाय वाले को पुकारने लगा—ले जा रे अपनी चाय, नहीं चाहिए हमें तेरी यह लाल शरबत।

चाय वाला नहीं लौटा तो दूसरा सकोरा भी खुरखुन ने ही पिया।

भोला कुढ़कर बोला—इसी को कहते हैं कुत्ते की लत, समझा?

खुरखुन दाँत निकाल-निकालकर मुस्कुराता रहा और एक हथेली पर दूसरे हाथ से खैनी मसलता रहा।

निर्मली के निकट ही मकर-संक्रान्ति के पवित्र क्षणों में कोसी के पश्चिमी तटबन्ध का शुभारंभ होने जा रहा था। बाँध के लिए मिट्टी काटने का श्रीगणेश बिहार के मुख्यमन्त्री करने वाले थे। जिला दरभंगा और जिला सहर्सा की ही जनता में नहीं, बल्कि समूचे बिहार में 'कोसीप्रोजेक्ट' की चर्चा चल पड़ी थी। केन्द्र और प्रदेश (बिहार) की सरकारों ने कोसी को नियन्त्रित करने की नीयत से एक वृहत्तम प्रतिष्ठान संघटित कर लिया था—'कोसी—एडमिनिस्ट्रेशन बोर्ड'। दर्जनों प्रख्यात इंजीनियर और दूसरे तजुर्बेकार उच्चाधिकारी इन कामों में लग चुके थे। लोहा-लक्कड़, सीमेण्ट-औजार-मशीनरी के पुर्जे वगैरह ट्रकों में लद-लदकर फार्बिस गंज रेलवे स्टेशन से बीरपुर पहुँच रहे थे।

तो फिर यह अस्वाभाविक नहीं था कि पूरब की तरफ जाने वाली इस ट्रेन में बैठे पसिंजर कोसी-बाँध के बारे में बातें कर रहे थे। भोला से अभी उस रोज मंझार घाट के घटवार ने खुद कहा था—सहनी, श्रमदान में नहीं चलोगे? कहो तो जत्थे में नाम दे दूँ तुम्हारा भी। निषाद महासभा के जिला-सभापति फुलेना परसाद माँझी ने श्रमदानियों में अपना नाम लिखवाया है, यह भी घटवार से ही मालूम हुआ था। जो हो, ध्यान लगाकर भोला मुसाफिरों की बातें सुन रहा था।

गाड़ी खुली तो खुरखुन को नींद आने लगी। ककरहट्टी-हाल्ट पर दो पसिंजर उतर गए। अब उस बेंच पर खुरखुन अकेले था। लुढ़का दिया उसने अपने को

वाली सीटों पर। अगले ही क्षण नाक बजने लगी।

साढ़े दस चमुड़िया उतरे और दक्खिन की सीध में चल पड़े।

सिर पर बांधे, हाथ में लाठी। कंधों पर तह की हुई दोहर। खुरखुन का बाकी तो ठीक था लेकिन फटी बिवाइयों वाले नंगे पैर ही उसे मौसम की याद दिला रहे थे।

भोला के पैरों में जूते थे और पाकिट में रकम थी। रामायण और गुटका कोश, दोनों को गमछे में लपेटकर बांध रखा था। उन्हें वह हाथ से लटकाए आ रहा था।

चार मील का रास्ता! सड़क कच्ची थी। बीच में दो गांव पड़ते थे, आगे बड़ा-सा एक पांतर था फिर गरोखर।

दोनों घर पहुंचे और खा-पीकर सो गए।

## दो

निचले मैदानों का पानी सूख चला था।

सूखते पानी को जगह-जगह मछुओं ने चिलमननुमा सिरकियों से घेर रखा था। बिसुनी, खुरखुन, नीरम, रंगलाल जैसे मछुओं के लिए निचले मैदानों वाला उथला-छिछला और घटता-बढ़ता यह पानी विधाता का वरदान ही था। भादों से लेकर ठेठ जेठ तक इस पानी से सैंकड़ो मन मछलियां वे निकालते थे। बड़ी-बड़ी नहीं छोटी-छोटी मौसमी मछलियां। इच्चा, मारा, कतरा, पोठी, पोठा, टेंगरी, टेंगरा, गरई, गरचुन्नी, कबई, सिंगी, मंगुरी, अन्हई आदि।

मलाही-गोंढ़ियारी से मील-भर पूरब, यह एक भारी चौर था। उत्तर-दक्खिन लम्बाई में कुछ ज्यादा, पूरब-पच्छिम चौड़ाई से कुछ कम। डेढ़ कोस का यह अंचल 'धनहा चौर' कहलाता था। मंगलगढ़ के सिसोदिया राजाओं की जमींदारी थी पहले, अब जनाब अंचलाधिकारी साहब की खास निगरानी में आ गया था।

कोसी का जहरीला असर इन देहातों को वीरान बना चुका था। बाढ़, अकाल, मलेरिया के मारे लोग तबाह थे। कोसी जब पूरब की तरफ बीस-तीस कोस परे थी, उन दिनो धनहा चौर की बदन-चिकनी माटी सोना उगलती। अब तो गांव के गांव उजाड़ पड़े थे। जिनमें सामर्थ्य थी वे पच्छिम हटकर दूर के अंचलों में जा बसे थे।

पहले इधर की मुख्य फसल थी अगहनी धान, अब कोई फसल 'मुख्य उपज' नहीं रह गई। बाढ़ का दौरा देर से आता तो मड़ुआ, मकई और मूंग की भदई फसलें थोड़ी-बहुत हो जातीं। कभी वर्षा की अति, कभी उसके अभाव की अति

—धान की फसलों के लिए दोनों ही स्थितियाँ घातक थीं।

मलाही-गोंढ़ियारी में मछुओं के तीस-पैंतीस परिवार थे। खाने वाले मुँहों की तादाद तेजी से बढ़ रही थी। भोला की श्रेणी के सम्पन्न-सुखी गृहपति इनमें दो ही तीन थे। अधिकतर मछुए खुरखुन की हैसियत के थे। वे पास-पड़ोस के इलाकों में पांच-सात कोस तक और कभी-कभी दस-पन्द्रह कोस तक मछलियाँ पकड़ने निकल जाते थे। इधर के जितने भी पोखर थे, जितने भी ताल-तलइयाँ थीं, जितनी भी नदियाँ और झीलें थीं, पानी का जहाँ भी जमाव-टिकाव था—सारा का सारा उनका शिकारगाह था। मछलियाँ ही नहीं, सिंघाडा-तालमखाना-कमल और कुंई के फूल, कमलगट्टे, कमलनाल, कड़हड़, केसौर, सारुख-जैसी चीजें भी पानी से वे हासिल करते थे। पुरइन-पद्म के गोल-गोल चिकने-चिकने पत्तों की भी बाजारों में काफी खपत थी। तालमखाना उपजाने के लिए हजारों की एडवान्स देकर ये लोग पोखर लेते थे ठेके पर। ठेके अकसर सामूहिक हुआ करते।

गरज यह कि दुक्खम्-सुक्खम् चाहे जैसे इन मछुओं की दुनियादारी चल जाती थी। बच्चों के जरिये प्राइमरी शिक्षा भी परिवारों में प्रवेश पा रही थी। दो-तीन लड़के मिडिल पास कर चुके थे। भोला का छोटा लड़का दसवीं कक्षा में इम्तिहान देकर इस वर्ष ग्यारहवीं अर्थात् मैट्रिक फाइनल में आने वाला था। डिस्ट्रिक्ट बोर्ड ने गोंढ़ियारी ओअर-प्राइमरी स्कूल को पिछले साल मान्यता दी थी। दो जवान गंगा में माल ढोने वाली जहाजी कम्पनी में खलासी की ड्यूटी पर असालतन हुए थे।

चिलमनों से घिरा हुआ 'धनहा चौर' का पानी छोटी मछलियों का अटूट खजाना था। पानी वाली सैकड़ों एकड़ जमीन घिरी थी। दो-दो तीन-तीन परिवारों ने मिल-जुलकर थोड़ी-थोड़ी दूर का हिस्सा अपने-अपने अधिकार में ले रखा था। फूस की दसियों अस्थायी झोपड़ियाँ चिलमनों से हटकर सूखी जमीन पर खड़ी थीं। रात को तो कम-सम, मगर दिन की मीठी धूप में झोपड़ियों का यह संसार मुखर हो उठता। लगता कि मौजे गोंढ़ियारी के मल्लाहों-मछुओं की आधी आबादी यहीं आ गई है।

जाल बुनते हुए या धागा बाँटते हुए अर्धनग्न बूढ़े। हुक्का गुड़गुड़ाती या टिकिया सुलगाती हुई बुढ़ियाँ। कछारों में केंकड़े या कछुए खोजते हुए नंग-धड़ंग लड़के! जलते चूल्हों पर काली हाँडियाँ, करीब बैठकर हल्दी-लाल मिर्च पीसती हुई सयानी लड़कियाँ, फटी-मैली धोतियों वाली।

यह साधारण झाँकी थी उस दुनिया की। माघ का महीना, पहर-डेढ़ पहर दिन उठा था। खुरखुन की बड़ी लड़की मधुरी अपने तीन भाई-बहनों से उलझ रही थी—उलझने का कारण थीं मंगुरी मछलियाँ। सेर पाँच-एक आज हिस्से में पड़ी थीं।

छोटी मछलियों में तीन का बड़ा नाम है—सिंगी, मंगुरी और कबइ।

सिंगी और मंगुरी लोगों को बेहद रुचिकर लगती हैं। गाढ़े किरमिची

रंग की चिकनी, पतली और बित्ता-डेढ़ बित्ता लम्बी यह सिंगी और मंगुरी मछलियाँ आसिन से लेकर माघ-फागुन तक हाटों-बाजारों में अपनी शुहरत की धूम मचाए रहती हैं।

मधुरी के भाई-बहन मचल रहे थे कि एक-एक मंगुरी मिल जाए तो भूनकर खाएँ। मगर उसने पूरे परिवार की सुविधा का ख्याल किया।

—तीन तो आधा सेर होंगी मिलाकर !

—तो क्या होगा दिदिया ?

—बाप रे, पाँच आना पैसा कुछ नहीं है तेरे लेखे ?

अपने से छोटी बहन को मधुरी ने डाँटकर कहा और आँखें फाड़कर उसकी ओर देखने लगी।

तीरा मान लेगी बात तो भाई भी मान जाएगा और वह मान लेगा तो अपने से छोटी को मना लेगा। इसी से मधुरी सिर्फ बहन को डाँट रही थी। एक मंगुरी तो आखिर मिल ही रही थी उन्हें।

तीरा गुमसुम नाखून खोंटती रही।

मधुरी ने भाई को लक्ष्य करके एक मछली फेंक दी—ले, जा !

तीरा रूठकर कछार की ओर चली गई।

नीरस ने कल दो कछुए पकड़े थे। पाँच सेर गोश्त निकला। सेर-भर खुरखुन की घर वाली को मिला था। रात का खाना उसी गोश्त की तीमन के साथ हुआ। मधुरी ने ज़रा-सी तीमन बचा रखी थी और उसे वह यहाँ ले आई थी। परसों रंगलाल के लड़के ने तीन बड़ी-बड़ी अन्हइ मछलियाँ कछार के पाँक के भीतर से निकाली थीं, एक उनमें से वह स्वयं मधुरी को दे गया था। मधुरी ने उसे भी सँभालकर रख छोड़ा था, अभी पकाने वाली थी।

भाई आठ-नौ साल का था, मान गया और मंगुरी उठा ली।

कटे धानों की खूँटियाँ उखाड़-बटोरकर लड़कों ने उस ढेर में आग लगा दी थी। वहीं वे मछलियाँ भून रहे थे। मधुरी का भाई मंगुरी लेकर उधर ही बढ़ा। छोटी बहिन पीछे गई।

मधुरी ने अब तक चूल्हा नहीं सुलगाया था।

जाने क्यों, मंगल का मुखड़ा उसकी चेतना को आज बार-बार उकसा रहा था। बहुत-बहुत याद आ रही थी मंगल की। हाथ-पैर हिलाने-डुलाने को जी नहीं करता था। जी यही करता था कि बैठ जाए और बैठी-बैठी मंगल के बारे में सोचती रहे, बस सोचती ही रहे…

पन्द्रह दिन बाद मंगल की बहू आ जाएगी…

मधुरी का चिन्तन-चक्र घूमने लगा।

चाहने लगी कि ध्यान में सिर्फ मंगल ही आए, मंगल की बहू न आए ध्यान में। किन्तु अपरिचित-अकल्पित वह बहू लाख अवांछित हो, मधुरी की चेतना पर मानो बलपूर्वक हावी हो जाती थी !

थोड़ी ही देर तक अन्तर्जगत् के ये मीठे-कड़वे खेल चले कि मधुरी का माथा फटने लगा। लगा कि मौन और निष्क्रियता उसे काट खाएँगे।

वह अन्दर झोपड़ी में टँगी हाँड़ी उतार लाई। बाहर खड़ी-खड़ी उसे नाक के पास लाकर सूँघा। बासीपन की दुहरी-तिहरी बास आ रही थी हाँड़ी से।

कल तो हाँड़ी चढ़ी नहीं थी यहाँ, परसों चढ़ी थी। अड़तालीस घण्टे हो रहे थे। रात का खाना समूचे परिवार का घर में तैयार होता था। झोपड़ी में रखवाली के लिए कभी कोई रात को हुआ भी तो घर से खा-पीकर आ जाता था। मधुरी कल नहीं आ सकी थी, दिन-भर धान उबालती रही। भूंजा-फरही साथ लेकर यहीं भाई-बहन आ गए थे।

पीने का पानी गाँव के कुएँ से और धोने-पकाने का नजदीक वाले पोखर से लाते थे यहाँ। सबेरे आते ही तीरा घड़ा भर लाई थी।

हाँड़ी धो-धाकर मधुरी नीरस की झोपड़ी में हल्दी-लाल मिर्च पीसने गई। सिल और कहीं था ही नहीं, जिसे जरूरत होती पीस लाती। संजोग ऐसा था कि आसपास की चारों-पाँचों झोपड़ियाँ खाली थीं।

मधुरी सिल पर लोढ़ा चलाने लगी।

अब फिर उसे अपनी चुप्पी अखरी तो मंगल को ध्यान में रखकर गुनगुनाने लगी—

"जिनगी भेल पहाााड़, उमिर भेल काााल !
जुनि फेकऽ आहे मोर दिलचन,
नेहिया पिरीतिया के जाााल !!
आवऽ आवऽ, देखि जा हाााल !!
उमिर भेल काााााााल !!!"
(जीना हुआ मुश्किल, जवानी हुई घातक;
न डालो, न डालो ओ मेरे दिल के चाँद !
स्नेह और प्रीति का जाल !!
आओ, आओ, देख जाओ हाल !!
जीना हुआ दूभर, जवानी हुई काल।)

इन पदों को मधुरी दुबारा-तिबारा गुनगुनाना चाहती थी लेकिन बाप आता दीखा तो चुप मार गई।

बुधवार था न आज ?

खुरखुन आया कि मछलियाँ लेकर हाट जाएगा।

उसे देखते ही बच्चे लपक के पास आ गए। वह बैठकर छिक्के की पेंदी पर मछवाली खंचिया बैठाने लगा। आँखों से प्रसन्नता फूट रही थी।

सचमुच, इतने अच्छे मांगुर सिवाय धनहा चौर के और कहाँ होते हैं ! खुशी के मारे कपार की नसें ढीली पड़ गईं तो सहज ही खुरखुन के होंठ अलग-अलग फैल गए और बत्तीसी बाहर झाँकने लगी। दाँत क्या थे, पकी-पोढ़ी लौकी के

पंक्तिबद्ध बीज थे मानो ! वैसे ही सुफेद, साबित और यकसाँ !

छः साल की नंगी बिटिया अब और करीब आ गई थी, आहिस्ते-आहिस्ते बिलकुल करीब आकर बाप के बदन से सट गई। भुनी हुई मंगुरी का अद्धा खा आई थी। हाथ-मुँह काले हो रहे थे। नाकों में नेटा-पोटा, आँखों में कीचड़। धूल-भरा सिर, रूखे उलझे बाल। चूतड़ में और घुटनों पर घाव।

कड़ी मूँछ के छँटे बालों पर बच्ची ने हथेली रख दी तो खुरखुन ने बाईं बाँह फैलाकर उसे अपनी अँकवार में भर लिया।

उसे जल्दी थी, बच्ची के गालों और ठोड़ी पर हाथ फेरता हुआ खड़ा हो गया। बोला—छोड़, जाने दे ! बहुत सारे काम पड़े हैं ···

मछलियाँ टाँगकर खुरखुन हाट की तरफ चला। चलते समय मधुरी से कहता गया कि मंगल के गौने को सत्रह-अठारह रोज रह गए हैं, मंइवा तुझे कई बार याद कर चुकी है, आज जरूर मिल आना।

माथा झुकाए मधुरी ने बाप की यह बात सुनी थी।

उसने तय कर लिया, आज वह मंइवा से मिल आएगी।

मंगल का खयाल भुलाकर मधुरी इधर-उधर के कामों में और बातचीत में उलझी रही। भाई-बहनों को खाना बनाकर खिलाया, खुद खाया। हँड़िया फिर उसी तरह अन्दर झोंपड़ी में टाँग दी। बिसुनी बाबा को टिकिया सुलगाकर दिया। बीच-बीच में मेंड़ से जा-जाकर मछलियों का भी अपना मोर्चा संभाल आयी थी।

धनहा चौर में आजकल कहीं भी अथाह पानी नहीं था।

बीचों-बीच एक-डेढ़ फलाँग की लम्बाई और डेढ़-दो सौ गज की चौड़ाई में छाती-भर पानी था। जेठ आते-आते यह पानी कमर-भर रह जाता था। असाढ़ से लेकर कातिक-अगहन तक धनहा चौर का इतना भाग अथाह पानी की वजह से झील बना रहता था। शरद् ऋतु में खुलकर खिलने वाले नीले कमलों की बहार देखते ही बनती थी। हँसुली की-सी शकल वाली यह मनोरम झील ही धनहा चौर के यश में चार चाँद लगाए हुए थी।

झीलवाला अंश चौर का दसवाँ हिस्सा था। बाकी हिस्सों में खेती भी होती थी, मछलियों का शिकार भी चलता रहता था। पानी के निकास की कोई राह नहीं थी। सूर्य-नारायण की कृपा से पूस-माघ तक जितनी दूर पानी सूख गया, खेती वहीं तक सीमित रह जाती थी। शेष रहता था पानी वाला भूखण्ड। उस तरफ मछुओं-मल्लाहों को छोड़कर और किसी की दिलचस्पी नहीं थी। सर्वे के पुराने कागजात पानी वाले इन क्षेत्रों को 'दहलान' (बाढ़-ग्रस्त) बताते आ रहे थे। पुराने-भू-स्वामियों ने मछुओं से दो-एक दफे 'जल-कर' वसूलने की तिकड़म भिड़ाई थी, लेकिन इसमें उन्हें कामयाबी नहीं मिली तो झील की निकटवर्ती कछारें किस्तबन्दी ठेकों पर सस्ते-सस्ते उठा दी थीं।

भोला के पिता फउदार सहनी ने बीस-पच्चीस वर्ष पहले पचास रुपये

सालाना शरह पर दस बीघा (तीन एकड़ से कुछ ज्यादा) कछार बन्दोबस्त ली थी। भागलपुर के एक अंग्रेज हाकिम को उसने डूबने से बचा लिया था, पुरस्कार के रूप में साहब ने राजा से यह जमीन दिलवाई थी। 1934 ई० में भूचाल क्या आई, फउदार का भाग जाग गया था। धरती डोली तो झील का पाट उथला हो गया। उस उथलेपन ने पहले की कछारों को जरा ऊपर कर दिया और अब वे उपजाऊ खेत बन गईं।

भोला का चाचा बिसुनी गरीब का गरीब रह गया। अपनी जाँगर ही उसकी असल जमा-पूँजी थी। यही हाल खुरखुन-रंगलाल-नीरस वगैरह सामान्य मछुओं का था। उनमें आपस का एका भी हद दर्जे का था। सभी परिवार दुख-सुख में साथ रहते थे!

घुटना-भर, जाँघ-भर और कमर-भर पानी धनहा चौर में यत्र-तत्र जगमगा रहा था। दूर-दूर सिरकियाँ खड़ी थीं। इधर की मछलियाँ उधर न चली जाएँ उधर की इधर न आ जाएँ, इसी से निश्चित फासलों पर पानी की हदबन्दी की गई थी।

बिसुनी, खुरखुन, रंगलाल, नीरस आदि ने मिलकर काफी दूर तक घेरा डाल रखा था। झील की एक फाँड़ी गोंढ़ियारी के सामने उत्तर की ओर काफी इधर बढ़ आई थी। अब कमर-भर पानी रह गया था। यह पानी चंचल नहीं, स्थिर था। बहता पानी होता तो पतली तीलियों से आड़े-तिरछे बनी हुई, बझाऊ-उलझाऊ किस्म की 'सरैला' लगाई गई होती। कभी-कभी हँकाई होती। मछलियों के झुण्ड अपनी हद में एक-तरफा बटुर आते फिर उन्हें गाँज से छाँक लिया जाता या टापी के सहारे पकड़ लिया जाता।

साझे के शिकार में डेढ़-दो सेर गरचुन्नी मछलियाँ आ गईं तो मधुरी ने बहन को पुकारा। वह अपने हिस्से के पानी में घुसकर इच्चा और मारा छाँक रही थी, हाथ में छोटा गाज था। वह तो नहीं आई, भाई नजदीक आया।

—मैं चली घर को, तू चलेगा?

—अभी नहीं! बहन के साथ आऊँगा।

—तो छोटी को ले जाती हूँ।

छोकरे को भला क्या एतराज होता?

नीरस की झोपड़ी के पास धूप में बैठकर लाई खा रही थी। मधुरी ने हाथ से घर की ओर चलने का संकेत किया तो दौड़ी आई।

भोला के खलिहान से जरा हटकर यह रास्ता था, पुराना बगीचा और नई अमराई में से होकर।

कोई कुछ गा रहा था। स्वर और अलाप मधुरी को परिचित-से लगे। उसका दिल धड़कने लगा···

. अरे, यह तो चुल्हाई की तान है! "मछरिया···कबहूँ पकड़ में न आवे मछरिया ऽऽ···"

चुल्हाई ! रंगलाल का बड़ा लड़का !

मधुरी को कल खुद आकर 'अन्हुई' मछली दे गया था। तीन थीं लेकिन उनमें जो बड़ी थी वही मधुरी को पकड़ा आया था चुल्हवा !

मंगल और चुल्हाई—दोनों मधुरी के लिए जान देते थे। उसकी तरफदारी यद्यपि चुल्हवा के नसीब में नहीं पड़ी। फिर भी पट्ठा मधुरी पर फिदा था।

वह इधर-उधर देखने लगी, चुल्हाई नजर नहीं आ रहा था।

गले में मिठास गजब की थी। हल्की ट्यून में दिल का सारा दर्द उँडेलकर गा भी रहा था और खलिहान के आगे बाँसों के झुरमुट में पत्ते भी तोड़ रहा था।

मधुरी ने चाल धीमी कर ली। चुल्हाई के गाये पद अब साफ-साफ उसके कानों में पड़ रहे थे—

'कबहूँ पकड़ में न आवे मछरिया !
जुलमी मछरिया चलबल मछरिया !
कबहूँ पकड़ में न आवे मछरिया !
ताल में खेले, तलइया में खेले !
कुइयाँ में डुबकी लगावे मछरिया !
कबहूँ पकड़ में न आवे मछरिया !
जुल्मी मछरिया ! !
रात की बेरिया बिल्कुल लपत्ता !
दिन में नजर मटकावे मछरिया !
कबहूँ पकड़ में न आवे मछरिया !
जुल्मी मछरिया ! !………"

मधुरी की रफ्तार इतनी धीमी हो गई थी कि साथ चलने वाली छ:-साला छोटी बहन सौ-एक कदम आगे निकल गई। मुड़-मुड़कर पीछे देख लेती थी। आगे कुत्ता दिखाई दिया तो डर गई, जोरों से चीखी—दि-दि-या गे। गे दि-दि-या ऽऽऽ ! !

तब मधुरी का ध्यान टूटा और पैरों में फुर्ती आई।

घर पहुँची। माँ को मछलियाँ सौंपकर भोला की दादी से मिलने निकली।

नाक नुकीली। आँखें बड़ी-बड़ी। सूरत साँवली। होंठ पतले। दाँत छोटे-छोटे, हमवार और मोतियों-से चमकीले। कद मंझोला।—मधुरी अठारह साल की हो चुकी थी, मलाही-गोंढ़ियारी के युवक अपने गाँव की चार-पाँच सुन्दरियों में उसकी गणना करने लगे थे। मंगल और चुल्हाई के साथ मधुरी के स्नेह-सम्पर्क की अफवाहें दो-एक बार उड़ी थीं फिर आहिस्ते-आहिस्ते दब गई थीं। अब मंगल की बहू गौना कराकर लिवाई जा रही थी और मधुरी का भी गौना तय हो चुका था।

भोला का बैठकखाना खपड़ों से छाया हुआ था। दूर से ही जगमगा रहा था। अभी पिछले वर्ष ही बाहरी उठ-बैठ के लिए भोला ने यह घर तैयार करवाया था।

दीवारें कच्ची ईंटों की, छप्पर बाँस-फूस के। ऊपर खपरैल। पाँच सौ का खर्चा पड़ा तो पड़ा लेकिन बस्ती गोंढ़ियारी में यह एक शानदार बैठकखाना तैयार हो गया। मछुओं की समूची बिरादरी को इस पर गर्व था।

पीछे अन्दरवाले घर थे, सामने बड़ा-सा आँगन था—बाहरी सहन। सहन के बाईं ओर, छोर पर दो बैल बँधे थे जिनके सामने काठ को छोटी नाँद पड़ी थी। दाहिनी तरफ बाँस के दो खूँटों के सहारे एक पुरानी डोंगी आधी खड़ी थी, दो बढ़ई नीचे बैठे उसकी पेंदी की मरम्मत में लगे थे। बसूला, रुखान, रंदा, आरी, बर्मा, नाप-निशान के लिए कालिख पुती सुतरी, इंच, रेती, टाँगी, काठ का हथौड़ा···कितने ही औजार इर्द-गिर्द बिखरे पड़े थे। रह-रहकर ठुक-ठुक की आवाजें निकल रही थीं। जरा हटकर रस्सी-समेत डोल रखा था, आसपास की हल्की भीगी धरती उसके चूते रहने का सबूत पेश कर रही थी। दिनांत की धूप सहन के पूर्वी छोर को छूने ही वाली थी। बैठक के बरामदे पर खंभेली से पीठ टिकाकर बिसुनी बैठा था और जाल बुन रहा था।

बाहर वाली अंगनाई पार करके, बैठकखाना के पास से होती हुई मधुरी भोला के परिवार में पहुँच गई।

कपड़े पर सूखे बड़े चिपके हुए थे, ओसारे पर बैठकर मंइआ उन्हें छुड़ा रही थी। सोलह-साला जिलेबिया चूल्हा सुलगाने की फिक्र में थी। मंगल की माँ के हाथों में तराजू और बटखरा था, चावल तोल रही थी। भोला और मंगल कहीं गए हुए थे। जंगल मधेपुर गया था फुटबाल-मैच देखने। छोटी लड़की सिलेबिया पड़ोस के बच्चों में खेलने गई थी।

मधुरी मंइआ के पास जा बैठी और बड़े छुड़ाने में हाथ बटाने लगी।

मंइआ ने गौर से मधुरी का चेहरा देखा। बोली—ताड़ होती जा रही दिन से दिन! क्यों री?

मधुरी संकोच के मारे झुक गई। मगल की माँ ने उधर से कहा—इसका भी गौना बैसाख तक हो जाएगा।

इस चर्चा से जिलेबिया को गुदगुदी-सी महसूस हुई, जी में आया कि वह भी कुछ कहे। लेकिन माँ के डर से चुप रही। पर, दादी (मंइआ) के सामने अनाप-शनाप चाहे जो भी बक जाती, कोई बात नहीं।

अपने गौना के बारे में मधुरी अब और कुछ नहीं सुनना चाहती थी। चाहती थी मंगल की बहू के बारे में सुनना, बल्कि इसीलिए आई थी।

ससुराल में तेरे कौन-कौन हैं?—बुढ़िया ने पूछा और लगा कि अभी वह इस प्रकार की अपनी अनेक जिज्ञासाएँ मधुरी के शब्दों में पूरी करना चाहती है।

मंइआ का प्रश्न बेकार गया। मंगल की माँ का सारा ध्यान चावल तोलने में केन्द्रित था और मधुरी मौन थी।

कि जिलेबिया ने एक साधारण-सी बात कहकर प्रसंग ही बदल दिया। चूल्हा सुलग उठा तो वह बोली—पहले हमारी भाभी आ लेगी, मधुरी का गौना बाद

को होगा।

मधुरी ने चट से पूछा—तेरी भाभी के कितने भाई हैं जिलेबिया ?

—तीन।

—और बहनें ?

—भाभी को छोड़कर दो और हैं।

इस तरह के सावल-जवाब दस-पांच और चले। फिर कुछ क्षण बाद, सुलगाई हुई टिकिया चढ़ाकर जिलेबिया मंइवा को हुक्का थमा गई तो ध्वनि और स्फोट का श्रुतिमधुर सिलसिला चला—गुड़-गुड़-गुड़-गुड़-गुड़ुक्, गुड़-गुड़-गुड़-गुड़···

कपड़े से चिपके हुए सूखे बड़े अलग हो चुके थे। बड़ों से भरी चंगेरी जिलेबिया अन्दर रख आई तो मधुरी से सटकर बैठी।

मधुरी खिसककर मंइवा के पीठ-पीछे उकड़ूं बैठ गई।

बुढ़िया के बाल अब भी सारे के सारे सफेद नहीं हुए थे, रूखे-सूखे अवश्य थे। मधुरी ने बालों के जंगल में जूं का शिकार शुरू कर दिया। एक-एक बाल की जड़ में अपनी ताज़ा और पैनी निगाहें फेंकने लगी। नज़रों की सफाई और उंगलियों की फुर्ती, जूं की गिरफ्तारी के लिए बस और चाहिए ही क्या ? शिकार हाथ आने लगे और अंगूठों के नाखूनी पाटों पर टपाटप उनकी कचूमर निकलने लगी। बीच में एक बार अण्डों वाली बड़ी जूं पकड़ में आई तो मधुरी का चेहरा चमक उठा और विस्मय में हलकी चीख निकली—गे मंइवा ! कैसे-कैसा जानवर पाले हुए है तू ! तब जिलेबिया ने उस जूं को अपने कब्जे में ले लिया।

ज़रा देर बाद मंइवा के कंधे में अपनी ठुड्डी धंसाकर आहिस्ते से पूछा—किसलिए बुलाया था मुझे ?

बुढ़िया बोली—बहू आएगी, मेहमान आएंगे। मंगल की मां अकेले क्या-क्या करेगी ? तुझको अभी से सब कुछ समझ-बूझ के रखना है, नहीं तो बखत पर मुंह बा देगी ! हां !

मंगल की मां तौलने का काम खत्म कर चुकी थी। खड़ी हुई, नजदीक आई और हाथ चमकाकर कहा—तू तो अब आती ही नहीं ?

स्वरों में उपालंभ की झांस थी। मधुरी ने उसे अनुभव किया। सचमुच वह पन्द्रह रोज़ बाद आज इधर आई थी। सफाई के तौर पर कुछ कहना जरूरी हो गया।

मंइवा के बालों को छोड़ दिया। सामने आ गई और कहा—मां की तबीयत ठीक नहीं थी, पिछले दिनों। घर की सारी जिम्मेदारी मेरे माथे आ पड़ी थी मंइवा !

मंगल की मां ने अपनी बेटी से कहा—देख क्या रही है मुलुर-मुलुर ! चावल उठाकर अन्दर रखेगी कि नहीं ?

फिर मधुरी की ओर देखकर बोली—देखती है मधुरी, सोलह साल की हो गई तो भी जिलेबिया के मगज में अपने आप कोई बात नहीं आती है ! पम-पम

पर भूंकना पड़ता है, तभी समझती है। हाय राम, ससुराल में कैसे इस भकोल का निबाह होगा ! ! ...

बाँह-समेत हाथ उठाकर मंझआ बीच में ही टप्प से बोली—तू जब पीहर से पहले-पहल यहाँ आई थी तो दाल छौंकने तक का लूर नहीं था ! हूँ ! !

मंगल की माँ ने इस पर कहा—जिलेबिया ससुराल जाएगी तो दाल-भाजी बघारने के लिए तुम साथ जाना, हूँ !

मधुरी ने बीच-बचाव किया, बोली—नहीं काकी, जिलेबिया मछली अच्छा पकाती है ! मेरे सामने तुम इसको बेशऊर न कहना !

खेल-खेल में सिलेबिया को किसी ने कुढ़ा दिया था। रोती हुई आकर माँ के सामने खड़ी हो गई तो सबका ध्यान अपनी तरफ खींच लिया उसने।

## तीन

गरोखर और उससे पच्छिम कोस-भर का इलाका देपुरा के मैथिल ज़मींदारों के अधिकार में था। कभी वे सचमुच 'बाबू साहेब' और 'सरकार' थे। तिरहुत के खानदानी शासक।

अब लेकिन ज़मींदारी-उन्मूलन कानून के मुताबिक रैयतों से ज़मीन का लगान या मालगुजारी वसूल-तहसील करने के हकों से मौकूफ हो चुके थे। व्यक्तिगत जोत की ज़मीन, बाग-बगीचे, कुआँ-चभच्चा और पोखर, देवी-देवता के नाम चढ़ी हुई जायदाद, चरागाह, परती-परांत, नदियों के पाट और तटवर्ती भूमि-जैसी कुछ-एक अचल सम्पत्तियों के मामले में ज़मींदारी-उन्मूलन कानून ने भू-स्वामियों को खुली छूट दे दी। नतीजा यह हुआ कि पोखरों और चरागाहों तक को वे चुपके-चुपके बेचने लगे—"आग लगते झोपड़ी जो निकले सो लाभ।"

गरोखर के भिण्डों पर बाग थे जिनमें आम जामुन, कटहल, बड़हल, बेल, पितोझिया, मौलसिरी, नीम, पाकड़, सेमल, बरगद, पीपल और साहड़ के पुराने पेड़ थे। पिछले दो-तीन वर्षों के अन्दर दो-तिहाई वृक्षों का सफाया हो चुका था। कछार की ज़मीनें धड़ाधड़ आबाद हो गई थीं। गढ़पोखर की हद के अन्दर पानी के चारों ओर लहलहाती फसलें देखकर लोग कहा करते—दस-पाँच साल में अब गरोखर नहीं रहेगा, उथली-छिछली तलैया रह जाएगी यहाँ !

मलाही गाँव का मोहन माँझी लेकिन और ही सपने देख रहा था।

मोहन माँझी के स्वप्न थे कि गढ़पोखर का जीर्णोद्धार होगा आगे चलकर और तब मलाही-गोंढ़ियारी के ये ग्रामांचल मछली-पालन-व्यवसाय का आधुनिकतम केन्द्र हो जाएँगे। वैज्ञानिक प्रणाली से यहाँ मछलियाँ पाली जाएँगी। पूस से लेकर जेठ तक प्रतिवर्ष अच्छी से अच्छी मछलियाँ अधिक से अधिक परिमाण में

हम निकाल ले सकेंगे। एक-एक सीजन में पचास-पचास हजार रुपयों तक की आय होगी। मलाही-गोंढ़ियारी का एक-एक परिवार गरोखर की बदौलत सुखी-सम्पन्न हो जाएगा। विशाल जलाशय की इन कछारों में हम किस्म-किस्म के कमलों और कुमुदिनियों की खेती करेंगे। पक्की-ऊँची भिण्डों पर इकतल्ला सैनिटोरियम बनेगा, फिर दूर-पास के विश्रामार्थी आ-आकर यहाँ छुट्टियाँ मनाया करेंगे…

मोहन माँझी पागल नहीं था, सपने ही नहीं देखा करता था। राष्ट्रीय स्वाधीनता संग्राम का एक अदना-सा सिपाही था वह। १५ अगस्त '४७ के पहले ही तीन बार जेल की सजाएँ भुगत आया था। खरी-खरी सुनाने को और सर्व-साधारण जनता का पक्ष लेकर चाहे जो-कुछ कर गुजरने की लत पड़ गई थी। अब वह हँसिया-हथौड़ा-मार्का लाल झण्डा वाली किसान सभा का थाना-सभापति था। इससे पहले प्रजा समाजवादी पार्टी की जिला-कमेटी का सदस्य था। कम पढ़ा-लिखा होने पर भी समझ पैनी थी और ईमानदारी के तो भला क्या कहने!

आधा चैत बीत चला था।

रविवार होने से स्कूल में छुट्टी थी।

प्राइमरी स्कूल का यह भितहा मकान गाँव के पूर्वी छोर पर था। तीन तरफ से घिरा, सामने खुला। अंगनई का अगला हिस्सा तग्गर-कनेर-बेला-हरसिंगार के झाड़ों से सरसब्ज था।

बिरादरी के बालिग मेम्बरान जुटे थे—भोला, खुरखुन, बिसुनी, रंगलाल, नीरस, नरायन, छीतन, बंसी, नबति, कल्लर, भोकर, नथुनी, नकछेदी, बीलट, भइयन, टुन्नी, जलधर, गगा, नंदे…वगैरह सारे के सारे थे। पचास-साठ जने होंगे। औरत एक भी नहीं थी। दस-पन्द्रह लड़के तमाशबीन बने किनारे-किनारे खड़े थे।

कभी शोरगुल बढ़ जाता और कभी एक ही आदमी कुछ कहता सुनाई देता। कुछ-एक की जीभ नहीं, हाथ ही सक्रिय थे। जाल बिनने लायक मजबूत धागा बाँट रहा था कोई, कोई जाल बिन रहा था। कोई टापी या गाँज बनाने के लिए बाँस की फट्ठी से खपच्चियाँ छील रहा था तो किसी के सामने मूंज पड़ी थी। खुरखुन की गोद में उसकी वही छः साला बेटी थी।

गोनड़ सबसे बूढ़ा था, तिरासी साल का।

भोला ने नाम पुकारकर पूछा—गोनड़ बाबा, तुम्हारी क्या राय होती है?

निकले हुए कान और पतली सफेद मूंछें, गोनड़ के चेहरे की यही विशेषता थी। सबकी निगाहें बुड्ढे पर जमी थीं! उसने आँखें मिचमिचाकर कहा—मैं क्या तीन त्रिभुवन से बाहर हूँ? अरे, जो सबकी राय होगी वही राय मेरी होगी!

इतना कहकर गोनड़ ने माथा झुकाया और मैली धोती की खूंट से नाक पोंछ ली।

तो भी कुछ कहो न—पाँच-सात आदमियों का समवेत स्वर।

बूढे ने जमात की तरफ देखा। उसकी अपनी पतली भौंहों वाली काली आँखें चमक रही थीं। दृढ़ता का भाव मुखमण्डल को दीप्त कर चुका था।

उसने गम्भीर लहजे में कहा—"यह पानी सदा से हमारा रहा है, किसी भी हालत में हम इसे छोड़ नहीं सकते। पानी और माटी न कभी बिके हैं, न कभी बिकेंगे। गरोखर का पानी मामूली पानी नहीं, वह तो हमारे शरीर का लहू है। जिनगी का निचोड़ है।"

गोनड़ इतना ही कहकर बैठ गया।

जमात में आज बड़ी सरगर्मी थी। सभी एकमत थे कि छोड़ा नहीं जाए। गढ़पोखर पर हमेशा अपना अधिकार रहा है। जमींदार जल-कर लेता था, हम देते थे। नया खरीददार दूसरे-तीसरे गाँव के मछुओं को मछलियाँ निकालने का ठेका देता चलेगा और हम अपने पुश्तैनी अधिकारों से वंचित होकर रुलते फिरेंगे, भला यह भी क्या मानने की बात है ?

नया खरीददार सतघरा के जमींदार थे। वे लोग गढ़पोखर की नये सिरे से बंदोबस्ती देकर ज्यादा से ज्यादा रकम बटोरना चाहते थे। उनमें से एक शासक-दल का पुराना और प्रतिष्ठित नेता भी था। पटना, दिल्ली और जिला-केन्द्र लहेरिया सराय के बड़े अधिकारियों से उनकी मिली-भगत थी। दफा १४४ के मुताबिक खट् से एक समन आ धमका था। तभी गोंढ़ियारी के मछुओं में यह सरगर्मी आई थी।

ऐसा एक भी दिन नहीं गुजरता जबकि गढ़पोखर से मछलियाँ न निकाली जाती हों।

इस तिपहर में भी दो नौजवान उत्तरवाली भिण्ड की ओर पानी में काँटे डाले बैठे थे। यों भी छोटी मछलियाँ निकालनेवालों के लिए रोक-टोक कम थी। बड़ी मछलियाँ निकालना मना था। बाढ़ और वर्षा के दिनों में यह प्रतिबन्ध काफी ढीला हो जाता था।

भोला, नकछेदी और गंगा सहनी ने पिछले वर्ष तीन हजार रुपये नकद गिनकर दो साल के लिए गरोखर का पट्टा लिखवाया था। मछलियाँ निकाले जाने पर आधा हिस्सा उनमें मछुओं की मजदूरी होती थी बाकी आधा हिस्सा भोला, नकछेदी और गंगा सहनी आपस में बराबर-बराबर बाँट लेते थे।

अब सतघरा के भूमिहार जमींदार गढ़पोखर के मामले में क्या रुख लेंगे, कहना असम्भव था। कई तरह की अफवाहें उड़ रही थीं और गोंढ़ियारी के मछुओं का मन अशान्त था।

बैठक अनियमित ढंग से ही थोड़ी देर तक चलती रही। बाद को लोग उठ-उठकर जाने लगे और स्कूली लड़के कबड्डी खेलने आ धमके।

भोला, खुरखुन, रंगलाल, नीरस आदि आठ दस जने रह गए थे। मोथी की उस चटाई पर कोई पूरा लेट गया था, कोई आधा। नीरस बैठकर जाल बुन रहा था। खुरखुन बाँस की पतली चैली में से छील-छीलकर तीलियाँ तैयार कर रहा

था। सिलेबिया हुक्का भर लाई थी, भोला उसे गुड़गुड़ा रहा था। रंगलाल और नकछेदी लेटे-लेटे बातें कर रहे थे। उस बातचीत में सभी के दिल मानो पिरोए हुए थे।

गढ़पोखर की इधरवाली भिंड काफी ऊँची थी। गोंढ़ियारी का उत्तर-पूरबी कोनैला छोर उसे छूता था। गाँव से उत्तर सटकर पुरानी अमराई और अमराई से लगा हुआ था गरोखर का इधर वाला (दक्खिनी) भिण्डा। प्राइमरी स्कूल गाँव के उत्तर-पूरब, गरोखर की ऊँची भिण्ड के दक्खिनी ढलान पर, खड़ा अलग से ही जगमगा रहा था। स्कूल का पिछवाड़ा गाँव की तरफ और अगला हिस्सा पोखर की तरफ पड़ता था। चमुड़िया रेलवे-स्टेशन से आने वाली सड़क पूर्वी भिण्ड के पासापासी आकर जरा आगे बढ़ते ही 'धनहा चौर' के सम्मान में बा-अदब धनुषाकार हो गई थी; गोंढ़ियारी और मलाही को दाहिनी बगल से सहलाती हुई आधी मील चलकर वह फिर दक्षिण दिशा में सीधे मुड़ी थी। खूब चालू रास्ता था यह। पिछले पाँच-सात वर्षों में मिनिस्टरों-आफिसरों-नेताओं-ठेकेदारों की दूर दसगुनी बढ़ गई थी, अब जिला बोर्ड इस कच्ची सड़क को पक्की सड़क ही नहीं बल्कि 'पीच-रोड' बनाने पर तुला था। फूलपरास-बाजार से बिरौल होती हुई बहेड़ी और लहेरिया सराय तक पहुँचने वाली इस 'पक्की सड़क' को सन् '५६ के अन्त तक तैयार होना ही था।

स्कूल के बाएँ, छोटी मछलियाँ फाँसने वाले छोटे-हल्के जाल ऊँची भिण्ड पर सूख रहे थे···घुम-घुमाकर पानी में फेंके जाने वाले जाल थे ये—दोनही, पोठिया, मरइली, खपियार, घनी, सतोल, दुआली, ठेंठी···कई किस्में थीं छोटे जालों की।

ति-पहर की चैती धूप उन्हें सुखाने को काफी थी। चार-पाँच कोस पच्छिम बहेड़ा से पूरब किसी गाँव की सूखती तलइया में इन जालों का इस्तेमाल किया गया था। अब आज ये सूख रहे थे।

सबकी नजर बचाकर मोहन माँझी आया और स्कूल के आँगन में खड़ा हो गया।

लड़के कबड्डी खेल रहे थे—चेत् कबड्डी चेत् कबड्डी चेत् कबड्डी चेत् कबड्डी···और मोहन माँझी के अन्दर बैठा हुआ नौजवान छलाँग मारकर बाहर निकल भागा। जाकर वह खेलनेवालों में शामिल हो गया···चेत् कबड्डी ! चेत् कबड्डी !!···

मगन होकर मोहन माँझी कबड्डी का खेल देखने लगा। थोड़ी देर के लिए भूल गया कि किस मतलब से यहाँ आया है।

ग्रीष्म के आरम्भ की झुलसी दूबों से ढका-ढका-सा स्कूल का आँगन निगाहों को अखर रहा था। बीचों-बीच सीधी-सादी रेखा थी, हल्के हाथों की छोटी खुरपी से दूबिया जमीन खुरच-खुरचकर बनाई हुई। खिलाड़ियों के दोनों दलों की दर्म्यानी सीमा।

मोहन मांझी देर तक खड़ा रह जाता अगर सुर्ती थूकने न उठा होता भोला।

भोला देर तक खैनी की डबल जूम निचले होंठ से दबाए हुए था। छोटी तम्बाखू की यह तेज-कड़क पत्ती नीरस जाने कहाँ से लाया था ! सभी ने तारीफ की थी। बीड़ी-सिगरेट और जर्दा-किमाम के इस जमाने में छोटी तम्बाखू का महातम गो कि घट गया है तो भी गोंढ़ियारी के मछुए बड़ी तम्बाखू के नाम पर उत्साहित नहीं होते थे।

देर तक सुर्ती मुंह में रखे रहने के कारण भोला का माथा चकराने-सा लगा तो उठकर वह उसे थूकने आया।

थूककर लार की तार धोती की खूंट के सहारे पोंछने लगा। निगाहें सामने कबड्डी खेलने वालों से जा टकराईं। गाँव के ही लड़के थे। कुछ एक नौजवान तमाशाई भी थे, कुछ एक छोटे बच्चे। बाकी जो थे, सो मलाही के वही मोहन मांझी। मांझी को हमउम्र लोग 'नेताजी' कहते थे और उसने अनासक्ति दिखलाकर अपना यह नाम चालू हो जाने दिया था।

भोला और मोहन ने दर्जा दो साथ-साथ पास किया था। छ: महीने की जेठाई-छोटाई थी। एकाएक वह दिखाई पड़ा तो भोला हुलास-भरी आवाज में बोला—"अरे, नेताजी ! कब से खड़े हो भाई ?"

सुपरिचित स्वर कानों से टकराए और मोहन मांझी के अन्दर का नौजवान गायब हो गया।

भोला आगे बढ़ आया। खुरखुन, रंगलाल, नीरस सभी उठ आए।

मांझी को स्कूल के अन्दर ले गए।

आधी बाँहों की कोकटी कमीज। मामूली सूतों की मटमैली धोती। खाकी थैला बाँह से लटक रहा था। पैरों के नाखून बड़े-बड़े और बेकाबू। चेहरा गोल, पेशानी चौड़ी। लाल-लाल छोटी आँखों में काली पुतलियाँ खूब खुल नहीं पा रही थीं।

नेताजी जब कभी उनके बीच आ धमकता तो जीवन की सोई हुई ताजगी को जगा जाता।

खुद भी व्यक्ति-व्यक्ति की बातें ध्यान से सुनता। कभी-कभी शाम को आता और खाना भोला के साथ खाकर अपनी जाति के महान् पूर्वज जयसिंह और रन्नू सरदार की गाथाएँ रात-भर सुनता रह जाता।

बैठने पर थोड़ी देर तक जिला-जवार, देश-परदेश और समय-साल की चर्चाएँ चलीं। सतघरा के बबुआन गरोखर के पानी से बे-दखल करना चाहते हैं मलाही गोंढ़ियारी के मछुओं को, अब अदालती भूल-भुलइया में भटकाकर उन्हें बे-दम कर देना चाहते हैं···मोहन मांझी से यह सब छिपा नहीं था।

लड़कों की कबड्डी हो चुकी थी। दिन थोड़ा था। सूखते हुए जाल समेटे जा रहे थे।

भोला, खुरखुन आदि भी मोहन मांझी को आगे करके बैठकखाना में आ

पहुँचे।

धान के नारों की बिनी मोटी चटाइयाँ तीन-चार बिछी थीं। उन्हीं पर भाई लोग बैठ गए। अबकी नेताजी ने थैले से रसीदें निकाल लीं और किसान-सभा का मेम्बर बन जाने की अपील करते हुए उसके उद्देश्यों पर प्रवचन आरम्भ कर दिया।

बीच में ही खुरखुन ने कहा—"मगर हम तो किसान नहीं, मछुए हैं। किसान सभा-फिसान सभा का मेम्बर होने से हमें क्या ! नेताजी, मछुआ-कछुआ सभा कोई कहीं हो तो मुझे बताना। उसका मेम्बर जरूर बन जाऊँगा।"

"मछुआ लोगों की सभा तो है ही"—भोला ने कहा—"अरे, वह निषाद महासभा है न खुरखुन भाई ?"

—फुलेना परसाद वाली ?

—तो और कौन-सी !

—फिर नेताजी की किसान-सभा का मेम्बर हम क्यों बनें ?

भोला जवाब देने ही जा रहा था कि मोहन माँझी ने हाथ के इशारे से उसे रोक दिया, कहा—"मैं बताऊँ।"

इसी बीच जिलेबिया भर-चंगेरी भुने चिवड़े और मछली के तले खण्ड सामने रख गई। लेकिन अभ्यागत ने उधर ध्यान नहीं दिया। भोला ने ध्यान दिलाकर कहा—"नेताजी, यह भी चले और वह भी चले !"

रंगलाल चला गया था। खुरखुन और नीरस ने भोला की बात का समर्थन-अनुमोदन किया—"हाँ, नेताजी ?"

"पाँच मिनट बाद,"—मोहन माँझी ने नाश्ते की चंगेरी बाईं तरफ सरका दी और बताना शुरू किया :

"भाइयो, किसान सभा देहातों में रहने वाले कुछ मेहनतकश लोगों का एक-मात्र मिला-जुला सुदृढ़ संगठन है। हम लोग मछुआ हैं, निषाद भाई हैं। सहनी, मुखिया, खुनौट, सोरहिया, बोंतर, तीयर, जलुआ, माँझी; खानदानी उपाधि किसी की कुछ है तो किसी की कुछ। मगर हैं फिर भी सभी निषाद। किसी युग में हमारी संख्या थोड़ी थी। उन दिनों केवल नाव चलाना और मछलियाँ पकड़ना हमारे पेशे थे। अब हमारी बिरादरी खेती भी करती है, मजदूरी भी। पढ़-लिख-कर कुछ-एक भाई-बहन ऊँचे ओहदों पर भी पहुँच रहे हैं। समूचे भारत की बात छोड़ दें। बिहार की ही लीजिए। अपनी बिरादरी के सैंकड़ों लड़के आम बिहारी लड़कों और दूसरे-दूसरे प्रदेश के प्रवासी लड़कों के साथ मिल-जुलकर स्कूलों-कालेजों में ज्ञान-विज्ञान हासिल कर रहे हैं। जात-पाँत की पुरानी दीवारें ढह रही हैं, नये प्रकार की विशाल बिरादरी उनका स्थान लेने आ रही है। एकता का यह आलोक देहातों में भी प्रवेश कर चुका है। जब ऐसी बात है तो नाहक हमारी बिरादरी के चन्द अगुआ निषादों के अलग संगठन का शंख फूँक रहे हैं। दो-चार स्वार्थी निषादों का इससे फायदा होगा, यह मैं मानता हूँ। मैथिली महा-

-सभा, राजपूत महासभा, यादव महासभा, दुसाध महासभा आदि जो भी साम्प्रदायिक संगठन हैं सभी का बायकाट होना चाहिए। इन महासभाओं के नेता आम लोगों की एकता में दरार डालने का ही एकमात्र काम करते हैं। देहातों में रहने वाली सारी जनता का खेती-किसानी से थोड़ा-बहुत लगाव रहता ही है, तो जैसे कोई किसान सभा की मेम्बरी से इन्कार करेगा ? गढ़-पोखर हमारे हाथों से न निकले, इसके लिए हमें कोशिश करनी होगी। इस संघर्ष में निषाद महासभा, नहीं, किसान-सभा-जैसी जुझारू जमात ही हमारी सहायता कर सकती है···"

लगभग पन्द्रह मिनट तक मोहन माँझी बोले।

श्रोताओं ने बड़े गौर से प्रवचन सुना। बातें अपनी भाखा में यानी मैथिली में कही गई थीं और समझाने-बुझाने की नीयत से कही गई थीं, व्याख्यानबाजी का तूफानमेल नहीं छोड़ा गया था। कुल मिलाकर असर अच्छा ही पड़ा था।

—अच्छा, तो नाश्ता कर लो अब !

—हाँ, नेताजी !

भोला के स्वर से कई कंठों के स्वर आ मिले।

बरामदे के किनारे डोल में पानी था, लोटा था।

मोहन माँझी उठकर मुंह-हाथ धो आए तो भोला ने अपना अँगोछा आगे कर दिया —पोंछ लो !

हाथ-मुंह पोंछ-पाँछकर मोहन आ बैठे और नाश्ता शुरू हुआ। चिवड़े भुने थे, उनमें अचार का मसालेदार तेल मिलाया हुआ था। नमक और हरी मिर्च अलग भी थी। बुआरी मछली के तले हुए आठ-दस खण्ड दूसरी छिपिया में थे।

बातें होती रहीं और नाश्ता भी चलता रहा।

मंगल ने आकर मोहन को 'पाँयलगी' की, चिवड़ा-मछली से भरे मुंह की दबी-सिकुड़ी आवाज़ में उसने कहा—"मस्त रह बेटा !"

भोला ने पूछा—"जंगला कहाँ गया है रे ?"

मंगल को मालूम नहीं था कि जंगल किधर गया है। वह चुप-चुप एक तरफ हटकर बैठ गया।

मंगल बीस साल का, जंगल सोलह साल का। भोला सहनी के दो लड़के थे। लड़कियाँ भी दो—जिलेबी और सिलेबी; बड़ी चौदह साल की, छोटी दस की।

सुरखुन खैनी मल रहा था, बोला—"आ-हा ! आप न हुए नेताजी, फागुन में अबकी हम मंगल की ससुराल गए। गौना था न इसका ! क्या मुल्क है वो भी !"

मोहन की समझ में नहीं आई बात तो भोला मुसकुराया।

नीरस ने कहा—"समझा नहीं नेताजी आपने ? मोरङ है न नेपाल का इलाका ! उधर की ही लड़की है !"

—अच्छा ! तो क्या देखा उधर ?

—लोग नहाते नहीं हैं, बदबू के मारे किसी के पास बैठना मुश्किल था।

—तो नेपाल नहीं, वे भोटिया होंगे!

—नहीं, नेपाल की बात है नेताजी!

—तो फिर जाड़ों का मौसम रहा होगा!

—नेताजी, आप तो लगे मगल की ससुराल के लोगों का पच्छ लेने!

इस पर मोहन मांझी को हँसी आ गई तो सभी हँस पड़े। मंगल का अपना चेहरा भी चमकने लगा।

नाश्ता-पानी के बाद सुपारी का अद्धा थमा दिया भोला ने तो मोहन मांझी ने उसे मुँह मे रख लिया और उठ खड़े हुए।

—अब आज जाने दो भोला!

—यह अपना घर होता तब न!

—नहीं, आज मलाही जाना जरूरी है मीता!...

५० रसीदो वाली मेम्बरी की एक छोटी बही मोहन मांझी से लेकर भोला ने मगल को थमायी और कहा—"घर-घर से इकन्नी वसूल करके रसीद काट देना।" फिर मोहन की तरफ देखकर वह बोला—"परसो शाम तक तीन रुपइया दुइ आना पहुँचा देंगे।"

सिर हिलाकर मांझी ने अपनी मजूरी जतलाई।

और नेताजी बैठकखाना से नीचे उतरे।

भोला, खुरखुन और नीरस उन्हें गोढ़ियारी की सीमा तक छोड़ आए।

## चार

हिन्द हितकारी समाज की कोसी-शाखा क पदाधिकारी और दर्जनों प्रमुख कांग्रेसी जीपों में सवार हफ्तों घूमते फिरे थे, इन क्षेत्रों के गांव-गांव में श्रमदान का आह्वान गूंजा था। सभी वर्गों के लोग कोसी-बांध की योजना के नाम पर उन्मुख-उत्सुक हुए थे।

मलाही-गोढ़ियारी के बीस गरीब मछुए और दूसरी जातियों के मजदूर भुतहा-महादेव मठ पहुँचे और चार-छै रोज बाद ही वापस भाग आए थे।

खाते-पीते परिवारों के शौकिया श्रमदानी सज्जनों की बात ही और थी। उनकी सुविधा के अनेक साधन कोसी-किनारे जुट गए थे। चाय-बिस्कुट, पान सिगरेट, शर्बत-मिठाई, पूड़ी-कचौड़ी, चूड़ा-दही, रेडियो-सिनेमा रिकार्ड, माइक-लाउडस्पीकर, अखबार और पत्र-पत्रिकाएँ...कैमरा वालों की भरमार थी ही, पास-पड़ोस के परिचित कांग्रेसी नेताओं की सिफारिश से वे पटना या दिल्ली से आए हुए ऊँचे पदाधिकारी के साथ भीड़ में खड़े हो जाते और फोटो खिंच जाती।

इन लोगों का श्रमदान क्या था, बैठे-ठाले का अच्छा-खासा मनोरंजन था। 'नेशनल कैडेट-कोर' की निगरानी में बीसियों हजार स्कूली-कालिजी लड़के कोसी के पूर्वीय और पश्चिमीय—दोनों तटबन्धों का निर्माण करने आए थे, उन्होंने अलबत्ता काफी काम किए थे। ठेकेदारों ने मजदूरों से करवाया था। पश्चिमी तटबंध का अब तक का अधिकांश काम इन्हीं के हाथों हुआ था। हिन्द हितकारी समाज वालों ने शौकिया श्रमदान तो लिया ही था, अलावा इसके, किनारे की ग्राम-पंचायतों के जिम्मे उन्होंने यह भार सौंपा था कि वे मज़दूरों से काम लें और उन्हें मेहनताना दें। संगठन की ढीला-पोली से या स्वार्थियों के कुचक्र से हुआ ऐसा कि पंचायतों के अधीन काम करने वाले मजदूरों को कोसी-किनारे से भाग आना पड़ा।

वापस आने वालो में से टुन्नी, कल्लर, भोकर, नथुनी आदि थे।

खुरखुन ने अगले ही दिन पूछा—"बड़ी जल्दी भाग आए, क्या बात थी?"

"बात क्या रहेगी"—कल्लर ने कहा—"कुछ नहीं! दूर के ढोल सुहावन! बस, यही समझ लो खुरखुन काका!"

नथुनी नकियाकर बोलता था, बोला—"हाँ, हों! कमला मंइञा कीं दंयाँ से जैंसें-तेंसें घंर आँ गंएं···"

गोनड़ जाल की किनारी में लोहे की गोटियाँ कस रहा था। बीच गाँव के चौराहे पर प्रौढ़ पाकड़ की छाँह और वैशाख का महीना! लोग काम भी कर रहे थे, आराम भी। वक्त काटने में जीभों के सरौते भी खूब मदद पहुँचा रहे थे। टुन्नी मछलियाँ फँसाने की बड़ी-सी टभकी तैयार कर रहा था। बाँस की गोल चिकनी खपच्चियों में गोंढ़-लत्ती की आधी सूखी बेल उलझाता और कसता जा रहा था।

गोनड़ भभाकर हँस पड़ा, खीसें निकल आईं। टुन्नी से उसने कहा—"अरे वो बात तो बताई ही नहीं तुमने! ···"

कौन-सी—सभी ने टुन्नी की तरफ जिज्ञासा की दुहरी-तिहरी निगाहें गड़ा दीं।

"जाने भी दो, जो बीत गई सो बीत गई।" टुन्नी ने कहा।

खुरखुन चार दिन पहले फुलपरास-बाज़ार से हरी-पीली-धानी आँचलों वाला सफेद मोटिया गमछा लाया था। अभी पीठ के नीचे उसे ही बिछा रखा था।

लेटे ही लेटे उसने ज़ोर देकर कहा—"अंहं, अब तो बतलाना ही पड़ेगा टुन्नी! क्या करके आए हो?"

खुरदरा चेहरा। खुचरा मूँछें। छोटा कपार! छोटी आँखें। चाद नाटा और सूरत भूरी। काम छोड़कर टुन्नी थोड़ी देर के लिए अपनी प्रतिमा आप बन गया।

फिर कहने लगा—"भूंजा फरही की पोटली बाँधकर कोसी किनारे गया मैं

इसलिए कि दस रोज बांध की मजूरी करूंगा; खाना-खेवा निकालकर कम से कम अठारह आना-बीस आना रोज तो बचा ही लूंगा। चार-छै जून साथ के दाने चबा-चबूकर भूख को ठगता रहा, फिर उधार की खिचड़ी चलने लगी। पहली बार जिस बाबू ने नाम लिखा, वह दूसरी बार नहीं मिला। दूसरे दिन जो भाई काम लेने आए, दो रोज बाद उनका भी पता नहीं। मिट्टी काटते-ढोते बारह दिन बीत गए, छदाम का भी दरसन नहीं हुआ। उधार खाते चावल-दाल-नमक-हल्दी-मिर्ची-इंधन देने वाला दूकानदार भला क्यों छोड़ने लगा? कुदाल रख ली, टोकरा रख लिया, धोती तक उतरवा ली! कमर से गमछा लपेटे दो दिन, दो रात का भूखा मैं घर लौट आया हूँ…"

इतना कहकर टुन्नी ने लम्बी सांस ली और धरती छूकर दोनों कान छू लिए।

खुनखुन से लेटा नहीं रहा गया अब, वह उठ बैठा!

आवेशमय स्वर में अपने आप वह बड़बड़ाने लगा, दोनों हाथ उलाहना की मुद्रा में आसमान की तरफ उठे थे—"हे भगवान, कैसा जमाना आया है! पच्चीस करोड़, पचास करोड़ रुपइया लगाकर दस-पन्द्रह साल में कोसी-बांध तैयार होंगे, हजारों का माहवारी चारा पाने वाले पचासों आफीसर बहाल हुए हैं। लाखों के ठेके मिले हैं ठेकेदारों को। करोड़ों का सामान बीरपुर में लाकर अटा दिया गया है। रात-दिन हवाई जहाज कोसी इलाके में मँडराते रहते हैं। पानी की तरह रकम बहाई जा रही है। फिर गरीब मजदूरों के साथ ही सुराजी बाबू लोग इस तरह का खिलवाड़ क्यों कर रहे हैं? ऐसा अनर्थ तो न कभी सुना, न देखा! हे भगवान, सृष्टि के इन्हीं तौर-तरीकों में तुम्हें अपने विधातापन का स्वाद मिलता है? हिन्द-हितकारी समाज नहीं, पेट-हितकारी समाज! छी-छी-छी-छी…'

गोनड़ ने भोली हँसी हँसकर फिर कहा—"अरे, कुछ और सुन लो खुरखुन! इतने में ही उबिया गए?"

खुरखुन उठकर खड़ा हो गया। गमछा झाड़-झूड़कर कन्धे पर ले लिया।

घर की तरफ चला तो भोला के कुत्ते ने कहीं से आकर अपने मालिक के गाढ़े दोस्त की टाँग सूंघ ली। प्यार के प्रतिदान की प्रतीक्षा में दस-बीस कदम तक वह पूंछ हिलाता आया मगर खुरखुन के दिल-दिमाग अब भी खौल रहे थे। उसने कुत्ते की ओर देखा तक नहीं।

भोला के बैठकखाने में बजरंग-मण्डली के तीन-चार छोकरे रंग जमाए हुए थे। ढोलक ठनक रही थी, झालें खनक रही थीं। मिले स्वरों की हलकी-मीठी तान में फिल्मी पद तैर रहे थे।

खुरखुन ने उन्हें सुनकर भी नहीं सुना। उसके पैर फुर्ती से उठते चले आए।

मधुरी के गौने की तैयारियाँ करीब-करीब हो चुकी थीं।

पाँच रोज बाद, अगले बुधवार को पूर्णिमा के भोर में महूफा उठने वाला था। दस्तूर के मुताबिक प्रतिदिन सुर भरकर एक-आध बार रोना भी मधुरी

शुरू कर चुकी थी। घर के काम-काज से फारिग होकर जितिया बुआ, मोदनी मामी, सकुन्ती बहन आ जुटतीं। मंगल की माँ भी। किसी-किसी दिन मंझवा आकर पहले से ही डटी रहती। रोने का यह सिलसिला एक-एक के गले से लग-लगकर घण्टा-डेढ़ घण्टा तक चला करता। इस आरोह-अवरोहमय सुरीले क्रन्दन के माध्यम से मधुरी बताया करती—"ओ जितिया बुआ, अब पुदीना और इमली की चटनी मुझे कौन खिलाएगी-ई-ई-ई-ई!" जवाब में, रोने का ठीक वही सुरीला तरीका अपनाकर मोसम्मात जितिया कहती—"मुझे अपनी खैनी के लिए सीपियों का चूना बना-बनाकर अब कौन दिया करेगी गे-नू-नू-ऊँ-ऊँ-ऊँ-ऊँ!"

मोदनी मामी गले मिलकर रोती तो रोज यही दुहराती कि अब उसे डोंका का गोस्त कौन खिलाएगी। सकुन्ती के लिए परिताप का विषय यह था कि मेला-ठेला देखने कौन साथ जाया करेगी। भोला की दादी रो-रोकर कहती कि इतने प्रेम से कौन अब उसके जाँघ-गोड़ चाँपा करेगी···

रंगीन रुलाइयों के ये तरन्नुम बजरंग-मण्डली के छोकरों के लिए मखौल का मसाला थे लेकिन खुरखुन का तो कलेजा टूक-टूक होता था यह सब सुन-सुनकर।

और इसीलिए वह अपने दरवाज़े से ही वापस लौट चला।

मंगल की माँ के गले लगकर मधुरी रो रही थी—"गे चा आ आ ची ई ई, कै ऐ ऐ से ए ए र अ अ अ अ हूँ ऊँ ऊँ ऊँ ऊँ गी ई ई ई ई मैं एँ एँ एँ एँ··" कह रही थी? चाची, तुम सबसे अलहदा होकर मैं कैसे रह सकूँगी? सूखी रेत पर कबई मछली जिस तरह तड़पा करती है, मैं भी क्या उसी तरह नहीं तड़पूँगी चाची?

रुलाई में डूबे हुए बेटी के ये शब्द सुनते ही बाप ने आँखें मीच लीं। दाँतों पर दाँत, मसूढ़े पर मसूढ़ा। चेहरा सिकुड़-सिमट गया। सहज श्याम कान्ति अधिक से अधिक श्यामल हो उठी। पैर मनों भारी हो उठे।

खुरखुन वापस लौट गया।

भीतों का एक घर, एक मड़इया, दो ओर से फूस का घेरा। यही तो हुआ घर-आँगन। अभी काज-परोजन के दिन थे। बाहर से द्वारावाली भीत की पुताई हुई थी, चिकनी-पीली मिट्टी से। द्वार के दोनों तरफ आमने-सामने काले रंग की कच्ची स्याही में किसी ने हाथी आँक दिए थे। शरीर का मुटापा उन चित्रों में उतना नहीं अखरता था जितना कि बेडौल सूँड़। महावत की जगह मूली-गाजर की-सी शकल अंकित थी। प्राइमरी स्कूल में पढ़ने वाला पड़ोस का एक लड़का मसाले वाली मोटी-मोटी पिसी हल्दी में उँगली डुबोकर, अन्दर के द्वार की चौखट के माथे पर 'जय हिन्द' लिखा गया था, इन अक्षरों के बगल में दोनों तरफ मय अशोक-चक्र के तिरंगा खाका अंकित थे—रंग भरने की जगहें खाली छोड़ दी गई थीं।

आँखों में काजल, रँगे हुए तलवे, नीली धारियों वाली चम्पई साड़ी, लाल छींटों की पीली चुनरी···मधुरी खूब खिल रही थी।

मंगल की माँ ने अपने आँचल की खूँट से उसकी आँखों के कोर पहले पोंछ

दिए, अपने आँसुओं को बाद में पोंछा।

मधुरी की माँ ने अन्दर से आवाज दी—"आई बहिना, भाग मत जाना!"

—आओ भी, मुझे ज़रा जल्दी है बहिना!

—लो, मैं आ गई।

मिट्टी के वर्तनों की हल्की-मीठी टकराहट बाहर भी सुनाई दे रही थी। मधुरी की माँ हाँडियों में जाने क्या कुछ डाल-निकाल रही थी। अगले ही क्षण हाथ झाड़ती हुई बाहर आई। निगाहों के सामने दो-तीन लटें पसीने की बूंदियों में चिपक रही थीं, उन्हें उसने हटा दिया। आँचल से चेहरा पोंछा और बोली—"अबके बैसाख खूब तप रहा है बहिना!"

"जेठ-असाढ़ तो बाकी है अभी बहिनिया!"—मंगल की माँ ने कहा।

डेढ़-दो साल का नन्हा बच्चा जाने कब से पीछा कर रहा था। पलानी की छाँह में चार बातें कर लेने की नीयत से माँ जब बैठ गई तो चुपके से वह भी आया और गोद में लोटने-पोटने लगा।

मधुरी की माँ का यही अब कोरइला था, गोद का बच्चा। बाईं बाँह फैलाकर उसने नन्हे को सीने से सटा लिया तो कब की प्यासी उसकी थूथन माँ का स्तन चभन्नाने लगी।

बच्चा नंग-धड़ंग था। एक बार उसकी समूची देह पर हाथ फेर लिया तो माँ के दिल को तसल्ली हुई। अब उसने पूछा—"बोलो बहिना, बहू के लिए सील-सुभाव खुले कि नहीं?"

माँ और चाची को इतमीनान से बतियाने देना था, मधुरी खिसक चुकी थी। छः-साला लड़की बकरी की सूखी मींगणियों से छक्का-पंजा खेलने का रियाज कर रही थी; कच्चे आम की पतली-लम्बी फाँक मुट्ठी में दबाये हुई थी, बीच-बीच में जीभ से छुआकर खटास का चटखारा लेती थी। बाकी बच्चे घर-आँगन से बाहर थे।

बहू के बारे में मधुरी की माँ का सवाल मंगल की माँ को अच्छा ही लगा। अपना हुक्का वह साथ लाई थी। रोते वक्त भीत से टिकाकर अलग रख दिया था। अब उठाकर गुड़गुड़ाया तो पीनेवाली तम्बाखू की कच्ची गंध और छोआ की भभक साथ आई।

—टिकिया फिर से गरमा लो बहिनिया!

—हूँ, बहिनिया!

और तब फुलिया की पुकार हुई, उसी छः-साला लड़की की।

मंगल की माँ ने उसे हुक्के पर से उतारकर चिलम थमा दी। इस चिलमून से सिकड़ी के सहारे चिमटी भी लगी हुई थी।

सुलगती टिकिया के साथ चिलम वापस आकर हुक्के पर सवार हुई और तब चला गुड़-गुड़ गुड़-गुड़-गुड़-गुड़···

जल्दी-जल्दी चार-छः बार दम मारकर मंगल की माँ ने कहा—"बहू तो

हमारे घर ऐसी आई है बहिना कि तुमसे क्या बताऊं ! बड़ी लछमनियाँ है बहिन ! बोलती है तो टहनी हिलती है और हरसिंगार झरते हैं। मुसकाती है तो चानन का लेबा लगाती है ! मंगल का ही नहीं, समूचे परिवार का नसीब जागा है बहिना !…"

मधुरी की माँ की आँखें भर आईं, फड़कते होंठ फैल गए। बड़ी मुश्किल से ये शब्द निकले—"और हमारी सोन-छड़ी को जो सराहती, वही इस धरती पर नहीं रही; चली गई है सरगउली हाट ! ससुर है तो बुढ़वा, ताड़ी पीकर धुत्त बना रहता है ! बहिना, फिकिर के मारे पलकों से नींद उड़ गई है हमारी…"

रो पड़ी मधुरी की माँ।

मंगल की माँ ने हुक्के को फिर पलानी की खंभेलो से टिकाकर रख दिया। वह अपने आँचल से बहिनिया के आँसू पोंछने लगी। ढारस के स्वर में कहने लगी —"नाहक मन छोटा करती हो. तुम्हारी बिटिया कोई मामूली लड़की है ? दिल जीतने का जादू जानती है वह तो ?"

गोद का बच्चा थन चूसते-चूसते सो गया था, अब उसके हाथ और होंठ थन से अलग पड़े थे। माधुरी की माँ फिर उसके बदन पर हाथ फेरने लगी।

मंगल की माँ उठ खड़ी हुई तो सिलेबिया आकर तब तक हुक्का सँभाल चुकी थी। वह अपनी माँ को बुलाने ही आई थी।

## पाँच

मौसम तो था मगर फसल नहीं थी अबके आमों की।

भोला का पुराना बगीचा इस दफे एक टिकोरा तक नहीं दिखला सका। हाँ, नई अमराई में तीन-चार पेड़ फरे थे।

कुछ महीने पहले अधिक मास पड़ा था। उस हिसाब से बैसाख का क्या, वह तो जेठ का अन्त आ गया था। आम टपकने लगे थे।

नई अमराई में मंगल ने मचान खड़ा कर रखा था। चारों भाई-बहन आम अगोरते थे बारी-बारी से आकर। भोला को शायद ही अवसर मिलता।

यह अमराई गाँव से बिलकुल करीब थी, दच्छिन-पच्छिम की तरफ। दर्म्यान में थोड़े से खेत थे। आजकल उनमें मड़ुआ के घने-साँवले पौधे लहलहा रहे थे।

मंगल कई दिनों से मिलना चाहता था लेकिन मधुरी मौका नहीं दे रही थी। आखिर मंगल ने चुल्हाई की मार्फत सन्देशा भेजा—"मैं मानूँगा नहीं, तेरी ससुराल तक धावा करूँगा। ऐसी भी क्या बात है कि मिलेगी ही नहीं…"

फिर जाने क्या सोचकर अमराई में ही मधुरी मंगल से मिलने आई।

शुक्लपक्ष की त्रयोदशी।

पहर रात बीती थी।

आमों के झुरमुट में चितकबरी चाँदनी।

चितकबरी चाँदनी में वह छोटा-सा दुपलिया मचान नहा रहा था।

अचार के दिन में कच्चे आम तोड़े गए थे। साथ टूटकर गिरे हुए पत्तों के चिकने स्पर्श तलवों को गुदगुदा रहे थे। दिल में लेकिन गुदगुदी नहीं, धड़कन थी।

परसों ही तो पूर्णिमा है—मधुरी की आँखों के कोए फैलकर दुगुने हो गए। वह अच्छी तरह जानती थी कि नहीं मिल लेगी तो मंगल ससुराल तक पीछा करेगा।

अमराई के बीचों-बीच किसुनभोग का एक छतनार कलमी पेड़ था। घनी टहनियों और चौड़े-बड़े पत्तों से यह चाँदनी को ऊपर ही ऊपर उलझाए हुए था।

संकेत के अनुसार मंगल किसुनभोग के तले खड़ा मिला।

मुलाकात पाँच महीनों पर हो रही थी।

पास आई तो मंगल लपका।

बेताबी से अपनी बलिष्ठ बाँहों में कसकर मधुरी को उसने चूम लिया। फिर चूमा और फिर चूमा।

चौदनी तेरस की गाढ़ी-दुधिया चाँदनी किसुनभोग की घनी-छतनार डालों के तले आ नहीं पा रही थी किन्तु अपनी दमकती परछाईं से अन्धकार की गहन कालिमा पर हलकी-हलकी-सी पोची वह अवश्य फेर रही थी।

मंगल का पहला आवेग कुछ शान्त हुआ तो मधुरी ने बाहुपाश को आहिस्ते से ढीला कर लिया। बित्ता-भर अलग हुई और उसके कन्धों पर अपने दोनों हाथ टिका दिए।

चेहरा साफ-साफ दीख नहीं रहा था, मुखमण्डल की स्थूल आकृति तरल-स्वच्छ झुटपुटे अन्धकार में सामने थी।

मंगल साँस रोककर मुग्ध-विभोर खड़ा था।

हलकी-चिकनी फुसफुसाहट···

—नाराज हो?

—उहूँ!

—एक बात बताऊँ?

—कहो।

—मानोगे?

—जरूर!

—नहीं, तुमसे नहीं पार लगेगा।

—कहो भी तो आखिर!

—सच?

—हाँ माधुरी, तुम्हारे लिए मंगल क्या नहीं कर सकता?

कि कहीं एक आम टपका!

इक्के-दुक्के पके आम अब टपकने लगे थे।

मंगल के कन्धों से अपने हाथ हटाकर मधुरी बोली—

"यह कौन आम टपका है ?"

"और कौन, रोहिणिया होगा,"—उसने निश्चयात्मक समाधान दिया। क्षण-भर रुककर पूछा—"ला दूं ?"

—अँधेरे में अभी कहाँ-कहाँ टोह लेते फिरोगे !

—जहाँ-जहाँ उम्मीद होगी !

पतले अन्धकार की हल्की तहें चीरकर दोनों तरफ दन्त-पंक्तियाँ जगमगा गईं। अवश्य, दोनों ही मुस्कुरा पड़े थे।

उड़ने वाले दो-एक छोटे कीड़े नाक-कान से छू गए। मंगल को अंग-अंग में सिहरन महसूस हुई। पाँच महीना पहले की वह हेमन्ती रात सामने आ गई जबकि इसी तरह निभृत-निर्जन-एकान्त-मिलन का अवसर हासिल हुआ था। स्थान यह नहीं, धनहा चौर का अंचल था।

मंगल ने फिर गलबहियाँ दीं।

मधुरी की तरफ से प्रतिरोध तो नहीं, अनासक्ति।

—तो बताया नहीं तुमने ! क्या कह रही थीं ?

—अच्छा, पीछे बताऊँगी ? घरवाली तो खूब पसन्द आई ? चलो, अच्छा हुआ !

—लेकिन तुम मुँह फेर लोगी तो मंगल बेलल्ला होकर सूख जायगा···

मंगल के स्वरों में तरलता थी, बेबसी का अनुनय था।

मधुरी अधिक शान्त हो आई और अधिक गम्भीर।

उसने हाथ पकड़कर मंगल को बैठा लिया, खुद भी बैठी। किसुनभोग के तले साफ-सूखी जमीन इस झीने अन्धकार में चकचक कर रही थी।

अकम्पित और मधुर आवाज में मधुरी ने कहा—"देखो मंगल, मैं तुमसे तीन-चार साल छोटी हूँ। हमने एक-दूसरे पर अपने-अपने प्राण निछावर कर रखे थे लेकिन अब तुम घर की लक्ष्मी का मुखड़ा ध्यान में रमा लो और मुझे भूल जाओ···!"

मंगल चुप था। उसका सिर मधुरी के कन्धे से आ लगा। इच्छा तो हुई कि उसे वह अपने कन्धे से टिका न रहने दे पर अगले ही क्षण मधुरी सँभल गई। सँभली तो फिर मंगल के टिके सिर पर, बालों में उसकी उँगलियाँ सैर करने लगीं। कान में होंठ सटाकर कहा—'मंगल !'

वह अब भी चुप था।

मधुरी की फुसफुसाहट और भी अधिक धीमी हो आई—"मंगल, कभी यह भी सोचा है कि मोरंग की जो सुन्दरी सुशीला तरुणी तुम्हारी गृहलक्ष्मी होकर आई है, इसी तरह उसने भी अपने प्रेमी को समझा-बुझा दिया होगा···मुझे भूल जाओ मंगल···!"

उसने मधुरी के कन्धे से अपना माथा हटा लिया।

मंगल ने यहाँ तक नहीं सोचा था। उसे मधुरी इतना ज्यादा प्यार करती थी कि इस पहलू पर कभी ध्यान ही नहीं गया मंगल का। अब वह मधुरी से क्या कहे, क्या न कहे।

दिमाग में सत्रह साला तरुणी का वही प्रफुल्ल मुख बार-बार उभरने लगा, पिछले दो महीने का साधारण सहवास भी जिसकी असाधारणता पर उपेक्षा की राख बिखेर नहीं पाया···भरा-पूरा परिवार, लज्जा-संकोच का कड़ा से कड़ा पहरा। मिलना-जुलना रात को ही होता। फिर भी वह द्वितीया धीरे-धीरे आकर अब इस प्रथमा के निकट खड़ी थी।

मंगल की वहू अपनी मिठास से मधुरी का भी मन मोह चुकी थी। रत्ती-भर भी ईर्ष्या अब उसके प्रति मधुरी के अन्दर नहीं थी।

मंगल जैसा का तैसा गम्भीर बना रहा। रोमान्स के सारे मनसूबे हवा हो चुके थे। लगता था कि बाईस दिनों के मियादी बुखार ने रग-रग को उबालकर छोड़ दिया है।

मधुरी मंगल का मौन तोड़ना चाहती थी। वह उसका विकट अन्तर्द्वन्द्व समझ रही थी। स्वयं क्या कोई कम दुख-दर्द हो रहा था उसे?

झींगुरों की अविराम झंकार पृष्ठभूमि में शहनाई का काम कर रही थी। रात बढ़ रही थी! चाँद चढ़ रहा था। माँ से बिछुड़ा हुआ कौए का बच्चा कच्ची आवाज में काँव-काँव कर उठा तो मधुरी सचेत हुई। पहले मिलन के अवसरों पर अक्सर मंगल बीड़ी सुलगाता, दो कश खींचकर मधुरी को थमा देता। दो कश खींचकर वह फिर मंगल को थमा देती···मगर आज अभी तक बीड़ी नहीं निकली थी। मधुरी को खयाल आया तो चट से कहा—"अच्छा, बीड़ी तो निकालो!"

बिना कुछ कहे मंगल ने बीड़ी निकाली हाफ कमीज की पाकिट से। माचिस मचान की पलानी में खुंसी थी, उठ खड़ा हुआ कि जाकर ले आएगा। मधुरी भी उठने लगी तो मना किया—"बैठो, अभी आया।"

ज़रा देर बाद मंगल बीड़ी सुलगाकर ले आया। दो कश खींचकर मधुरी की तरफ बढ़ाता हुआ बोला—"ओफ्फोह, कैसी निठुर हो तुम!"

जवाब में उसने गहरी साँस ली और कश खींची तो इतनी लम्बी कि समूची बीड़ी स्वाहा!

अबकी दोनों सटकर नहीं बैठे। बीच में गज-भर का फासला था। नब्ज की रफ्तार अब महज ढर्रे पर आ लगी थी, मंगल ने कहा—"अब हम कभी नहीं मिलेंगे!"

मधुरी ने बिजली की फुर्ती से अपना हाथ मंगल के मुँह पर रख दिया, फटकार की मीठी भंगिमा में कहा—"राम-राम! ऐसी भी अशुभ बातें निकाली जाती हैं! छिः!"

मंगल ने संजीदगी से हटा दिया, बुदबुदाया—"क्या अशुभ, क्या शुभ, सभी

बराबर हैं अब···"

मधुरी ने हल्की आवाज़ में कड़ी डाँट बताई—"कैसी नासमझी की बातें किए जा रहे हो ! देखो मंगल, अब भी तुम होश में नहीं आए तो किसुनभोग के इसी कलमी पेड़ से अपना कपार मैं टकरा लूँगी और लहूलुहान होकर तुम्हारी घरवाली के सामने जा पड़ूँगी। कहूँगी कि भाभी···"

आगे नहीं बोलने दिया गया।

अपने मुँह पर से मंगल की हथेली पर करके मधुरी ने कहा—"देखो मंगल, अब हम छोकरा-छोकरी नहीं रहे ! धूल-मिट्टी के बचकाने खेल काफी खेल चुके। सयाने समझकर माँ-बाप तथा सास-ससुर ने तुम पर जो ज़िम्मेदारी सौंपी है उससे जी चुराना कायरता होगी। तुम्हें अपनी घरवाली के प्रति वफादार होना है, मुझे अपने घरवाले के प्रति। गाँव-गँवई के हम सीधे-सादे लोग ठहरे। हमारा प्रेमनगर कहीं समाज से अलग या संसार के बाहर आबाद हुआ है ? सुनती हूँ, बड़े आदमी जब और कामों से ऊब उठते हैं तो दिल के टुकड़े इधर-उधर फेंका करते हैं और दसियों घर बर्बाद कर छोड़ते हैं। मैं तुम्हारा घर बर्बाद नहीं करना चाहती मंगल, मैं नहीं चाहती कि एक औरत की सिन्दूरी माँग पर कालिख पोतती रहूँ।···"

दोनों उठ खड़े हुए।

मचान के नजदीक आए। हमेशा रोहिणी नक्षत्र में पकने वाला आम 'रोहिणिया' अपने पेड़ की किसी नाजुक टहनी से फिर एक फल टपका बैठा तो मंगल ने कहा—"रोहिणिया की तरफ से यह तुम्हारे लिए दुआ टपकी है, लेती जाओ !"

साफ़-सूखी जमीन पर ही टपका था, फिर भी फट नहीं गया था। मंगल ने लाकर थमा दिया तो मधुरी ताजे-पके उस बीजू आम को नाक के पास हिला-हिलाकर सूँघती रही—"वाह ! क्या खुशबू है।"

चलने लगी तो आखिर उसने मंगल की ठुड्डी छू ली और चुमकारकर कहा—"भइयन, मुझे माफ कर देना !"

अमराई के चारों ओर शीशम-महुआ की कतारें थीं। मंगल चुपचाप साथ आया, उत्तरी छोर तक पहुँचाकर लौट गया।

## छः

यहाँ से डोली निगाहों से ओझल हो गई, रुलाई की मर्मभेदक आवाजें हवा में तैरते-तैरते आकाश के शून्य में समा गईं। औरतें गाँव के छोर तक गई हुई थीं छोड़ने, वे लौट आईं।

रोते-रोते खुरखुन के पपोटे सूज आए थे।

मधुरी की माँ और भोला की दादी का भी यही हाल था। वे भी मधुरी के लिए हद से ज्यादा रोई थीं।

कुछ नहीं, कुछ नहीं, तो भी दो सौ का खर्चा पड़ा।

साड़ियों के छै जोड़े, चार ब्लाउज, पटसन (जूट) की मामूली शाल, चार-छः साधारण गहने, काँसे की थाली और कटोरा, पीतल का लोटा, बिछाने का मोटा खुरदरा कंबल, बचकानी संदूकची···

अपनी औकात से ज्यादा ही दिया था लड़की को। दूल्हे के लिए धोती-कमीज़ और चद्दर दी थी।

माँ की लालसा थी कि बेटी हँसली पहनकर ससुराल जाए। भोला को अपनी स्त्री से इसकी भनक मिली थी। पचास रुपये की लागत से उसने हँसली बनवाई और मंगल की माँ को लाकर सौंप दी। कहा था—मधुरी हमारी भी बेटी है न!

बिदागरी का महूरत सूरज उगते ही था।

ट्रेन पर सवार होकर जाना था। डोली चमुड़िया स्टेशन तक ही गई थी। साथ दूल्हा के अलावा, छोटा भाई और रंगलाल गए थे। दूल्हा का चाचा आया तो था लेकिन उसे पड़ोस के गाँव की पुरानी रिश्तेदारी तक पहुँचकर फिर लौटना था।

मधुरी की ससुराल समस्तीपुर से आगे रोसड़ालाइन में अँगार घाट के करीब पड़ती थी।

दुलहिन को शाम तक पति-गृह में प्रवेश करना था।

खुरखुन की खोपड़ी ऐसी बोरसी हो रही थी जिसमें राख ही राख भर गई हो। विषाद का मद्धिम धुआँ दिमाग को बोझिल बना रहा था। कलेजे में अब हूक नहीं उठती थी बल्कि खुश्की का दौर था।

मधुरी की माँ नन्हे को लेकर लेट गई। मंझली लड़की को हिदायत कर दी कि बहनों को खाना खिलाकर खुद भी खा ले, नाहक तंग न करे अपनी माँ को!

दस ही रोज़ बाद गरोखर में महाजाल डाला जाने वाला था। आजकल उसकी मरम्मत चल रही थी। मलाही में गंगा महनी का चौपाल इन दिनों बातचीत और कामकाज का अड्डा बन रहा था।

लड़की के गौने की झंझटों से छुटकारा पाकर खुरखुन को भी अब उसी तरफ ध्यान देना था लेकिन इस वक्त बेचारे की चेतना मानो फ्यूज़ हो रही थी। जी कर रहा था कि लबनी-भर ताड़ी पीकर लेट जाए जाके कहीं, दिन-भर लेटा रहे।

गोल-कट निमस्तीन की पाकिट छूकर खुरखुन ने टोह ली···गोल और खुर-दुरे किनारों वाली अठन्नी! कल देपुरा की दूकान से गरी का तेल लिया था न पाव भर! रुपया गया और तेल के साथ यही अठन्नी वापस आई थी···

थोड़ी देर वह गढ़पोखर के पूर्वी भिण्डे पर गमछा बिछाकर लेटा रहा।

साँवली सूरत, सलोना मुखड़ा, बड़ी-बड़ी आँखें···बार-बार बिटिया सामने आकर खड़ी हो जाती ! मीठी-मीठी महीन लहरदार आवाज बार-बार कानों में गूँज उठती---बब्बू ! ओ बब्बू ! तुम्हारे लिए अलग से मैंने झिंगे तले हैं, उठो बब्बू ! लगा कि मछलियों की करारी शिकार के बाद थका-माँदा वह लौटा है, निढाल होकर लेट गया है बिना खाए-पिये ही। मलसी में सरसों का तेल गरमाकर लाई है मधुरी। माथा, कपार, गर्दन, कन्धे, पीठ, कूल्हे, कमर, जाँघ, गोड़ हाथ-पैर ···अंग-अंग की मालिश कर रही है बिटिया; दुहरा-तिहराकर चाँप रही है। थकती नहीं है चाँपते-चाँपते। ढिबरी के मटियाले आलोक में मधुरी के कपार पर पसीने की बूँदियाँ चमकने लगी हैं···बस कर बेटा ! बस कर ! उतर गई थकान तो ! जा, अब तू भी आराम कर बिट्टन ! ···एक बार सतघरा के बनिये की कुछ रकम उधार आई थी, सूद नहीं गया वक्त पर। तकाजे के लिए आदमी आया तो अनाप-शनाप बकने लगा, फिर बिटिया ने बच्चू को वो डाँट पिलाई कि मजा आ गया···

खुरखुन लेटा रहा मगर मधुरी खड़ी रही !

स्मृतियों की अपार भीड़ ने हृदय पर हमला कर रखा था।

ऊबकर आखिर वह उठ खड़ा हुआ।

खुरखुन के पैर सतघरा की ओर बढ़ते गए।

गढ़पोखर से मील-एक उत्तर, सतघरा के इधर वाली छोर पर ताड़ी की दूकान थी।

ताड़ के पत्तों के छाए हुए दो छप्पर। सामने खूब चालू सड़क। सीधी कतार में रखे हुए पाँच-सात घड़े · अलग-अलग नाप की कई घड़िया। जरा हटकर चंगेरियों में झिल्ली, कचरी, भूजा, फरही-जैसी खाने की चीजें।

दिन पहर-डेढ़ पहर चढ़ आया था।

खोई-खोई-सी मुद्रा में खुरखुन सड़क के नीचे उतर आया।

दस कदम पच्छिम हड्डी-तोड़ मशक्कत के शैदाइयों की वह मधुशाला इस समय भी सूनी नहीं थी। ताल-पत्र की आसननुमा चटाइयाँ इधर-उधर बिखरी पड़ी थीं। उन पर छः-सात बंदे डटे हुए थे। दो थे आमने-सामने एक जगह। सम्मुख त्रिकोण—बैठक में तीन विराजमान थे दूसरी जगह। बाकी एक-एक जुदा-जुदा।

छोटी-छोटी घड़िया और सकोरे। ताड़ का टुकड़ा-टुकड़ा पत्ता ? इन्हीं खण्डित तालपत्रों पर खाने की वस्तुएँ—झिल्ली, कचरी, भूजा, फरही, मछली, मिर्च।

नये ग्राहक की अगवानी में, खड़ी चटाइयों की आड़ से, एक अधेड़ मुच्छड़ चेहरा गर्दन सहित निकल आया, शरीर के शेष अंग ओझल थे। मुँह के अन्दर भात का डबल कौर अभी-अभी ठूँस रखा था। हिलती गर्दन और चकराती पुतलियों के इशारे से आगन्तुक को रुकने को कहा उसने, और फिर अदृश्य हो

गया।

पीने वाले अपनी-अपनी मस्ती में थे। उन्हें आए-गए की परवाह नहीं थी। दो तो आपस की ही गाली-गलौज में विभोर हो रहे थे। त्रिमूर्ति वाली गुट अभी चढ़ान पर थी। छठवां पियक्कड़ अब तक वहीं उतान लेट चुका था, आखिरी बूंद का मजा लेने के अभिनव में खाली सकोरा ऊपरी होंठ और नाकों पर औंधा रखकर जीभ निकाले हुए थे।

सातवां ?

सातवां तो नीरस था।

हाँ, वही अपना नीरस।

घनी-खिचड़ी मूंछों पर ताड़ी की गाढ़ी झाग श्यामल मुखमण्डल को दर्शनीय बना रही थी। सामने के रिक्त मधुपात्र पर अब मक्खियों का कब्जा था।

पास ही बड़ी गठरी और लाठी पड़ी थी। गठरी के फाँक से जाल बिनने के मोटे-मज़बूत खाकी धागे झांक रहे थे। सड़क की ओर पीठ फेरकर वह पच्छिम-रुख बैठा था। बाएँ कान पर बायां हाथ, दाहिना हाथ आसमान की तरफ। नाटे कद का तीस साला नीरस रुआंसी धुन में कमला मैया का गीत गा रहा था।

खुरखुन निकट आया। गौर से उसने नीरस को देखा। आँखें आधी-आधी मुंदी थीं, पुतलियां मानो दृष्टि-शून्य···

नीरस की चेतना में इस वक्त सिवाय कमला नदी के और कुछ था ही नहीं। खुरखुन ने उसकी इस मस्ती में खलल डालना उचित नहीं समझा। एक तो वह खुद भी मानसिक उलझनों से ऊबकर ही यहां आया हुआ था, दूसरी बात यह भी थी कि कमला मैया को ध्यान में रखकर गाए जाने वाले वे पद खुरखुन को बेहद प्यारे थे।

नीरस अपना झूम-झूमकर गाता रहा और खुरखुन भी आसनी खींचकर वहीं बैठ गया।

ज़रा देर बाद दूकानदार बाहर निकला तो खुरखुन ने आवाज दी—दुअन्नी का नाश्ता, छै आने की चउठी (चतुर्थांश) लबनी ताड़ी···जल्दी भइया !

फर्मायश पूरी की गई।

खुरखुन सकोरे में ढाल-ढालकर पीने लगा। नीरस के सुर में सुर मिलाकर हल्के-हल्के गाने भी लगा, बीच बीच में चबेना भी चलता रहा और सकोरे भी सुड़कता रहा। थोड़ी-सी झिल्ली-कचरी और सकोरा भरके ताड़ी उसने नीरस के भी आगे रख दिया।

नीरस का ध्यान रत्ती-भर भी टूटा कि नहीं टूटा, खुरखुन ने कुछ देर बाद भरा सकोरा उसके दाहिने हाथ में थमा दिया उठकर। पीना तो ठीक मगर नाश्ते में शामिल होने से इन्कार कर दिया, ज़ोरों से माथा हिलाकर।

खुरखुन को अब भूख भी महसूस हुई। सामने वाली भूजा फरही चट कर चुका था तो नीरस के लिए अलग की हुई झिल्ली कचरी उड़ाने लगा। भरे हुए

मुंह से गीत के पद निकल नहीं पा रहे थे। तो भी वह गाने में साथ दे रहा था···

एकाएक फिर उसे बिटिया याद आ गई···

मधुरी को ताड़ी पीने वालों पर बड़ी घिन आती थी। छठे-छमाहे भोला या नकछेदी या गंगा के दोस्ताना दबाव में आकर खुरखुन पी-पा आता तो वह बेहद दुखी होती। डेढ़-सवा साल पहले की बात है। मां गई थी, उधरा, कमला मैया के मण्डप में मिन्नत-कबूल वाली पूजा चढ़ाने। घर में दो-तीन छोटे बच्चे और यही बाप-बेटी रह गए थे। शाम को बाप ताड़ी पीकर लौटा, नशे में धुत्त। बुरे-लच्छनों का आभास पाकर बेटी घबराई। उसे अकेले छोड़कर रात बिताने अड़ोस-पड़ोस के किसी घर में चली जाती, यह भी तो ठीक नहीं जँचा। गालियों की बौछारें, मार-पीट और हैवानियत के हमलों में नाकामी के बाद सर के बाल पकड़कर ज़मीन पर घसीटना···प्रमत्त पिता के सारे उपद्रव पुत्री ने चुपचाप झेल लिए। बड़ी मुश्किलों में मधुरी की वह रात कटी। नशा उतरने पर खुरखुन जब अपनी सहज-स्वस्थ भूमिका में फिर वापस आया तो रात की बदतमीजियों के लिए बेटी से उसने माफी मांगी थी। भींगी आंखों और फड़कते होंठों से बिटिया बोली थी : 'बब्बू, मैं जहर-माहुर खा लूंगी अगर फिर कभी तुमने शाम के वक्त दारू-ताड़ी को हाथ लगाया···' तो बाप आप अपने कान पकड़कर प्रायश्चित के लिए उठने-बैठने लगा था। बेटी ने लपक के हाथ पकड़ लिए थे—'यह तुम अब और क्या कर रहे हो बब्बू!' बाप ने कहा था : 'नहीं बेटी, तेरे सामने कान पकड़-कर इस तरह दस बार बैठूंगा-उठूंगा तभी जी हल्का होगा।' और, तब फिर कभी खुरखुन ने शाम को दारू-ताड़ी पर हाथ नहीं लगाया···आज भी वह खुश था कि दिन दुपहर से पहले ही पी रहा है।

नीरस अब भी गाए जा रहा था, वही कमला मैया का गीत! पद तो गीत के चौदह ही थे लेकिन नीरस उन्हें बार-बार गाए जा रहा था।

दिमाग पर ताड़ी अपना असर डालने जा रही थी कि चेतना ने सुझाया, नाभि से नीचे धोती की अण्टी में दो रुपये की लाल मैली नोट अब भी पड़ी है। बस, फिर क्या था! नोट निकालकर खुरखुन ने दाहिने हाथ की दो बिचली उँगलियों में उसे लपेट लिया और खूब जोर से ठहाका लगाया। अगले ही क्षण नोट वाला हाथ ऊपर को घुमाता हुआ वह चिल्लाने लगा—

"पी ले, पिला दे!
मरों को जिला दे!
दिलों को मिला दे
अँगुरिया हिला ले
चुनरिया सिला ले
नजरिया मिला ले
कि पी ले, पिला दे
मरों को जिला दे···"

अनुभवी कलाल दूकान से यह सब देख-सुन रहा था.। वह उठा और आहिस्ते-आहिस्ते खुरखुन के पास आया। उसकी उँगलियों में मैली-पुरानी लाल नोट अब भी लिपटी पड़ी थी। ताड़ी वाले ने नोट ले ली। इतना भी नहीं पूछा कि कितनी ताड़ी चाहिए! थोड़ी देर बाद खुरखुन के नज़दीक वह लवनी-भर ताड़ी रख गया, ढाई-तीन सेर से कम तो क्या होगी! हौले-हौले पीते रहने के लिए काफी माल था, पहर-डेढ़ पहर तक अब मौज ही मौज थी।

खुरखुन बैठने की आसननुमा अपनी चटाई और ताड़ी-भरी लवनी उठाकर लिए आया, नीरस से सटकर बैठ गया। उसका भी मकोरा भरा, अपना भी।

अब यह उनके मधु-पान की दूसरी और मुकम्मिल दौर थी।

दोनों ने साथ पीना और गाना फिर शुरू कर दिया। वही अपना प्रिय गीत, कमला-मैया का वन्दना-गीत···

"ओ कोयला-देवता,
कमला-नदी के बीचो-बीच
तैयार हो गया है बाँध!
तुमने उस बाँध पर फुलवाड़ी लगा दी है।
अजी, किस फूल की ओढ़ती है ओढ़नी!
किस फूल का बनाती है परिधान कमला मैया?
और बिछावन होता किस रंग के फूलों का?
अजी, वह बेका ओढ़ती है पहनती है चमेली
बिछाती है अड़हुल के फूल!!
अजी, कौन-सा फूल वह जूड़े में बाँधती है?
कौन-से फूल होते हैं मैया का हार?
अजी, जूड़े में बाँधती है मधुरी का फूल!
हार होता है खिले कमलों का!
अजी, किस पर सवार होकर आएगी मैया?
जाएगी किस पर चढ़कर?
बहाएगी किस तरफ अपनी धारा?
हंस पर चढ़कर जाएगी कमला मैया!
होकर मगर पर सवार चली जाएगी!
तिरहुत (मिथिला) की तरफ बहाएगी धारा!"

## सात

रात खाना खाकर सत्तर-अस्सी जने गरोखर के दच्छिनी मोहार पर इकट्ठे हुए।

महाजाल बैलगाड़ी पर लदकर गंगासहनी के यहाँ से आ चुका था। उसकी वजन दस-मन भारी थी। चौड़ाई में पन्द्रह गज और लम्बाई में पाँच सौ फीट। बिनावट मजबूत और धागे बटे हुए। गाँठ दो-दो इंच के फासले पर।

तीस साल पुराना था, बीच-बीच में मरम्मत होती रहती थी। रफू करते वक्त नई किस्म की सूती सुतरियाँ लगाई जाती थीं, बाजार में जब जो क़िस्म मिल गई उठा लाए। अबके भी मरम्मत हुई थी, नीरस को दरभंगा भेजकर धागे मँगवाए गए थे। बाँट-बूँटकर उन्हीं धागों से रफू का काम हुआ था।

भोला, गंगा, नकछेदी, खुरखुन आदि सभी थे।

मोहन माँझी भी बाहर नहीं था, गाँव-घर में ही मौजूद था।

जेठ तीन-चार दिन बीता था। बैसाख के आरम्भ में आँधी आई थी, साथ हस्ब-मामूल बूँदा-बाँदी भी। इधर तो गर्मी खूब पड़ रही थी। गढ़पोखर में फिर भी पन्द्रह-सोलह फुट पानी था।

महाजाल दक्खिन की तरफ से किनारे-किनारे फैला दिया गया। बीच में दो डोंगियाँ, पाँच घट-नई (घटनौका), केलों के आठ-दस थम्भ हेला दिए गए। महाजाल का एक छोर पूरब की ओर था, दूसरा छोर पच्छिम की ओर।

छोर वाले रस्से बाँहों में और कमर से उलझाकर मछुए महाजाल को उत्तर की दिशा में खींचने लगे।

नीचे लोहे की गोटियाँ उसे पानी के अन्दर तले से लगाए हुए थीं और तूम्बियों का दबाव ऊपर टाने हुए था। घटनइयों, नावों और थम्भों पर सवार दस-बारह जने महाजाल के साथ बीचों-बीच चल रहे थे।

खुरखुन, रंगलाल, नीरस, मंगल, चुल्हाई वगैरह पूर्वी छोर खींच रहे थे। बिसुनी, भोकर, नौबत, छीतन आदि पच्छिमी छोर।

तमाशा देखने के लिए लड़के और स्त्रियाँ किनारे-किनारे आ उठी थीं। रात का वक्त था। काले पाख की चौथी तिथि अपना अँधेरा चीरकर अब उजाले में आ गई थी। महाजाल रोज तो पानी में आता नहीं, साल में एक-आध बार। बस।

स्कूल के अहाते में आग जला दी गई थी। कंडों, मींगड़ियों और सूखी सेंवारों की आग। छोटी उम्र के लड़के और लड़कियाँ तमाशा देखने आकर अब स्कूली चटाइयों पर लेट गए थे। गोनड़ उन्हें कहानी सुना रहा था। समुद्री मत्स्य-कन्याओं की आकाशी उड़ान के बारे में सुनते-सुनते बच्चों की पलकें झिपती आ रही थीं। भीत के आले में दस-बारह बण्डलें बीड़ियों की एक छोटी-सी चंगेरी के अन्दर रखी थीं; तम्बाखू के सूखे पत्ते और चूना भी।

बच्चे सो गए तो गोनड़ आहिस्ते से उठा और सुर्ती थूककर नीचे कछारों में उतर आया।

महाजाल को खींचकर काफी दूर ले जा चुके थे। रह-रहकर खाली गलों की सीटियाँ और पानी-भरे मुँहों की भारी गलगलाहटें निशा की नीरवता को झकझोर

देती थीं। बीच-बीच में बड़ी मछलियों के कूदने-फांदने की आवाजें उठती थीं।

गोनड़ करीब पहुँचा तो धोती की खूंट-बंधी सुर्ती को खोलता हुआ बोला—"अरे, कौन-कौन सुर्ती खाएगा ?"

—चाचा, मैं !

—बाबा, मैं !

—दादा, मैं !

—मामा, मैं !

—नाना, मैं !

—भाई, मैं भी !

सुर्ती के दसियों खवैया···गोनड़ हँसने लगा। बोला—"और बीड़ी नहीं कोई पियोगे ? सबके सब सुर्ती ही फांकोगे ?"

चुल्हाई और मंगल की आवाज साथ-साथ आई—"सुलगाकर लेते भी तो आते !"

खुरखुन ने डांट पिलाई—"ऐसे पीने वाले हो तो माचिस रखा करो ! थोड़ी देर सब्र करेंगे सो तो न होगा, बस बीड़ी का नाम सुनते ही लार टपकने लगी···"

—उह हुइ !

—भक् !

—क्या हुआ रे ?

—पैर कट गया बाबा !

यह चुल्हाई की आवाज थी। वह गले तक पानी के अन्दर था।

अब डुबकियां लगाकर चुल्हाई ने उस जगह की टोह ली। पहली दफे मुट्ठी में सिर्फ़ पांक आया। दूसरी दफे बिना बेंट की छोटी-सी खुर्पी। खुर्पी उसने कछारो में फेंक दी।

—साली ! कहाँ से आ गई है यहाँ ?

—बाढ़ में आई होगी या किसी छोकरे ने फेंकी होगी···

चुल्हाई पानी से निकल आया।

गोनड़ ने अन्दर पानी में घँसकर सात-आठ हाथों में सुर्ती थमाई और स्वयं महाजाल की मोटी किनारी में बाँह उलझाकर खींचने लगा। खुरखुन ने कहा—"काका, तुम तो नाहक ही आए !"

"नाहक ?" गोनड़ की प्रश्नपूर्ण आँखें फैल गयीं। परिवार वालों ने इस बुढ़ापे में बेचारे को अलग कर दिया गया था। अब वह इलाके-भर की पोखरों-तलइयों में छोटी मछलियों का शिकार करता फिरता था। घुमाकर पानी में फेंका जाने वाला हल्का जाल, टापी, गोल टोकरी और भेंगा (बाँहगा) ही उसके साथी थे। भोला बार-बार कहता रहता, क्या जरूरत है भटकने की ! बैठकखाने में पड़े रहो बाबा !···मगर गोनड़ से रहा नहीं जाता।

…टाँगों के बीच से दो-ढाई सेर की वज़न की एक चिकनी मछली पीछे की ओर निकल भागी तो नीरस चीखा—सुसरी कहीं की !

मुल्हाई ने पहने हुए अँगोछे में से दो इंच का एक लीरा निकाला, तलवे के घाव को कसकर बाँध लिया और साथियों में वापस आ गया।

महाजाल अब बीचों-बीच आ चुका था।

बड़ी मछलियों का उछलना-कूदना बढ़ गया था।

चारों तरफ से घेरा डालकर जंगल में जब शिकार के वक्त हाँका पड़ता है तब घिरे हुए जानवरों का जो हाल होता है, गढ़पोखर की मछलियों का भी इस समय वही हाल था। परेशान मछलियाँ पानी मे छलांग लगाकर फिर वहीं पानी पर आ गिरतीं। आवाज़ से लगता कि धोबी का जवान छोकरा चौड़े पाट पर दस गजी धोती पछीट रहा है। कूदती मछलियों की चिकनी-रुपहली सूरत चाँदनी की कीमत कूत रही थी या उसे चिढ़ा रही थी, बताना कठिन है।

भोला और गंगा पहले से ही नाव पर थे। अब मोहन माँझी भी उनके साथ था। जहाजी कम्पनी में जो दो नौजवान खलासी की ड्यूटी पर थे उनमें से एक छुट्टी पर आया हुआ था। घटनई पर समूचे बदन का बोझ डालकर तैरने का अपना पुराना शौक वह भी इसी वक्त पूरा किए ले रहा था। केले के थम्भ पहले तो रहने दिए गए, पीछे उन्हें हटा दिया गया।

गंगा सहनी की उम्र, तीस के लगभग थी। कंजी आँखों वाला गेहुआँ सूरत का नाटा अधेड़। बाल भूरे थे। मस्ती में होता तो गुनगुनाते रहना स्वभाव था। अभी भी वह अपनी जाति के महान् पूर्वज सेनापति जयसिंह का चरित गुनगुना रहा था।

उसके कन्धे पर अपनी केहुनी छुआकर मोहन माँझी ने कहा—"अरे, कुछ हमें भी तो सुना भई !"

भोला ने माँझी का समर्थन किया—"हाँ जी गंगा, रहे जरा ! मुँह ने गाया और अपने ही कानों ने उसका सारा रस ले लिया…यह तो भारी स्वारथ हुआ न ?"

बायें हाथ का पंजा बाएँ कान पर रखकर गंगा ने दाहिने हाथ को सामने फैला दिया और ऊँचे स्वर में गाने लगा।

"बउआ, खइयउ ने !
आब ने खइयउ बउआ जँ सिङ् मोतीचूर मीठाइ हओ ! …
बबुआ, खाओ ! खाओ न !
अब तो खाओ बबुआ जँ सिङ् मोतीचूर-मिठाई, ओ !
बबुआ, पियो ! पियो न !
अब तो पियो प्यारे जँ सिङ् गंगा का निर्मल नीर; ओ !
बबुआ, चाबो ? चाबो न !
अब तो चाबो दुलारे जँ सिङ् पीले-पके पान का बीड़ा; ओ !

मां, नहीं खाता मैं मोतीचूर के तुम्हारे ये लड्डू
पियूंगा नही गंगा का निर्मल नीर
ओ सिंहिनी माता, नहीं चाबूंगा पीले-पके पान का बीड़ा
नहीं रहूँगा तेरे तट पर, गैनी-मण्डप में
भाग जाऊँगा लालपुर
लालपुर में रोती है जसमती, मेरी बहन
भाग जाऊंगा मैं दूर, बहुत दूर !
स्नेह की डोरी, कच्चे धागों वाली
बांधूंगा इसी से बहन को
नही रहना मुझे तेरे मण्डप में···"

उधर महाजाल के पूर्वी और पच्छिमी छोरों को जितने भी मछुए खींचे ले चल रहे थे, बीच की इन कड़ियों पर सभी ने जोर मारा कि—

"भाग जाऊँगा मैं दूर, बहुत दूर
स्नेह की डोरी, कच्चे धागों वाली
बांधूंगा इसी से अपनी बहन को···"

जयसिंह और रन्नू सरदार के ये गीत देर तक चलते रहे, शुरू जेठ की रात का वह स्वच्छ आकाश गंगामहनी के सुरीले अलापों से गूंजता रहा।

महाजाल अब उत्तरी कछारों के करीब आ लगा था।

डोंगियां पहले ही किनारे कर ली गईं। घटनइयों को बाहर निकाल लिया गया। झुटपुटी चांदनी में महाजाल की तूंबियां ही तूंबियां अब पानी पर नजर आ रही थीं। मछलियों की उछल-कूद अलबत्ता बढ़ गई थी।

उत्तर तरफ कछारों में घासें और सूखी-सड़ी सेवारें काफी थीं, उन्हें हटाकर कुदालों से उधर की सर-जमीन शाम को ही ठीक करके रख ली गई थी।

मछलियों को लिए-दिए महाजाल पानी के किनारे पहुँच रहा था। उसके दोनों छोर सिमटकर करीब आ रहे थे। मछुए अब आखिरी दफे मानो दस गुना जोर लगा रहे थे। काम खत्म पर था, इसी से समूह की वह विराट श्रम-शक्ति आशा और उमंग की उद्दीप्त स्वर-लहरी में वजनी शब्दों के विजयसूचक गोले दागने लगी—

—ऊपर टान,
—हुइ यो !
—बाएँ दबके,
—हुइ यो !
—ढील रस्सा
—हुइ यो !

एक तरफ खुरखुन अगुआ था, दूसरी तरफ टुन्नी। दोनों अगुआ अपनी-अपनी तरफ आवाज का गोला दागते। दोनों तरफ के बाकी साथी 'हुइ यो' के जवाबी नारे लगाकर स्वर तोड़ते और महाजाल कछारों की ओर बढ़ता जाता—

—झाड़मझाड़,
—हुइ यो !…
—पीछे हटके…
—हुइ यो !
—झट झटक,…
—हुइ यो !
—पैर पटक,
—हुइ यो !
—साबित ख्याल,
—हुइ यो !
—जाल संभाल,
—हुइ यो !
—हो ो ो शि या ा ा ा र…
—हो ो ो शि या ा ा ा र…
—हो ो ो शि या ा ा ा र…

महाजाल का बिचला हिस्सा कमर-भर पानी में आ पहुँचा, दोनों छोर उत्तरी किनारे पर यों आ लगे कि बीच का जल-स्थल वाला अंश उस बड़े जाल के अन्दर पंचमी के बंकिमचन्द्र का मध्यवर्ती भाग-सा दीख रहा था। उतने थोड़े पानी में बड़ी मँझोली मछलियाँ सैकड़ों की तादाद में जगमगा उठीं। उस जगमगाहट की तरफ नजर गई तो मछुओं के स्वर में और जोश भर आया—

—रेहू क्वारी;
—हुइ यो !
—मोवनी भुन्ना,
—हुइ यो !
—नैनी भाकुर,
—हुइ यो !
—उजला सोना,
—हुइ यो !
—लाल चाँदी,
—हुइ यो !

—गंगा मइया,
—हुइ यो !
—कमला मइया,
—हुइ यो !
—कोसी मइया,
—हुइ यो !
—भारथ माता,
—हुइ यो !
—गोन्ही बाबा,
—हुइ यो !
—बाहु गरोखर,
—हुइ यो !
—बाह बहादुर,
—हुइ यो !
—पसीना पोंं ं ं ं छ्...
—पसीना पोंछा ! !

रात थोड़ी ही रह गई थी। भुरुगवा निकल आया था। चुह-चुहिया की महीन-मीठी आवाज़ निशा-शेष की स्पष्ट सूचना थी।

गढ़पोखर की उत्तरी कछारों में उल्लास मुखरित हो रहा था। मछलियाँ रखने के बड़े-बड़े खाँचे कतारों में रखे थे। छोटी टोकरियाँ भउका, भउकी, डेली—घर-घर से आई थीं और इनका ढेर लगा हुआ था।

भोला, खुरखुन, गंगा, नकछेदी भोकर आदि ने सारी मछलियाँ ऊपर निकाल लीं। पाँच सेर से कम वजन वाली बच्चा-मछलियों को उन्होंने वहीं पानी में डलवा दिया।

बड़ी मछलियों की तादाद और किस्में इस प्रकार थीं—

रेहू एक सौ पैंतीस। बुआरी नब्बे। भाकुर बहत्तर। मोदनी पन्द्रह। भुन्ना आठ। नैनी पैंतालीस।

माल का वजन दो सौ मन से कम नहीं रहा होगा।

लाल-लाल मुंह वाले रेहू अपनी रुपहली और सुरमई छिलकों में खूब ही फब रहे थे। दाँत नहीं, जीभ नहीं, जबड़े भी अलक्षित थे। गोल-गोल खुला-खुला मुखड़ा ऐसा लगता कि पेट तक खोली ही खोली होगी। इन्द्रधनुषी सूरत, एक-एक बेहद नुकीली मूँछें और लम्बी-छरहरी डील की अपनी खूबियों से बुआरी मछलियाँ सबको आकर्षित कर रही थीं। मटमैली-चिकनी सूरत वाले भाकुरों

की शान निराली ही थी। चिकनी-चपटी रुपहली मोदनी पर तो निगाहें टिकती ही नहीं थीं। भुन्ना का भी यही हाल था। नैनी रेहू का ही सगा लगता था, आकार-प्रकार में मिलने पर भी वजन में कम।

सौ-सवा सौ छोटे-बड़े कछुए भी फँसे थे।

ओखली, हाँड़ियाँ, घड़े, लोहे की कड़ाहियाँ, आदमियों और मवेशियों के कंकाल, लोहे की दो कुर्सियाँ, बाल्टी, लोटे, खिलौने की एक मोटर, काजल और सिन्दूर की डिब्बियाँ, सड़े कपड़ों की लुग्दियाँ, चाँदी की एक हँसली, और दूसरी भी कई चीजें…महाजाल खींच लाया था। बाढ़ के रेले इन्हें गढ़पोखर के पेट तक पहुँचा गए थे। मलाही-गोंढ़ियारी के छोकरे और छोकरियाँ अगले दिन का सारा वक्त गरोखर के अन्दर से निकाला हुआ कूड़ा-कचरा और काँचड़-पाँक टोहियाते रहे थे। कुछ न कुछ तो उन्हें इससे मिलना ही था।

मछलियों और तालमखानों का बड़ा व्यापारी रोसड़ा-निवासी-रामफल मुखिया खुद तो नहीं पहुँच सका था लेकिन उसका भाई वक्त पर आ गया था। मुखिया अपना माल मुजफ्फरपुर-पटना नहीं सीधे हवड़ा भेजता था। एक आदमी उसका सिमरिया घाट और मुकामा घाट के बीच तैनात था, दूसरा झाझा और आसनसोल के बीच। तीसरा हावड़ा में मुस्तैद रहता। छोटी लाइनवाली पूर्वोत्तर रेलवे की ट्रेन से माल उतरवाकर जहाज पर लदवाना, जहाज से उतरवाकर उस पार फिर माल को पूर्वीय रेलवे की बड़ी लाइन वाली डाकगाड़ी के हवाले करना पहले का काम था। दूसरा झाझा से आसनसोल बल्कि वर्दवान तक माल की चौकसी रखता। तीसरा हवड़ा जंक्शन में ट्रेन पहुँचते ही अपना माल उतरवा लेता और कलकत्ते के मछली-सौदागरों के हाथ थोक भाव में बेच देता। दरभंगा-समस्तीपुर से लेकर हवड़ा तक माल को ताड़बतोड़ पहुँचने में सोलह घण्टे हो जाते थे। बीच में तीन जगहों पर उतारना-चढ़ाना पड़ता था। कहीं जरा भी गफलत हुई कि माल मिट्टी हुआ! सड़ी-गली मछलियों का भला क्या मोल?

दरभंगा के मारवाड़ी मित्र से ट्रक लेकर मुखिया का भाई आया हुआ था। उसे बस इसी बात की फिक्र थी कि नौ बजे तक माल दरभंगा स्टेशन जरूर पहुँच जाए।

भोला, नकछेदी और गंगा माल का सौदा कर चुके थे। बारह हजार की रकम—२७० मन बड़ी मछलियों का दाम—हाथ आ चुकी थी। मछलियों से भरे खाँचे ट्रक पर लादे जा रहे थे कि जीप की कर्कश आवाज सुनाई पड़ी।

जीप दक्खिन-पच्छिम से आनेवाली सड़क पर थी। उड़ती हुई धूलों और गहरी घड़घड़ाहटों से यह अच्छी तरह जाहिर था कि आरोही शीघ्रातिशीघ्र आ धमकेंगे।

मछुओं का जी अंदेशा से व्याकुल हो उठा। शंका तो थी ही कि सतघरा वाले बाबूसाहब इस अवसर पर कुछ न कुछ उत्पात अवश्य मचाएँगे। निषाद

महासभा के लीडर फुलेनाप्रसाद माँझी को भी उन्होंने भीतर ही भीतर मिला रखा था। उसका भाँजा इसी मलाही गाँव का रहने वाला था। मामा के इशारे मिलते रहते थे। वह अपनी जमात के सारे भेद देपुरा और सतघरा पहुँचा आता था।

जीप स्कूल के सामने आकर रुक गई।

अंचलाधिकारी, दारोगा, पुलिस के दो जवान, अंचलाधिकारी का अरदली और ड्राइवर। छहो उतरे।

दारोगा पुलिस-इन्स्पेक्टर की अपनी लिबास में। अंचलाधिकारी सिविल-आफिसर के अपने युनिफार्म में। दोनों के माथे टोपों की छाजन। हाफ पैण्ट, हाफ शर्ट, कुल खाकी, पगड़ी मात्र लाल जो कि जवानों के सिरों पर काफी भड़कदार लग रही थी। लाल नाखूनी किनारियों वाली सफेद अचकन, पायजामा, कमर में लाल पट्टे की पीतल वाली चपरास, लाल चौड़ी पगड़ी···यह भूमिका थी अर्दली की।

सुबह की किरणें फूट चुकी थीं। ग्रीष्म का मीठा सुनहला प्रभात गढ़पोखर को नहला रहा था। सिंचाई से उगाए मड़ुआ के पौधे कछारों में लहलहा रहे थे। महाजाल की किनारियों में कसे लोहे के गोटे और उनकी जगमगाहट उत्तरी कछारों में धूप को और अधिक आकर्षक बना रहे थे। बजरंग मण्डली का अखाड़ा अभी तक सोया पड़ा था क्योंकि पूरी की पूरी मण्डली आज महाजाल खींचने में जुटी हुई थी।

अधिकारियों के आ पहुँचने की भनक पाते ही बस्ती का चौकीदार ढोंढ़ाइ खुनौत मछली-मेला का मैदान छोड़कर घर की तरफ खिसका और फौरन लौट भी आया, नीली कमीज और नीला साफा और गँड़ासा···अब वह भी सरकारी युनिफार्म में था।

भोला, गंगा और मोहन माँझी ने जीप रुकते देखा तभी स्कूल की ओर आने लगे। दो हैटवालों को और लट्ठधारी लाल पग्गड़ वालों को देखते ही उन्हें निश्चय हो गया कि सतघरा वाले जमींदारों की यह करतूत है।

मोहन माँझी ने कहा—"भोला, घबड़ाने की कोई बात नहीं। देपुरा के जमींदारों ने बन्दोबस्ती का जो पट्टा तुम्हें लिखकर दिया था, वह कागज घर से लेते आओ! हम आगे चलकर अफसरों से बातें करते हैं। जाओ···।"

भोला को घर भेजकर मोहन और गंगा स्कूल के अहाते में आए।

आमने-सामने हुए तो सलाम-बंदगी हुई। दारोगा ने पहले ही अंचलाधिकारी को बता दिया था मोहन माँझी के बारे में।

भोला के बैठकखाने से एक धराऊ कुर्सी और एक स्टूल आ गए।

कुर्सी पर अंचलाधिकारी, स्टूल पर दारोगा।

चुपके से आकर सतघरा के दो बाबू अफसरों के पीछे खड़े थे।

दारोगा ने गंगा सहनी को अलग ले जाकर जाने क्या बातें कीं।

अंचलाधिकारी नया-नया आया था और यादव-बिरादरी का था। 'छोटी जात' वालों के प्रति उसमें हमदर्दी की भावनाएँ थीं। पुलिस इन्स्पेक्टर पुराने जमाने का मुछन्दर राजपूत था।

युवक अंचलाधिकारी अपने को अधिक देर तक जब्त नहीं रख पाया। वह मोहन माँझी से देश की मौजूदा रीति-नीति पर बातें करने लगा। हाल ही आन्ध्र में चुनाव के नतीजे निकले थे, कांग्रेस ने शानदार जीत हासिल की थी और अब नेहरू को रूस के विधाताओं ने आग्रहपूर्वक अपना देश देख जाने का आमन्त्रण भेजा था···

अंचलाधिकारी नेहरू की परराष्ट्रनीति का पूरा समर्थक जान पड़ा तो मोहन माँझी को अन्दर ही अन्दर बड़ी खुशी हुई। उसे लगा कि हो न हो, यह अफसर अन्याय का पक्ष नहीं लेगा।

'अंचलाधिकारी' पद की यह सृष्टि बिहार के उत्तरी इलाकों में नई-नई ही हुई थी। दारोगा से ऊपर और सब-डिविजनल आफिसर (एस० डी० ओ०) से नीचे। इन्हें डिप्टी मजिस्ट्रेट की-सी क्षमता मिली थी। दारोगा की मनमानी पर ब्रेक कसने वाला एक अफसर तो अब गाँव वालों के लिए सुलभ था।

थोड़ी देर बाद गंगा सहनी इशारे से मोहन को एक तरफ हटा ले गया और बोला—"दारोगा डरा-धमका रहा था। कह रहा था, दफा १४४ लगाकर तमाम मछलियाँ वह अपनी हिरासत में ले लेगा।"

भौंहों मे तनाव आ गया, पलकों मे स्पन्दन भर आए और निगाहों के कोए फैल-फैल उठे। मोहन माँझी के मुँह से तीर की तरह छूटा—"रकम ऐंठना चाहता है सूअर!"

पैरों की तरफ जमीन में नजरें गड़ाए जैसे का तैसा खड़ा रहा गंगा सहनी। सामने इस वक्त दूसरी कोई वस्तु नहीं थी, था तो बस मछलियों का ढेर! दो सौ पाँच मन, पाव ऊपर तीन पन्सेरी···दारोगा ने बाजी मार ली है और सारा माल सड़-गलकर कूड़ा-कचरा हो गया है···मतगरा वाले बाबू लोग मछुओं की फूटी किस्मत पर फूले नहीं समा रहे हैं···गढ़पोखर की नये सिरे से बन्दोबस्ती सिंगिया निवासी माँझियों के हाथों हो चुकी है···समूचा गरोखर अब तालमखाना की कँटीली फसलों से आबाद है···मलाही-गोंढ़ियारी के लोग इस तालाब से चुल्लू-भर पानी भी नहीं ले सकते···फिक्र के बीसियों बुलबुले गंगा के मन में छूटने और फूटने लगे। होंठो में मानो किसी ने ताला जड़ दिया, बोला ही नहीं गया फिर कुछ!

गंगा को घुटते-घुरते जानकर मोहन माँझी ने उसकी पीठ पर अपना हाथ रखा, गर्दन लम्बी करके आँखों में आँखें डाल दीं और कहा—"मजाल? कोई रोके तो भला हमारा माल।"

भोला बन्दोबस्ती का कागज ले आया था।

मोहन माँझी ने भोला से लेकर वह कागज अंचलाधिकारी साहब को थमा

दिया। देपुरा के मैथिल जमींदार ने अपनी बहुआसिन (बहू) कमलप्रिया बहुरिया की तरफ से कैथी लिपि में गढ़पोखर की बन्दोबस्ती का यह पट्टा लिखवा के दिया था—नकद पाँच हजार रुपये लिये थे, मियाद दर्ज करवाई थी दो वर्षों की (फसली सन् १३६० और १३६१ सालों की)···असामियों की जगह उसमें तीन नाम थे : भोला सहनी, गंगा सहनी और नकछेदी-जलुआ। नीचे बहुआसिन साहबा का हस्ताक्षर था।

अंचलाधिकारी ने दो-तीन बार उस दस्तावेज को देखा और पुलिस-इन्स्पेक्टर से केस की फाइल ले ली।

सतघरा के जो बाबू अब तक यों ही खड़े थे, उनमें से एक फाइल पर झुक आया।

ऊपर से साँसें टकराईं तो अंचलाधिकारी ने गर्दन उठाकर अरुचिपूर्वक उसके चेहरे पर एक नजर मार ली। दारोगा ने कान से होंठ सटाकर कहा—"सतघरा के जमींदार के भगिना बाबू हैं आप; आपको फोटोग्राफी का भारी शौक है सर! बैडमिण्टन के चैम्पियन हैं और वकालत तक पढ़े हैं···"

"और शिकार की हॉबी?"—व्यंग्य की हल्की-चरपरी चाशनी और बंद नपे-तुले शब्द। साहब ने दारोगा के होंठों को अपने हाथ की दीवार से परे कर दिया।

जमींदार के भगिना बाबू का चेहरा फक हो गया।

पुराने घुर्राट पुलिस-इन्स्पेक्टर ने भी अपनी भूल महसूस की; मगर निर्लज्जता मौके पर काम आ गई, चेहरे का रंग पल-भर के लिए उड़कर उखड़ नहीं सका।

कागजात साफ बतला रहे थे कि पुश्त-दर-पुश्त गढ़पोखर से मछलियाँ निकालने का हक मलाही-गोंढ़ियारी के मछुओं का चला आया है। मालिक बदलता रहा है लेकिन असामी कभी नहीं बदले हैं।

अंचलाधिकारी ने अपनी आफिसियल डायरी में अंग्रेजी माध्यम से जल्दी-जल्दी कुछ बातें नोट कीं। डायरी पाकेट के हवाले करके कुछ क्षणों तक वह गढ़पोखर के श्याम-सलिल सपाट वक्ष की ओर विमुग्ध नेत्रों से देखता रहा।

फिर चुपचाप चलकर स्कूल के अहाते से उतर आया।

जीप के निकट पहुँचकर हैट फिर उसने माथे पर ले लिया। साथ आए स्टाफ के अपने आदमी भी और बीसों की तादाद में ग्रामीण भी आजू-बाजू और पीछे-पीछे थे।

पीछे मुड़कर अंचलाधिकारी ने अपने को भोला के सामने कर लिया आर शान्त-शिष्ट स्वर में बोला—"माफ कीजिए सहनी जी, हमें असलियत का पता नहीं था।"

"हजूर!"—बदले में भोला ने तीन ही अक्षर कहे।

—ड्राइवर!

—जी, साहब !

—वापस चलना है।

—अच्छा साहब !

अंचलाधिकारी ड्राइवर की पास वाली स्वतन्त्र सीट पर बैठ गया। बाकी सब पीछे लद गए।

जीप स्टार्ट हुई और चल पड़ी। फिर दौड़ने लगी तो मिनटों में ओझल।

पेट्रोल की तीखी-तीखी अजीब-सी बू खोपड़ी की रग-रग को भफाने लगी तो सुरखुन, रंगलाल, नीरस आदि प्राय: सभी ने अपनी-अपनी हथेली नाकों से लगा ली, मछलियों की ताजी-गहरी गंध को उन्होंने महसूस किया।

रामफल मुखिया का भाई बेहद घबड़ा गया था। उसे अन्देशा था कि मछलियाँ अगर रोक ली गईं तो बड़ा बुरा होगा। नकद बारह हज़ार की इस लागत से कम-से-कम पाँच हज़ार का मुनाफा तो निश्चित था ही।

अब अंचलाधिकारी और पुलिस-पार्टी के लौट जाने से उसे भी तसल्ली हुई।

## आठ

भोला के खेतों से आखिरी खेवे की मूँग की फलियाँ टूटकर घर पहुँचीं कि बाढ़ का पानी धनहा चौर को डुबोने लगा। इस बार नदियों में रेले ज़रा देर से आए, नहीं तो बाढ़ का पहला दौर जेठ की पूर्णिमा तक आ जाता था।

असाढ़ का अन्त था यह। मड़ुआ (राँगी) की तैयार फसलें गरीब खेतिहरों का तन-मन जुड़ा रही थीं। उपरले खेतों में धान के हरे-हरे पौधे लहलहा रहे थे।

गढ़पोखर में उत्तर-पूर्वी कोने पर बाहर से पानी आने का रास्ता था। अब दिन-रात उधर से बाढ़ का पानी आ रहा था।

अन्दर की छोटी मछलियाँ काफी तादाद में सैर को निकला करतीं और आगे सरइला और टभकी के व्यूहों में आ पड़तीं।

लाल-रुपहली और सुरमई छिलकों वाली पोठी मछलियाँ मसूरिया आँखें चमकाती हुई शान से निकलतीं और बहते पानी में उल्टे-तिर्छे चढ़तीं। मंगल को पोठी मछलियों की यह अकड़ खूब ही भाती थी। लेकिन जंगल को सूत-सी सादी लम्बी मूँछों वाला इच्चा (झिंगा) देखते रहना अच्छा लगता था। चुल्हाई कँटीले कंठ वाला भूरा-कजरा टेंगरा देखता तो खुशी के मारे चीख पड़ता। मधुरी की निगाहें चिक्कने-रुपहले सूहा पर फिदा थीं। जिलेबिया को नीली आभा वाली मटमैली मारा मछलियाँ प्यारी थीं। सिलेबिया को चिपटा-चमकीला मोतिया

कतरा पसन्द था।

छोटी मछलियों की तरह बड़ी मछलियों में भी इनकी अपनी-अपनी पसन्द थी। उम्र और जीवन का जंजाल बढ़ जाने के कारण भोला और खुरखुन आदि का हाल यह था कि खास शकल-सूरत वाली कोई मछली अब किसी की खास पसन्द की नहीं रह गई थी; मछुए मछुए थे और मछलियाँ मछलियाँ थीं, बस। हाँ, वह एक दूसरी बात थी कि दारू-ताड़ी की मस्ती में भोला अक्सर गुनगुना उठता—

"मंगुरी को मात करती है मेरी प्यारी
वो रंगत और वो चिकनापन
कहाँ से लाएगी मंगुरी बेचारी
मात करती है मंगुरी को मेरी प्यारी
मेरी जान! मेरी जान! मेरी जान!
निछावर है तुझ पे भोला के परान!!"

यानी अपने बचपन में मंगुरी मछलियों की छवि-छटा उसे बेहद पसन्द थी और पत्नी मिली तो वह भी मंगुरी की-सी रंगतवाली। पुराने गीत की आखिरी कड़ी में गीतकार की जगह अपना नाम बैठाकर तभी तो भोला जाने-अनजाने गुनगुनाया करता।

मधुरी पिछली शाम को ही ससुराल से भाग आई थी। नशाखोर ससुर की खुराफातों ने उसे पति के पास टिकने नहीं दिया।

सुबह-सुबह अभी बस्ती-भर के लोग गढ़पोखर के उत्तर-पूर्वी मोहार पर छोटी मछलियों का शिकार कर रहे थे। मधुरी की छोटी बहन तीरा अपने भाई-बहनों के साथ आई हुई थी। उसने सबसे अलग अपनी टभकी लगा रखी थी।

गरोखर की पूर्वी भिण्ड के नीचे सड़क थी। सड़क से पूरब एक डबरा था। डबरा बाढ़ के पानी से भर चुका था और अब सड़क वाली पुलिया के नीचे से गुजरने वाला नाला उसके अतिरिक्त जल को गरोखर की तरफ बहकर आने वाले नाले में डाल रहा था। ये नाले जहाँ मिलते थे उसके चार कदम पूरब कई छोकरों-छोकरियों ने एक ही कतार में अपनी-अपनी टभकी खड़ी कर रखी थी।

तीरा की टभकी वहीं लगी हुई थी।

सिलेबिया मछलियाँ घर पहुँचाकर दूसरी दफे जब लौटी तो उसे याद आया कि पिछली शाम को मधुरी ससुराल से भाग आई है।

वह तीरा के नजदीक आई, उसके कन्धे पर हाथ रख दिया।

—क्या है रे?

—रहेगा क्या? तेरी टभकी के अन्दर पोटा-पोठी उछल-कूद मचा रहे हैं!

—देख सिलेबिया, आँख निकाल लूँगी! नजर लगाती है!

फिर : हि हि हि हि ! —सिलेबिया हँसने लगी।

तीरा ने नाले में धँसकर बहते पानी में से टभकी ऊपर उठा ली। इधर जमीन पर आकर टभकी से मछलियाँ निकाल लीं। दस-बारह पोठियाँ थीं, हरी-हरी दूबों पर वे तड़पने लगीं।

तीरा के भाई-बहनों ने उन्हें उठाकर चंगेरी में रख लिया।

टभकी फिर बहते पानी में पहली जगह पर अटका दी गई।

अब सिलेबिया ने कहा—"अभी-अभी मैं मधुरी बहन को मंझला के पास बैठी देख आई हूँ। बताऊँ, क्या कह रही थी ?"

"क्या कह रही थी ?"—तीरा ने पूछा।

सिलेबिया ने झुककर दूब की एक पत्ती खोंट ली, उसे चबाती-खाती बोली—"कह रही थी, यहाँ तो चार जगह घूम-फिर लेती थी और दिन निकल जाता था लेकिन वहाँ घर-आँगन के अन्दर ही कैद रहती थी और वक्त काटना पहाड़ था मंझला !"

भक् ! —तीरा के मुँह से निकला।

—तेरी कसम तीरा ! अपनी भाभी से पूछ लेना !

सिलेबिया दूबों पर बैठकर चमचमाती पोठी मछलियाँ उलट-पलटकर छू-छाकर देखती रही। कुछ क्षण बाद बोली—"अपनी बहन को तूने अच्छी तरह नहीं देखा है अब तक ! सिर के पीछे वाले बहुत सारे बाल उसके नुचे हुए हैं। पीठ पर कैलियों की मार के निशान हैं ! ससुर क्या है, लगता है राच्छस ही होगा ···"

"राच्छस की नानी !"—चुपचाप आकर पीछे से बड़ी बहन जिलेबिया ने उसका एक कान कसकर खींचा। गाल पर चपत लगाकर कहा, "बुढ़िया रानी, घर-आँगन की बातें यहाँ उड़ाई जाती हैं ? खबरदार, जीभ निकाल लूँगी ! ···"

सिलेबिया सुनकर उठी और बहन को गालियाँ देने लगी—"रांडी ! दगधी ! निरासी ! छुच्छी ! सइयाँ डाही ! ···उँगलियों में कोढ़ फूटेगी ! हाथ गल-गल के गिरेगा ssss···"

अब जिलेबिया ने छोटी बहन की पीठ पर गदागद पाँच-सात मुक्के जमा दिए—"छिनाल कहीं की ! ले, अब तो हुआ !"

तीरा ने बीच-बचाव किया वर्ना अभी और पीठ-पूजा हुई होती।

रोती-रोती आखिर सिलेबिया घर की तरफ चल पड़ी।

डेढ़-दो सेर के करीब मछलियाँ तीरा ने भी निकाल ली थीं।

बिसुनी, रंगलाल, नीरस, टुन्नी—सभी के लड़के-लड़कियाँ अपनी टभकी लगाए हुए थे। सेर-सेर, डेढ़ सेर छोटी मछलियाँ किसके घर नहीं आई थीं। यह इन दिनों रोजाना का सिलसिला था।

कई परिवार ऐसे थे कि भुनी हुई मछलियाँ ही उनका मुख्य आहार बन रहा था। खुरखुन, बिसुनी, नीरस, रंगलाल, टुन्नी और भोकर जैसे मछुए ···

परिवारों के मुखिया थे।

जिलेबिया-सिलेबिया खाते-पीते मछुआ-परिवार की लड़कियाँ थीं। टभकी या गाँज लेकर घर से निकलना उनके लिए शौक की बात थी लेकिन मधुरी और तीरा के लिए वह जीवन की अनिवार्य शर्तों में शामिल था।

दिन-दिन भर और रात-रात भर वे मछलियों के मोर्चे पर डटी रहतीं। छोटी मछलियाँ पकड़ने-फँसाने का काम प्रायः ही लड़कों-लड़कियों और स्त्रियों के जिम्मे था। बड़ी मछलियाँ पकड़ना, नाव चलाना, तालमखाना की फसल उपजाना, माल की लपत का प्रबन्ध करना—ये सारे काम मर्द मछुओं के थे।

सात-आठ खाने वाले, खुरखुन अकेला कमाने वाला। औरत हमेशा की पिलपिली। कौन-सी बीमारी उसे नहीं हुई थी : मलेरिया का शिकार वह! कालाजार की पचासों सुइयाँ उसको लगीं! पेचिश और संग्रहणी की मिताई उससे? और अब दमा ने दर्शन दिए थे!

देपुरा में जिला-बोर्ड की तरफ से एक अस्पताल था। एम० बी० बी० एस० डाक्टर, कम्पाउण्डर, चपरासी—तीन का स्टाफ था। सफेदपोशों की धींगामुश्ती के कारण सौ में से पंचानबे रोगी उस दातव्य चिकित्सालय से पूरा फायदा नहीं उठा पाते। ईमानदार और जन-सामान्य का पक्षधर होकर जो डाक्टर वहाँ रहना चाहता वह चार महीने भी टिक नहीं पाता। दूसरे डाक्टर थे सतघरा के होमियो-पैथ बाबू बिशम्भर दास। इधर एलोपैथी की भी टप्पाटोइया चिकित्सा उन्होंने आरम्भ कर दी थी और पास-पड़ोस को दस-पन्द्रह गाँवों की घनी आबादी में चमक उठे थे। मधेपुर में छोटा-सा लेकिन अच्छा अस्पताल था, मलाही-गोंढ़ियारी वाले कभी-कभी उधर भी दवा के लिए निकल जाते।

मधुरी की माँ को इन दिनों कालाजार ने धर दबाया था। तीरा को साथ लेकर पन्द्रह-पन्द्रह दिन पर वह देपुरा जाती और सुई दिलवा आती। आज सनीचर था, सुई लेनी थी आज।

भाई और बहन को टभकी की निगरानी के लिए छोड़कर तीरा मछलियाँ लिए हुए वापस आई।

मधुरी चूल्हे के पास बैठी मड़ुआ का आटा गूँध रही थी। चूल्हे के मुंह में पीपल की एक सूखी टहनी और आम के अधसूखे पत्ते सुलग रहे थे। आँच नहीं थी, धुआँ ही धुआँ था।

तीरा को देखते ही मधुरी ने ऊँची आवाज़ में कहा—"गे, आधी मुट्ठी फूस लेती आ कहीं से?"

हाथ आटे में सने थे, कड़वा धुआँ निगाहों को पानी-पानी कर रहा था। मधुरी ने कोहनी से पहले तो आँखें पोंछीं, फिर कपार पर छितराई लटों को सिर की तरफ ऊपर को हटा दिया।

सूखी-पुरानी कड़कदार फूस हो तो छुआते ही आग भभक उठती है और चूल्हा हँसने लगता है। बरसात के मौसम में चूल्हा रूठता है तो फिर फूस ही उसे

मनाती है। मगर यह फूस आवे तो कहाँ से ? या तो घर के छप्परों से नोची जाए या पलानी से खींची जाए या फिर घिरावे की टट्टर से··· मछलियाँ एक तरफ रखकर तीरा गुमसुम खड़ी रही। कहाँ से मूठ-भर फूस लाकर वह बहन को दे ?

खुरखुन का पिछवाड़ा और मुसम्मात जितिया का पिछवाड़ा मिलते थे। जितिया के घर के बगल में पतहर की ढेर थी जिसके चारों तरफ अमली के काँटों का घेरा था। तीरा चुपके से अपने घर के पिछवाड़े चली गई। दक्खिन-पच्छिम के कोने दूर तक खुले थे, आगे इमली का बूढ़ा पेड़। भोकर की औरत दिखाई पड़ी तो तीरा पेशाब करते समय की-सी मुद्रा में अँचरा फैलाकर बैठ गई। अभी दस रोज पहले ही भोकर की औरत से माँ का झगड़ा हुआ था। कहीं जितिया के पिछवाड़े पतहर चुराते देख लिया तो जरूर वह चुगलखोरी करेगी; यही अंदेसा तीरा के कलेजे को कँपाने लगा और लड़की छापेमार सिपाही के पैंतरे सोचने लगी। हुआ आखिर कुछ नहीं, भोकर की औरत अपनी बुढ़िया बकरी को गरीबखर के मोहार की ओर ले जा रही थी सो अपना ले गई; जितिया के पिछवाड़े बैठी तीरा की तरफ उसने गर्दन तक नहीं उठाई।

क्षण-भर बाद दो मूठ पतहर मधुरी के सामने आ गई।

बस एक सूखा पत्ता ! कि चूल्हे की धुआँती आग खिलखिला उठी।

मधुरी ने जल्दी-जल्दी आठ-दस टिक्कड़ ठोंक-सेंक लिए। बूँद-भर भी तेल नहीं था टाड़ी में, तो यों ही सूखे-सूखे भून लीं मछलियाँ। पीछे नमक और लाल मिर्च मीस-मासकर उनका भुर्ता बना लिया। छः-साला छोटी बहन एक भुनी पोठी ले भागी तो तीरा बड़बड़ा रही थी।

मुस्कुराकर मधुरी बोली—"क्या हुआ ? खा गई तो खा गई ! तू न सयानी है, वह तो अभी बच्ची है···"

बच्ची की नानी !—कुढ़न में होंठ सिकोड़कर तीरा मिनमिनाई।

—आ, खा ले !

—नहीं खाऊँगी···

मधुरी ने उसे दुबारा नहीं कहा खाने को। जिद्दी लड़की थी। कहना बेकार था। माँ को सुई दिलवाकर लौटेगी तो खा लेगी···मधुरी मन ही मन बोली।

छोटी बहन पलानी वाले इकहरे छप्पर की पतली बल्लेली से सटकर खड़ी थी। बहनों की ओर मुलुर-मुलुर ताक रही थी। पोस्ता के दानों-से बारीक और पीले पोठी अण्डे होंठों से अब भी चिपके हुए थे। तीरा की डाँट-फटकार चेहरे की रौनक पी गई थी। भय भूख को दबा रहा था।

मधुरी टिक्कड़ और भुर्ता अन्दर रख आई तो छोकरी को उठाकर गोद में ले लिया। गाल से सटाकर चुमकारने लगी तो उसने रो दिया, बाँहें फैलाकर बड़ी बहन के गले से लिपट गई।

एक बाँह का पूरा दबाव डालकर गोद की नन्ही को मधुरी ने सीने में धँसा लिया और तीरा के प्रति आँखें तरेरकर बोली—"चुड़ैल, तू फलाना ही फलाना

जानती है कि कुछ और भी सीखा है ? हुँ हुँ हुँ हुँ…" फिर नन्हीं से कहा : "चल, आज इसे खाना नहीं मिलेगा ! चल, हम-तुम साथ बैठकर खाएँगे, है न नू नू ?"

नन्ही की रुलाई सुनकर माँ बाहर आई।

साँवली खाल से मढ़ा हुआ कंकाली ढाँचा। धँसी-बुझी आँखें। पोपले गाल। सर के बाल उड़ रहे थे। मैली-फटी साड़ी चिप्पियों से जगमगा रही थी।

गोद का डेढ़-साला बच्चा मिन-मिन करता पीछा कर रहा था।

माँ ने कहा—"नन्ही को लगी थी भूख और उस पर तीरा ने बेचारी को फटकारा है। जा, अन्दर बैठकर इसे खिला दे। खुद भी खा ले।…और तू भी अब बहन के पास जा !"

आखिरी जुमला डेढ़-साला बच्चे के लिए था।

मधुरी अन्दर आकर बीच घर में खिलाने-खाने बैठी।

खजूर के पत्तों से बिनी मामूली-सी दो चटाइयाँ। एक बिछी थी, दूसरी लपेटकर कोने में रखी थी। पीतल का पिचका लोटा, अलमुनियम की लुंज थाली। बाकी बर्तन-बासन मिट्टी के।…खुरखुन का संसार वही था, सिर्फ मौसम दूसरा था।

टिक्कड़ से डबल टुकड़ा तोड़कर भुर्ता ज़रा-सा उसमें लगाकर निवाला उसने मुँह में डाला और सोचने लगी—क्या वही चिथड़ा झुलाती अम्मा अस्पताल जाएगी ? तार-तार हो गया है समूचा नूआ ! अब और एक दिन भी पहनने लायक नहीं रह गया है फिर भी उसे पहने जा रही है ! ठीक है, गरीब की घर-गिरस्ती में यह सब चलता ही है। मगर यह भी क्या कोई लत है कि संभालकर रखे हुए कपड़े पड़े-पड़े ही पुराने पड़ जाएँ ? काठवाली पुश्तैनी संदूकची में तीन-चार साड़ियाँ तो हैं ही…

नन्ही के मुँह में भुर्ते के साथ लाल मिर्च का रत्ती-भर का टुकड़ा आ गया था, गला लहरने लगा तो चिल्लाई—"पानी, गे बहिन ! पानी ऽ ऽ ऽ…"

रोटी का टुकड़ा अँगुलियों में थामे छोकरी सुसुआ रही थी, आगे बढ़ा हुआ दूसरा हाथ पानी के लिए उसकी बेताबी का सबूत था।

मधुरी उठी, दौड़कर बाहर ओसारे पर घैलची के पास पड़ी डोल से पीने का पानी ले आई भर-लोटा। नन्ही के होंठों से सटा दिया तो ढेर-सा पानी वह एक ही दम में डकोस गई और तब जाकर शान्त हुई।

छोकरी का तो फिर हिसाब ही भर गया, खाना छोड़कर घर के कोने में वह चुहिया की दौड़-धूप देखने गई। पानी पीकर मधुरी भी तीरा को मना लाई और दोनों बहनों ने साथ खाया।

सन्दूकची से एक अधपुरानी साड़ी निकालकर माँ से पहनने को कहा तो वह बड़बड़ाने लगी : छिनाल कहीं की ! क्या बिगड़ता है ! मैं ऐसी ही जाऊँगी ! रानी जी की बातें तो सुने कोई आके—लाई है अपने खसम की कमाई में से एक सूत भी ?…

गुस्सा तो मधुरी के भी जोरों का आया लेकिन सारी उबाल वह पी गई। ससुराल से भागकर ही तो आई थी, बस आ-भर गई थी। पहनावे में हरे फूलों की किनारियों वाली साड़ी मात्र देह के साथ लाई थी। गले में हँसली, बाँहों में बाजूबन्द, कलाइयों में मरोड़दार कंगन—पैरों में साटन···अपने ये गहने उसे प्रिय थे, इन्हें हमेशा पहने रहती। सो, ये भी साथ आ गए थे। कड़े नहीं ला सकी थी···अब इस वक्त रोगही और चिड़चिड़े मिजाज वाली माँ से भला वह क्या बतकुट्टन करे! चुपचाप बेचारी शीशी धोती रही।

फिर जाने क्या सोचकर माँ ने वह साड़ी पहन ली और बड़ी बेटी की तरफ देखा।

मधुरी शीशी धो-पोंछ चुकी थी। जाल के रद्दी टुकड़े से पतली सूनी डोरियाँ निकालकर उन्हें वह दुहरा-तिहरा बाँट दे रही थी कि शीशी के कंठ में फँसा दे और लटकाकर दवा लाने में तीरा को आसानी हो।

तब तक तीरा लपककर गई और मंगल को घरवाली से चार ठोप तेल ले आई, गरी का तेल। बाल भींच-माँजकर जल्दी-जल्दी में जूड़ा बाँध लिया और पानी छूकर मुखड़े को चिकना बनाती हुई हाजिर हो गई बहन के सामने।

अनुमोदन में मुस्कान के साथ-साथ मधुरी ने आँखें मटका दीं।

ठीक उसी समय मछलियों-समेत टभकी लिए हुए लड़के ने आँगन की सीमा में पैर रखे तो माँ बुदबुदाई—"कहाँ मर गया था? भूख तो लगती ही नहीं तुझे!"

आ छोटे, आ!—मधुरी हुलसकर बोली।

मछलियाँ और टभकी जमीन पर पटककर छोटे बड़ी बहन के पास आ गया। मचलकर बोला—"ऊँ ऊँ ऊँ ऊँ स ब ने खा लि या ई ई ई ई मैं एँ एँ एँ एँ भूखा हूँ ऊँ ऊँ ऊँ ऊँ···"

शीशी के गले में फन्दा लगा चुकी थी मधुरी, भाई को अंकवार में कसती हुई कह उठी—"अनेरे (यों ही)! किसने खाया है? किसी ने तो नहीं!"

—ऊँ ऊँ ऊँ ऊँ!

—वाह रे ऊँ ऊँ!

बहन ने भाई को गोद में उठा लिया।

अठारह साल की मधुरी। नौ साल का छोटे।

—बाप रे!

—क्या हुआ?

—भारी लगता है गे!

मधुरी की असुविधा पर तीरा खिलखिलाकर हँसी···

अब माँ से नहीं रहा गया। दबी-दबाई मुस्कान चुचके गालों पर जमुनिया रौनक छिड़क गई।

—उतर, हुआ तो अब ?

—चल, खा ले !

मधुरी भाई को गोदी से उतारकर खाना देने गई।

नन्ही और डेढ़-साला बच्चा घर के अन्दर खेल रहे थे। भाई की आवाज सुनकर वे अब बाहर आए और टभकी के अन्दर पड़ी मछलियों को छेड़-छेड़कर खेलने लगे।

टिक्कड़ से तोड़-तोड़कर और भुर्ता से मखा-मखाकर कई एक निवाले जब चबा चुका तो छोटे ने कहा—"दीदी, तेरे आने की खबर बब्बू को मैंने भेज दी है ! ठीक है न दीदी ?"

—ठीक है !

—बब्बू को फ़ुर्सत नहीं मिलती है दीदी !

—अच्छा तो है !

—चलेगी ? बब्बू से मिल आएँगे !

माँ की डाँट पड़ी तो लड़का चुप।

बहन के कान में कहा—"अभी सुई लेने जाएगी तो अपन खूब गप्पें लड़ाएँगे, है न छोटे ?"

छोटे की आँखें चमक उठीं। वह इत्मीनान से खाता रहा।

तीरा माँ को लेकर बाहर निकली। मधुरी ने ऊँची आवाज में पूछ लिया—"शीशी तो नहीं छोड़ दी ? और, अस्पताली पुर्जी ले लो न ?"

"हाँ, सब ले लिया है दीदी !"—वैसी ही आवाज में तीरा ने जवाब दिया।

कुछ दुतरफा आवाजें फिर-फिर गूँजीं।

—और, धनिया-हल्दी पाव-भर लेती आना !

—पैसे ?

—माँ के पास होंगे !

—अच्छा !

## नौ

बीच में दो-तीन जगह लाइन डूब जाने से ट्रेनों का आना-जाना बन्द था। दरभंगा से आने वाली गाड़ियाँ झंझारपुर तक आती थीं। आगे तीन स्टेशनों तक आने वाले मुसाफिर नाव की शरण लेते थे।

बाढ़ का पानी देहातों में दूर-दूर तक घुस आया था। भाग-भागकर लोग रेलवे की बाँध पर जा जुटे थे। लाइन पर पन्द्रह-बीस मील तक भीड़ ही भीड़ नजर आती। स्टेशनों पर खड़े मालगाड़ी के डब्बे शरणार्थियों की

दखल में थे। प्लेटफार्म सैकड़ों परिवारों का सम्मिलित आँगन हो रहे थे। इधर-उधर बिखरे पड़े घरेलू सामान, शिशुओं की रुलाई, बड़े बच्चों की चीख-पुकार, सयानों की बातचीत, हुक्कों की गुड़गुड़ाहट, गीली लकड़ियों और अध-सूखे उपलों का कड़वा धुआँ, भीगे-मैले कपड़ों की दुर्गन्ध, ऊमसी पसीने की चिप-चिप···कुल मिलाकर वातावरण घुटा घुटा-सा था।

बाहर स्टेशन के निकट ही ऊँची जमीन पर बाढ़-पीड़ितों के लिए सहायता-कैम्प खुला था। यह हिन्द हितकारी समाज की तरफ से था। पाँच स्वयं-सेवक, दो माँझी और दो डोंगियाँ, दो तम्बू···एक टेबुल, तीन कुर्सियाँ, दवाओं के दो बक्स, इन्जेक्शन और फर्स्ट-एड (तत्काल-उपचार) की एक दस्ती पेटी, एक स्टोव, बुरादों की ईंधन वाली दो सिगड़ियाँ, कुछ एक बोरे चावल, गेहूँ और चने, दो टिन सूरज छाप किरासन, दो चारपाइयाँ, खाना पकाने के तीन-चार बर्तन, दो थालियाँ, तीन कटोरे, चाय की छोटी केतली, लोटा और मग (सभी अलमू-नियम के)·· आफिसर-इन्चार्ज की छँटी हुई महीन मूँछों और घुटी दाढ़ी वाला एक अधेड़ खद्दर-पोश व्यक्ति था। साँवली सूरत, गोल चेहरा, बड़ी-बड़ी आँखें नुकीली नाक। हँसता तो मोतिया दाँत चेहरे की रौनक को चौगुनी कर देते।

खुरखुन और नीरस दो महीने के लिए डोंगियाँ खेने की ड्यूटी पर बहाल किए गए थे। उनका खाना अक्सर अपने गाँव-घर से आता था। बीच की सड़क कई-कई दिनों तक डूबी रही थी तो भी गोंढ़ियारी से स्टेशन तक आने-जाने वाला रोज कोई न कोई निकल ही आता।

और कोई न हुआ तो मोहन माँझी।

मोहन माँझी नेता हो जाने पर भी इन मामलों में ठेठ देहाती था। दूसरों का सामान ढोते समय झूठमूठ की लाज-शरम का शिकार वह कभी हुआ ही नहीं। बाबू-वर्गीय हिचकिचाहट या संकोच उससे कोसों दूर थे। जिस रोज स्टे-शन की तरफ उसे आना होता, खुद आकर खुरखुन और नीरस के घर से उनका खाना ले लेता। मड़ुआ (रागी) की रोटियों और मछलियों के भुर्ते का पोटला लटकाए जब मोहन माँझी दिखाई देता तो खुशी के मारे खुरखुन की खीसें निकल आतीं?

खुशी किस बात की?

खाना ले आने की?

नहीं, खाना ले आने की खुशी नहीं। यह काम तो उनका कोई न कोई कर ही देता। गोंढ़ियारी और चमुड़िया के बीच जाने-आने वालों की कमी नहीं थी। तो फिर किस बात की खुशी?

खुशी इस बात की कि नेताजी से चार बातें करने का अवसर हासिल हुआ। खुरखुन बस इसी के लिए तो तरसता रहता था। हफ्ते में एक-आध बार चोंचें सट जातीं तो ठीक वर्ना खुरखुन का दिल मोहन माँझी के लिए तड़प-तड़पकर रह जाता।

गरोखर की ऊँची भिण्ड पर, प्राइमरी स्कूल के पास ही मोहन माँझी ने भी अपने इलाके के बाढ़-पीड़ितों की मदद के लिए एक सेवा-शिविर चालू कर रखा था।

प्रबन्ध के लिए जो कमेटी बनी थी उसमें पाँच व्यक्ति थे —प्रजा समाजवादी पार्टी का एक और एक लोहिया-समर्थक यानी दो सोशलिस्ट; ईमानदार किन्तु उपेक्षित एक कांग्रेसी; बहुतेरे हाई स्कूलों से हेडमास्टरी करने के बाद पेंशन-याफ्ता जीवन बिताने वाले एक बुजुर्ग; और हँसिया-हथौड़ा वाली लाल पताका का फर्माबर्दार एक किसान सभाई यानी कामरेड मोहन माँझी।

कैम्प के लिए बाँस काफी मिले मगर फूस नहीं मिली, कहीं तो ताड़ के पत्तों की चटाइयाँ माँझी लहेरिया सराय से ले आया था। दो-दो छप्परों वाले तीन अस्थायी कुटीर तैयार करा लिए थे। बीस बोरे अनाज के, दस थान कपड़ों के, नौ सौ रुपये नकद, तीन पेटियाँ दवाइयों की, दो डेंगियाँ, एक पुरानी साइकिल, मवेशियों के लिए चालीस बोझ पुआल·· कमेटी पन्द्रह दिनों के अन्दर ही इतनी सामग्री जुटा सकी, यह इस बात का सबूत था कि उन्हें इलाके की अपनी जनता का विश्वास हासिल है। हाँ, देपुरा और सतघरा के खानदानी जमींदारो ने कमेठी को न एक पाई दी, न एक दाना ही दिया। लेकिन सतघरा की बड़ी डेउढ़ी के छोटे बाबू साहेब 'मानिक जी' का मंझला बबुआ 'हीरा जी' को जाने क्या सूझा कि मोहन माँझी को अपनी साइकिल थमा गया और बार-बार कहने-कहलवाने पर भी ले नहीं गया।

हीरा जी मेडिकल कालेज (पटना) का छात्र था और अफवाह फैल रही थी कि उसका दिमाग फिर गया है। औज-मौज में हजार-पाँच सौ रुपये फेंक-फूंक दे तो ठीक है। सौ-पचास लगाकर गांधीजी और नेहरू जी की रजत-प्रतिमाएँ बनवा ले तो ठीक है। महीने में बीस दफे हॉलीवुड फिल्में देख आए तो भी ठीक है। मगर कम्युनिस्टों की संगत में वक्त गँवाए, छठे छमाहे दस-पाँच रुपये उनकी पार्टी को चन्दा दे, स्टूडेण्ट फेडरेशन द्वारा चलाई गई तहरीकों में दिलचस्पी ले, तो अवश्य ही उसका मस्तिष्क विकृत हो गया है···अभिजातवर्गीय आलोचना का कुछ ऐसा ही रुख था हीरा जी के बारे में। लेकिन मोहन माँझी तो बिल्कुल दंग रह गया था उसकी भावुकता देखकर! साइकिल नई नहीं थी, दो-तीन साल पुरानी थी। मगर इससे क्या? एक श्रद्धालु की तरफ से अर्पित नैवेद्य तो थी वह! माँझी जनसामान्य की आस्था का अद्भुत पारखी था। उसे लगा कि 'ना' कर देने पर हीरा जी को हफ्तों नींद नहीं आएगी; यह कोई अनिवार्य शर्त नहीं है कि दादा-परदादा और बाप-चाचा जालिम जमींदार रहे हैं तो यह भी उन्हीं का अनुगमन करेगा।

मलाही-गोंढ़ियारी की संयुक्त आबादियों में आम किसान और खेत मजदूर कम नहीं थे। किन्तु उनमें भी ज्यादा तादाद थी मछुओं-माँझियों की ही। इनकी भी चार-पाँच उपजातियाँ यहाँ थीं: सहनी, माँझी, खुनौत, तीअर और तलुआ। घनहा चौर और गढ़पोखर जैसे विशाल जलाशय ही इनके पूर्वजों को यहाँ खींच

लाए थे। आबादी उत्तरोत्तर बढ़ती आई थी, खाने वाले मुँह पचास गुना अधिक हो गए थे। कोसी का जहरीला पानी बीमारियाँ काफी ले आया था फिर भी मृत्यु पर जिन्दगी हावी थी। खपरैल और छत वाले घर दो-तीन परिवारों के ही थे, बाकी छान-फूंक की कुटीरें थीं। आग लगती तो इस छोर से उस छोर तक समूचा गाँव स्वाहा! बाढ़ आती तो घरों में पानी घुस जाता, भीतें धँस जातीं और छप्पर बह जाते। हैजा और मलेरिया का ताण्डव, आबादी को मसान बनाकर छोड़ जाता।

गढ़पोखर की ऊँची-लम्बी ढलान इन बस्तियों को धीरे-धीरे अपनी तरफ खींच रही थी। यूँ भी ये गाँव धनहा चौर की सतह से काफी ऊँचाई पर बसे थे। बाढ़ का पानी सड़क से दच्छिन की आबादी को तो जरूर परेशान करता मगर सड़क से उत्तर यानी गरोखर के दच्छिन मोहार की ढलान पर आबाद घरों तक उसकी पहुँच कभी नहीं होती।

मलाही-गोंढ़ियारी का आधा हिस्सा बाढ़ की चपेट में पड़ ही जाता। फिर बाकी आधा हिस्सा खुलकर उसकी मदद करता।

इस बार भी यही बात हुई थी।

रंगलाल, बिसुनी और नीरस आदि के घर आठ-दस रोज तक बाढ़ के पानी से भरे रहे।

सड़क के दच्छिन की बाढ़-ग्रस्त आबादी गढ़पोखर की दच्छिन वाली भिण्ड पर आबाद हो गई थी। पास-पड़ोस के डूबे हुए गाँवों की विपन्न जनता उत्तरी और पूरबी भिण्डों पर।

सहायता-कैम्प की तरफ से एक कुटीर उत्तरी भिण्ड पर खड़ी की गई थी, दूसरी कुटीर पूरबी मोहार पर। मोहन माँझी ने खुरखुन से कहकर मधुरी को कैम्प के कामों में लगा दिया था। जिलेबिया भी मधुरी का हाथ बटाती थी। युवकों में मंगल, चुल्हाई, गंगा सहनी का छोटा भाई, बिसुनी का बेटा, मुसम्मात जितिया का बहिनौत (भगिनी पुत्र) आदि तो थे ही; पड़ोसी गाँव के भी पाँच-सात जवान डटे रहते।

मधुरी के जिम्मे काम था सहायता-कार्य में लगे हुए स्वयं-सेवकों और बाहर से आए मेहमानों-नेताओं के लिए खाना व नाश्ता तैयार करना, खिलाना-पिलाना, वितरित होने वाले अनाज की सफाई; जरूरतमन्द स्त्रियों तक अन्न-वस्त्र पहुँचाना; और अपनी बस्ती के अन्दर पानी में डूबे हुए घरों से सामान निकालने में औरतों की मदद करना···

चुल्हाई वगैरह पड़ोसी गाँवों से मुसीबतजदा लोगों को डोंगियों पर ले आते थे --सूनी आँखें, उदास चेहरे, कई-कई दिनों के भूखे होते थे लोग!

दूध-पीते बच्चों का दूध के अभाव में बुरा हाल था। जमे दूध के बीस-एक बन्द डिब्बे मिले थे। शहर की हवा जो खा आए थे, ऐसे दो-तीन स्वयं-सेवक चाय पानी के वक्त उस दूध को व्यक्तिगत उपयोग में लाते थे। साग-सब्जी पकाने के

लिए भोला के घर से बड़ी कड़ाही आई हुई थी। मधुरी ने समूचा डब्बा-दूध गरम पानी में घुला लिया और बच्चों को पिला आई। शुरू हुआ सिलसिला। एक दिन, दो दिन और तीन दिन···चौथे रोज चौथा डब्बा खुला कि किसी ने मधुरी की शिकायत मोहन माँझी तक पहुँचाई—"मधुरी दवाई वाले दूध के डब्बे बर्बाद कर रही है!"

मोहन ने स्कूल में बुलाकर पूछा—"बिटिया, वह तो दवाई के काम का दूध है न?"

"हाँ चाचा, है तो!" मधुरी ने जवाब दिया। मोहन माँझी ने और गम्भीर होकर कहा—"तू घोल-घोलकर वह दूध लोगों को शर्बत की तरह पिलाती है?"

—नहीं तो!

—वह बीमारों के लिए है बेटी!

—मुझे सब पता है चाचा! यह भी मालूम है कि वह चाय के साथ पीने के लिए कैम्प को नहीं मिला है···

अब भी मधुरी के हाथ में कंघी थी। जिस समय माँझी ने बुलवाया था, एक मातृहीन लड़की को आगे बैठाकर वह उसके बाल सँवार रही थी। सूखी दूब की पतली-कड़ी डठल से कंघी के दाँतों में जमा हुआ मैल निकालती-निकालती मोहन माँझी को मधुरी ने सारी बात समझा दी तो उसके कन्धे पर हाथ रखकर नेताजी बोले—"ठीक है बेटा! दूध के सबसे बड़े दावेदार बच्चे ही हैं जिन्हें तू दूध दे रही है।"

जिसने चुगली खाई थी, उसे दरअसल भ्रम था मधुरी के बारे में। वह अपने सम्पर्क में आने वाले कैम्प के सभी युवकों के प्रति एक-सा बर्ताव रखती थी। बातें करती थी, खुलकर हँसती थी, ढेर-ढेर-सा मुस्काती थी, सुबह से लेकर दुपहर-रात तक कामों में उलझी रहती थी। अपनी सामर्थ्य के मुताबिक सबकी सेवा करती थी। यहाँ कैम्प में न वक्त था और न तबीयत ही थी कि किसी के साथ बैठकर अकेले में गप्पें मारती रहे। इसी का यह नतीजा था कि दो-एक ईर्ष्यालु युवक मधुरी के प्रति छिद्रान्वेषी हो उठे।

बाढ़-ग्रस्त इलाकों में चिकित्सा-कार्य के लिए पटना मेडिकल कालेज के छात्रों की एक टीम आई तो दो रोज़ वह गढ़पोखर कैम्प में रह गई। उस मण्डली में एक पंजाबी लडकी थी, नाम था कुसुम कक्कड़। गेहुँआ रंग, गोल चेहरा, बड़ी-बड़ी आँखें, नुकीली नाक। पहनावे में शलवार, सलूका और मखमल की चादर। स्वास्थ्य और खुबसूरती का अद्भुत मिलाप थी वह। बातचीत में और बर्ताव में शेर-बच्चा।। मधुरी ने मेम देखी थी मगर इस प्रकार की पंजाबी लड़की को कभी नहीं देखा था। पहले जनम में जरूर कोई देवता रही होगी, मधुरी ने उसके बारे में यही सोचा।

मेडिकल टीम का कार्यक्रम संक्षिप्त और व्यस्त था तो भी घण्टा-डेढ़ घण्टा

वक्त मधुरी और कुसुम साथ रहीं। खोद-खोदकर कक्कड़ ने उसकी बहुत-सारी बातें मालूम कर लीं और कहा—"लात मार साले को; जब तेरा अपना घर-वाला ही बौड़म निकला तो ससुर की क्या बात करती है।"

आग्रहपूर्वक कुसुम मधुरी के साथ आकर मधुरी को माँ और भाई-बहनों से मिल गई। बिछुड़ते वक्त अपना पूरा पता लिखकर दिया कि शायद कभी काम आ जाए : कुसुम कक्कड़ मार्फत सी० एम० कक्कड़, जेनरल मर्चेन्ट्स, फ्रेजर रोड, पटना। नोटबुक से फाड़ा हुआ कागज़ का वह छोटा-सा टुकड़ा मधुरी ने ताबीज की तरह सँभालकर रख लिया।

ससुराल से जब से लौटकर आई थी, पिता की ओर से मधुरी को काफी छूट मिल गई थी। ऐसा लगता था कि खुरखुन के लिए वह लड़की नहीं, लड़का है। खाँचे में मछलियाँ लेकर अब वह पड़ोस के गाँवों में बेच आती थी। देपुरा जाकर दवा-दारू और सौदाबाड़ी ले आती थी। बाढ़-पीड़ितों के लिए रिलीफ का काम शुरू हुआ तो वह गढ़पोखर के सहायता-शिविरों में डट गई और इससे बाप को बेहद खुशी हुई थी।

खुरखुन पिछले डेढ़ महीने से भारत सेवक समाज वालों की सर्विस में था। एक डोंगी उसके सुपुर्द थी, कण्डक्टर के तौर पर एक श्रमदानी सज्जन साथ रहते थे। उसे कभी-कभी दूर दक्षिण कुशेश्वर-स्थान तक डोंगी ले जाना पड़ता, उत्तर फुलपरास और पूरब निर्मली से भी आगे तक। यही हाल था नीरस का। मजदूरी थी दो रुपये रोज की। दूर निकल जाते तो घर कहलवा भेजते और उस दिन खाना नहीं आता। कभी अलग-अलग वक्त पर दोनों दो दिशाओं में निकलते। उनकी ये डोंगियाँ नई-नफीस और आरामदेह थीं। बैठने के लिए पीठ की ओर से टिकावदार बेंचनुमा चिकनी चमकीली तख्तियाँ जमाई हुई थीं। सीटें अधिक नहीं, चार दुनी आठ; बस। स्वयं-सेवक और मल्लाह की जगहें दोनों तरफ छोरों पर निश्चित थीं। बीच में तीन साइकिल-स्टैंड थे।···ड्यूटी सिर्फ खेने की ही नहीं थी, बाज दफे किन्हीं-किन्हीं नेता बाबू की खास सेवा-टहल भी करनी पड़ जाती; तेल-मालिश, खाना बनाना, कपड़ों की सफाई आदि··दोष जो भी हों, एक बड़ा भारी गुण इस सर्विस में था कि तलब ठीक वक्त पर मिल जाती थी, बल्कि कुल रकम अगाऊ भी चाहो तो ले लो।

खुरखुन कुछ देर पहले निर्मली से डोंगी लेकर लौटा था। वह इस गुन-धुन में पड़ा था कि घर की खोज-खबर जाकर ले आए कि नहीं, कि आज यहीं कैम्प में खाए-पिए और आराम करे और परसों तो छुट्टी मिलेगी ही···

कि मोहन माँझी दिखाई दे गया। लाइन के उस पार अपने गाँव की ओर से आने वाली सड़क पर नहीं, बल्कि शाम की ट्रेन से उतरकर बाहर पान की दूकान के सामने खड़ा था वह। वही साबिक बाना···कोकटी रंग की हाफ कमीज, घुटनों तक की धोती, कन्धे से लटकता थैला। सिर और पैर खाली।

खुरखुन कोहनियों के बल औंधा लेटा था, छाती से ऊपर कन्धे धरती से

बलम थे और माथा उठाए सामने देख रहा था। अब मोहन माँझी पर नजर गई तो उठकर खड़ा हो गया। ज़ोर से आवाज दी—नेताजी ी ी ी अ ऽ ऽ…! अजो नेता-जी ी ी ी…!!

हाथ के इशारे से मोहन माँझी ने खुरखुन को पास बुला लिया।

पानी के लिए आग्रह हुआ तो खुरखुन ने हाथ बढ़ा दिया आगे।

उसने सोचा, चलो, यह अच्छा रहा कि नेताजी मिल गए। अब तो बातचीत की लालसा भी पूरी होगी और रास्ता भी अच्छी तरह कटेगा। अपने आप में खुरखुन आश्वस्त हो गया कि गाँव चलना ही है।

मगर पूछने पर पता चला कि मोहन माँझी यह रात और कल का दिन स्टेशन पर ही गुजारेगा।

मालगाड़ी के पाँच डब्बे झंझारपुर स्टेशन पर साइडिंग में थे। तीन डब्बे यहाँ और चार डीहा स्टेशन पर। दरभंगा और समस्तीपुर से रेलवे-अधिकारियों के फोन पर फोन आ रहे थे। इधर वाले तीनों स्टेशन-मास्टर भी कॉल पर कॉल दे रहे थे…

—नहीं सर, हमारा कोई भी बस नहीं चल रहा है, सर!

—जी सर, जी! …जी! …येस सर! …

—पब्लिक का मूड बड़ा ही भायोलेन्ट है, सर!

—जी सर, हाँ, मुश्किल से! जी हाँ, बड़ी मुश्किल से इन्हें हमने रोक रखा है! …जी!

—मिलटरी? …येस सर! …मिलिटरी ही अब इन डब्बों को खाली करा सकती है, सर!

—नहीं सर! …आधा दर्जन, नहीं सर! …एक दर्जन…

स्टेशन-मास्टर फाटक और खिड़कियाँ बन्द करके फोन कर रहा था और बाहर शीशों से नाक-मुँह-कपार सटाए लोग उसकी मुखमुद्राएँ देख-देखकर ही असलियत को भाँप जाना चाहते थे।

मोहन माँझी खुरखुन को प्लेटफार्म पर ले आया।

सैकड़ों की तादाद में लोग छितराए हुए थे।

मालगाड़ी के डब्बों से जलते चूल्हों का धुआँ निकल रहा था। जरा देर पहले जमकर बूँदाबाँदी हुई थी। सो, भीगी साड़ियों और धोतियों की फैली हुई बदरंग नुमायश उतरती सन्ध्या को मनहूस बना रही थी। ये कपड़े डब्बों की कीलियों-खूँटियों और खुली फाटकों की कब्जियों-छोरों से उलझाकर सूखने को झुला दिए गए थे।

खुरखुन ने सुर्ती ठोंकते हुए कहा—"तो नेताजी, मैं भी आज बस नहा जाऊँगा। हम साथ रहेंगे।"

—अच्छी बात है।

—अच्छी बात नहीं, तुम्हारा क्या ठिकाना! चुपके से कहीं खिसक दोगे!

मोहन को हँसी आ गई, खुरखुन के कन्धे पर हाथ रखकर बोला—नहीं भाई, तुम्हारी नीयत साथ रहने की है तो नाहक क्यों छोड़ देगा ?

भीतर के हुलास को खुरखुन नहीं दबा सका तो दाँत निपोड़ दिए। सुर्ती फाँककर अस्पष्ट उच्चारण में कहा—"साथ-साथ ही गाय चराई, तुम हो गए कन्हैया ! भैया, तुम हो गए कन्हैया···"

माँझी आज दिन में काफी देर तक लहेरिया सराय रहा था, अदालत के भी दो-तीन चक्कर लगाए थे। किसान सभा की अपने जिला-आफिस से भी हो आया था। बाकरगंज की सालन-परांठा-मछली वाली दूकान में बैठकर खाना खाया था। सहमा उसने पूछ लिया—"रात का खाना खुरखुन ?"

—नीरस पका रहा है, कहके आता हूँ। तुम्हारा भी पक जाएगा।

—अच्छा, सुन खुरखुन ? अंचलाधिकारी का तबादला होने जा रहा है···

—अरे !

—सच, तुम्हारी कसम !

—तुम तो कहते थे कि नहीं होगा।

—मैं कोई विधाता थोड़े हूँ।

—ऊँ !

—ऊँ ! सतघरा के ज़मीदारों का जाल कोई मामूली जाल है ?

—कसूर यही था कि गरीब ने हमार पच्छ लिया···

बीस-बाईस वर्ष का एक जवान लपकता हुआ आया और माँझी को एक ओर खींच ले गया। वह तैश में था, बोल मुँह से फूट नहीं पा रहे थे। उसने माँझी का हाथ कसकर पकड़ रखा था और भीड़ को चीरते हुए लाइनों की सीध में उधर बढ़ा जा रहा था जिधर मालगाड़ी का तीसरा डब्बा खड़ा था।

डब्बे का फाटक खुला था। स्टेशन का छोटा बाबू यानी माल बाबू खुद नीचे खड़ा-खड़ा डब्बा खाली करवा रहा था। अन्दर पैंटमैन और खलासी थे जो कि बाढ़-पीड़ित शरणार्थियों का सामान बाहर फेंक रहे थे। सन से सफेद बालों वाली एक बीमार बुढ़िया, मियादी बुखार की सूखी शकल वाला एक छोकरा, दूध-पीते शिशु को सँभाले खड़ी आधी घूँघट वाली एक युवती···साफ था कि इन्हें नीचे उतरने को बाध्य किया गया था। ईंटों का कामचलाऊ चूल्हा था, उसमें ठोकर मारकर बटलोई लुढ़का दी गई थी और तैयार खिचड़ी के छिनराए हुए रिले-मिले घुले-पीले दाने टार्च की रोशनी में रह-रहकर जगमगा उठते थे।

युवक ने आदेशपूर्ण स्वर में माँझी से कहा—"आइए कामरेड, देखिए राक्षसों का यह ताण्डव ! बड़े मियाँ तो बड़े मियाँ, छोटे मियाँ सुभान अल्लाह ! रेलवे वालों के दिमाग तो जाने किस धात के बने हैं ! ···वह बूढ़ी मेरे गाँव की पर-दादी हैं, तिरानबे साल की उमर है उनकी। हमने आराम के लिहाज से उन्हें डब्बे के अन्दर रखा था। और वो जो लड़का लड़खड़ाता-सा खड़ा है, अठारह

रोज से बुखार में उबल रहा है। और वह खिलकाउर (सद्य-प्रसूता) बेचारी… कामरेड, मैं आग लगा दूंगा स्टेशन में! ईंट से ईंट बजा दूंगा मैं इनकी तो! इन्होंने आखिर समझ क्या रखा है?…मुसीबतों में मारी जनता के साथ इनका यह सलूक! पिछले पाँच-सात दिनों के भीतर जिलाधीश (डी० एम०) को हमने चार बार तार किया है, दो बार चीफ मिनिस्टर को। पता नहीं, किस जहन्नुम में जाकर गर्क हो गए वे तार! पा…"

मोहन माँझी ने बिजली की फुर्ती से अपना हाथ रख दिया युवक के मुंह पर, आफिसरों और मिनिस्टरों के लिए गालियों के सहस्र नाम तथा पवाड़े पहले अक्षर पर आकर ही घुटकर रह गए। कामरेड माँझी के हाथ का मजबूत पंजा उस क्षुब्ध-क्रुद्ध युवक के फड़कते होंठों को अच्छी तरह अपने काबू में ला चुका था।

मुंह को हाथ की कैद से छुड़ाने की कोशिश में युवक की पेशानी पर बल पड़े कि नहीं श्रावण शुक्ल की वह धुंधली रात भला कैसे बताती?

उसके नथनों से छूटती हुई गरम-गरम साँसें माँझी को बतला रही थीं कि अन्दर की उबाल का तापमान क्या हो सकता है।

दूसरी बाँह के घेरे में लेकर युवक को उसने सीने से लगा लिया और पहले हाथ का पंजा होंठों से हटाकर उसने माथे पर रखा। बरफ-सी ठण्डी और मक्खन-मिसिरी-सी चिकनी-मीठी बोली में कहा—"पगलई से काम नहीं चलेगा बेटा! गरम लोहे को ठण्डा हथौड़ा पीट-पाटकर रख देता है। ठण्डे दिमाग से सोचना-समझना और तब आगे कदम बढ़ाना बबुआ…हम तुम्हारा साथ देंगे, घबड़ाने की क्या बात है इसमें!…"

"हाँ, ठाँढा-माफिक शोकने शे शोब काम शुभिश्ता से हो जाएँगी! बाबू, आप आ गिया, शो आच्छा हुआ! न्यू ब्लड है न! हूँ…" हिन्दी में बंगला-उच्चारण की बघार मारकर छोटा बाबू बोल गया, वह बंगाली था।

"जाइए आप अपना काम देखिए!"—मोहन माँझी ने उससे डपटकर कहा तो वह सिटपिटा गया। चार कदम हटकर खड़ा हुआ और डरे स्वर में अवाज लगाई—"घोघोन!"

घोघन मण्डल पैटमैन का नाम था।

वह अपना काम लगभग खत्म कर चुका था। अन्दर से ही जवाब दिया—"आया छोटे बाबू!"

बंगाली बाबू तब तक पचीस-तीस कदम अलग हट चुके थे। एक हाथ में ताला, दूसरे में पेन्सिल। डब्बा खाली करवाकर वह अपने सामने उसमें ताला लगवाने वाले थे और तब उन्हें समस्तीपुर फोन करना था कि आखिर एक डब्बा हमने खाली करवा लिया।

युवक मोहन माँझी के बदन से सटा हुआ अब भी उसी तरह खड़ा था। सुरखन बराबर अपने 'नेताजी' के पीछे-पीछे था।

कामरेड माँझी ने छोटे बाबू को डाँट पिलाई, तो इससे खुरखुन का भौचक-पना फट गया। नहीं तो अब तक वह किंकर्तव्य-विमूढ़ ही रह जाता।

मोहन माँझी की वह फटकार नई दिशा का संकेत थी।

डब्बे का फाटक खुला पड़ा था। अब भी अन्दर से इक्की-दुक्की चीजें बाहर फेंकी जा रही थीं। बड़ी और वजनी वस्तुएँ निकाली जा चुकी थीं, अब छोटी वस्तुओं का नम्बर था···कलछी गिरी, कजरौटा गिरा, वार्ली की छोटी डब्बी गिरी, दूध पीते बच्चे का मैला, चिपचिपा, धुँधली चाँदनी में काला लगने वाला तकिया गिरा···

"ठहरो!" अब खुरखुन गरजा, अपार रोष खोल उठा उसका—"तुम लोगों की यह हिमाकत! ···तुम्हें रोकने-टोकने वाले मर नहीं गए हैं···"

वह छलाँग मारकर डब्बे के अन्दर हो गया।

खलासी और पैंटमैन को सक्रिय जवाबी हमले की यह उम्मीद नहीं थी। घरेलू सामान में से बड़ी वस्तुएँ फेंक चुकने पर छोटी-छोटी चीज़ नीचे फेंकना उनके लिए कोई मशक्कत नहीं थी, मनोरंजन था। खंड-ईंटों के छितराए चूल्हे की भस्मावृत चिनगारी से बीड़ी सुलगाकर उसे वे बारी-बारी से पी रहे थे और बारह मासा के पद गुनगुना रहे थे—

"सावन हे सखि अति भयावन
निठुर पिय नहिं पास, यो!
चपल दामिनि, विकल भामिनि
? ·र करती आस, यो!
मास भादो, कीच काँदो···"

एक-एक कर खुरखुन ने दोनों को नीचे लुढ़का दिया और चिल्लाया—"जाओ, अपने-अपने नाना को बुला ले आओ! हरामी! कुत्ते! गधे! पाजी···"

मालगाड़ी का वह वैगन स्लेटी नहीं, गहरे-भूरे रंग का था। दूर से भी धुँधली चाँदनी में बॉक्सनुमा उसकी शक्ल-सूरत नीचे के अपने चारों पहियों पर बुरी नहीं लग रही थी।

मोहन माँझी और वह युवक अब भी खड़े थे। बाढ़-पीड़ित जनता की भीड़ उसके आस-पास बटुर आई थी। खुरखुन ने जिन्हें नीचे धकेल दिया था, स्टेशन के वे दोनों निचले कर्मचारी चुपचाप वहाँ से हट गए थे। छोटा बाबू स्टेशन के बरा-मदे पर खड़ा होकर चीख रहा था—घोघोन, छेड़े दाओ हियाँ आ जाओ···हम डी० टी० एस० को फोन करता है···बिहान मिलिटरी आयगा तब सब को लेसन देगा···हुआँ ज्यास्ती देरती देर मत ठहरा रहो रे दुड़बक! ···मिलिटरी शैल रीच हीयर अर्ली इन द मौर्निंग···(मिलिटरी सुबह जरूर आ जाएगी)।

खुरखुन फिर नीचे कूद आया और गुर्राया—"देखें, कैसे हमें तोप से उड़ाती

है मिलिटरी ! ...”

फिर अपनी उसी सहज मस्ती में वह उधर चार कदम बढ़ा जिधर बुढ़िया थी। इतनी देर भी वह खड़ी नहीं रह सकी, बैठ गई थी गीली गिट्टियों वाली जमीन पर ही। खुरखुन ने बैठी हुई को ही अपनी बलिष्ठ बाँहों में उठा लिया और खाली डब्बे के अन्दर उचकाकर बैठा दिया। जमे हुए स्वर में बोला—“बावी, अब हमारी मर्जी के बिना कोई तुम्हें बाहर नहीं निकाल सकता...मैं अन्दर आकर तुम्हारा बिस्तरा ठीक कर देता हूँ, बस अभी-अभी आया बाबी !”

तब उसने बीमार छोकरे को उठाकर डिब्बे के अन्दर रखा।

मोहन माँझी युवक से जरा हटकर अब भीड़ के बीचों-बीच था। लोग आपस में अलग-अलग बातें कर रहे थे। वैसी हरकत के लिए रेलवे वालों की सख्त नुक्ताचीनी कर रहे थे लोग। स्वर और कहने के ढंग अलग-अलग थे, क्षोभ और क्रोध की मात्रा किन्तु कमोबेश सबमें थी। दो-एक शंकित और आतंकित आवाजें भी मोहन के कानों तक आ चुकी थीं।

बिना किसी भूमिका के, अपनी देहाती भाषा में रेलवे अधिकारियों की बर्बरता और मौजूदा सरकार की अकर्मण्यता पर मोहन माँझी ने कसकर शब्दों की चार चोटें दीं, अन्त में लोगों से सीधे सवाल किया—“अब इस पर आपकी क्या राय है ? मिलिटरी कल सुबह न सही, शाम तक तो जरूर आ जाएगी। वह बन्दूकों के बल पर तीनों डब्बे खाली करा लेगी। आप क्या करेंगे ?”

भीड़ चुप थी। इस चुप्पी का मतलब चालीस साला जननायक कामरेड मोहन माँझी अच्छी तरह समझ रहा था।

कुछ क्षणों की चुप्पी।

खुरखुन अब डब्बे के अन्दर घुसकर दादी के लिए कम्बल बिछा रहा था। दूध-पीते बच्चे को दूसरी की गोद में डालकर वह चिलकाउर युवती लाइन के साथ दस कदम जाकर नीचे उतर गई ..

चुप्पी अखरी तो युवक बोला—“मैं बताऊँ कामरेड ?”

माँझी उससे बिल्कुल अपरिचित हो, बात ऐसी नहीं थी।

मैट्रिक के बाद उसकी पढ़ाई छूट गई थी। चार साल बाद दरभंगा कालेज में फिर से ऐडमिशन लिया तो अगले मार्च में ही वहाँ छात्रों की तरफ से जोरों का आन्दोलन छिड़ा था। कालेज की प्रबन्ध-समिति ने कुछ-एक निर्दोष प्रोफेसरों को मुअत्तल करके मोम की अपनी नाक टूटने से बचा तो ली लेकिन २५०० छात्रों की उस विशाल जमात को उल्लू नहीं बना पाई। हारकर ग्रीष्मावकाश से डेढ़ महीने पहले ही छुट्टियाँ घोषित करनी पड़ी थीं। पिकेटिंग और गिरफ्तारियाँ क्या थीं, अच्छा-खासा तमाशा था। ठण्डे दिमाग का दूरदर्शी डिस्ट्रिक्ट मजिस्ट्रेट पुलिस अधिकारियों पर आदि से अन्त तक अपना अंकुश डाले रहा, वर्ना लाठी-चार्ज और बन्दूकबाजी बीसियों बार हो चुकी होती। उसका कहना था, विद्यार्थी आखिर बच्चे ही तो हैं ! चीखें, चिल्लाएँ, बकें, गालियाँ दें, नारे लगाएँ, चिढ़ाएँ,

मुँह बनाएँ, कोई परवाह नहीं ! दो घण्टे नहीं, चार घण्टे···दो रोज़ नहीं, चार रोज़ ···जोश का धारा नीचे उतरेगा, घर बैठेंगे अपने आप···थोड़ा-बहुत नुकसान भी कर दें, कोई परवाह नहीं···उन्हें समझा-बुझाकर रास्ते पर लाओ ! ···नहीं मानें तो गिरफ्तार करके सही-सलामत जेल भेज दो···पाँच सौ से ज्यादा लड़के जेल चले गए थे। फुलपरास थाने के जमुआर गाँव का यह युवक चालीस रोज उस सिलसिले में जेल हो आया था। भुंइहार था जात का। ऊपर छाँह बाप की नहीं, विधवा माँ की थी···माँझी को लेकिन इस युवक का नाम नहीं मालूम था। बाकी जानकारी इधर-उधर से हासिल हुई थी।

नहीं बोलने दिया कामरेड ने उसे। वह दरअसल आम लोगों की राय मालूम करना चाहता था। खुरखुन ने उधर से कहा—"क्यों नहीं बोलने देते हो उसे नेताजी ? क्या कसूर किया है बेचारे ने ?"

भीड़ में से किसी की आवाज़ आई—"हाँ रामदहिन, तुम्हीं बतलाओ, अब क्या करना होगा···"

—हम सत्याग्रह कर देंगे···दूसरी आवाज़।

—हम आज ही रात डब्बे खाली कर दें···तीसरी आवाज़ फुसफुसाहट में डूबी हुई थी, फिर भी मोहन माँझी ने सुन ली।

—एक-आध हममें से मरेगा तो मरेगा, हम भी मिलिटरी को मजा चखा देंगे···

—हाँ, बन्दूक छीन लेंगे एक-एक के हाथ से।

—वे दस-बीस ही होंगे, हमारी तादाद सैंकड़ों की होगी···

मोहन माँझी हँस पड़ा, कहा—"अच्छा, यह तो बताओ कि जिन्दगी-भर इन डब्बों को खाली न करोगे ?"

खाँसती आवाज़ में कोई बोला—"पानी तो बाढ़ का पीछे हट ही रहा है, पाँच दिन की मुहलत दे हमें रेलवे···छठे रोज अपने डब्बे ले जाए वो···"

अब गम्भीर स्वर में वह युवक (रामदहिन) कह उठा—"नहीं, पूरा सप्ताह लग जाएगा···हफ्ते-भर की मुहलत चाहिए हमें !"

कई कंठों की मिली-जुली आवाज़—"हाँ, हफ्ते-भर की मुहलत चाहिए !"

हाँ, हफ्ते-भर की मुहलत चाहिए—खुरखुन भी बोला। वह डब्बे से नीचे उतर खइनी मसल रहा था ? चुनौटी, अपनी जो थी, परसों रेती में लसकी हुई डोंगी को नीचे उतरकर धकेलते समय अण्टी से कहीं खिसक पड़ी थी। जो कभी किसी पेटेण्ट मलहम से भरी होगी, टिन की वह छोटी-सी चुनौटी खुरखुन को याद आ रही थी। अब हर दो घण्टे बाद ज़रा-ज़रा-सा चूना के लिए दूसरों के सामने हाथ फैलाना पड़ता था। अभी भी कई से पूछने के बाद किसी एक के पास से चूना मिला था।

मोहन माँझी चुप था, गम्भीर।

"कामरेड ?"—रामदहिन ने कहा—"आप यह मत समझिए कि यह इस

या उस गाँव के कुछ-एक लोगों का सवाल है। नहीं कामरेड, ऐसा नहीं है। बाढ़ में डूबे हुए कई गाँवों के सैकड़ों परिवार रेलवे कम्पनी के इस लम्बे-ऊँचे बांध पर बसेरा लिए हुए हैं। शरीर स्वस्थ हो तो फिर भीगते-सूखते जैसे-तैसे आदमी रह लेता है मगर बीमारी की हालत में वह लाचार हो जाता है। मालगाड़ी के ये तीनों डब्बे हमने बीमारों के लिए ही दखल कर रक्खे हैं। हम रोगियों को खुली बांध पर या प्लेटफार्म पर कैसे रहने दें? आप ही बतलाइए कामरेड?"

कुछ क्षणों की चुप्पी के बाद माँझी ने निचले जेब में हाथ डालते हुए कहा—"तो, हमें दो काम करने होंगे। पहला काम होगा शान्तिपूर्वक पिकेटिंग करना, रेलवे वालों और मिलिटरी के जवानों को समझाएँगे-बुझाएँगे, नहीं मानेंगे तो सामूहिक सत्याग्रह होगा। दूसरा काम है कलक्टर से मिलना और रेलवे वालों के दुर्व्यवहार से उत्पन्न परिस्थितियों से उसे वाकिफ कराना, बीमार बाढ़-पीड़ितों के लिए तम्बू, रावती आदि की तत्काल व्यवस्था करवा लेना। इन कामों में सभी पार्टियों की सहायता आपको चाहिए और वह मिल भी सकती है।···रामदहिन यहाँ रहें और आप में से दो जने मेरे साथ अभी एक बजे (रात) ट्रेन से दरभंगा चलिए। बाबू परमेश्वरीचरण मुख्तार पुराने और मशहूर कांग्रेसी भी हैं। साथ-साथ जेल में रहे, अपनी पुरानी जान-पहचान है। ईमानदार और निर्लोभी होने के कारण सबके दिल में उनके लिए श्रद्धा है। उनको साथ लेकर सुबह हम जिलाधीश से मिलेंगे···यहाँ रामदहिन हइए हैं···"

"बोलो रामदहिन?"—कई आवाजें।

रामदहिन मुँह खोले और कुछ बोले, कि उससे पहले ही खुरखुन बोला—"कोई बात नहीं रामदहिन बबुआ, मैं कल दिन-भर तुम्हारे साथ रहूँगा···कल चाहे नेहरूजी ही क्यों न आकर डोंगी पर बैठ जाएँ, मैं नहीं खेने का! कल तो मुझे देखना यह है कि कैसे मलेटरी वाले डब्बे खाली कराते हैं···"

मोहन माँझी ने खुद आगे बढ़कर खुरखुन की पीठ थपथपाई और भीड़ को सम्बोधित किया—"भाइयो, इनको आप लोग पहचानते हैं? नहीं? अरे यह मलाही-गोढ़ियारी के बहादुर मछुआ खुरखुन तीयर हैं।"

बीच में ही एक गहरी फुसफुसाहट उभर आई भीड़ पर—"खुरखुन! खुरखुन तीयर! जो पानी में मगर को पछाड़ते हैं—वही न? कि दूसरा कोई?"

"···हाँ, हाँ, वही बहादुर"—मोहन माँझी ने कहा—"तो अपना काम छोड़कर खुरखुन कल समूचा दिन आप लोगों के साथ गुजारेंगे। रामदहिन तो खैर रहबे करेंगे···क्यों रामदहिन बाबू?"

—हाँ, कामरेड!

—और, मेरे साथ दरभंगा किस-किस को भेज रहे हैं?

—पन्द्रह मिनट के अन्दर ही आपको बता रहा हूँ कामरेड!

—तो, अब हम खाना खाने जाते हैं···आप वहीं मिलिए!

—जी! चलिए···

नीरस रसोई पकाकर आया था और माँझी के पास ही खड़ा था। बीच-बीच में दो-तीन बार उँगली से गोदकर उसने चलने का इशारा किया था।

अब माँझी चले तो भीड़ भी अपने आप छितरा गई।

स्टेशन से बाहर ज़रा हटकर भारत सेवक समाज वालों का कैम्प था। कैम्प के करीब ही नीरस ने खाना पकाया था। भात और मछली का झोल, आलू का ज़रा-ज़रा-सा भर्ता। थाली एक ही थी, पीतल की। वह नेताजी के सामने रखी गई। खुरखुन का खाना पुरइन के पत्ते पर परोसा गया था। नीरस ने खुद पीछे खाना खाया।

खुरखुन ने कैम्प मे एक कुर्सी ला रखी तो मोहन माँझी ने उस पर बैठने से इनकार किया। जमीन पर सभी साथ बैठे और बातें होती रहीं। रामदहिन के साथ तीन-चार जने और आ गए थे।

ट्रेन आई तो माँझी और रामदहिन के दो आदमी दरभंगा चले गए।

अगले दिन खुरखुन ने जोर-जबर्दस्ती छुट्टी ले ली कैम्पवालों से और रामदहिन के साथ मोर्चे पर डटा रहा।

मिलिटरी के आठ जवान सवेरे की ट्रेन से आ धमके, साथ रेलवे का अपना मजिस्ट्रेट भी आया था। उसने पब्लिक को बारह घण्टे का वक्त दिया। बाकी स्टेशनों पर भी जहाँ कहीं मालगाड़ी के डब्बे बाढ़-पीड़ित जनता के अधिकार में थे, इसी तरह मिलिटरी के जवान उन्हें खाली करवाने आए थे।

गनीमत यह हुई कि शाम तक कलेक्टर का आदेश बाढ़-ग्रस्त क्षेत्र के इन स्टेशनों में आ पहुँचा कि तीन दिन की पूरी मुहलत और उसके बाद दो दिनों में धीरे-धीरे डब्बे खाली करा लिए जाएँ।

रेलवे की जमा-पूंजी और माल-असबाब की हिफाज़त के नाम पर फिर भी मिलिटरी के जवान डटे रह गए। खुरखुन और रामदहिन पर स्टेशन का समूचा स्टाफ रंज था। वे उन दोनों को गिरफ्तार करवाने में कामयाब तो रहे मगर चौबीस घण्टे की हिरासत के बाद डिविजनल कोर्ट ने उन्हें छोड़ दिया। चौथे रोज मोहन माँझी और खुरखुन साथ ही घर आए।

## दस

देपुरा से आधा कोस उत्तर खैर-महुआ-सीसम-साहड़-पितोझिया आदि पेड़ों से बना जंगल था एक पुराना और सुरक्षित।

जंगल के बीचों-बीच पुराना पोखर था छोटा-सा। पुराना होने पर भी उसका पानी स्वच्छ था। गर्मियों में भी सूखता नहीं था। बल्कि पास-पड़ोस के पोखरों का हाल जब बुरा से बुरा हो जाता तो प्यासे प्राणी उसकी शरण में आते।

बस्तियों से अलग और घने जंगल के मध्य में होने के कारण मछुए इस जलाशय को ठेके पर नहीं लेते थे। एक बार जोश में आकर भोला ने दो सौ नकद गिन दिए और देपुरा के जमींदार से साल-भर के लिए एक पोखर बन्दोबस्त ले लिया। अगहन में तालमखाना के बीज डाल दिए। मगर सावन-भादों तक तैयार फसल का मौसम आते-आते बन्दरों और चरवाहों ने तालमखाना के सारे कोए उड़ा डाले! भोला के पचीस रुपये भी वापस नहीं आए।

बाढ़ के दिनों में उस जंगली पोखर का मुंह भुतही बलान की धारा से जुड़ जाता था। इस दफे सावन ही में एक भारी मगर घुस आया तो फिर निकल नहीं सका।

धीरे-धीरे उस जल-दानव की चर्चा आसपास फैलने लगी। पहले एक चरवाहा छोकरा उसका ग्रास बना, फिर एक गाय और तब जंगल में घूम-घूमकर कंडे चुननेवाली एक औरत।

दुर्गापूजा से दो रोज पहले खुरखुन को चौथी बार बुलावा आया तो वह अपने को रोक नहीं सका। मगर का शिकार करने में खतरा तो रहता था, लेकिन उसकी तबीयत इससे रत्ती-भर भी घबराती नहीं थी।

भोला के बैठकखाने में पुरानी भारी-भरकम-सी सन्दूक पड़ी रहती थी लकड़ीवाली। खुरखुन ने उसमें से मगर की खाल के बने खोल निकलवा लिए, बांस की लम्बी मोटी सुई (सूआ) अपने घर से ले ही ली थी।

नीरस, रंगलाल, मंगल, चुल्हाई आदि दस-बारह जने साथ हो गए। दो बांस और लम्बा-मोटा रस्सा और घड़िया में पीने का पानी···बस, और किस चीज की जरूरत थी?

आसिन की पीली सुनहली धूप···डेढ़ पहर दिन उठा था।

सभी ने साथ ही जंगल में प्रवेश किया।

मन्दिर नजर आते ही मंगल गरजा—"बम् बम् बम्! बोल प्रेम से बाबा उरबसी नाथ की···"

"ज्जै!···" बाकी लोगों ने कहा।

"शंकर बम्भोले की···"

"ज्जै!"

"बस भाई, बस करो!" खुरखुन ने कहा, "ज्यादा चीख-पुकार मचाते जाओगे तो मग्गर कीचड़ में दुबक रहेगा, फिर हाथ नही लगने का!"

मंगल ने कहा, "पहले बता दिया होता। अच्छा, अब कोई हल्ला-गुल्ला न करे भाई!"

थोड़ा आगे बढ़ने पर पोखर दिखाई पड़ा।

पच्छिम और दक्खिन कोने पर झाड़ी-झुरमुट काफी घनी थी। खैर, बेल, पितौझिया, तून, इमली, सेमल आदि के मोटे-पतले छोटे-बड़े झाड़ सुदिन-दुर्दिन के साथियों की तरह आपस में गुंथे खड़े थे। जंगली जानवर उधर से ही पोखर

का पानी पीते होंगे, देखकर यह कोई भी बता सकता था।

खुरखुन को विश्वास हो गया कि मगर का बसेरा पोखर के दक्खिन-पच्छिम वाले इसी कोने में होगा। इशारे से उसने सबको उधर बुला लिया।

बाँहों मे मगर की खाल के खोल डाल लिए, हाथ में मजबूत डोरी वाला वही सूआ। आहिस्ते-आहिस्ते पानी के अन्दर घँसा।

पहले-पहल तो पैर बित्ता-डेढ़ बित्ता कीचड़ में चँप गए, आगे कीचड़ कुछ कम था। पानी हल्का नहीं, भारी था। स्वाद कसैला-सा। गोताखोर खुरखुन पानी के अन्दर ही अन्दर पचीस गज का चक्कर मार आया···कीचड़ ही कीचड़। पोखर के पेट में खुरखुन को और कुछ नहीं दिखाई पड़ा। पानी के भीतर अपने एक हाथ और एक पैर के पंजे हिला-हिलाकर उसने अपनी निगाहों को परखा। पंजे दो-ढाई गज के फासले तक दीख रहे थे। उँगलियों की रेखाएँ तो नहीं, आकार साफ-साफ नजर आए। खुरखुन को तसल्ली हुई।

धड़ को गर्दन तक पानी के अन्दर रखकर सिर बाहर निकाला। रुकी हुई साँसें जोरों से छूटीं तो नाक के सामने पानी पर खूब-खूब-सा दबाव पड़ा।

थोड़ी देर के बाद साँसें अपनी सहज गति में आ गईं तो फिर गोता लगाया। अब की चक्कर में न जाकर, सीधा गया। फिर वापस मुड़कर उधर को रुख किया जिधर झुरमुट काफी घना था। किनारे का वह हिस्सा डरावना लगता था। तून, जामुन और गूलर के चार-पाँच बौने-कुबड़े पेड़ पानी पर दूर तक झुके पड़े थे। ऐन किनारे से लगी हुई उस झुरमुट के अन्दर गीली जमीन में मगर की माँद हो सकती थी।

हाथ के इशारे से खुरखुन ने उधर आने को साथियों से कहा।

हाथों से रस्सा सँभाले वे झुरमुट के करीब आकर खड़े हो गए। अनजाने मंगल ने सीटी बजा दी तो चुल्हाई ने उसे डाँटा। आसपास से आकर बीसियों चरवाहे इकट्ठे हो गए थे। आपस में वे खुसुर-फुसुर करने लगते तो नीरस हाथ हिला-हिलाकर बीच-बीच में उन्हें रोका करता।

खुरखुन का अन्दाज ठीक निकला।

उथल-पुथल से आराम में खलल पड़ा तो मगर भी परेशान हुआ और पानी के अन्दर आड़े-तिर्छे और सीध में दौड़ने लगा।

यों, इस पोखर में आए उसे तीन महीने हो रहे थे। यहाँ शिकार की भी कमी नहीं थी और आराम भी था। आस-पास दो-तीन मील कोई ताल-तलइया नहीं थी। भारी पाँतर के बीच पड़ता था यह जंगल। आठ-दस गाँवों के मवेशी चरने निकलते तो पानी यहीं आकर पीते। नेवला-खरगोश से लेकर गाय-बैल, आदमी तक···मगर को आहार कुछ न कुछ मिल ही जाता था।

एक जगह पानी की सतह पर छोटे-छोटे बुलबुले बेहद फुर्ती से उभर रहे थे। खुरखुन ने सूआ वाले हाथ से लक्ष्य ठिकियाकर डुबकी लगाई और उस तरफ बढ़ा।

पूंछ नजर आई मगर की तो तिर्छे होकर वह एक तरफ को दुबक गया। उसने फिर अपनी कोहनी आगे कर दी और उसे हिलाता-डुलाता रहा।

हल्का-हरा शीशा-सा पानी का भीतरी दृश्य मगर की असली सूरत को खिलने नहीं दे रहा था। छायामय आकृति भीतर-ही-भीतर नजर आ रही थी।

हिलती-डुलती कोहनी की ओर मगर का फैला हुआ मुंह बढ़ा आ रहा था कि खुरखुन ने सूआ सीधा किया···बड़ी सफाई से मगर की आंख में उसने सूआ घोंप दिया और मुंह के अन्दर से निकाल लिया। फुर्ती से डोरी में गांठ डाल दी और बाहर आ गया।

नीरस ने फौरन रस्से का छोर खुरखुन की तरफ फेंक दिया तो सूए वाली डोरी का सिरा रस्से के छोर में बांधकर वह किनारे आ गया।

बांहों में खाल के खोल, कमर में अंगोछा। सांवली सूरत, चौड़ा चेहरा। पांच हाथ लम्बा, मजबूत काठी का अधेड़। बाएं कन्धे पर घाव का पुराना निशान··· बालों का पानी समूचे शरीर की लम्बाई का फासला तय करके पैरों के रास्ते जमीन को भिगो रहा था। देर तक डुबकियां लगाते रहने से आंखों के कोए लाल-लाल हो रहे थे।

नीरस, रंगलाल, मंगल, चुल्हाई वगैरह दस-बारह आदमियों ने रस्सा खींच-कर मगर को घसीट लिया।

नौ हाथ लम्बा, लगभग पन्द्रह मन भारी। दांत और जबड़े बड़े विकराल लग रहे थे। शरीर के अनुपात में आंखें बेहद छोटी और गोल थीं। बदन का ऊपरी हिस्सा खुरदरी चकत्तियों वाला और मूंग के छिलकों की-सी सूरत का। पेट के तरफ का हिस्सा चिकना, मटमैला। छोटी-छोटी चार टांगें।

चुल्हाई और मंगल उसे बांसों से पीटने लगे। प्रतिरोध में सिर्फ पूंछ हिलती-डुलती, उठती-पड़ती रही।

खुरखुन गीला गमछा छोड़कर धोती पहन चुका था। कोहनियों से खाल के खोल उतारकर उन्हें उसने मंगल के हवाले कर दिया।

रस्सों से बांध-बांधकर मगर को बांसों के सहारे वे देपुरा टांग ले गए। पोखर तो आखिर जमींदारों का था न।

लाश खुरखुन को नहीं मिली, मिले पांच रुपये। पारितोषिक था यह।

मछुए लौट आए तो मगर ट्रक पर लादकर राजा बहादुर नकुलेश्वर सिंह के दरबार में भेज दिया गया। राजा बहादुर शिकार के पुराने शौकीन और देपुरा वालों की अपनी बिरादरी के थे।

जो हो, पानी के उस राक्षस से पास-पड़ोस की जनता को छुटकारा मिला। खुरखुन तीयर के लिए यही बहुत था।

## ग्यारह

गंगा सहनी का परिवार बड़ा था और आमदनी भी कम नहीं थी। हर साल इलाके के पाँच-सात बड़े-पुराने पोखर वह बन्दोबस्त लेता और उनमें तालमखाना की फसलें उगाता। कानपुर और कलकत्ता के मेवे के थोक सौदागर तालमखाना का उसका सारा ढेर खरीद लेते।

गढ़पोखर के मामले में देपुरा के जमींदारों ने गंगा सहनी को फोड़ लिया। सहनी को फुसलाया गया कि उसे ग्राम पंचायत का मुखिया बना दिया जाएगा। उसका लड़का मिडिल (दर्जा 7) पास करके हाई स्कूल दाखिल हुआ था, उन्होंने फीस-वीस माफ करवा दी। मेम्बर बनाकर खुद गंगा को थाना-कांग्रेस की वर्किंग कमेटी में ले लिया।

अब गंगा के बैठकखाने में कांग्रेसी दैनिक 'राष्ट्रवाणी' दिखाई पड़ने लगा। 15 अगस्त को लम्बी-पतली हरी-हरी 'चाप' बैठकखाने की अँगनई में गड़ गई और उसमें तिरंगा झूल गया। दीवारों पर काली माई और जगन्नाथ जी की तस्वीरों के अगल-बगल कांग्रेसी नेताओं के फोटो जगमगाने लगे।

गंगा के असर में पाँच-सात जो भी परिवार थे, उनका भी रवैया साफ हो गया। वे उसके साथ थे। नौजवानों की गाने-मचलने और हँसने-बकने वाली मौजी जमात 'बजरंग-मण्डली' में भी फूट पड़ गई। मृदंग-मँजीरा, ओथी-पोथी, चटाई-आसनी···सब के तीन हिस्से हुए। गंगा के दल में मछुओं की आबादी का तृतीय अंश पड़ा था। इसी से उसकी पार्टी के छोकरों को बजरंग-मण्डली की जमा पूँजी में से तिहाई मिला।

भोला और नकछेदी को साधारण मछुआ-परिवारों का समर्थन प्राप्त था। मोहन माँझी को दुख जरूर हुआ, लेकिन ऐसा नहीं कि अक्ल को लकवा मार जाता। खुरखुन, नीरस वगैरह अपनी रोजी-मजूरी को लेकर व्यस्त रहते थे। मौका पाकर भोला के बैठकखाने में या स्कूल के अहाते में जुटते। दस बातें कानों में पड़तीं तो दो निकलतीं भी। भारी-भारी कदमों से जाते, हल्के-फुल्के वापस लौटते।

मधुरी को लेकिन इस घटना से काफी तकलीफ पहुँची। गंगा के बारे में उसके मन में पहले से ही खटका था। सतघरा के जमींदारों से पुश्तैनी रप्त जब्त था। गंगासहनी का यह कोई नया रसूख नहीं था। सच पूछिए तो उसी के भरोसे सतघरा वालों ने गढ़पोखर के मामले में अपनी नाक घुसेड़ी थी।

बाढ़-पीड़ितों की सहायता के लिए मोहन माँझी ने गढ़पोखर की भिण्ड पर जो कैम्प चालू किया था वह पन्द्रह आसिन तक चलता रहा। एक सौ सत्तावन रुपये साढ़े दस आने नकद रकम बच गई थी। डेढ़ सौ रुपये रबी की फसलों के लिए बीज खरीदकर किसानों में तकसीम कर दिए थे। सात रुपये साढ़े दस आने किसान सभा की थाना-कौन्सिल के खाते में डाल दिए गए। बाढ़-पीड़ितों की

मदद के लिए बनी हुई कमेटी का सर्वसम्मति से विसर्जन हुआ।

मधुरी के लिए ही नहीं, मलाही-गोंढ़ियारी के तमाम तरुणियों के लिए सार्वजनिक कामों की ट्रेनिंग का एक अच्छा सिलसिला अपने आप चालू हो गया था। अब कैम्प की प्रवृत्तियाँ खत्म घोषित हुईं तो अगले ही दिन मछुआ संघ सामने आ डटा। बाढ़-पीड़ितों की सहायता-समिति ने अपने कैम्प की दोनों कुटीरें संघ को खुशी-खुशी दे दीं। संघ वाले दोनों कुटीरें पूर्वी-उत्तरी भिण्डों पर से उठा लाए और सुभीते की जगह देखकर दक्खिनी भिण्ड पर, आबादी के करीब ही आधी भीतों वाली एक कुटीर खड़ी कर ली। यह मछुआ-संघ का दफ्तर भी हुआ और अड्डा भी।

मछुओं का संघ सत्तर मेम्बरों का संगठन था। छोटी कमेटी नौ सदस्यों की थी। सभापति भोला सहनी, मन्त्री नकछेदी जलुआ, उपमन्त्री जलेसर निषाद, कोषाध्यक्ष मधुरी। कमेटी के बाकी पाँच मेम्बर थे, नीरस, मुसम्मात जितिया, खुरखुन, मंगल और कन्हाई माँझी। कन्हाई मोहन माँझी का चचेरा भाई था। गंगा के बाद मलाही का दूसरा प्रभावशाली व्यक्ति वही था। मंगल 'बजरंग-मण्डली' का मुखिया और बिरादरी का सबसे समझदार युवक होने के कारण कमेटी में लिया गया था, भोला सहनी का सुपुत्र होने के कारण नहीं। मधुरी को छोड़ने के लिए वे तैयार नहीं थे, क्योंकि बाढ़ वाले कैम्प में उसने भारी नाम कमाया था। वह अपढ़ थी, फिर मोहन माँझी आदि, नकद रकम संभालने की जिम्मेवारी अन्त तक माधुरी पर ही डाले रहे। खुरखुन और नीरस भीमकर्मा टाइप के ऐसे जवाँ-मर्द व्यक्ति थे जिन्हें अपनी बिरादरी प्यार से दैत कहा करती। मुसम्मात जितिया धनी बाप की इकलौती विधवा बेटी थी।

मोहन माँझी संघ का परामर्शदाता अवश्य था मगर अपनी एक भी राय यूँ ही किसी पर लादने का शौक उसे न पहले था, न अब था, और यहाँ तो भला व्यक्ति की नहीं बल्कि समूचे संगठन की बात थी। अब वह इस कोशिश में था कि गढ़पोखर के अपने सनातन अधिकारों की मान्यता का मछुओं का यह संघर्ष देश की आम मेहनतकश जनता की सामान्य जद्दोजहद से अलहदा न रह जाय।

अढ़ाई-तीन साल पहले इन इलाकों में सरकार की तरफ से तकावी बँटी थी। चुनाव कांग्रेस के सिर पर था, देहात की जनता के हर एक वर्ग ने कई रूपों में 'पत्र-पुष्प' प्राप्त किए थे। अब इस वर्ष के सेक्रेटेरियट के उन्हीं हाथियों पर उल्टी सनक सवार थी। तकावी की रकम वापस लौटाओ वरना खड़ी फसलें कुर्क कर ली जाएँगी···किसानों में सर्वत्र गुस्से की लहर दौड़ रही थी कि तकावी की रकम इतनी जल्दी नहीं लौटाई जा सकती। सम्बन्धित जिला अधिकारियों से इस प्रसंग में किसानों की झड़प हो गई थी, कई जगहों पर।

मोहन माँझी ने थाने-भर के किसान प्रतिनिधियों का वार्षिक सम्मेलन चमुड़िया से दो मील उत्तर बस्ती कुसोथर के बाहरी मैदान में किया था। कान्फ्रेंस में मलाही-गोंढ़ियारी से भी किसान मेम्बरों के पाँच प्रतिनिधि शामिल थे।

पचास गाँवों के किसान और खेत-मजदूर। औरतों में किसान सभा के उद्देश्यों तथा कर्तव्यों का प्रचार करने के लिए, साथ ही कान्फ्रेंस के लिए अनाज और नकद रकम उगाहने के लिए तीन महिला किसान-सेविकाएँ आयी हुई थीं। लक्खी सराय (मुंगेर) की शन्नी भाभी, कहल गांव (भागलपुर) की कामरेड अपर्णा और कमतौल के किसान साथी पुरुषोत्तम पाठक की नवेली दुलहिन हेम। हफ्ता-डेढ़ हफ्ता ही वे घूमी थीं, चार-पांच रोज मधुरी ने भी उनका साथ दिया था। पांच मन चावल, ढाई मन महुआ (राँगी), तीन मन मकई, छः पसेरी अरहर, पांच पसेरी चने, नकद रकम तिरासी रुपये नौ आने···महिला किसान सेविकाओं ने काफी सामग्री वसूल की थी और कान्फ्रेंस के पेंसठ प्रतिनिधियों और सत्रह अभ्यागतों को चार वक्त का खाना खिलाया था।···किसान प्रतिनिधियों ने एक प्रस्ताव द्वारा सरकार से अपील की थी कि कम से कम पांच वर्षों तक की मुहलत तकावी वसूली के लिए जरूर मिलनी चाहिए। इस निश्चित अवधि के बाद किसान तकावी की यह रकम अपनी सुविधा के अनुसार कई किस्तों में लौटाएँगे। एक दूसरे प्रस्ताव द्वारा गढ़पोखर के तथाकथित नये मालिकों को यानी मतघरा के जमींदारों को सम्मेलन ने आगाह किया था कि वे युग की आवाज को अनसुनी न करें, मलाही-गोंढ़ियारी के मछुओं को गरोखर से मछलियाँ निकालने के पुश्तैनी हकों से वंचित करने की उनकी कोई भी साजिश कामयाब नहीं होगी। रोजी-रोटी के अपने साधनों की रक्षा के लिए संघर्ष करने वाले मछुए असहाय नहीं हैं, उन्हें आम किसानों और खेत-मजदूरों का सक्रिय समर्थन प्राप्त होगा···

किसानों की इस कान्फ्रेंस का सदर होकर पधारे थे प्रख्यात जन-नायक साथी कालीप्रसन्न सिंह। व्यक्तिगत और देवोत्तर जायदादों के नाम पर जमींदारों की मौजूदा सरकार ने जो अकारण छूट दे रखी है, कामरेड सिंह ने उसकी सख्त आलोचना की और अपने भाषण में मलाही-गोंढ़ियारी के मछुओं को ही गढ़पोखर का असल मालिक बतलाया। क्या स्थानीय, क्या आगन्तुक, सभी वक्ताओं का यही रुख था, गरोखर के बारे में।

पांच प्रतिनिधियों के अलावा भी तीस-चालीस आदमी मलाही-गोंढ़ियारी से कुसोथर पहुँचे थे। बड़े ध्यान से उन्होंने नेताओं की तकरीरें सुनी थीं। प्रतिनिधियों की मीटिंग में दोनों दिन छै-छै घण्टे वार्षिक रिपोर्ट पर और प्रस्तावों पर जमकर बहस चली थी, लेकिन खुले अधिवेशन में वक्त की कमी के कारण प्रस्ताव पढ़े भर गए, कुछ एक प्रस्तावों का खुलासा आम लोगों के लिए अपेक्षित था। जल्दबाजी में वह हो नहीं सका।

कान्फ्रेंस के बाद मलाही-गोंढ़ियारी की संयुक्त बस्तियों के लिए किसान सभा की एक ग्राम-कमेटी संगठित हो गयी। भोला ने अपने बैठकखाने की बाहर वाली छोटी कोठरी दफ्तर के लिए दे दी। नकछेदी प्रधान चुने गए और मंगल सेक्रेटरी। इस कमेटी में भी मधुरी को समेट लिया गया।

## बारह

अगहन की पूर्णिमा को गुजरे दो ही तीन रोज हुए थे कि मंगल के घर लड़का पैदा हुआ। छठी धूमधाम से हुई। भोज-भात, नाच-गाना, हँसी-खुशी।···पाहीटोल का मशहूर नटुआ जुगेसर दल-बल के साथ बुलाया गया, भागलपुरी तसर की जोड़ी चादर और सौ रुपये नकद मिला उसे। मंइआ बार-बार कहती, "बस, मैं तो इसी का मुखड़ा देखने को अब तक जिन्दा थी।" गौनड़ बाबा बिरादरी में सबसे बूढ़े थे। नवजात शिशु को बाहर बैठक में ले जाकर जिलेबिया ने उसे उनके सामने कर दिया, "बाबा, असिरबाद दो।"

हुलास में भरकर गौनड़ ने उसके लाल-मुलायम तलवों में अपनी सूखी-साँवली नाक भिड़ा दी और बोला, "हम तो बस पोखरों, चभच्चों और उथली-छिछली नदियों तक ही रहे, तू लेकिन कप्तान बनकर सात समुन्दर छान डालेगा।"

मधुरी तो इतनी खुश थी कि दस-बारह दिनों तक हर शाम को नवजातक की सम्वर्द्धना से उसने 'सोहर' गाया था। एक दिन मंइआ से कहा, "बाबी, मुझे क्या इनाम मिलेगा?"

"तू इसी को रख ले," मंइआ के बदले मंगल की माँ ने जवाब दिया।

"चाची, अगर मैं सचमुच ही इसे उठा ले गई तो?"

"नहीं, नहीं, नहीं···"

छोटी लड़की सिलेबिया ने जोरों से प्रतिवाद किया तो सभी हँस पड़ीं। वह फिर ठुनककर बोली, "टूनू को लेकर तुम जेहल चली जाओगी, ऊँ ऊँ ऊँ···"

भतीजे का यह नामकरण छोटी बुआ की तरफ से प्यार की हदबन्दी का सबूत था। मधुरी ने इस पर मुस्कुराकर कहा, "मछुए का लड़का-पोता होकर जेहल से भला क्यों डरेगा यह?"

"जेहल-दामुल से डरे इसका दुश्मन।" चूल्हे के निकट से सिलेबिया ने कहा तो मधुरी एकाएक गम्भीर हो गई।

उसके दिमाग में एक युवक मछुए का डरपोक चेहरा नाच उठा···अपने बौड़म पति का प्रभावहीन मुखड़ा।·· कुसुम कक्कड़ का दीप्त मुखमण्डल याद आया। 'लात मारो सालों को'—उसने कहा था।···मनुहार से गीली मंगल की आँखें···गिड़गिड़ाता हुआ चुल्हाई···नहीं, अब वह कभी उस नशाखोर बुड्ढे की लात-बात बर्दाश्त करने नहीं जाएगी···फिर से शादी कर लेगी किसी दिलेर-नेकचलन और मेहनतकश जवान से···और, बगैर मर्द के कोई औरत अकेली जिन्दगी नहीं गुजार सकती है क्या?···

पचीसों प्रकार की बातें मधुरी के दिमाग में चक्कर काटने लगीं। वह देर तक सोच-विचार में गुम रह जाती, लेकिन सिलेबिया को क्या सूझा कि एकाएक उसने टूनू को मधुरी की गोद में डाल दिया, "लो भी तो।"

हुक्का गुड़गुड़ाकर मंझला ने कहा, "लात-बात बर्दाश्त करके भी लड़कियों को ससुराल में रहना चाहिए बेटा।"

इस पर जिलेबिया ने अपनी दादी को मुँह बनाया और गर्दन दूसरी तरफ फेर ली।

जंगल स्कूल से अभी-अभी लौटा था। किताबों का बस्ता ओसारे में पटककर मधुरी की ओर लपका। नाटकीय ढंग से आँखें नचा-नचाकर कहने लगा, "मलेटरी आ ई है ऐ ऐ ऐ। पहले मधुरी बहन ही गिरफ़्तार होगी ी ी…"

"भक् लबरा कहीं का," माँ ने फटकारा।

"तेरी कसम माँ!"

"भक्!"

"नहीं माँ, सच कहता हूँ! तेरी कसम!"

"सच मधुरी, मलेटरी आनेवाली थी?"

स्वीकार की मुद्रा में मधुरी का माथा हिला तो मंगल की माँ चुप ही नहीं बल्कि उदास हो आई।

"ज़रा देखूँ चलके काकी।" मधुरी ने लाल-गुलाबी शिशु को उसकी दादी के जुड़े-मुड़े हाथों पर डाल दिया और उसके गाल चूम लिए।

पलक मारते वह भोला के आँगन से बाहर निकल आई और गरोखर की ओर चल पड़ी। आज जाने क्यों, मंगल का वह धौरा कुत्ता मधुरी के साथ हो लिया। इससे पहले वह बैठकखाने के अन्दर कुकुर-कुण्डली मुद्रा में बैठा था।

आवाज़ सुनाई दी—"कब तक लौटेगी बहन, माँ पूछ रही है?"

हाथ के इशारे से मधुरी ने बताया कि थोड़ी देर बाद।

शाम होने में अब अधिक देर नहीं थी। धान की फसलें अच्छी नहीं हुई थीं इस बार, फिर भी खलिहानों में थोड़ी-बहुत चहल-पहल थी ही। खेतों से ढोकर लाए जाते वक्त हिलने-डुलने में बोझों से खिसककर गिरे-पड़े धान के इक्के-दुक्के शीश कहीं-कहीं नज़र आ रहे थे। शरद् ऋतु में दिखाई पड़ने वाले जल-पक्षियों का मौसम खत्म हो रहा था तो भी उनकी चहचहाहट धनहा-चौर की दिशा से बीच-बीच में सुनाई पड़ ही जाती।

मछुओं ने हमेशा की तरह चिलमन खड़ी करके चौर में अब के भी मछलियाँ घेर रखी थीं। बहन को आवाज़ लगाकर तीरा धनहा चौर की तरफ चली गई, दक्खिन की ओर। शाम तक मछलियाँ ले आने की बात न होती तो वह भी गरोखर की भिण्ड पर जाकर अपनी आँखों से गिरफ्तारियाँ देखती।

मधुरी स्कूल के नज़दीक पहुँची। भिण्ड से नीचे सड़क पर मिलिटरी का ट्रक खड़ा था। खाकी वर्दी का फौजी ड्राइवर नीचे उतरकर बीड़ी फूँक रहा था।

पुलिस और मिलिटरी वालों में से तीन के सिरों पर टोप थे, सात के लोहा-टोप और तीन के लाल पगड़ियाँ। टोप वालों की कमर से पिस्तौल लटक रही थी, लोहा-टोप वाले बन्दूकों से लैस थे और लाल पगड़ी वाले लाठियाँ सम्भाले हुए।

लगता था कि मलाही-गोंढ़ियारी के सभी मर्द जमा हो गए हैं। पाँच-सात औरतें भी अलग खड़ी थीं। छोकरे-छोकरियों की संख्या भी कम नहीं थी। मंगल, नकछेदी, जलेसर, कन्हाई…कमेटी के चार ही जने वहाँ मौजूद थे। मधुरी उन्हीं के साथ आके खड़ी हो गई।

मीरस और खुरखुन एक पड़ोसी गाँव के पोखर में मछलियाँ मारने गए हुए थे। भोगा गया था लहेरिया सराय, इन्हीं मुकदमों के सिलसिले में। बाबू परमेश्वर-चरण मुख्तार ने माल-मन्त्री के नाम निजी खत लिखकर अपने भतीजे को साथ कर दिया तो मोहन माँझी पटना गया था। यह सब गरोखर से सम्बन्धित बातें थीं।

अगहन से मछुए बड़ी मछलियाँ निकालना शुरू कर देते हैं। इस वर्ष आधे अगहन के बाद गढ़पोखर में जाल गिरने लगे थे। मछलियाँ निकलती भी खूब थीं। सतघरा के जमींदारों का धीरज बाँध तोड़ चुका था। दस रोज पहले ही वे दफा १४४ लागू करवा चुके थे। किसी भी पक्ष के लिए गढ़पोखर के अन्दर जाल डालना तब तक वर्जित बताया गया था जब तक कोर्ट अपना फैसला न दे दे। मगर मछुए एक दिन के लिए भी इस प्रतिबन्ध को मानना नहीं चाहते थे। गढ़पोखर की मछलियाँ उनके लिए जीविका का प्रमुख साधन थीं। नये मालिक डरा-धमकाकर, मुँह के कौर छीनकर, छाती पर संगीन की नोक का दबाव डालकर फुसला-बहकाकर चाहे कैसे भी हो, मछुओं से अपना प्रभुत्व मनवा लेने पर आमादा थे। जिस दिन दफा १४४ लागू करने का नोटिस निकला, उसके दूसरे ही दिन दरभंगा से सशस्त्र पुलिस के दो जवान गढ़पोखर पर आ धमके थे। यहाँ का हालचाल मालूम करके उनका दिल मछुओं के साथ हो गया था। मंगल, चुल्हाई, मधुरी वगैरह से उन्होंने साफ-साफ बता दिया था कि दिन के उजाले में नहीं, रात के अँधेरे में चाहे जैसे और जितनी मछलियाँ निकलवा लो, उन्हें कोई एतराज नहीं होगा; बन्दूक सिरहाने के नीचे दबाकर वे ठाठ से सोते रहेंगे।…और यही क्रम चल भी रहा था। गंगा सहनी और उसके आदमी सतघरा वाले मालिकों तक सारी खबर पहुँचाते रहे तो अब मछुओं पर लूट और गैर-कानूनी कार्रवाइयाँ करने का अभियोग लगाया गया था। सतघरा वाले भूमिहार थे और देपुरा वाले मैथिल। दरभंगा से लेकर पटना तक इन दोनों जातियों के प्रभुतालोभी उच्च तथा मध्यवर्ग कब आपस में लड़ पड़ते थे और कब सुलह कर लेते थे, बताना मुश्किल है। इस वक्त लेकिन दोनों जातियों के मुखियों का शासन के क्षेत्र में अंशतः संयुक्त मोर्चा चल रहा था। गरोखर के झमेले में भी उनकी यह फसली एकता नये-नये गुल खिला रही थी। तभी तो इतनी शीघ्र वे जिला-अधिकारियों से इस प्रकार की पुलिस-कार्रवाई करवा ले रहे थे। गनीमत यही थी कि इन मामलों में हाईकोर्ट का रुख इधर बहुत अच्छा था। रोसड़ा-नरहन इलाके में इसी से मिलता-जुलता एक मुकदमा हाल ही में मछुओं ने हाईकोर्ट से जीता था, उसमें भी मछुओं के मौरूसी हकों को नजरअन्दाज करके जिला-अदालत ने जमींदारों के

पक्ष में फैसला दिया था। कामरेड मोहन माँझी और भोला पिछले महीने पटना पहुँचकर जनता के पक्षधर प्रख्यात एडवोकेट धीरेन्द्रनारायण सिंह से सलाह-मशवरा ले आए थे।

शाम होने में अब भी विलम्ब था। गढ़पोखर का प्रशांत नील-कृष्ण विशाल वक्ष हौले-हौले लहरा रहा था। हेमंती दिनांत के प्रियदर्शी रवि की पीताभ किरणें उसकी लोल-लहरियों पर बिछ-बिछकर अपने को नाहक ही पैना बना रही थीं। मछुआ-संघ की अधभीती कुटीर के आगे भिण्ड का जो ढालू मैदान था, वह सामने नीचे की ओर रबी की फसलों से लहराती हुई कछारों में खो गया था। कुटीर की अगली भीत पर दरवाजे के दाएँ-बाएँ स्कूल के किसी लड़के ने पतली-बैंगनी रोशनाई में टेढ़े-मेढ़े हरफों की दो लाइनें लिख दी थीं— 'इनकिलाब जिन्दाबाद—गढ़पोखर हमारा है···'

डिप्टी मजिस्ट्रेट नकछेदी से इधर-उधर की बातें कर रहा था। मछुआ संघ का सेक्रेटरी होने से वही साहब की निगाहों में यहाँ इस समय सबसे अधिक जिम्मेदार जंच रहा था। लेकिन नकछेदी 'जी हाँ', 'जी नहीं' के अलावा मुश्किल से पचीस-तीस शब्द बोला होगा। दरअसल वह शरमीला और झेंपू किस्म का आदमी था। भोला और गंगा को छोड़कर अच्छी हैसियत का तीसरा मछुआ और कोई था भी तो नहीं। जान-बूझकर कमेटी ने नकछेदी को संघ का मन्त्री चुना था, नहीं तो काम-वाम सारा मंगल ही करता था संघ का।

समूची कमेटी की गतिविधि का पूरा पता खुफिया-विभाग को था। सदस्यों के नाम और उनकी हैसियत और दूसरी जरूरी बातें···सारे तथ्य जिला अधिकारियों तक पहुँच गए थे। सम्बोधन में कई लोगों से कई बार मधुरी-मधुरी सुनकर साहब ने मधुरी से कहा, "मोहन माँझी ने आखिर तुम्हें भी कम्युनिज्म का पाठ पढ़ा ही दिया! ···अच्छा तो है! राजनीति ही तो एक चीज थी, जिसे गाँवों की हमारी बहू-बेटियों ने अब तक अपने पास फटकने नहीं दिया था, लेकिन तुम तो देखता हूँ · प्लीज एक्सक्यूज मी···"

अपनी टूटी-फूटी हिन्दी में लेकिन ओज-भरे ढंग से मधुरी ने जवाब दिया, "तो इसमें क्या हर्ज है हजूर। जिनगी और जहान औरतों के लिए नहीं है क्या?"

"ओ ो ो···" अफसर ने घूरकर मधुरी को देखा और 'गोल्डफ्लेक' सिगरेट का पैकेट निकाला निचली पाकिट से। दूसरे में हाथ डालकर माचिस वह ही टटोलने जा रहा था कि दरोगा ने अपनी पाकिट से माचिस निकालकर चट से पेश कर दी।

"धन्यवाद!" मुस्कराकर देसी साहब बोले।

इस बीच नकछेदी ने मंगल को अलग ले जाकर बतलाया कि कमेटी के सभी सदस्यों से डिप्टी मजिस्ट्रेट मुचलका लिखवाने आए हैं, नहीं तो गिरफ्तार करके अभी ले जाएँगे।

मछुआ-संघ का रुख साफ था। सर्वे की पुरानी सेटलमेंट से गढ़पोखर का राजस्व निर्धारित हुआ—सौ रुपये प्रति वर्ष; यह सरकारी खाते में 'जल-कर' के तौर पर दर्ज होता आया था। देपुरा के जमींदार गढ़पोखर की तरफ से इतनी ही रकम साल-साल सरकारी खजाने में जमा करते आए थे। यह दूसरी बात थी कि साल-दो साल या दस-पाँच साल का बन्दोबस्ती का पट्टा लिखकर देपुरा वाले मछुओं से काफी रकम ऐंठते आए थे और अब मछुओं में जागरण का आभास पाकर इस झमेले से हमेशा के लिए छुटकारा पा गये थे। नये मालिक, सतघरा वाले, अभी दस-पाँच वर्ष पुरानी अमलदारी से जितना-जो कुछ फायदा उठा लेने के सपने देख रहे थे। बस ये तथाकथित 'नये मालिक' थे। गढ़पोखर के वास्तविक नये मालिक तो हमारी सरकार थी···जमींदारी उन्मूलन के बाद देपुरा वालों का कोई हक नहीं रह गया था गढ़पोखर पर। यह विशाल जल-सम्पत्ति अब जनता की थी। मगर नौकरशाही भ्रष्टाचारों और कानूनी असंगतियों के चलते जन-जीवन के साथ बेतुका खिलवाड़ अब भी चल रहा था। मछुआ संघ की तरफ से कई मेमोरेंडम पटना और दिल्ली के महाप्रभुओं की सेवा में भेजे जा चुके थे, लिखित एवं मौखिक दोनों प्रकार से जिला-अधिकारियों तक यह बात बार-बार पहुँचाई जा चुकी थी। मछुओं का संगठन तय कर चुका था कि किसी भी स्थिति में घुटने नहीं टेकेंगे। सतघरा वालों का नया प्रभुत्व गैर-कानूनी है, सर्वथा गलत है, वे गढ़पोखर की सीमाओं के अन्दर उन्हें घुसने नहीं देंगे।

मंगल और नकछेदी ने आनन-फानन तय कर लिया कि क्या करना है।

पहली फूंककर डिप्टी-मजिस्ट्रेट अब दूसरी गोल्डफ्लेक सुलगा रहा था। सूरज डूबने में केवल आधा घण्टा बाकी था। चरवाहे गाय-बैल लेकर लौटने लगे थे। पुलिस की गाड़ी सड़क पर खड़ी थी। बाहर-बाहर उस पर धूल की तहें जम रही थीं। पेट्रोल वाला पाइप पीछे था। रंग अन्दर से लाल और बाहर से खाकी था। आगे ड्राइवर की सीट को छोड़कर चार गद्दीदार सीटें और भी थीं। पीछे की तरफ लकड़ी की तीन बेंचें।

डिप्टी-मजिस्ट्रेट ने नकछेदी को पास बुलाया। पूछा, "क्या राय हुई आप लोगों में?"

नकछेदी के बदले मंगल ने दृढ़ आवाज में कहा, "अभी हमारी कमेटी के बहुतेरे मेम्बर बाहर हैं, समूची कमेटी बैठे तो कोई बात-विचार हो। इस वक्त हम कैसे कुछ कहें?"

साहब ने मोटी फ्रेम वाला चश्मा नाक से उतार लिया और रुमाल से आँखें पोंछते हुए आहिस्ता से कहा, "समूची या आधी, किसी भी किस्म की कमेटी से हमें कुछ पूछना नहीं है। आप अलग-अलग मुचलका लिखेंगे न! इस वक्त यहाँ आप दो-चार जितने भी जिम्मेदार आदमी मौजूद हैं वे तो जाती तौर पर अपना-अपना एश्युरेन्स कोर्ट को दे ही दें···"

"नहीं हजूर, अलग-अलग हम किसी प्रकार का आश्वासन आपको नहीं दे

सकेंगे," मंगल बोला। नकछेदी ने समर्थन में माथा हिलाया।

"फिर तो हमारी मजबूरी है कि···" डिप्टी-मजिस्ट्रेट जुमला पूरा करने जा रहा था कि बीच में ही मधुरी खिलखिला पड़ी।

"पकड़के ले जाएँगे हमें ?"

"हाँ, हम क्या करें ? आप लोग खुद ही जाने को तैयार हैं···"

फिर खिलखिलाहट···लोग मधुरी की इस हरकत पर भौचक थे।

अब तक समूचा गाँव उमड़ आया था। औरत, मर्द, बूढ़े, बच्चे, मेहमान और बीमार···सब तरह के लोग अफसरों, पुलिसवालों और इन लोगों को घेरकर खड़े थे।

मलाही-गोंढ़ियार की सयुक्त आबादियों का सरकारी कोतवाल ढोढ़ाई खुनौत अपनी वर्दी में मुस्तैद था। वह भीड़ को व्यवस्थित करने की कोशिश करता था बीच-बीच में। एक-आध दफे पानी-वानी के लिए भी पूछा था। दरोगाजी से पूछने की हिम्मत तो हुई, लेकिन डिप्टी-मजिस्ट्रेट से खुद न पूछकर दरोगाजी द्वारा पुछवा लिया था। जाड़े की शाम को ठण्डा-पानी पीने का भला क्यों किसी को उत्साह होता।

मधुरी ने आगे बढ़कर नकछेदी का हाथ पकड़ा और खींचती हुई बोली, "काका, क्या देखते हो ? चलो, हम टरक पर सवार हो जाएँ आप ही चलकर।"

फिर उसने मंगल, जलेसर और कन्हाई को भी अलग-अलग सम्बोधित किया। पल-भर की देर नहीं हुई कि फुर्ती से जाकर वह पुलिसवान पर सवार हो गई। ऊपर खड़ी होकर हिलते हाथ के इशारों से उन्हें बुलाती रही मधुरी।

मंगल उछलकर चढ़ ·ं ा फिर जलेसर और कन्हाई। नकछेदी सबसे पीछे···

सटकर पाँचों एक ही बेंच पर बैठे, सभी के चेहरे सड़क की तरफ थे।··· मधुरी, मंगल, जलेसर, कन्हाई और नकछेदी···

अधिकारियों को जिसकी आशा नहीं थी, यह वैसा वाकया था। मछुओं ने कोई आश्वासन नहीं दिया और हँसी-खुशी गिरफ्तार हो गए तो झख मारकर डिप्टी-मजिस्ट्रेट ही आया और गाड़ी में आगे अपनी सीट पर बैठ गया। बाकी भी जितने अधिकारी या पुलिस जवान थे, चुपचाप आकर सवार हो गए। ड्राइवर सबसे पीछे अपनी सीट पर आया।

सूरज अब लुक-झुक, लुक-झुक कर रहा था, लेकिन सड़क और डूबते सूरज के दरम्यान गढ़पोखर की ऊँची भिण्ड खड़ी थी। अस्त प्रायः दिनकर की किरणें इस कदर निस्तेज और संकुचित हो आई थीं कि शर्मीली परछाईं छितराकर पूरबी-दच्छिनी क्षितिज की ओर भाग गई थी।

भीड़ पुलिसवान के पीछे बटुर आई थी। सब चुप थे, एक-एक निगाह गुस्सा-भरी हैरत उगल रही थी।

सामने भीड़ में तीरा दिखाई पड़ी तो मधुरी ने इशारे से उसे पास बुला लिया। करीब आकर गाड़ी से सटकर वह खड़ी हुई तो उसकी ठुड्डी में उँगली

गोदकर मधुरी ने कहा, "बन्नू और अम्मा से कहना कि रत्ती-भर न घबड़ाएँ। हम बहुत जल्दी छूटकर वापस आ रहे हैं।···और अम्मा को दवाई बखत पर पिला दिया करना, अपने हाथ से···और हाँ, नन्हें का ख्याल रखना···"

कि गाड़ी स्टार्ट हुई।

बहन के गालों पर प्यार की एक-एक चपत लगाकर मधुरी बेंच पर आ बैठी और मंगल के कान में कहा, "नारे लगाओ, मंगल भैया।"

"उहूँ!" मंगल ने उसी तरह फुसफुसाकर जवाब दिया, "रहने दे, क्या जरूरत है।"

जाने, मंगल का दिमाग किस फिक्र में गर्क था।

लेकिन मधुरी से नहीं रहा गया। वह बेंच से उठकर फिर आगे आ गई और पुलिसवान के पिछले छोर पर खड़ी हो गई। बाएँ हाथ से उसने ऊपर लटकती जंजीर को थाम लिया और दाहिना हाथ घुमा-घुमाकर नारे लगाने लगी। लोग दुगुने-चौगुने जोश में जवाबी नारे देने लगे—

"इन्किलाब जिन्दाबाद!"

"मछुआ-संघ जिन्दाबाद···हक की लड़ाई···जीतेंगे! जीतेंगे!···गढ़पोखर हमारा है, हमारा है!···"

पुलिस मोटर चल पड़ी मगर नारे लगते रहे।

●●●

आधा पूस गुज़र चुका था।

पिछले दो दिनों से सर्दी बेहद बढ़ गई थी। आसमान और धरती को कोहरा एक बनाए हुए था। बीच-बीच में बूंदाबांदी भी होती रही। जाड़ा लोगों की हड्डी-हड्डी में समा गया था। दांत बज उठते और मौसम को गालियां सुननी पड़तीं।

और यह मकान !

लगता था कि सूर्य की किरणों के लिए कोई आकर लक्ष्मण-रेखा खींच गया है। दुपहर के बाद वे सहम-सहमकर अन्दर झांकतीं। घड़ी-आधी घड़ी के लिए दरस दिखाकर लापरवाही में सिर के आंचल की तरह खिसकती जातीं, पीछे हटती जातीं—क्वांर की कछार में नदी की लहरों की तरह।

चालीस प्राणी थे, किरायेदारों के छै परिवार।

सभी धूप के लिए तरसते थे।

मकान-मालिक को सभी कोसते थे।

सामने लेकिन कोई कुछ कहता नहीं था उससे। वह भारी हिसाबी था, बेजोड़ मिठबोला। मकान के अगले हिस्से में, सड़क के किनारे उसने दूकान के लायक तीन कमरे निकलवा लिए थे। एक में बुकसेलर, दूसरे में दर्ज़ी, तीसरे में प्रोविज़न स्टोर के प्रोप्राइटर के नाते वह खुद ही बैठता था। अन्दर वाली खोलियों से किराये के तौर पर दो सौ, और दूकानों से नब्बे रुपये हर महीने आते थे।

उसका अपना परिवार ऊपर के तिनतल्ले पर धूप की गर्माहट के मज़े लूटता होता और पिछली खोलियों में बाकी 'प्रजा' उसको कोस रही होती।

मगर आज तो शिशिर की प्रकृति ने सभी के लिए साम्य योग उपस्थित कर दिया था :

कोहरा और बादल !

ठण्ड और गीलापन !

धुआं और भाप।

सारा दिन यह हाल रहा और शाम होते ही बारिश टूट पड़ी।

ऊपर वाले कमरे में बच्चे ऊधम मचा रहे थे।

नीचे प्रतिभामा फुलके सेंक रही थी।

कि बिजली गुम हो गई···

बड़ा लड़का विभाकर टूटा छाता लेकर बाहर वाली दूकान से दो मोम-बत्तियां ले आया तो मां ने बेलन वाला हाथ उठाकर माचिस की ओर संकेत किया।

दीवार वाली आलमारी से माचिस लेकर विभाकर ने मोमबत्ती जला दी। दूसरी मोमबत्ती ऊपर के लिए थी।

रज़ाई में उलझकर छोटी बच्ची तख्त के नीचे गिर गई और ज़ोर-ज़ोर से रोने लगी।

अप्पी और दामो खेल रहे थे, दोनों लपककर बच्ची को उठाने गए।

विभाकर ने मोमबत्ती जलाई तो हवा का झोंका उसे लील गया। खस-खस-खस···तीन तीलियां बेकार गईं तो कन्धे पर का छाता उलटकर सीढ़ियों पर लुढ़क चला—भट-भट-भट !

कि रोशनी आ गई।

कमरा जगमगा उठा, मगर बच्ची अप्पी की गोद में रोती रही।

छाता लेकर वापस आया विभाकर, उसे समेटकर बाहर खूंटी में लटका दिया। अन्दर होते ही सामने दीवार पर पिता के फोटो की तरफ निगाहें गईं। क्षण-भर के लिए गौरव के अहसास से सीना तन गया···कितना नाम है मेरे पिता का !

"भइया," दामो ने कहा, "हेम चुप नहीं होती है !"

"ला, मुझे दे ! तू नीचे जा, खाना तैयार है !"

"लो, यह तुमसे थोड़े चुप होगी ?"

"ला भी तो !"

"अप्पी ने मेरी गोली चुरा ली है, भइया !"

विभाकर ने दामो की इस शिकायत पर कोई ध्यान नहीं दिया। वह बच्ची को चुप कराने लगा—"आ आ आ आ, ओ ओ ओ ओ, ई ई ई ई, आ गे हेम ! चू...प···"

कन्धे के सहारे संभालकर लेने की वजह से नन्ही जान को आराम मिला और रुलाई सानुनासिक स्वर की प्रलम्बित मात्रा में बदल गई।

"अब सोएगी," नीचे से मां ने कहा।

विभाकर कमरे में घूम-घूमकर बच्ची को चुपचुपाता रहा। दामो और अप्पी भीगते-भीगते नीचे चले गए।

सीढ़ियों पर साया नहीं था, न रोशनी थी। सीढ़ियाँ हमवार होतीं सो भी नहीं। बच्चे ही नहीं, सयाने भी गिरते-पड़ते थे। मकान-मालिक किराया-दोहन कला का आचार्य तो था ही, अपने को एक्जिक्यूटिव इन्जीनियरों का नाना समझता था।

अप्पी को भूख लग गई थी। दिल सिकते हुए गोल-गोल फुलकों में उलझ रहा था, नथनों में सेम-टमाटर-गाँठगोभी की तीमन महक-महक उठती थी। पिसी हुई सरसों और इमली का सौरभ मसाले को कई गुना अधिक स्वादिष्ट बना देते हैं, अपर्णा को इस तरह की तीमन बेहद पसन्द थी।

बेचारी के पैर चूक गए ठीक वहीं पर, जहाँ उत्तर से पूरब की ओर मुड़कर नीचे जाती थीं सीढ़ियाँ।

नंगी-खुरदरी ईंटों से टकराकर माथा फूट गया। ज़ोर की चीख निकली।

चूल्हे के पास से उठकर माँ दौड़ी, ऊपर से दौड़ा विभाकर।

वर्षा का वेग थम चुका था लेकिन बूँदाबाँदी जारी थी। अपर्णा को गोद में उठाकर प्रतिभामा ऊपर आ गई···लहू की लकीरें कनपटियों के नीचे आकर कन्धों पर फ्राक को भिगो रही थीं। सख्त चोट ने लड़की को संज्ञाशून्य कर दिया था।

पड़ोस की स्त्रियाँ कमरे में इकट्ठी हो गईं।

विभाकर हकीम को बुलाने गया।

दामो छोटी बच्ची को सँभाले हुए था। इस तरह लोगों की भीड़ और उनका हल्ला-गुल्ला देख-सुनकर बच्ची पहले तो चकरा गई, बाद को उसकी नन्ही चेतना पर आतंक छा गया और वह पूरी ताकत लगाकर रो पड़ी।

प्रतिभामा अप्पी के माथे का लहू आँचल के खूँट से बार-बार पोंछती थी, लेकिन वह बन्द नहीं हो रहा था।

पड़ोस वाली औरत का घरवाला बड़े हास्पिटल में कम्पाउण्डर था। वह टिंचर का फाहा ले आई। दाई चटपट आलू पीस लाई।

उम्मी की माँ ने लहू पोंछकर घाव पर टिंचर वाला फाहा रख दिया तो अप्पी दर्द की टीस से तड़प उठी।

बाकी औरतें मकान-मालिक और कार्पोरेशन को कोस रही थीं।

हकीम जी आए तो औरतें हट गईं। प्रतिभामा उसी तरह बैठी रही।

देख-दाखकर दढ़ियल बोला, "घाव गहरा है लेकिन घबराने की बात नहीं। जाड़े का मौसम न होता तो अन्देशे की बात थी···"

फटी-फटी आँखों से हकीम का चेहरा देख रही थी, साँवली सूरत का लम्बोतरा चेहरा और तरतीब से तराशी हुई खिचड़ी दाढ़ी। बड़ी-बड़ी आँखें और चौड़ी पेशानी पर चमकता हुआ घाव का गहरा निशान। सिर पर काश्मीरी टोपी थी, ऊनी और रोएँदार।···प्रतिभामा की निगाहें गड़ी थीं—ट्रेन में एक बार इसी से मिलता-जुलता चेहरा प्रतिभामा के कन्धे के करीब था, बिल्कुल करीब···

